पहाडो मे इसका नाम भागीरथी, अलकनन्दा आदि है। यमुना, घाघरा, गण्डक और कोसी हिमालय से निकलकर गगा मे मिलती है। चम्वल, वेतवा और सोन भी गगा मे मिलती है। हरिद्वार मे पहाडो से निकलने के वाद यह सीधी दक्षिण की ओर न जाकर एक वडी कमान वनाते हुए पूर्व की ओर मुड जाती है तथा उत्तर प्रदेश और विहार से होकर गुजरती है। मार्ग मे ही इसमे यमुना, गोमती, घाघरा, शारदा, गण्डक, सोन और कोसी नदिया मिलती हैं। राजमहल पर्वत (विहार) के पास गगा दक्षिण-पूर्व की ओर घूमती है और प० वगाल मे जाती है। फिर यह पूर्वी पाकिस्तान (पूर्व वगाल) मे प्रवेश करती है तथा पद्मा कहलाती है। एक धारा हुगली नाम से प० वगाल मे वहती है। वगाल की खाडी मे गिरने से पूर्व यह कई धाराओ मे विभक्त हो जाती है।

**गोदावरी** इसका क्षेत्र भारत मे गगा नदी-क्षेत्र के वाद सवसे वडा है। यह सम्पूर्ण भारत के दस प्रतिशत क्षेत्र मे व्याप्त है। पूर्व मे ब्रह्मपुत्र नदी का क्षेत्र और पश्चिम मे सिन्धु नदी का क्षेत्र भी लगभग इतने ही हैं। कृष्णा नदी का क्षेत्र प्राय द्वीप मे दूसरे स्थान पर सवसे वडा है। महानदी क्षेत्र का स्थान इसके वाद है। दूर दक्षिण मे कावेरी का नदी-क्षेत्र भी इसके ही समान है।

उत्तर मे ताप्ती और दक्षिण मे पेन्नार के नदी-क्षेत्र छोटे है, लेकिन दोनो कृषि की दृष्टि से महत्वपूर्ण है।

**ब्रह्मपुत्र** ब्रह्मपुत्र नदी का उद्गम स्थान मानसरोवर झील के पास है। यहा से निकलने पर पूर्व की ओर लगभग ८०० मील वहती है। तिव्वत मे इस नदी का नाम त्साग-पो है। भारत मे प्रवेश करने पर यह दक्षिण की ओर वहती है। यहा इसमे दीवाग और लोहित नदिया मिलती है और इसका नाम ब्रह्मपुत्र हो जाता है। यहा फिर असम घाटी मे जाती हुई पश्चिम को मुडती है। असम घाटी ५०० मील लम्वी और ५० मील चौडी है। ब्रह्मपुत्र नदी गोआलुडो (पूर्वी पाकिस्तान) के पास दक्षिण-पश्चिम की ओर मुडती है। यहा यह गगा की सर्वाधिक पूर्वी शाखा पद्मा से मिलती है। इन दोनो का मिला प्रवाह वगाल की खाडी मे गिरता है। लेकिन इसके गिरने से पहले इसमे अनेक नदियाँ आकर मिलती हैं। इन मिलने वाली नदियो मे मेघना नदी (पूर्वी पाकिस्तान) मुख्य है।

**दक्खन की नदी-प्रणाली** दक्खन की नदी-प्रणाली की नदिया पठार के पहाडो से निकलती है। केवल वरसात के पानी को लेकर वहती है, अत गर्मियो मे अनेक जल-शून्य हो जाती है। इन नदियो के तीन वर्ग है (१) पूर्व की ओर वहने वाली नदिया, (२) पश्चिम की ओर वहने वाली नदिया, और (३) उत्तर की ओर वहने वाली नदियाँ जो गगा नदी-प्रणाली मे जाकर मिलती है।

**कावेरी** पश्चिमी घाट से निकलने वाली नदियो मे गोदावरी, कृष्णा और कावेरी मुख्य है। ये पठार के ढाल पर वहती है और इसको गहरा काटती हुई जाती है तथा वगाल की खाडी मे गिरती है। पूर्व की ओर वहने वाली नदियो मे और दो महत्वपूर्ण नदिया है—महानदी और दामोदर। (२) पश्चिम की ओर वहने वाली नदियो मे शारावती, नेत्रवती, चेलियार, पेन्नानी और पेरियार नदिया है। ये सव नदिया पश्चिमी घाट से निक-लती है और अरव सागर या सिन्धु-सागर मे गिरती है। (३) उत्तर की ओर वहने वाली नदिया उत्तरी मैदान की ओर जाती है। इन नदियो मे चम्वल सवसे अधिक महत्वपूर्ण है। चम्वल यमुना नदी मे मिलती है। दूसरी महत्व की नदी सोन है जो दानापुर (पटना) के

गाग गगा म मिलता है। परन्तु सबम बडी दो नदियाँ नमदा और ताप्ती हैं जो पश्चिम की ओर बहती हुई अरब सागर या सिंधु सागर म गिरती हैं।

## जलवायु

भारत का आवश्य विभाग यहा चार ऋतु मानता है (१) शीत ऋतु (दिसम्बर माच) (२) ग्रीष्म ऋतु (अप्रल मई) ( ) वर्षा ऋतु (जून सितम्बर) और (४) दक्षिण पश्चिम मधुवान (मानसून) की वापिसी का काल (अक्तूबर-नवम्बर)। परन्तु भारतीय साधारणत ६ ऋतुयें मानत हैं—क्रमश ग्रीष्म वर्षा शरद् हेमन्त और शिशिर। यह वर्ष विभाग वैदिक है तथा सौर मण्डल के अनुसार है।

वर्षा की दृष्टि से देश के चार भाग किय गए हैं (१) सम्पूर्ण असम और पश्चिमी घाट का तटी का पश्चिमी तट तथा उत्तर म बम्बई और दक्षिण म त्रिवन्द्रम का सारा क्षेत्र भारी वर्षा का है। यहा वष म ८० इन्च स अधिक वर्षा होती है। (२) ५० स ८ इन्च तक की वर्षा क प्रदेश हैं—उत्तर पूर्वी पठार तथा गगा घाटी का मध्य भाग ( ) कच्छ तक फैला राजस्थान का मरुभूमि लद्दाख तथा गिलगित तक काश्मीर का पठार अन्त कम वर्षा का क्षेत्र है (४) मध्य दक्षिणी पठार का दक्षिणी और उत्तर पश्चिमी भाग तथा गगा क मैदान क उत्तरी क्षेत्र म २ स ४० इन्च ही वर्षा होती है।

है। पश्चिम मे गुजरात से लेकर पूर्व मे बिहार तक, भारत का उत्तरी गोलार्द्ध पाकिस्तान व चीन, इन दो शत्रु राष्ट्रो की सीमा पर है। यह सीमा-भाग लगभग ८२०० मील लम्बा है। अब तक इनकी रक्षा का कार्य विभिन्न राज्यो के पास था, परन्तु अब इसका उत्तरदायित्व केन्द्रीय सरकार ने अपने हाथ मे ले लिया है।

८२०० मील लम्बी उपरोक्त सीमा का स्वरूप एक-सा नही है। इसमे इतनी अधिक विविधता है कि इसकी सुरक्षा कठिन समस्या हो गई है। कच्छ (गुजरात) मे दलदली प्रदेश है, राजस्थान मे रेतीली भूमि है, पजाब मे उपजाऊ मैदान है, काश्मीर और लद्दाख मे पर्वती प्रदेश है। हिमाचल प्रदेश मे भी उच्च पर्वत है। हिमालय के उच्च चरणो मे, नेफा मे दुर्गम पर्वत और जगल है। इस विविधता के कारण सीमा की रक्षा के लिये विशिष्ट प्रकार की प्रशिक्षित सेना की आवश्यकता है। चीन और पाकिस्तानी आक्रमण ने इस सारी सीमा को जगा दिया है। इसके लिये विशिष्ट सरक्षक दल की आवश्यकता भी उत्पन्न हो गई है।

इस विस्तृत सीमा पर के प्रदेश, यहा रहने वाले लोग, किस अवस्था मे है, उनकी मानसिक और बौद्धिक प्रगति किस अवस्था मे हो रही है, इनका अध्ययन होना अभी शेष है।

**काश्मीर :** भारतीय सीमा का सबसे बडा और महत्व का भाग काश्मीर मे है। यहा चीन और पाकिस्तान दोनो के हमले हुए है। आक्रमण करके इन दोनो ने भारत-भूमि का काफी बडा भाग गैर-कानूनी तरीके से दबाया हुआ है। पश्चिम दिशा मे युद्ध-बन्दी रेखा जम्मू के मैदान मे से गुजरती है। परन्तु काश्मीर मे बारामूला के निकट यह रेखा पर्वत शिखरो पर से जाती है।

युद्ध-विराम समझौते मे यह ठहरा है कि पाकिस्तानी सैनिक युद्ध-विराम रेखा से २० मील परे ही रहेगे। केवल भारतीय सेना ही युद्ध-बन्दी रेखा तक जा सकती है। लेकिन पाकिस्तानी सैनिक छद्म वेश मे लुक-छिपकर आ जाते है। अगस्त १९६५ मे तो लाखो की सख्या मे पाकिस्तानी घुसपैठिये आ गये थे। इसको रोकने के लिये गाव-गाव मे भारतीय सैनिको का रखना आवश्यक हो गया। इसके कारण उनके आने मे कुछ रुकावट हुई है। यह सदा जागृत रहने वाली सीमा है।

लद्दाख की राजधानी लेह को सडक द्वारा कारगिल से जोड दिया गया है। यह रास्ता श्रीनगर तक गया है। किन्तु, यह रास्ता वर्ष मे पाच मास ही चालू रहता है।

**पंजाब :** पाकिस्तान और पजाब के मध्य की सीमा-रेखा 'रेडक्लिफ-निर्णय' के अनुसार खीची गई है। इसमे जो कुछ विवाद था, वह २० हजार एकड जमीन ले-देकर हल कर दिया गया है। भारत मे इस जमीन पर भूमिहीन किसानो को बसाया गया है।

भारत-पाकिस्तान सीमा पर तस्कर-व्यापार बडी मात्रा मे होता है।

**हिमाचल प्रदेश :** हिमाचल प्रदेश और तिब्बत (तिब्बत चीन के अधिकार मे है) के मध्य १०० मील लम्बी अन्तर्राष्ट्रीय सीमा है। हिमाचल प्रदेश या कन्नौर किसी समय किन्नरो और गन्धर्वो का देश माना जाता था। यहाँ प्राकृतिक सुषमा अपूर्व है। इस प्रदेश के राजा केदारसिंह ने सन् १५५४ मे अपनी सत्ता तिब्बत की सीमा तक पहुचा दी थी।

# बस दो या तीन बच्चे :
# होते है घर मे अच्छे



**परिवार नियोजन केन्द्र की पहचान लाल ति**

67/337

# भारतीय इतिहास की एक झांकी

## —एक विहंगम दृष्टि

आदिकाल विश्व के इस अज्ञात-आदि देश भारत का आदिकाल आर्यो से सबंधित है। भारत का आदिकाल ऋग्वेद मे विशेषकर तथा अन्य तीन वेदो मे सामान्यत वर्णित है। आदिकाल के जन-जीवन, भूगोल व इतिहास का वर्णन वेदो मे उपलब्ध है। पर वेदो का —ऋग्वेद प्राचीनतम माना जाता है—काल निश्चित नही हुआ है। ईसा से ५०,००० वर्ष पूर्व तक ऋग्वेद का काल विद्वान मानते है। वेद ही भारत के आदिकाल के दर्पण हैं। वेदो का एक नाम श्रुति भी है। महर्षि कृष्ण द्वैपायन व्यास ने इन्हे सहिता का रूप दिया। वेदो को हिन्दूमात्र ईश्वरीय ज्ञान मानते है तथा उनका विश्वास है कि वेद अनादि, अनत तथा अपौरुषेय हैं।

वैदिक साहित्य के अन्तर्गत—वेद, उपवेद, ब्राह्मण, आरण्यक तथा उपनिषदो का समावेश है। वेदो के छ अग भी हैं जो वेदाग कहलाते हैं। ब्राह्मण ग्रन्थो मे एतरेय, तैत्तिरीय, गोपथ, शतपथ और षड्विंश मुख्य है। उपनिषदो की सख्या दो सौ से भी अधिक है। पर भारतीय आचार्यो ने ग्यारह को मुख्य माना है और इन्ही का भाष्य किया है।

आर्य-जन एक बडे परिवार के समान रहते थे। सब 'सजात' होने से एक समान थे। वर्णाश्रम की व्यवस्था गुण-कर्म के आधार पर की गई। ग्रहस्थ को सबसे बडा आश्रम माना जाता था। परिवार पितृ-सत्तात्मक थे। साधारणत एक पत्नीव्रत का पालन किया जाता था। स्त्रिया पर्दे मे नही रहती थी। अनेक स्त्रिया ब्रह्म-वादिनी थी। आर्यो का भोजन सादा था। चावल, जौ, घी, दूध की इसमे प्रधानता थी। मास-भक्षण इस काल मे निषिद्ध नही था। गाय को पूज्य और 'अघ्न्या' माना जाता था। सोमपान भी किया जाता था। सोम एक शक्तिवर्धक वनस्पति थी और इसको कूटकर इसका रस निकाला जाता था।

आर्य लोग ऊन, रेशम और रुई के वस्त्र पहनते थे। सिर पर उष्णीष (पगड़ी) धरते थे। नीचे अधो-वस्त्र (धोती या साडी) और ऊपर उत्तरीय (चादर) धारण करते थे। स्त्री-पुरुष, दोनो स्वर्णादि आभूषण पहनते थे, कुण्डल, केयूर, निष्कग्रीव, कण्ठहार आदि प्रचलित थे।

आर्य एक ईश्वर की पूजा करते थे। बहुदेवतावाद प्रचलित नही था। पर, आर्य प्रकृति-देव पूजक भी थे।

**जैन धर्म का उदय** —जैन धर्म के अनुयायियों की संख्या भारत में लगभग एक करोड़ है। जैनी इसे प्राचीनतम मानते हैं। वर्धमान महावीर २४ वें तीर्थंकर थे। प्रथम तीर्थकर ऋषभ वैदिक सूक्तों के व्याख्याता भी हैं। २३ वें तीर्थंकर पार्श्वनाथ के नाम पर बिहार में पार्श्वनाथ पर्वत है और यह जैनियों का प्रमुख तीर्थ क्षेत्र है। २४ वें तीर्थंकर वर्धमान महावीर का जन्म ज्ञातृक राजकुल में हुआ जो वज्जि गणराज्य के संघ में था। इसकी राजधानी कुण्डग्राम थी। ३० वर्ष की आयु में वर्धमान ने घर-बार छोड़ दिया तथा भिक्षु हो गये। बारह साल की घोर तपस्या के बाद उन्होंने केवलिन पद प्राप्त किया। संस्कार के संसर्ग से सर्वथा मुक्त होकर तथा सुख-दुःख की भावना से ऊपर उठ सब वस्तुओं से पृथक केवल रूप की अनुभूति केवलिन अवस्था है। धर्म प्रचार करते हुए ७२ वर्ष की आयु में राजगृह के समीप पटवापुर (पटना) में उनकी मृत्यु ४२० ई० पू० में हुई।

जैन मत में अहिंसा, सत्य, ब्रह्मचर्य और परिग्रह परिमाण ये पाँच व्रत भिक्षु और गृहस्थ दोनों को मानने चाहिए। जैनों का अहिंसा-व्रत बौद्धों से भी अधिक कठोर है।

जैन-साहित्य बड़ा विशाल है और ६ भागों में विभक्त है (१) १२ अंग (२) १२ उपांग (३) १ प्रकीर्ण (४) ६ छेद-सूत्र (५) ४ मूल-सूत्र (६) विविध। यह साहित्य मुख्यतः प्राकृत भाषा में है। प्राकृत के अतिरिक्त कन्नड़, तेलुगु आदि भाषाओं में भी जैन पुस्तकें मिलती हैं।

जैन धर्म भारत से बाहर नहीं गया। जैन धर्म के अन्तर्गत दिगम्बर और श्वेताम्बर दो सम्प्रदाय हैं। श्वेताम्बरों में अनेक सम्प्रदाय हैं। तेरापंथी इनमें से ही हैं। दिगम्बर जैनियों के मन्दिर में प्रतिमायें निर्वस्त्र होती हैं।

**बौद्ध धर्म** —शाक्य क्षत्रियों का एक छोटा-सा राज्य हिमालय की तराई में था। इसकी राजधानी कपिलवस्तु थी। इस गणराज्य का शासक शुद्धोदन था। इस शुद्धोदन के घर सिद्धार्थ का जन्म हुआ। इनका गोत्र गौतम था अतः ये गौतम भी कहलाये। इनका बालपन ऐश्वर्य और विलास में बीता। सिद्धार्थ को शिक्षा राजकुमारों के योग्य दी गई थी। सिद्धार्थ का विवाह यशोधरा से हुआ। एक पुत्र भी हुआ। इसका नाम राहुल रखा गया। कपिलवस्तु के सौन्दर्य को देखते हुए उन्होंने एक दिन मरणासन्न रोगी, एक दिन बूढ़ा और श्मशान जा रही एक अर्थी को देखा। इन सबके बाद एक शान्त प्रसन्न संन्यासी को देखा। इन चारों दृश्यों का सिद्धार्थ पर गहरा प्रभाव पड़ा। वह घर-बार छोड़कर भिक्षु होने का विचार करने लगे और एक रात दारा और पुत्र को छोड़कर घर से निकल गये। गया पहुँच कर उन्होंने वट-वृक्ष के नीचे बैठकर घोर तपस्या की। यहीं उन्हें ज्ञान प्राप्त हुआ। उन्होंने अनुभव किया कि तपस्या व्यर्थ है, जैसे भोग विलास व्यर्थ है। दोनों के मध्य का मार्ग ही सही है। यही बुद्ध का मध्य मार्ग है।

६ वर्ष की आयु में भगवान बुद्ध ने धर्म प्रचार किया। लुम्बिनी उद्यान में ५६७ ई० पू० बुद्ध का जन्म हुआ और ८० साल की उम्र में कुशीनारा (कसिया) में ५४५ ई० पू० मृत्यु हुई। ४४ साल निरन्तर पर्यटन करते हुए धर्म प्रचार किया। बुद्ध का अष्टांग मार्ग है (१) सम्यक दृष्टि (२) सम्यक प्रयत्न (३) सम्यक वचन (४) सम्यक

सकल्प, (५) मम्यक् कर्म, (६) सम्यक् आजीविका, (७) सम्यक् विचार और (८) सम्यक् ध्यान । बुद्ध भगवान हिंसा के विरोधी और ऊच-नीच की भावना से सर्वथा मुक्त थे । प्राणी मात्र को एक समान मानते थे । जन्म के कारण किसी को ऊच या नीच नही मानते थे ।

बुद्ध ने धर्म-प्रचार के लिए सघ की स्थापना की । स्त्रीयो को भी भिक्षु वनने का अधिकार दिया । २५ मई १९५६ को उनका २५०० वां महापरिनिर्वाण दिवस मनाया गया ।

भगवान बुद्ध की मृत्यु के कुछ वर्प वाद उनके शिष्य राजगृह मे एकत्र हुए । यहाँ वुद्ध की शिक्षाओ को लेखवद्ध किया गया । वौद्ध-साहित्य का आधार त्रिपिटक है । ये तीन है । इनमे बुद्ध की जीवनी और उनकी शिक्षायें सगृहीत है । सौ वर्प वाद वैशाली मे इन शिक्षाओ का पुन सग्रह करने और इनमे सशोधन करने के लिए दूसरी सगीति हुई । त्रिपिटक है विनय पिटक, (२) सुत्त पिटक, (३) अभिधम्म पिटक ।

जैन और बौद्ध, दोनो धर्म वेदो की प्रामाणिकता स्वीकार नही करते, मत्रो को निरर्थक मानते है । दोनो जीवन की पवित्रता और सदाचार पर वहुत जोर देते है । दोनो ने सस्कृत को अपने प्रचार का माध्यम नही वनाया । वौद्धो का साहित्य पाली मे और जैनो का अर्ध मागधी-प्राकृत मे है । वाद मे सस्कृत मे भी इन धर्मों का साहित्य लिखा गया । दोनो धर्म कालातर मे भारत मे अत्यन्त सीमित होकर रह गए ।

## भारत और सिकन्दर

ईरान मे गए आर्य अपने देश को आर्यान या एर्यान कहते थे । ईरान शब्द का मूल यही है । इनकी दो शाखाए थी—पार्श (पर्शियन) और मीड । इनमे से पार्श ने साम्राज्य वनाया । हरवमनी के समय लगभग सारा ईरान पार्श साम्राज्य मे आ गया था । हरवमनी के वगजो मे डेरियस या दारयबहु (५२१-४२८ ई० पू०) वडा प्रतापी राजा था । इसने भारत के तीन प्रदेश सिन्ध, कम्वोज और गाधार जीत लिये । डेरियस ने अपने विजय-स्तभो मे अपने को ऐर्य, ऐर्यपुत्र (आर्य-आर्यपुत्र) कहा है । भारत के, सिन्धु नदी के पश्चिम के भाग को उसने एक क्षत्रप के आधीन रखा था । इसके कारण भारत का सम्वन्ध पश्चिमी एशिया से दृढ हो गया तथा भारतीय व्यापारी एशिया-माइनर और मिस्र पहुचने लगे ।

दारा के आक्रमण के समय उसका नौ-सेनापति स्काईलेक्स (शैलाक्ष) समुद्र-मार्ग से सिन्ध के मुहाने तक आया था । इससे भारत के समुद्री व्यापार को वहुत सहायता मिली । ईरानी आक्रमण के कारण भारत मे खरोष्टी लिपि आई । भारत की अपनी लिपि इस समय ब्राह्मी थी जिसका वर्तमान रूप नागरी है । खरोष्ट्री दायी ओर से वायी ओर को लिखी जाती थी । ईरानी लिपि का नाम अरैमिक था । सिन्धु नदी के पश्चिम के भारतीय प्रदेश मे अरैमिक लिपि का प्रचार हुआ । खरोष्टी की वर्णमाला ब्राह्मी के समान थी, पर लिपि उसकी अरैमिक से ली गई थी । ईरानी 'स' को 'ह' कहते थे । सिन्धु को हिन्दू कहते थे । फलत वे इस देश को हिन्दुस्तान कहने लगे । ग्रीको ने इसको 'इण्डिया' कहा ।

ग्रीस मे भी आर्य वसे थे । ग्रीस पर मैसीडोनिया ने हमला किया । मैसीडोनिया के प्रतापी राजा का नाम अमिंटस था । उसका लडका फिलिप हुआ । इसने अपने राज्य का विस्तार किया । फिलिप का लडका सिकन्दर हुआ । सिकन्दर अरस्तू (अरिस्टाटल) का

शिष्य था। यह बड़ा महत्वाकांक्षी था। विश्व विजय की महत्वाकांक्षा रखता था। सिकन्दर ने भारत पर आक्रमण करने से पहले ईरानी साम्राज्य को नष्ट किया। इससे उसको अनायास हिन्दुकुश तक का भारत का भू भाग मिल गया। ईरान की राजधानी पर्सिपोलस को जीतकर सिकन्दर भारत की ओर बढ़ा। गांधार के राजा आम्भि ने सिकन्दर से मित्रता कर ली। आम्भि की सहायता पाकर सिकन्दर ने राजा पोरस (पुरु) पर आक्रमण किया। यह वीरता से लड़ा। इस युद्ध के परिणाम के सम्बन्ध में दो मत हैं सिकन्दर की हार सिकन्दर की विजय। विद्वानों की नयी पीढ़ी प्रथम मत को अधिक पुष्ट व सार्थक मानने लगी है। पुरु की मित्रता प्राप्त कर सिकन्दर आगे बढ़ा। उसको अनेक गणराज्यों से युद्ध करने पड़े। इनमें से क्षुद्रकायन मल्ल और कठ मुख्य थे। कठ की राजधानी साकल (स्यालकोट) नगरी थी। कठ-युद्ध से सिकन्दर की सेना घबड़ा गयी और उसने युद्ध करने से इंकार कर दिया। मगध-सम्राट महापद्मनन्द की सेना के आतंक से भयभीत सिकन्दर व्यास तक पहुंच कर लौट पड़ा। वापसी में सिकन्दर की सेना को मालवा और क्षुद्रकों ने ललकारा। सिकन्दर इनसे सन्धि करने को बाध्य हुआ। यहां उसके कलेजे में बर्छे की चोट लगी। यह घातक सिद्ध हुई। ३२३ ई० पू० सिकन्दर बबीलोनिया पहुंचा। यहां ३३ वर्ष की आयु में बर्छे के घाव से उसकी मृत्यु हो गई।

सिकन्दर के आक्रमण के कारण ग्रीकों का भारत की कला पर प्रभाव पड़ा। मंदिर निर्माण मूर्तिकला और मुद्रा निर्माण तथा इसी प्रकार ज्योतिष भी प्रभावित हुए। व्यापार बढ़ा। यवनानी लिपि भी आई। भारत का धर्म दर्शन व ज्योतिष पश्चिम में पहुंचा।

## प्रसिद्ध राजवंश

### मौर्य वंश

चन्द्रगुप्त मौर्य आचार्य चाणक्य और चन्द्रगुप्त ने भारत से ग्रीक विजय के प्रभाव को मिटा दिया तथा पुनः भारत की सीमा हिन्दुकुश तक पहुंचा दी। इस प्रकार भारत की राजनीतिक सीमा और प्राकृतिक सीमा एक हो गई। आचार्य चाणक्य का मत था कि हिमालय से लेकर समुद्र तक फैली एक सहस्र योजन आर्य भूमि है और इसमें एक चक्रवर्ती राज्य स्थापित होना चाहिए। इस लक्ष्य को उन्होंने अपने शिष्य चन्द्रगुप्त को मगध का सम्राट बनाकर पूरा किया। सैल्युकस सिकन्दर का एक सेनापति था। सिकन्दर के पद चिन्हों पर चलते हुए उसने भारत पर ३०५ ई० पू० में आक्रमण किया। चन्द्रगुप्त ने उसको मुनारपरा की मिट्टी में मिला दिया। पराजित सेल्युकस ने चन्द्रगुप्त को परोपनिसदाई (काबुल) एरिया (हिरात) आर्कोसिया (कन्धार) और जेड्रोसिया (कलात मकरान और मकरान) के प्रदेश दिये। उसने अपनी कन्या भी चन्द्रगुप्त से विवाही। चन्द्रगुप्त ने अपने यूनानी श्वसुर को ५०० हाथी दिये। मेगस्थनीज चन्द्रगुप्त के दरबार में यूनान का राजदूत होकर आया।

आचार्य चाणक्य का लिखा अर्थशास्त्र बहुत प्रसिद्ध ग्रंथ है। इसमें चन्द्रगुप्त की नीति और व्यवस्था का वर्णन है। चन्द्रगुप्त की सेना में ६ लाख पैदल ३० हजार घुड़सवार और ९ हजार हाथी थे। ८ हजार से अधिक रथ थे। सेना का प्रबन्ध ६ उपसमितियों द्वारा होता था। भूमि राज्य की अपनी थी। इसमें राज्य को बड़ी आमदनी थी। समुद्र से मोती

निकालने का काम राज्य करता था। नमक का कारोबार भी राज्य के आधीन था। चद्रगुप्त ने ३२२ ई० पू० से २६८ ई० पू० तक राज्य किया।

चद्रगुप्त के पुत्र **बिंदुसार** के दरवार मे सैल्युकस के उत्तराधिकारी राजा एण्टीयोकस का दूत रहता था। मिस्र का राजदूत डायोनीसियस भी दरवार मे था। बिन्दुसार की २७२ ई० पू० मृत्यु हो गई।

**सम्राट अशोक** . विंदुसार की मृत्यु पर मगध के राजसिहासन पर अशोक वैठा। इसने सर्वप्रथम कलिग (उडीसा) को जीता। अशोक ने इस विजय के वाद 'धम्म-विजय' (धर्म-विजय) की ओर ध्यान दिया। वौद्ध-धर्म के प्रचार के लिए उसने देश-विदेश मे अपने प्रचारक भेजे। अशोक के 'महामात्य' का कार्य ही धर्म-प्रचार का कार्य देखना था। अशोक ने चिकित्सालय खोले। शिलाओ पर अपने सदेश अकित करा उन्हे भिन्न-भिन्न स्थानो पर प्रतिष्ठापित किया। ये शिला-लेख अफगानिस्तान से लेकर मैसूर तक मिले है। सारनाथ से प्राप्त स्तम्भ पर सिह की चार मूर्त्तिया वनी हुई है। कहते हे, अशोक ने ८४ हजार इमारते वनवाई। सारनाथ, साची और पाटलिपुत्र मे अशोक के भवनो के कुछ अवशेप मिले है। पाटलिपुत्र के राज-प्रसाद को देखकर चीनी यात्री फाहियान चकित रह गया था। उसने उसको देवताओ का वनाया हुआ वताया। दुनिया के पाच महान् व्यक्तियो मे अशोक का भी एक नाम है। राज्य-शक्ति का धर्म-प्रचार और जन-कल्याण मे प्रयोग करने वाला विश्व का यह सभवत पहला सम्राट् था।

मौर्य साम्राज्य प्राची, मध्यप्रदेश (पाटलिपुत्र) दक्षिण-पथ (सुवर्णगिरि, रायपुर, मैसूर), पश्चिम-चक्र (उज्जैन) और उत्तरापथ (तक्षशिला), इन पाच मण्डलो मे विभक्त था। जनपद और इनकी जनपद-सभा को कायम रखा गया। ग्राम का शासक 'ग्रामिक' कहलाता था। यह कर वसूलने के अतिरिक्त मनोरजन के लिए प्रेक्षाओ (तमाशो) का भी प्रवन्ध करता था। 'ग्रामिक' शासन का एक महत्त्वपूर्ण अग था।

केन्द्रीय शासन अठारह तीर्थो या विभागो मे विभक्त था। प्रत्येक विभाग एक महामात्य के आधीन था। न्यायालय धर्मस्थीय (दीवानी) और कण्टक-शोधन (फौजदारी), दो प्रकार के होते थे। न्यायालय के सामने कोई मुकदमा चलने पर निम्न बाते अवश्य लिपिवद्ध की जाती थी —(१) तिथि, (२) अपराध का स्वरूप, (३) घटनास्थल, (४) यदि ऋण का हो, तो ऋण की मात्रा, (५) वादी-प्रतिवादी के देश, गाव, जाति, गोत्र, नाम, पेशा, (६) दोनो पक्षो की युक्तियो और प्रत्युक्तियो का पूर्ण विवरण। मैगस्थनीज ने माना है कि लोग घरो मे ताले नही लगाते थे। चोरिया अज्ञातप्राय थी। लोग सत्यवादी थे।

सारनाथ का स्तभ मौर्यकालीन कला का प्रतीक है। अशोक के समय की पाषाण वेष्टनियाँ (रेलिंग) भी दर्शनीय है। इन पर जातक की कथाये उत्कीर्ण है। वेष्टनिया पत्थर काटकर वनायी गयी है। साची का स्तूप महत्त्व का है। आधार के समीप इसका व्यास १०० फुट है। यह लाल रग के पत्थर से वनाया गया है। गुहा-मदिर वनाने की परम्परा का प्रारम्भ इसी समय से हुआ। ऐसे मदिर वरावर (विहार) की पहाडियो मे बने है।

मैगस्थनीज के अनुसार, भारत मे सात जातिया तब थी —(१) दार्शनिक, (२) किसान, (३) अहीर, गडरिये और चरवाहे, (४) कारीगर, (५) सैनिक, (६) राज्य

कर्मचारी और (७) निरीक्षक या गुप्तचर। समाज में दहेज की प्रथा प्रचलित थी। पुनर्विवाह और तलाक भी प्रचलित थे। लोग मितव्ययी थे तथा स्वच्छता व भव्यतापूर्वक रहते थे। रत्नों को धारण करने की प्रथा थी। अत्यन्त सुन्दर मलमल के बने फूलदार कपड़े लोग पहनते थे। तक्षशिला शिक्षा का महाकेन्द्र था। एक आचार्य के पास ५०० से लेकर दस सहस्र तक छात्र रहते थे। राज्य शिक्षा को सहायता देता था। अधिकांश भाग में सिंचाई होने से साल में दो फसलें होती थीं। अकाल कभी नहीं पड़ता था। अनाज सस्ता था। उद्योगों में नौका व जहाज बनाने के उद्योग मुख्य थे।

मिनान्डर भारत के ग्रीक राजाओं में मिनान्डर का नाम प्रसिद्ध है। उसकी राजधानी साकल (सियालकोट) थी। वह बौद्ध था। मिलिन्द पञ्हो उसका लिखा पाली भाषा में एक ग्रंथ है। तक्षशिला के ग्रीक-नरेश अंतलिखित का राजदूत हेलिउदोर विदिशा में रहता था। वह वैष्णव हो गया था। वासुदेव (विष्णु) की पूजा के लिए उसका बनाया गरुड़ध्वज आज भी विद्यमान है।

कलिंग नरेश खारवेल ने डेमेट्रियस (देमेत्रीय) को हराकर भारत की यवनों से रक्षा की।

शुंग वंश

पुष्यमित्र मौर्यों का सेनापति था। उसने शुंग राजवंश चलाया। अश्वमेध यज्ञ भी किया। एक शिलालेख में उसे द्विरश्वमेधयाजी बताया गया है। यवनों ने इसका छोड़ा अश्व पकड़ लिया था। उसके पोते वसुमित्र ने उसको छुड़ाया। महाभाष्यकर्त्ता पतंजलि ने इसका अश्वमेध यज्ञ कराया था। महाभाष्य में कहा गया है पुष्यमित्रं याजयामः।

सातवाहन वंश

सिमुक मौर्यों के निर्बल होने पर दक्षिण में सिमुक ने २१० ई० पू० सातवाहन वंश की नींव डाली। गोदावरी नदी के किनारे प्रतिष्ठान नगरी इसकी राजधानी थी। इसके वंशज गौतमीपुत्र शातकर्णि ने पश्चिम में अवन्ति तक राज्य का विस्तार किया। इसने शक पह्लव (पार्थियन) और यवनों (ग्रीकों) को पराजित किया। इसका काल ९९-४४ ई० पू० था। प्रसिद्ध भारतीय इतिहासज्ञ डा० काशीप्रसाद जायसवाल ने इसी को शकारि विक्रमादित्य बताया है।

वासिष्ठीपुत्र श्री पुलुमावि के समय सातवाहन राज्य आन्ध्र देश तक फैल गया। पुलुमावि ने मगध के राजा सुशर्मा को मार कर मगध के कण्व वंश की समाप्ति कर दी। सातवाहन वंश का शासन २२५ ई० तक रहा।

कुषाण साम्राज्य हूणों से भगाये और सारे शकों द्वारा भगाये जाने के बाद उसको छोड़ कर कडफिसस प्रथम कुषाण नेता ने काबुल में राज्य स्थापित किए। इनमें एक कुषाण साम्राज्य था। इसका राजा कनिष्क बौद्ध था। चीन के सम्राट को बौद्ध धर्म-ग्रन्थ भेजने वाला यह पहला भारतीय नरेश था। ८० वर्ष की आयु में वह ३० ई० में मर गया। उसका उत्तराधिकारी विम कडफिसस द्वितीय था। इसने अपना राज्य मथुरा तक बढ़ाया। पाटलिपुत्र पर इस समय स्कन्दगुप्त... शातकर्णि का राज्य था। कुन्तल शातकर्णि ने कुषाणों को अनेक युद्धों में परास्त किया और शकारि कहलाया। ७८ ई० में कनिष्क राजगद्दी पर बैठा।

इसने सातवाहनो को हराया तथा अयोध्या-पाटलिपुत्र तक राज्य बढाया। कनिष्क पाटलिपुत्र से बौद्ध विद्वान् अश्वघोष और बुद्ध के एक कमण्डल को साथ ले गया। उत्तरी भारत से इसने सातवाहन वश के राज्य को समाप्त कर दिया। कनिष्क ने उत्तर मे वक्षु-सीर नदियो तक के प्रदेश को जीता। चीन से लडकर काशगर, खोतान और यारकन्द के प्रदेश इसने अपने साम्राज्य मे मिला लिए। वक्षु और यारकन्द से पाटलिपुत्र तक फैले साम्राज्य के शासन के लिये इसने पुष्यपुर (पेशावर) को अपनी राजधानी बनाया। कनिष्क के सिक्को पर देवी-देवताओ की मूर्तिया बनी हुई है। कुण्डलवन (काश्मीर) विहार मे कनिष्क के सरक्षण मे बौद्धो की चौथी महासभा हुई। अश्वघोष, वसुमित्र और पार्श्व इसमे ५०० विद्वानो के साथ सम्मिलित हुए थे। त्रिपिटिक का प्रामाणिक भाष्य सस्कृत मे तैयार किया गया। मध्य एशिया और चीन मे बौद्ध-प्रचारक भेजे गए। महायान सम्प्रदाय का प्रवर्त्तन इसी समय हुआ। कनिष्क की एक सिरकटी मूर्त्ति मथुरा सग्रहालय मे सुरक्षित है। कनिष्क ने ४० वर्ष तक राज्य किया। कनिष्क के बाद हविष्क और वासुदेव प्रसिद्ध राजा हुए।

११० ई० मे सातवाहनो ने उज्जैनी के शक क्षत्रप को हराया और उसके प्रदेशो पर अधिकार कर लिया। पजाब के कुणिंद और यौधेय और मालव गणराज्यो ने अपनी सत्ता पुन स्थापित की। कुशाण साम्राज्य को इन सबने समाप्त कर दिया।

**नाग भारशिव वश** . कुशाणो के साम्राज्य के भस्मावशेष से उत्पन्न राज्यो मे नाग भारशिव वश मुख्य है। इन्होने ग्वालियर के पास पद्मावती को अपनी राजधानी बनाया। कौशाम्बी से बढते-बढते ये मथुरा पहुचे। इन्होने गगा-यमुना का प्रदेश कुशाणो से जीता था, अत गगा-यमुना को अपना राज्य-चिन्ह बनाया। इस वश के शासक वीरसेन ने बनारस मे गगा-घाट पर अनेक अश्वमेघ यज्ञ किए।

**वाकाटक वंश** · भारशिव राजाओ का एक सामत था, विध्य शक्ति (२७८ ई०)। इसने कुशाणो को हराया। इसके पुत्र प्रवरसेन ने गुजरात और काठियावाड से शको को मार भगाया। प्रवरसेन के पुत्र का नाम गौतमिपुत्र था। इसका विवाह नाग भारशिव वश के राजा भगनाग की कन्या से हुआ। इससे उत्पन्न पुत्र रुद्रसेन भारशिव और वाकाटक, दोनो वशो के राज्यो का शासक हुआ। उत्तरी भारत इसके राज्य मे आ गया।

## गुप्त-साम्राज्य (३१९ ई०—५१० ई०)

वाकाटको के निर्बल होने पर लिच्छवियो ने गगा के दक्षिण मे पाटलिपुत्र को भी जीत लिया। कुशाण साम्राज्य के अन्त मे उत्पन्न वीरो मे श्री गुप्त एक था। इसने पूर्वी मगध मे अपना राज्य स्थापित किया। श्री गुप्त ने गुप्त वश की स्थापना की। इसका पोता चन्द्रगुप्त (३१९—३३५ ई०) महापराक्रमी हुआ। वह महाराजाधिराज हो गया। चन्द्रगुप्त ने लिच्छवीगण से मैत्री की तथा उसकी राजकन्या कुमार देवी के साथ विवाह किया। इस विवाह के कारण गुप्त राज्य और लिच्छवी राज्य एक हो गए। कुमार देवी का पुत्र समुद्र-गुप्त हुआ। समुद्रगुप्त भारत का नेपोलियन माना जाता है। प्रयाग के एक पुराने स्तम्भ पर इसकी विजय-प्रशस्ति अकित है। प्रशस्ति हरिषेण की लिखी हुई है। समुद्रगुप्त ने वाकाटक वश का राज्य समाप्त कर दिया, काची के राजा विष्णुगोप को हराया। समतट (गगा-ब्रह्म-पुत्र का मुहाना), दवाक (चटगाव-त्रिपुरा), कामरूप (असम), नेपाल और कर्तृपुर (कुमायू) के राज्यो ने समुद्रगुप्त की अधीनता स्वीकार कर ली। कुशाण 'शाहानुशाहि' ने भी समुद्रगुप्त

का प्रभाव स्वीकार किया। समुद्रगुप्त विद्या और कला प्रेमी सम्राट था। ३७८ ई० में समुद्रगुप्त का देहान्त हो गया।

चन्द्रगुप्त द्वितीय (३८ ४१३ ई ) रामगुप्त नपसक राजा था। कुषाण-नरेश शाहानुशाहि ने इस पर हमला कर दिया। रामगुप्त न सधि की जो शर्तें स्वीकार की थीं वे उसके छोटे भाई चन्द्रगुप्त को स्वीकार नही थी। चन्द्रगुप्त ने स्त्री वेष धारण करके कुषाण राजा के अतपुर म प्रवेश किया और उसको मार दिया। रामगुप्त के पराभव पर वह गुप्त राज्य का स्वामी हो गया। ध्रुवदेवी या ध्रुवस्वामिनी के साथ उसन विवाह कर लिया। चन्द्रगुप्त ने कुशाणो को हराया। चन्द्रगुप्त की सेना हिन्दूकुश पवतमाला को पार कर बाल्हीक (बलख) तक जा पहुची। दिल्ली मे मेहरौली के पास एक लाट खडी है। इस पर चन्द्रगुप्त की विजय की प्रशस्ति उत्कीण है। वक्षु नदी से अरब सागर तक साम्राज्य स्थापित करन के बाद इसने विक्रमादित्य की उपाधि धारण की।

कुमारगुप्त (४१४ ४५५ ई० इसका ४१ वष का शासन शान्ति का शासन रहा। नालन्दा महाविहार की स्थापना इसी ने की। इसम दूर दूर के विद्यार्थी शिक्षा पाने आते थे। इस समय हूणो के हमले पुन प्रारम्भ हो गए। इनके कारण गुप्त वश की राज्य लक्ष्मी डगमगाने लगी।

स्कन्दगुप्त (४५५ ४६७ ई ) हूणा से यह वीरतापूवक लडा गुप्त राजवश की लक्ष्मी का उद्धार किया शको को हराया।

स्कन्दगुप्त के बाद गुप्त साम्राज्य क्षीण होता गया। तोरमाण हूण न ५ ई म पजाब और मालवा जीता। इसका उत्तराधिकारी मिहिरकुल था। इसको गुप्तवश के नरसिंह बालादित्य न हराया। मिहिरकुल धम से शव था।

यशोधर्मा हूणो को विजय करने वाले सेनानी का नाम शिलालेखो म जन द्र यशो धर्मा कहा गया। मन्दसौर का विजय-स्तम्भ इसका यश गाथा गा रहा है।

गुप्तवश का साम्राज्य नष्ट होने पर भारत म सावभौम सम्राटो का भी अन्त हो गया। पाटलिपुत्र का साम्राज्य इसके बाद फिर नही उदय हुआ।

फाहियान चीनी यात्री फाहियान गुप्त सम्राटो के राज्यकाल म भारत आया था। यह त्रिपिटक की खोज म भारत आया तथा यहा १५ वष रहकर चीन वापस लौटा। चीन यह एक भारतीय जहाज पर लौटा। इसने अपने यात्रा विवरण मे भारतीय शासन की बडी प्रशसा की है। इसने लिखा है कि राज्य के एक सिरे से दूसरे सिरे तक कोई सोना उछालता चला जाय तो कोई उसे नही छूता। लेन देन मौखिक ही होता था लिखा पढी और पचायत की कोई जरूरत नहीं होती। अपराधियो को अपराध के अनुसार अथ-दण्ड दिया जाता था। प्राण दण्ड और शारीरिक दण्ड नहीं दिया जाता। राज्य भर म जीव हिंसा नही होती। कोई मद्य भी नहीं पीता। चाण्डाल को छोडकर लहसुन प्याज भी कोई नही खाता। सूअर और मुर्गी नहीं पाले जाते। शराब की दूकानें नही थी। सूनागार (बूचडखाना) भी नहीं थे। केवल चाण्डाल मछली पकडते शिकार खेलते और मास बेचते थे।

हषवधन गुप्त साम्राज्य का अन्त होने पर (१) कन्नौज म मौखरि वश (२) थानेश्वर म वधन वश और (३) वल्लभि म मत्रिक वश राज्य कर रहे थे। गुप्तो का राज्य

मगध तक सीमित रहा। इनमे वर्धन वंश का हर्षवर्धन गुप्त वंश के बाद भारत का सबसे विख्यात राजा हुआ।

मौखरि राज-वंश ने गुप्तो की अधीनता का त्याग करके ईसा की छठी सदी मे कन्नौज मे अपना राज्य स्थापित किया। ईश्वरवर्मा हूणो से लडा था। इसके बाद कन्नौज की गद्दी पर ईश्वरवर्मा और सर्ववर्मा बैठे। सर्ववर्मा ने गुप्त वंशी राजा दामोदर गुप्त को एक युद्ध मे मार दिया, पाटलिपुत्र पहुच गया। छठी शती के अन्त मे कन्नौज भारत का केन्द्र हो गया। सर्ववर्मा के बाद अवन्तिवर्मा और गृहवर्मा राजगद्दी पर बैठे। गृहवर्मा का विवाह थानेश्वर के राजा प्रभाकरवर्धन की पुत्री राज्यश्री के साथ हुआ। गृहवर्मा की मृत्यु के बाद राज्यश्री कन्नौज की स्वामिनी हुई। प्रभाकरवर्धन के राज्यवर्धन और हर्षवर्धन, दो पुत्र थे। राज्यश्री के राजगद्दी पर आने पर गुप्तो के एक सामन्त नरेन्द्रगुप्त शशांक ने कन्नौज पर आक्रमण किया और राज्यश्री को कैद कर लिया। इस पर राज्यवर्धन एक बडी सेना लेकर कन्नौज अपनी बहिन की सहायता के लिए पहुचा। शशांक ने युद्ध न करके राज्यवर्धन को संधि-वार्ता का आमंत्रण दिया। राज्यवर्धन के डेरे पर पहुचने पर शशांक ने उसको मार दिया। भाई की हत्या का समाचार सुनकर राज्यश्री घबडा गई। उसने आत्म-हत्या करने का निश्चय किया और विन्ध्याचल के जंगल मे चली गई। हर्षवर्धन अब भाई की मृत्यु का बदला लेने कन्नौज पहुचा। हर्षवर्धन स्वत बहिन की खोज मे निकला। शशांक का सामना उसके ममेरे भाई भंडी ने किया। राज्यश्री चिता मे प्रवेश करने को जब उद्यत थी, तब हर्षवर्धन ढूढता हुआ वहा पहुच गया। राज्यश्री की रक्षा हो गई। भण्डी ने इधर शशांक को हराया। हर्षवर्धन थानेश्वर के साथ-साथ अपनी बहिन का प्रतिनिधि होकर कन्नौज का भी राज्य करने लगा। राज्यश्री नि सन्तान थी। हर्षवर्धन ने ६ साल तक विजय-यात्रा की। गुप्तवंश का राजा माधवगुप्त हर्षवर्धन का बाल-सखा था। अत गुप्तो की ओर से उसका विरोध नही हुआ। प्रागज्योतिप (असम) का राजा भास्करवर्मा हर्षवर्धन का मित्र हो गया। हर्षवर्धन ने वल्लभि के शासक मैत्रकवंशीय ध्रुवसेन द्वितीय को हराया। फिर उससे मैत्री कर ली और अपनी पुत्री भी उसको व्याह दी।

**बाण भट्ट :** बाण भट्ट ने 'हर्षचरित' मे हर्षवर्धन का चरित्र लिखा है। बाण की कादम्बरी संस्कृत गद्य-साहित्य मे अनुपम स्थान रखती है। कन्नौज शहर का विस्तार पाच मील लम्बे और सवा मील चौडे मे था। ह्यु,एन्त्साग इस समय आया था। कन्नौज मे बौद्धो के १०० विहार थे और उनमे दस हजार भिक्षु रहते थे। हिन्दू मन्दिर दो सौ के लगभग थे।

**चालुक्य वंश . पुलकेशी द्वितीय :** नर्मदा के दक्षिण मे चालुक्य वंशी पुलकेशी द्वितीय का शासन था। इसकी राजधानी वातापी (बादामी-बीजापुर) थी। पुलकेशी ने पल्लववंशी महेन्द्रवर्मा को जीतकर कावेरी तक अपना राज्य-विस्तार किया था। चोल, पाड्य और केरल राज्य उसकी अधीनता स्वीकार करते थे।

हर्षवर्धन और पुलकेशी द्वितीय के बीच अनेको युद्ध हुए। हर्षवर्धन उनमे सफल नही हुआ। नर्मदा के दक्षिण मे उसका राज्य नही फैल सका। हर्षवर्धन प्रयाग के संगम पर हर पाचवें साल एक बडा मेला लगवाता था जिसमे वह विपुल धनराशि दान करता था। हर्ष ने कन्नौज मे एक महासभा का आह्वान किया था। इसमे राजा महाराजाओ के अतिरिक्त चार हजार बौद्ध भिक्षु और तीन हजार पौराणिक पंडित सम्मिलित हुए थे।

ह्यू एन्त्सांग  यह चीनी यात्री हर्षवर्धन के समय म आया था। १४ साल बाद जब स्वदेश लौटा तब यह अपने साथ अनेक मूर्तियां तथा बुद्ध अस्थ्यावशेषों के अतिरिक्त ६५७ संस्कृत के ग्रन्थ भी ले गया था। इसकी संगृहीत सामग्री सियान नगर के समीप  तायेन (कल्याण-कल्याण) नामक विहार म आज भी विद्यमान है। ह्यू एन्त्सांग ने यहां रहकर भारत से लाए हुए ग्रन्थों का ३० साल तक चीनी म अनुवाद किया। उसकी समाधि इस विहार स कुछ मील दूर है। इस महायात्री ने १२८ देशों की सीमाओं को पार किया और हजारों ग्रन्थों का अनुवाद किया। ह्यू एन्त्सांग के समय कन्नौज थानेश्वर कर्ण सुवर्ण आदि नगर समृद्ध दशा म थे। इस समय जमींदारी प्रथा का प्रारम्भ हो गया था। वेतन के बदले जागीरें देने की प्रथा का प्रचलन हो चुका था। ह्यू एन्त्सांग नालन्दा विश्वविद्यालय म छात्र रहा था। उस समय वहां दस हजार से अधिक विद्यार्थी अध्ययन कर रहे थे। वहां की एक इमारत नौ मंजिली थी। विद्यार्थियों के छात्रावास थे। हरेक विद्यार्थी का कक्ष अलग अलग था। परन्तु तब भी भवन थे जहां दस हजार छात्र एक साथ बैठकर अध्ययन करते थे। द्वार पण्डित की परीक्षा में उत्तीर्ण होने पर ही विश्वविद्यालय में प्रवेश मिलता था। द्वार पण्डित की परीक्षा बड़ी कड़ी थी। २० ३ प्रतिशत ही परीक्षा में उत्तीर्ण होते थे। शिक्षा निवास भोजन वस्त्र सब निःशुल्क थे।

**अल्तमश (१२११-१२३६ ई०) :** यह कुतुबुद्दीन एबक का दामाद था। यह उत्तरी भारत का स्वामी हो गया। नाजुक समय मे इसने दिल्ली के सुल्तान की रक्षा की।

**रजिया बेगम (१२३६-१२३६ ई०) :** यह अल्तमश की लडकी थी। यह दिल्ली की मुस्लिम स्त्री शासिका थी।

## खिलजी वश (१२९०-१३२० ई०)

**अलाउद्दीन खिलजी (१२९६-१३१० ई०) .** यह अपने चाचा और श्वसुर जलालुद्दीन खिलजी की हत्या करके गद्दी पर बैठा। इसके शासन के साथ इस्लामी साम्राज्य का प्रारम्भ हुआ। दक्षिण भारत को पहली बार हिन्दू से मुस्लिम बने इसके सेनापति मलिक काफूर ने विजय किया। मलिक काफूर हिन्दू था और इसकी गिनती ससार के सबसे बडे विजेताओ मे की जा सकती है। दक्षिण भारत को लूटकर मलिक काफूर १३११ ई० मे दिल्ली लौटा। अलाउद्दीन ने राजपूताना मे रणथम्भोर को जीतने के बाद चित्तौड पर आक्रमण किया। वह मेवाड की महारानी पद्मिनी को चाहता था। १३१३ ई० मे जब उसने चित्तौड जीता, तो वहा उसको एक भी स्त्री नही मिली। यह चित्तौड का 'पहला साका' के नाम से प्रसिद्ध है। रानी पद्मिनी ने एक हजार वीरागनाओ के साथ जौहर-व्रत किया था—चिता मे कूद कर भस्म हो गई थी।

अलाउद्दीनखिलजी को पहला लौकिक राजा कहा जाता है। इसने सेना, वित्त और प्रशासन मे अनेक सुधार किये। काजियो को नियन्त्रण मे रखा। वह हृदयहीन था। अत प्रजा का प्रेम नही प्राप्त कर सका। इसके मरते ही खिलजी-साम्राज्य छिन्न-भिन्न हो गया।

## तुगलक वश (१३२०-१४१४ ई०)

**मोहम्मद तुगलक (१३२०-१३५१ ई०)** गियासुद्दीन की मृत्यु के बाद उसका पुत्र जूना, मोहम्मद तुगलक के नाम से गद्दी पर बैठा। उसको 'बुद्धिमान पागल' बादशाह कहा जाता है। यह दक्षिण विजय के उद्देश्य से अपनी राजधानी दिल्ली से दौलताबाद (देवगिरि) ले गया। दिल्ली उजड गई। युद्धो का खर्च पूरा करने के लिए इसने ताम्बे के सिक्के चलाये। लोग नकली ताम्बे के सिक्के न बना सके, इसका कोई उपाय यह न कर सका। अत इसकी योजना निष्फल हो गई। बाद मे ताम्बे के सिक्के बन्द कर दिये। लोगो ने जाली ताम्बे के सिक्को के बदले राज्य से सोना-चादी लिया। राजकोष खाली हो गया। इस पर इसने कर बढाये। किसानो को कुचला। किसान खेत छोडकर जगलो मे भाग गये। आर्थिक व्यवस्था बिगड गई। फलत जगह-जगह विद्रोह हो गये।

१३३६ ई० मे **विजयनगर-साम्राज्य** की स्थापना हुई। विजयनगर-साम्राज्य ने दक्षिण भारत से तुर्क राज्य को समाप्त कर दिया।

**फिरोजशाह (१३५०-१३८८) :** मोहम्मद तुगलक के बाद उसका चचेरा भाई फिरोजशाह तुगलक गद्दी पर बैठा। यह उदार और दयालु था। इसने अनेक विद्यालय और अस्पताल खोले। खेती को बढ़ाया, नहरे, कुए तथा पुल बनवाये। जमुना की नहर इसने ही बनवाई। भोजनालय खोले जहा गरीबो को मुफ्त भोजन मिलता था। किसानो पर कर हल्का किया। लेकिन यह कट्टर मुसलमान था। धर्मान्ध होने से इसने काफिरो, गैर-मुस्लिमो को मुसलमान बनाने के लिए अनेको उपाय बरते। जजिया कर कठोरता से वसूल किया।

ग्राह्मण भी इससे मुक्त नही रख गय। तुगलक साम्राज्य म हो रहे विद्रोहो को शात करने म य सवथा असमर्थ रहा। इसके बाद वे शासक दुबल थ। दिसम्बर १४३८ म तमूरलग न दिल्ली को लूटा और कत्ले आम किया। इसने राज्य न किया और लौट गया।

लोदी वश (१४५१ १५२६ ई०)

इस वश का पहला शासक बहलोल लोदी था। इसके बाद सिकदर लोदी (१४८९ १५१७ ई ) हुआ।

**इब्राहीम लोदी (१५१७ १५२६ ई )** यह सिकन्दर लोदी का लडका था। इसको बाबर न पानीपत क पहल सग्राम म हराया। लोदी राज-वश का १५२६ ई० म अन्त हो गया।

मुगल वश (१५२६ १८५७ ई०)

**बाबर (१५२६ १५३० ई०)** बाबर ने मगल राजवश की स्थापना की। पानीपत खानवा और घाघरा की लडाइया जीतीं और मगल-साम्राज्य की भारत म स्थापना की। पठानो और राजपूतो को हराया। यह प्रकृति का प्रमी था। तुर्की म इसन अपना आत्म चरित्र लिखा है।

## अंग्रेज-काल

### भारत के गवर्नर-जनरल (१७७४-१८५८ ई०) :

**क्लाइव** · बंगाल के शासन का १७५७-६० ई० और १७६५-६७ ई० दो बार प्रमुख बना। १७५७ ई० मे इसने सिराजुद्दौला को हराया। प्लासी की लडाई ने क्लाइव को भारत मे ब्रिटिश राज्य का सस्थापक बना दिया। १७६५ ई० मे बगाल, बिहार और उडीसा का दीवानी अधिकार ईस्ट इण्डिया कम्पनी के वास्ते प्राप्त करके कम्पनी को शासक बना दिया। कम्पनी इसके कारण लगान वसूल करने और न्याय प्रदान करने का कार्य करने लगी। इसने कम्पनी का शासन सुधारा।

**वारेन हेस्टिंग (१७७४-१७८५ ई०)** : यह भारत का पहला ब्रिटिश गवर्नर-जनरल था। बगाल और अवध इसने ब्रिटिश शासन मे ले लिए। मराठो के बढते प्रभाव को रोका। निजाम को अपने साथ मिलाया। वारेन हेस्टिंग ने भारत मे ब्रिटिश राज्य को दृढ किया।

**लार्ड डलहौजी (१८४८-१८५६ ई०)** : दूसरे सिख-युद्ध (१८४८-४९) के कारण इसने पजाब को ब्रिटिश राज्य मे मिला लिया। दूसरे बर्मा-युद्ध (१८५२-५३) के फलस्वरूप दक्षिणी बर्मा ब्रिटिश भारत मे मिला लिया। सतारा, सम्बलपुर, झासी, नागपुर, जैतपुर के राज्य समाप्त कर दिए। क्योकि इनके शासक नि सन्तान मर गए थे। रेलवे लाइन बनानी प्रारम्भ की। तार की लाइने लगवाई। सारे भारत मे डाक-तार घर खोले। सडको, पुलो और नहरो की मरम्मत की। इजीनियरिंग स्कूल चलाये। पुरानी इमारतो की रक्षा की। विज्ञान, वन-विज्ञान को प्रोत्साहन दिया तथा वाणिज्य-उद्योग और खान-शास्त्र की उन्नति की।

**लार्ड केनिग (१८५६-५८ ई०)** ब्रिटिश राज्य की समाप्ति के लिए पहला भारतीय स्वाधीनता सग्राम इसके समय मे हुआ।

## १८५७ की राज्य-क्रांति

१८५७ के राज्य-विप्लव होने के अनेक कारण थे (१) जनता विदेशी शासन से घृणा करती थी और असन्तुष्ट थी। (२) निस्सन्तान मरे राजाओ के राज्य समाप्त कर दिए गए थे। (३) ईसाई धर्म के प्रचार से लोग भयभीत हो गए थे। अग्रेजी सैनिक और भारतीय सैनिक के वेतन मे भारी अन्तर था। (५) भूमि का लगान बहुत बढा दिया गया था। (६) कारतूसो मे चर्बी मिलाई गई थी।

### घटनाये :

एमफील्ड राइफलो की कारतूसो मे चर्बी मिली होने का सिपाही मगल पाडे ने विरोध किया। १३ मार्च, १८५७ को बैरकपुर (कलकत्ता) मे उसका कोर्ट-मार्शल किया गया। (२) ६ मई, १८५७ को मेरठ मे विप्लव भडका। दिल्ली, कानपुर, झासी, आगरा, ग्वालियर और लखनऊ भी इसके केन्द्र हुए। (३) जून १८५८ मे विप्लव कुचल दिया गया। झासी की रानी लक्ष्मीबाई लडती हुई रण-क्षेत्र मे मारी गई। वीर कुवरसिंह, तात्या टोपे, नाना फडनवीस, अवध की बेगमे आदि इस विप्लव के नेता थे। विप्लव दक्षिण मे

तमिलनाडु तक फैला था। पश्चिमी बिहार व पूर्वी बंगाल तक या गैरपुत्र गया व्याप्त रहा।

विफलता के कारण

१८५७ का विप्लव विफल रहा। क्योंकि (१) अंग्रेजों के पास अनुशासित सेना थे। भारतीयों की अपेक्षा अंग्रेज अधिक साधन सम्पन्न थे। (२) मराठों और सिखों ने अधिकतर अंग्रेजों का साथ दिया। ( ) सिंधिया ने अंग्रेजों का साथ दी। (४) दिल्ली की गद्दी पर बैठा मुगल बादशाह बहादुरशाह दुर्बल व्यक्ति था।

परिणाम

भारत का शासन महारानी विक्टोरिया के हाथ में चला गया। कम्पनी का राज्य समाप्त हो गया। गवर्नर जनरल शासन का प्रमुख कायम रहा जो भारतीय रियासतों के सम्बन्ध में वायसराय कहलाया। वायसराय सार्वभौम सत्ता को वस्तुत चलाता था।

## भारत के वायसराय

लार्ड कैनिंग (१८५८ १८६२ ई०) १८५८ की विक्टोरिया की घोषणा ने भारत के गवर्नर जनरल को ही वायसराय बना दिया। लार्ड कैनिंग ने भारत में ब्रिटिश शासन का पुनर्गठन किया। इसने समझौता और मेल मिलाप की नीति बरती।

लार्ड रिपन (१८८० ८४) ग्लैडस्टन युग का यह सच्चा उत्तराधिकारी था। इसने भारतीय आकांक्षाओं को जगाया और उनके प्रति सहानुभूति प्रदर्शित की। भाषायी समाचार पत्र कानून (वर्नाक्युलर प्रेस एक्ट) इसने रद्द किया। स्वायत्त शासन कानून (लोकल सेल्फ गवर्नमेंट एक्ट) बनाया। प्राथमिक और माध्यमिक शिक्षा को उन्नत करने की कोशिश की। शहरी मजदूरों की रक्षा के लिये फैक्टरी कानून बनाया। इलबर्ट बिल द्वारा न्यायालयों में विद्यमान वर्ण भेद दूर किया।

लार्ड कर्जन (१८९९ १९०५) (१) सीमाप्रान्त में इसने आगे पहुंची सेना को पीछे लौटाया। कबायली इलाके की रक्षा के लिये कबायली सेना खड़ी की। इसके पीछे ब्रिटिश सेना रखा। (२) फारस में ब्रिटिश हितों की रक्षा की। (३) तिब्बत को हराया और तिब्बत की परराष्ट्र नीति का चालक अंग्रेजों को बनाया। (४) १९ ५ में पंजाब लैण्ड एलिनियेशन एक्ट बनाया। इसके द्वारा महाजनों और सूदखोरों के लिए किसानों की जमीन लेना कठिन कर दिया गया। (५) यूनिवर्सिटी एक्ट १९ ४ बना कर इसने सीनेट में नामजद सदस्यों का बहुमत कर दिया। विश्वविद्यालय सरकारी नियंत्रण में इस रीति से आ गए। (६) १९ ५ में इसने बंगाल को विभक्त किया—पश्चिमी बंगाल और पूर्वी बंगाल व असम। बंग भंग के विरोध में तूफानी आंदोलन हुआ फलत १९११ में वह रद्द कर दिया गया।

लार्ड मिन्टो (१९ ५ १९१०) इसके काल में राजनीतिक अशान्ति रही। मार्ले मिन्टो शासन सुधार और इण्डिया कौंसिल एक्ट १९ ९ भारतीयों को सन्तुष्ट नहीं कर सके। मुसलमानों के लिए इसने पृथक निर्वाचन प्रणाली मान्य की। इस प्रकार पाकिस्तान के निर्माण का बीज बोया।

**लार्ड हार्डिंग (१६१०-१६१६) :** इसके समय मे दिसम्बर १६११ मे दिल्ली मे दरवार किया गया। जॉर्ज पचम का राज्याभिषेक किया गया। वग-भग रद्द किया गया। भारत की राजधानी दिल्ली वनाई गई। लार्ड हार्डिंग पर वम फेका गया था। क्रान्तिकारी रासविहारी बोस ने वम फेका था, यह माना जाता है। प्रथम महायुद्ध प्रारम्भ हुआ। हिन्दू विश्वविद्यालय का शिलान्यास किया गया।

**लार्ड चेम्सफोर्ड (१६१६-१६२०) ·** युद्ध-प्रयत्नो को सफल वनाया। माटेग्यू-चेम्स-फोर्ड शासन सुधार या इण्डिया एक्ट १६१६ बनवाया। रॉलट एक्ट, मार्शल लॉ—और असह-योग आन्दोलन इसके काल की मुख्य एटनाये है। दिल्ली से हिन्दी का पहला दैनिक 'विजय' १६१८ मे प्रकाशित हुआ।

**लार्ड रीडिंग (१६२१-२६) :** इसके काल मे प्रिंस आफ वेल्स की भारत यात्रा का महात्मा गाधी के नेतृत्व मे काग्रेस ने बहिष्कार किया। गाधीजी का न्यायालयो, धारासभाओ, स्कूलो, कालेजो और ब्रिटिश माल के चतु सूत्री वहिष्कार का कार्यक्रम चला। सविनय कानून-भग आन्दोलन को यह समझने मे असमर्थ रहा।

**लार्ड इरविन (१६२६-३०)** १६२७-२८ मे साइमन कमीशन भारत मे आया। इसका वहिष्कार किया गया। लाहौर काग्रेस (३१ दिसम्बर, १६२६) ने अपना ध्येय भारत के लिये पूर्ण स्वराज्य घोषित किया। नमक कानून-भग के साथ सामूहिक कानून- भग आन्दोलन (अप्रैल १६३०) को गाधीजी ने दाडी मे नमक कानून-भग करके प्रारम्भ किया। मार्च १६३१ मे गाधी-इरविन पैक्ट होने पर यह आन्दोलन समाप्त हुआ। प्रथम गोलमेज काफ्रेस १६३० मे लन्दन मे हुई।

**लार्ड विलिंगटन (१६३१-१६३६) :** १६३१ मे दूसरी गोलमेज काफ्रेस लन्दन मे हुई। महात्मा गाधी इसमे उपस्थित हुए। रैम्जे मैकडॉनेल्ड ने साम्प्रदायिक निर्णय की घोषणा की। साम्प्रदायिक निर्णय के विरोध मे गाधीजी ने आमरण अनशन किया। पूना-पैक्ट वना। १६३१ मे तीसरी गोलमेज काफ्रेस हुई। काग्रेस अवैध घोषित की गई। १६३४ के अन्त मे केन्द्रीय असेम्वली के चुनाव मे काग्रेस को भारी मफलता मिली। विहार और क्वेटा मे भारी भूकम्प आया। वम्बई काग्रेस (१६३४) के सभापति डा० राजेन्द्रप्रसाद हुए। इन्होने महामना मालवीय जी के विरोध पर भी साम्प्रदायिक निर्णय को महात्मा गाधी के परामर्श पर 'न स्वीकार किया और न अस्वीकार किया।'

**लार्ड लिनलिथगो (१६३६-४३) .** इण्डिया एक्ट, १६३५ प्रान्तो मे लागू किया गया। इसके अनुसार चुनाव होने पर आठ प्रान्तो मे काग्रेसी मन्त्रिमण्डल वने। दूसरा महा-युद्ध छिडा। १६३६ मे काग्रेस मन्त्रिमण्डलो ने त्याग-पत्र दे दिया। मार्च, १६४२ मे "क्रिप्स मिशन" भारत आया। वैधानिक सुधारो की वार्ता विफल रही। काग्रेस ने वम्वई मे (८ अगस्त १६४२) "भारत छोडो" आन्दोलन का सूत्रपात किया। इसका ब्रिटिश दमन वडा उग्र रहा, गावो पर वम गिराये गए।

**लार्ड वेवल (१६४३-४७) ·** मजदूर दल की सरकार के तीन मत्री भारत आये और उन्होने कैबीनेट मिशन शासन-योजना पेश की। १६ दिसम्बर, १६४६ को सविधान परिषद् की पहली बैठक हुई। सविधान परिषद के अध्यक्ष डा० राजेन्द्र प्रसाद चुने गए। मुस्लिम लीग

ने इसका बहिष्कार किया। मुसलमानों की मांग थी कि अंग्रेज भारत छोड़ने से पहले भारत को विभक्त कर दें। लाल किले में आजाद हिन्द फौज के तीन जनरलों पर मुकदमा चलाया गया। अन्तरिम सरकार की स्थापना हुई (सितम्बर १९४६)।

लार्ड लुई माउण्टबेटन (१३ मार्च १९४७ से १४ अगस्त १९४७) भारत विभाजन की ३ जून की घोषणा यह कहकर की गई कि भारत में हो रहे साम्प्रदायिक दंगों को शान्त करने का एकमात्र यही (ब्रिटिश) उपाय है। मुसलमानों को इस प्रकार प्रदान किया गया। हिन्दुओं ने इस समय विभाजन स्वीकार करके भारी दुर्बलता और अदूरदर्शिता का परिचय दिया। १५ जुलाई १९४७ को इण्डिया इण्डिपेंडेंस एक्ट ब्रिटिश पार्लियामेंट ने पास किया। १५ अगस्त १९४७ को भारत इण्डिया (भारत) और पाकिस्तान में विभक्त किया गया।

भारत संघ के वैधानिक गवर्नर-जनरल

लार्ड लुई माउण्टबेटन —१५ अगस्त १९४७ से २१ जून १९४८।

श्री चक्रवर्ती राजगोपालाचारी —२१ जून १९४८ से २५ जनवरी १९५०।

भारत गणराज्य के राष्ट्रपति

१ डा० राजेन्द्रप्रसाद —२६ जनवरी १९५० से १९६२ तक।

२ डा० सर्वपल्ली राधाकृष्णन् —मई १९६२ से अप्रैल १९६७ तक।

३ डा० जाकिर हुसेन —अप्रैल १९६७ से

: ४ :

# भारत : जन-सांख्यिकीय विवरण

१९६१ ई० मे जन-गणना सिक्किम समेत सम्पूर्ण भारत की हुई। पाकिस्तान और चीन द्वारा बलात् अधिकृत जम्मू-काश्मीर का भाग ही इससे बचा रहा। गोवा की जनगणना पुर्तगाल ने १५ दिसम्बर, १९६० ई० को की थी। उसको भारत के जन-गणना विभाग ने स्वीकार कर लिया।

**भू-क्षेत्र और जनसंख्या :** विश्व के भू-क्षेत्र का भारत केवल २ ४ प्रतिशत है, किन्तु भारत की जनसख्या विश्व की कुल जनसख्या का १४ ६ प्रतिशत है। भारत से केवल चीन की ही जनसख्या अधिक है। उसकी जनसख्या का अनुमान ५८ करोड २२ लाख किया गया था। इस दशक (१९५१-६१ ई०) मे भारत की जनसख्या प्रतिवर्ष २ २ प्रतिशत बढी। पश्चिमी देशो की तुलना मे हमारी जनसख्या अभी तरुण और किशोर है, क्योकि कुल आबादी का ४० प्रतिशत १४ साल से कम आयु का है।

**पुरुष और स्त्री :** भारत मे स्त्रियो की सख्या से पुरुषो की सख्या अधिक है। स्त्रियो की सख्या प्रति दस वर्ष मे कम हो रही है। किन्तु बडी उमर के वर्ग मे स्त्रियो की सख्या प्रतिशत के हिसाब से अधिक है। ७० साल की आयु के ८६ ० लाख व्यक्ति है। इनमे ४१ ७ लाख पुरुष है और ४४ ३ लाख स्त्रिया है।

**दो बडे शहर** भारत के दो सबसे बडे शहर, कलकत्ता और बम्बई है। एक पूर्वी भारत मे है, दूसरा पश्चिमी भारत मे। बृहत्तर बम्बई एक निगम के आधीन है। लेकिन बृहत्तर कलकत्ता नही।

| | क्षेत्रफल | जनसंख्या |
|---|---|---|
| बृहत्तर बम्बई | १८६ वर्गमील | ४१ लाख |
| बृहत्तर कलकत्ता | १७० वर्गमील | ६० लाख |
| कलकत्ता निगम क्षेत्र | ४० वर्गमील | २९ लाख |

| | कलकत्ता | बम्बई |
|---|---|---|
| जनसख्या की घनता (प्रति वर्गमील) | ७३१८२ | २२३२३ |
| साक्षरता का प्रमाण (प्रति हजार) | ५९३ | ५८६ |
| प्रति हजार स्त्रियो की सख्या | ६१२ | ६६३ |
| एक दशक (१९५१-६१) के मध्य जनसख्या मे वृद्धि का प्रतिशत | ८ ५ | ३८ ७ |

## धार्मिक दृष्टि से जन गणना

धार्मिक दृष्टि से जन गणना को देखा जाय तो ज्ञात होगा कि हिन्दुओं की संख्या भारत के स्वाधीन होने के बाद भी ब्रिटिश शासन के समान घट रही है। १६५० में प्रति हजार हिन्दू ८५० थे किन्तु दस साल बाद १६६१ में ८४० रह गये। इस विषयक तुलनात्मक अंक ध्यान देने योग्य हैं।

### प्रति हजार जन, धर्म की दृष्टि से

| | १६५१ | १६६१ |
|---|---|---|
| हिन्दू | ८५० | ८४० |
| मुस्लिम | ६६ | १०२ |
| ईसाई | ३ | २४ |
| सिख | १७ | १८ |

हिन्दुओं की संख्या कम होने के कारण दो रहे। (१) हरिजन वर्ग ने सामूहिक रूप में बौद्ध धर्म ग्रहण किया। (२) पाकिस्तान से बड़ी संख्या में मुस्लिम आये। (३) ईसाई मिशनरियों के प्रचार से ईसाई भी बने। घटे केवल हिन्दू।

जैन और सिख प्रवास प्रिय हैं। आर्थिक कारणों से ये दोनों वर्ग एक राज्य से दूसरे राज्य में जाने की प्रवृत्ति के हैं।

हरिजनों का बौद्ध धर्म ग्रहण करना एक ऐतिहासिक घटना है। १६५१ में भारत में बौद्ध १८ ८२३ ४ १६६१ में बढ़कर ३ २५ २२४ हो गए। कुल जनसंख्या में बौद्धों का प्रतिशत १६५१ में ०.०५ था जो १६६१ में ०.७२ हो गया। महाराष्ट्र विशेषकर विदर्भ में हरिजनों ने हिन्दू धर्म छोड़कर बौद्ध धर्म ग्रहण किया। इस सामूहिक धर्म-परिवर्तन का प्रभाव हुआ विशेष पर यहां तक पड़ा कि वहां १६५७ के चुनाव में हरिजनों के लिए लोकसभा की दो सीटों में कम एक ही सीट रह गई। आगरा का निर्वाचन क्षेत्र सामान्य हो गया। इसके कारण हिन्दुओं की संख्या घटी।

**मुस्लिम वृद्धि** मुसलमानों की संख्या १६६१ में ४ ६६ ८६ ५५७ हो गई। इनकी वृद्धि २५ ६१ प्रतिशत के हिसाब से हुई जबकि सारे देश की आबादी २१ प्रतिशत के हिसाब से हो पाई। भारत में १६५१ में मुसलमानों की कुल संख्या ३५४ १४ २८४ थी।

भारत के अन्य अल्प-संख्यक वर्ग में वृद्धि इस प्रकार हुई ईसाई २३ ३ लाख सिख १८ ३ लाख और जैन ४ १ लाख।

हिन्दू धर्म के अनुयायी इस देश में सर्वाधिक हैं। दस साल की अवधि में १६५१ से १६६१ तक हिन्दुओं की संख्या में ६२६२७४०४ की वृद्धि हुई। प्रतिशत प्रमाण हिन्दुओं का घट गया। १६५१ में उनकी कुल संख्या ०३ ५७५ थी। १६६१ में यह बढ़ कर ३६६ ५ २ ० से अधिक हो गई। इसका अर्थ यह है कि हिन्दुओं की जनसंख्या २ २६ प्रतिशत के हिसाब से बढ़ी।

**ईसाई**—इनकी जनसख्या ८३,२२,००० से वढ कर १,०७,२६,००० हो गई। वृद्धि का प्रतिशत २७·३८ रहा। इसमे मुख्य योगदान ईसाई मिशनरियो के धर्म-प्रचार का रहा।

**बौद्ध**—यह भी वढे। १६५१-६१ के मध्य इनकी वृद्धि ७६ ६ प्रतिशत के हिसाव से हुई। १६५१ मे इनकी कुल सख्या १८ १ लाख थी। १६६१ मे यह ३२ ५ लाख हो गयी।

**जैन**—१६५१ मे जैनो की कुल सख्या १६ १८ लाख थी। १६६१ मे जैन २०·२७ लाख गिने गए। इनकी जनसख्या मे वृद्धि २५ १७ प्रतिशत हुई।

**सिख**—१६५१ की जन-गणना मे सिखो की सख्या ६२ १६ लाख थी। परन्तु १६६१ मे यह वढकर ७८ ४५ लाख पर पहुच गई। सिख २५ १३ प्रतिशत वढे।

**शहरी आबादी**—दस लाख से अधिक आवादी के शहरो की सख्या सात है। ये इस प्रकार है—

| शहर | जनसंख्या |
|---|---|
| १ वृहत्तर वम्वई | ४१ ५ लाख |
| २ कलकत्ता | २६ ३ लाख |
| ३ दिल्ली-शाहदरा, नई दिल्ली, छावनी समेत | २३ ५ लाख |
| ४ मद्रास | १७ २ लाख |
| ५. हैदरावाद | १२ ५ लाख |
| ६ वगलौर | १२·०६ लाख |
| ७ अहमदावाद | १२ ०६ लाख |

घनता की दृष्टि से कलकत्ता और वम्वई के वाद मद्रास का तीसरा स्थान है। देश मे प्रति वर्गमील घनता १६५१ मे २१२ थी। १६६१ मे यह २७० हो गई।

दिल्ली के शहरी क्षेत्र (पुरानी दिल्ली) व सदर, पहाडगज मोहल्लो मे घनता प्रति वर्गमील १,४३,१८५ जन की है। करौलवाग तथा पटेलनगर की घनता ७८,१६५ है। दिल्ली के ये दोनो इलाके दुनिया की सघनतम वस्तियो का मुकावला करते है। इस दृष्टि से दिल्ली का सघनता मे पहला स्थान रहेगा।

एक दशक के भीतर असम की जनसख्या ११४ ६० प्रतिशत वढी और उडीसा की ८७ ६२ प्रतिशत। विहार का इन दोनो के वाद स्थान है। इसकी जनसख्या ४६ ०८ प्रतिशत वढी। इसी दशक मे मध्य प्रदेश की ४७ ७६ प्रतिशत और केरल की ४२ ४४ प्रतिशत जन-सख्या वढी।

**स्त्री-पुरुष का अनुपात**—१६५१ मे प्रति एक हजार पुरुषो के पीछे स्त्रियो की सख्या ६४० थी। १६६१ मे ६४१ हो गयी। यह अनुपात सर्वत्र एक समान नही है। तटवर्ती प्रदेश और २२ अश देशाश के नीचे भी स्त्रियो की सख्या कम है।

**साक्षरता**—साक्षरता की कसौटी जन-गणना मे यह रखी गई थी कि जो लिखना और पढना जाने, उसको साक्षर माना जाय। १६५१ मे साक्षर १६ ६ प्रतिशत थे और १६६१ मे २४ ० प्रतिशत। दिल्ली, केरल, अण्डमान, गुजरात, मद्रास और महाराष्ट्र में

साक्षरता का प्रतिशत अधिक रहा। काश्मीर हिमाचल प्रदेश राजस्थान मध्य प्रदेश उत्तर प्रदेश और बिहार म प्रतिशत कम है।

पुरुष-साक्षरो की तुलना म स्त्री साक्षरा की सख्या बहुत कम है। परन्तु तटवर्ती प्रदेशा म स्त्री-साक्षरा का प्रमाण अधिक है।

**शहरी आबादी**—१६६१ म ४३ करोड आबादी गिनी गई। इसम से ८२ १० प्रतिशत देहातो म और १७ ६ प्रतिशत शहरा म थी। १६८१ म यह क्रमश प्रतिशत ८२ ७२ और १७ ३८ था। शहरी और देहाती आबादी का निणय निश्चित कसौटी पर परीक्षा करने के बाद किया गया है। इस पर भी शहरी आबादी ६१८ ७ लाख से बढकर १६६१ म ७७८ ४ लाख हो गई। यह वृद्धि २४ २५ प्रतिशत हुई। एक लाख की आबादी के अब भारत म १० शहर हैं।

१६५१ ६१ के मध्य शहरो म स्त्रिया की सख्या म कमी आई है। दक्षिण भारत क आध्र मद्रास मसूर और केरल राज्यो और राजस्थान म प्रति हजार पुरुषो के पीछे ६०० स्त्रिया हैं। यह उत्तर और दक्षिण भारत के शहरा म सामाजिक विकास के अन्तर का सूचक है।

## १९०१-१९६१ के मध्य भारत की जनसख्या मे प्रतिशत की वृद्धि

| वष | जन | प्रतिशत |
|---|---|---|
| १६०१ | २३ ६२ ८१ २४३ | |
| १६११ | २५ २१ २२ ४१० | +५ ७८ |
| १६२१ | २५ १३ ५२ २४१ | +० ३१ |
| १६०१ | २७ ६० १८ ४६८ | +११ १ |
| १६४१ | ३१ ८७ १ ०१२ | +१४ २३ |
| १६५१ | ६ ११ २६ ६२२ | +१३ ३१ |
| १६६१ | ४३ ६२ ०५ ८२ | +२१ ५ |

राज्यो व प्रदेशो के क्षेत्रफल और उनकी जनसख्या और आबादी की घनता मे क्या कोई सम्बन्ध है, इसका उत्तर नीचे तालिका मे दिया गया है .

तालिका—२

## क्षेत्रफल, जनसंख्या और आबादी की घनता : १९६१

| | क्षेत्रफल (वर्ग किलोमीटर मे) | जनसख्या | आबादी की घनता |
|---|---|---|---|
| भारत | ३,२६८,०८०.६२ | ४,३९,०७२,५८२ | १३८[२] |
| **राज्य** | | | |
| आन्ध्रप्रदेश | २७५,२४३ ४१ | ३५,९८३,४४७ | १३१ |
| असम[3] | २०३,३९८ ३७ | १२,२०९,९३० | ६० |
| बिहार | १७४,००७ ७६ | ४६,४५५,६१० | २६७ |
| गुजरात | १८७,०९२ ०५ | २०,६३३,३५० | ११० |
| जम्मू-कश्मीर | २२२,८६९ ७८ | ३,५६०,९७६ | २२६२ |
| केरल | ३८,८६७ ५९ | १६,९०३,७१५ | ४३५ |
| मध्य प्रदेश | ४४३,४५८ ०३ | ३२,३७२,४०८ | ७३ |
| मद्रास | १२९,९६५ ५१ | ३३,६८६,९५३ | २५९ |
| महाराष्ट्र | ३०७,२६८·३३ | ३९,५५३,७१८ | १२९ |
| मैसूर | १९१,७५६ ०७ | २३,५८६,७७२ | १२३ |
| नागालैण्ड | १६,४८७ ८४ | ३६९,२०० | २२ |
| उडीसा | १५५,८५९ २१ | १७,५४८,८४६ | ११३ |
| पजाब और हरियाणा | १२२,००९ ५७ | २०,३०६,८१२ | १६६ |
| राजस्थान | ३४२,२६६ ४३ | २०,१५५,६०२ | ५९ |
| उत्तर प्रदेश | २९४,३६५ ०८ | ७३,७४६,४०१ | २५१ |
| प० बगाल | ८७,६७५ ९१ | ३४,९२६,२७९ | ३९८ |
| **संघीय प्रदेश** | | | |
| अण्डमान व निकोबार द्वीप-समूह | ८,२९२ ७३ | ६३,५४८ | ८ |
| दादर व नगर हवेली | ४८८ ९६ | ५७,९६३ | ११९ |
| दिल्ली | १,४८३ ०५ | २,६५८,६१२ | १७९३ |
| गोआ, दमन व दीव | ३,७३३ ०७ | ६२६,६६७ | १६८ |
| हिमाचल प्रदेश | २८,१९४ ६० | १,३५१,१४४ | ४८ |
| लकादीव, मिनिकॉय व अमनदीव द्वीप-समूह | २७ ८७ | २४,१०८ | ८६५ |
| मणिपुर | २२,३४५ ९६ | ७८०,०३७ | ३५ |
| पाडिचेरी | ४७२ ९१ | ३६९,०७९ | ७८१ |
| त्रिपुरा | १०,४५० ९३ | १,१४२,००५ | १०९ |

१. जनवरी १९६५ के भारतीय सर्वेक्षण के अनुसार । महाराष्ट्र और आन्ध्र का क्षेत्रफल लगभग दिया गया है ।

२ प्रति किलोमीटर जनसख्या का हिसाब जनगणना-कृत क्षेत्र तक सीमित है ।

३ नेफा के ८१४२५ ०९ वर्ग किलोमीटर क्षेत्रफल और जनसख्या—३३६,५५८ समेत ।

## भारतीय जनगणना १९६१ आकडे

| | |
|---|---|
| भारत — जनसंख्या | ४ ३९ २३४ ७७१ |
| पुरुष | २ २६ २९३ २०१ |
| स्त्री | २ १२ ९४१ ५७० |
| देहाती आबादी | ३ ६० २९८ १६८ |
| शहरी आबादी | ७८ ९३६ ६०३ |
| क्षेत्रफल | १ १७८ ९९५ वर्गमील |
| शहरी आबादी (प्रतिशत) | १८ |
| देहाती आबादी (प्रतिशत) | ८२ ० |
| प्रति १० ० पुरुषों पर स्त्रियाँ | ९४१ |
| आबादी में प्रतिशत वृद्धि (१९५१ ६१) | २१ ५१ |

| | | |
|---|---|---|
| प्रति वर्गमील घनता | | ३७० |
| आबाद गावों की संख्या | | ५६७ १६९ |
| गैर आबाद गावों की संख्या | | ५४ ८९१ |
| कस्बों की संख्या | | २६९० |
| मृत्यु प्रमाण | १९५१ | १९६१ |
| (प्रति हजार) | २७ ४ | १८ ० |
| जन्म प्रमाण | | |
| (प्रति हजार) | ४० ९ | ४० |
| स्त्री आबादी (प्रतिशत) | ४८ ६ | ४८ ५ |
| साक्षरता प्रमाण | | |
| सामान्य (प्रतिशत) | १६ ६ | २० ० |
| पुरुष (प्रतिशत) | २४ ९ | ३४ ४ |
| स्त्री (प्रतिशत) | ७ ९ | १२ ९ |
| जीवनाशा (सामान्य प्रति हजार) | ३२ | ४५ |

## मुख्य ६ धर्मों के अनुयायी

(१९६१)

| | | | |
|---|---|---|---|
| हिन्दू | ३ ६६ ५२६ ८६६ | सिख | ७ ८४५ ९१५ |
| मुसलमान | ४६ ९४ ७९९ | बौद्ध | ३ २५६ ०३६ |
| ईसाई | १ ७२८ ०६ | जैन | २ ०२७ २८१ |

## १९५१-६१ के मध्य राज्यों की जनसंख्या में वृद्धि का प्रतिशत

| | | | |
|---|---|---|---|
| आंध्र | १५ ७ | महाराष्ट्र | २३ ६ |
| असम | ४५ | मैसूर | २१ ६ |
| बिहार | १९ ८ | उड़ीसा | १९ ८ |
| गुजरात | २६ ९ | नागालैण्ड | १४ १ |
| जम्मू-कश्मीर | ९४ | पंजाब और हरियाना | २५ ९ |
| केरल | २४ ८ | राजस्थान | २६ २ |
| मध्य प्रदेश | २४ २ | उत्तर प्रदेश | १६ ७ |
| मद्रास | ११ ९ | प बंगाल | ३२ ८ |

### केन्द्र शासित प्रदेश

| | | | |
|---|---|---|---|
| अण्डमान-निकोवार | १०५ २ | सिक्किम | १७ ३ |
| दिल्ली | ५२ ४ | दादर व नागर हवेली | ३९ ६ |
| हिमाचल प्रदेश | २१ ८ | गोवा, दमन व दीव | १.७ |
| मणिपुर | ३५ ० | पाडीचेरी | १६ ३ |
| लकादीव, मिनीकॉय व अमीनदीव | १४ ० | त्रिपुरा | ७८.७ |

## देहाती और शहरी जनसंख्या : (१९५१-६१)

(कुल आबादी का प्रतिशत)

| | देहात | शहर | | देहात | शहर |
|---|---|---|---|---|---|
| १९२१ | ८८.६ | ११ ४ | १९५१ | ८२.७ | १७.३ |
| १९३१ | ८७ ९ | १२.१ | १९६१ | ८२ २ | १७ ८ |
| १९४१ | ८६ १ | १३ ९ | | | |

## मुख्य भाषा-भाषियों की संख्या १९६१

| | कुल सख्या (लाखो मे) | प्रतिशत |
|---|---|---|
| हिन्दी, उर्दू, हिन्दुस्तानी व पजाबी | १४९९ ० | ४२ ० |
| तेलुगू | ३३० ० | ९ २ |
| मराठी | २७० ० | ७ ६ |
| तामिल | २६५ ० | ७ ४ |
| वगला | २५१ ० | ७ ० |
| गुजराती | १६३ ० | ४.६ |
| कन्नड | १४५ ० | ४ १ |
| मलयालम | १३४ ० | ३.८ |
| उडिया | १३२ ० | ३ ७ |
| असमिया | ५० ० | १.४ |

## जन्म के समय जीवनाशा : प्रतिशत

| | पुरुष | स्त्री |
|---|---|---|
| १९०१-११ | २२ ६ | २३ ३ |
| १९११-२१ | १९ ४ | २० ९ |
| १९२१-३१ | २६ ९ | २६ ६ |
| १९३१-४१ | ३२ १ | ३१ ४ |
| १९४१-५१ | ३२ ५ | ३१ ७ |

१९५१ सामान्यजीवनाशा ४५ प्रतिशत

## प्रति हजार पीछे वार्षिक जन्म-मृत्यु-प्रमाण

| | जन्म | मृत्यु |
|---|---|---|
| १९०१-११ | ५१ ३ | ४३ १ |
| १९११-२१ | ४९ २ | ४८ ६ |
| १९२१-३१ | ४६ ४ | ३६.३ |
| १९३१-४१ | ४५ २ | ३१ २ |
| १९४१-५१ | ३९ ९ | २७ ४ |
| १९५१-६१ | ४०.० | १८.० |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| मैसूर | ७४,२१० | २३,५८६,७७२ | ३१८ | २६,३७७ | २,९७२ | २३० |
| उडीसा | ६०,१६४ | १७,५४८,८४६ | २९२ | ४६,४६६ | ५,६५९ | ६२ |
| पंजाब और हरियाणा | ४७,२०५ | २०,३०६,८१२ | ४३० | २१,२६६ | १,४६८ | १८७ |
| राजस्थान | १३२,१५२ | २०,१५५,६०२ | १५३ | ३२,२४० | २,२८८ | १४५ |
| उत्तर प्रदेश | ११३,६५४ | ७३,७४६,४०१ | ६४९ | ११२,६२४ | १२,७२० | २७५ |
| प० बंगाल | ३३,८२९ | ३४,९२६,२७९ | १,०३२ | ३८,५३० | ३,५९० | १८४ |
| नागालैण्ड | ६,३६६ | ३३९,२०० | ५८ | ८१४ | १४ | ३ |
| **केन्द्रशासित प्रदेश** | | | | | | |
| अण्डमान-निकोबार (द्वीप) | ३,२१५ | ६३,५४८ | २० | ३९९ | १३ | १ |
| दिल्ली | ५५३ | २,६५८,६१२ | ४,६४० | २७६ | २३ | ३ |
| हिमाचल प्रदेश | १०,८८५ | १,३५१,१४४ | १२४ | १०,४३८ | १,१९९ | १३ |
| लकादीव, मिनीकाय और अमीनदीव (द्वीप) | ११ | २४,१०८ | २,१९२ | १० | ९ | — |
| मणिपुर | ८,६२८ | ७८०,०३७ | ९० | १,८६६ | ४२ | १ |
| त्रिपुरा | ४,०३६ | १,१४२,००५ | २८३ | ४,९३२ | ३५४ | ६ |
| दादर, नागर हवेली | १८९ | ५७,९६३ | ३०७ | ७२ | — | — |
| गोवा, दमन व दीव | १,४२६ | ६२६,६६७ | ४४० | — | — | — |
| पाडीचेरी | १८५ | ३६९,०७५ | १,९९५ | ३८८ | — | ५ |
| सिक्किम | २,७४४ | १६२,१८९ | ५९ | ४६० | ५९ | १ |
| नेफा | ३१,४३८ | ३३६,५५८ | ११ | २,४५१ | — | — |

## शहरों या कस्बों का १९१६ में किया वर्गीकरण

१९६१ की जनगणना मे कस्वो का ६ वर्गो मे इस प्रकार वर्गीकरण किया गया —

| वर्ग | जनसख्या | संख्या | वर्ग | जनसंख्या | संख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | १००,००० या अधिक | १०७ | ४ | १०,०००-१९,९९९ | ८१७ |
| २ | ५०,०००-९९,९९९ | १४१ | ५ | ५,०००-९,९९९ | ८४४ |
| ३ | २०,०००-४९,९९९ | ५१५ | ६ | ५,००० से कम | २६६ |
| | | | | कुल शहर या कस्वे | २,६९० |

## हरिजनों और आदिम-जातियों की राज्यवार व संघीय प्रदेशवार संख्या

| | हरिजन वर्ग | आदिम जातियां |
|---|---|---|
| भारत | ६४,५११,३१३ | २९,८०३,४७० |
| **राज्य** | | |
| आध्र प्रदेश | ४,९७३,६१६ | १,३२४,३६८ |
| असम | ७३२,७५६ | २,०६८,३६४ |
| विहार | ३,५३६,८७५ | ४,२०४,७७० |
| गुजरात | १,३६७,२५५ | २,७५४,४४६ |
| जम्मू-कश्मीर | २६८,५३० | — |
| केरल | १,४२२,०५७ | २०७,९९६ |
| मध्य प्रदेश | ४,२५३,०२४ | ६,६७८,४१० |
| मद्रास | ६,०७२,५३६ | २५२,६४६ |
| महाराष्ट्र | २,२२६,९१४ | ३९७,१५९ |
| मैसूर | ३,११७,२३२ | १९२,०९६ |
| नागालैण्ड | १२६ | ३४३,६९७ |
| उडीसा | २,७६३,८५८ | ४,२२३,७५७ |
| हरियाणा और पजाव | ४,१३९,१०६ | १४,१३२ |
| राजस्थान | ३,३५९,६४० | २,३०९,४४७ |
| उत्तर प्रदेश | १५,४१७,२४५ | — |
| पश्चिमी वगाल | ६,९५०,७२६ | २,०६३,८८३ |
| **प्रदेश** | | |
| अण्डमान-निकोवार (द्वीप) | — | १४,१२२ |
| दादर व नगर हवेली | १,१८४ | ५१,२६१ |
| दिल्ली | ३४१,५५५ | — |

| | हरिजन वग | आदिम जातियां |
|---|---|---|
| हिमाचल प्रदेश | ३६६ ६१६ | १०८ १९९ |
| लक्काद्वीव मिनीकाय व अमीनदीव (द्वीप) | — | २३ ३९१ |
| मणिपुर | १३ ३७६ | २४९ ०४९ |
| नेफा | — | ५ ०४२ |
| पांडीचेरी | ५६ ८६१ | — |
| सिक्किम | ७ २०० | ३७ १७० |
| त्रिपुरा | ११९ ७२५ | ३६० ०७० |

## कुल जनसंख्या मे छ मुख्य धर्मावलम्बियो का प्रतिशत

| | १९५१ | १९६१ | | १९५१ | १९६१ |
|---|---|---|---|---|---|
| बौद्ध | ५ | ० ७४ | हिन्दू | ८४ ९८ | ८३ ५ |
| ईसाई | २ ३५ | २ ४४ | मुसलमान | ९ ९१ | १० ७ |
| जैन | ४५ | ० ४६ | सिख | १ ७४ | १ ७९ |
| | | | अन्य | ० ५२ | ० ३७ |

| | |
|---|---|
| **उड़ीसा** | |
| कटक | १४६,३०८ |
| रूरकेला | ९०,२८७ |
| पुरी | ६०,८१५ |
| बरहामपुर | ७६,९३१ |
| भुवनेश्वर | ३८,२११ |
| **पंजाब और हरियाणा** | |
| अमृतसर | ३९८,०४७ |
| जालन्धर | २६५,०३० |
| लुधियाना | २४४,०३२ |
| अम्बाला | १८१,७४७ |
| पटियाला | १२५,२३४ |
| चण्डीगढ | ९९,२६२ |
| फिरोजपुर | ९७,९३२ |
| रोहतक | ८८,१९३ |
| जगाधरी | ८४,३३७ |
| करनाल | ७२,१०९ |
| हिसार | १५४,५०८ |
| शिमला | ११२,६५५ |
| लाहौल-स्पीति | २०,४५३ |
| **प० बंगाल** | |
| कलकत्ता (कार्पोरेशन) | २,९२७,२८९ |
| हावड़ा | ५१२,५९८ |
| आसनसोल | १६८,६८९ |
| खड़गपुर | १४७,२५३ |
| द० दमदम | १११,२८४ |
| कमरहाटी | १२५,४५७ |
| बर्दवान | १०८,२२४ |
| पनिहाटी | ९३,७४९ |
| श्रीरामपुर | ९१,५२१ |
| हुगली चिनसुरा | ८३,१०४ |
| टीटागढ | ७६,४२९ |
| **पांडीचेरी** | |
| पांडीचेरी | ४०,४२१ |
| कारीकल | २२,२५२ |
| **जम्मू-कश्मीर** | |
| श्रीनगर | २९५,०८४ |
| जम्मू | १०२,७३८ |
| अनन्तनाग | २१,०८७ |
| बारामूला | १६,८५४ |
| **केरल** | |
| कोचीन-अरनाकुलम् | ३१३,०३० |
| त्रिवेन्द्रम् | ३०२,२१४ |
| कालीकट | २४८,५४८ |
| अलेप्पी | १३८,८३४ |
| क्वीलोन | ९१,०१८ |
| पालाघाट | ७७,६२० |
| त्रिचुर | ५२,६८५ |
| **मध्य प्रदेश** | |
| इन्दौर | ३९४,९४१ |
| जबलपुर | ३६७,०१४ |
| ग्वालियर | ३००,५८७ |
| भोपाल | २२२,९४८ |
| उज्जैन | १४४,१६१ |
| रायपुर | १३९,७९२ |
| दुर्ग (भिलाई सहित) | १३३,२३० |
| सागर | १०४,६७६ |
| बिलासपुर | ८६,७०६ |
| बुरहानपुर | ८२,०९० |
| **मद्रास** | |
| मद्रास | १७,२९,१४१ |
| मदुराई | ४२४,८१० |
| कोयम्बतूर | २८६,३०५ |
| तिरुचिरापल्ली | २४९,८६२ |
| सलेम | २४९,१४५ |
| पलायमकोट्टई | १९०,०४८ |
| तूतीकोरन | १२७,३५६ |
| काचीपुरम् | ९२,७१४ |
| वेल्लौर | १२२,७६१ |
| कुम्भकोणम् | ९६,७४६ |
| **महाराष्ट्र** | |
| वृहत्तर बम्बई | ४,१५२,०५६ |
| पूना | ७३७,४२६ |

| | बौद्ध | ईसाई | हिन्दू | जैन | मुसलमान | सिख | इतर धर्म | धर्म नही बताया |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| उत्तर प्रदेश | १२८९३ | १०१६८१ | ६२४ ७३१६ | १२२१०८ | १ ७८८ ८६ | २८३७३७ | ४१४ | २ ३ |
| पश्चिम बंगाल | ११२२५३ | २ ४५३० | २७५२३३५८ | २६६४ | ६९८५२८७ | ३४१८४ | ३८६१ | ११७ |
| संघीय प्रदेश | | | | | | | | |
| अण्डमान निकोबार द्वीप | १७०७ | १७९७३ | ३२७८१ | ३ | ७३२८ | २४१ | ३४४४ | १ |
| दादरा-नगर हवेली | २ | ७९९ | ५६५७६ | १२० | ४४३ | — | २३ | — |
| दिल्ली | ५९९६ | २९२६९ | २२३४५९७ | २९५९५ | १५५४५३ | २०३९१६ | २८५ | ३१ |
| गोवा दमन व दीव | १८९ | २२७२०२ | ४८४३७८ | ६८ | १४६०० | — | २१३ | १७ |
| हिमाचल प्रदेश | ६३०८ | ४९२ | १३१००१९ | ६५ | २५६१९ | ८४३७ | ७२ | २ |
| लक्षद्वीप मिनीकाय | | | | | | | | |
| अमीनदीव द्वीप | — | ५६ | २६३ | — | २३७८९ | — | — | — |
| मणिपुर | ३२५ | १५२ ४३ | ४८१११२ | ७७८ | ४८५८८ | ५२३ | — | ९९९९८ |
| पाण्डीचेरी | २५ | ३३९४६ | ३११२२३ | ७६ | २३४७ | १४ | ३२५ | — |
| त्रिपुरा | ३३७१६ | १००३९ | ८६७९९८ | १६५ | २३०००२ | ४९ | ४ | २ |

नोट —

(१) नेफा के उस भाग के आंकडे असम म सम्मिलित नही किये गए हैं जहाँ पूछताछ नही की गई। सम्मिलित भागो के आंकडे हैं बौद्ध ५ ८०९ ईसाई १ ७१३ हिन्दू २५ ५९९ जैन १४ मुसलमान १० ८ सिख ७४५ इतर धर्म १ ७८४ तथा धर्म न बताने वाले २ ०३२।

(२) दादर व नगर हवेली के आंकडे १९६२ के हैं।

(३) गोवा दमन व दीव के आंकडे १९६० के हैं।

## जन्म-मृत्यु का प्रति हजार प्रमाण—क्षेत्रीय स्थिति

१९५१-६१ के मध्य राज्यो मे सर्वोच्च जन्म-प्रमाण असम (४९ ३) मे और निम्नतम मद्रास मे (३४ ९) रहा। मृत्यु-प्रमाण भी असम मे सर्वोच्च (२६ ९) और निम्नतम (१६ १) केरल मे रहा। स्वाभाविक रीति से सर्वोच्च वृद्धि पजाब, हरियाणा (२५ ८) और निम्नतम वृद्धि मद्रास (१२ ४) मे हुई। नीचे की तालिका मे जन्म-मृत्यु का प्रमाण क्षेत्रवार दिया गया है —

| क्षेत्र | राज्य | आनुमानिक जन्म-प्रमाण (प्रति हजार) | आनुमानिक मृत्यु-प्रमाण (प्रति हजार) |
|---|---|---|---|
| उत्तरी | पजाब, हरियाणा और राजस्थान | ४३ ६ | १९ ० |
| मध्य | उत्तर प्रदेश और मध्य प्रदेश | ४२ ० | २४ ४ |
| पूर्वी | असम, बिहार, उडीसा और प० बगाल | ४३ ३ | २३ ९ |
| दक्षिणी | आध्र प्रदेश, मद्रास, केरल और मैसूर | ३८ ५ | २२ ३ |
| पश्चिमी | गुजरात और महाराष्ट्र | ४२ ८ | २१ ४ |

स्वाभाविक वृद्धि का सर्वोच्च प्रमाण (२४ ६) उत्तरी भारत मे और निम्नतम प्रमाण (१६ ३) दक्षिणी भारत मे रहा।

नवीन उपलब्ध सामग्री से ज्ञात होता है कि अभी जन्म-अनुपात लगभग ४०, मृत्यु का अनुपात १६—१८ और शिशु-मृत्यु का अनुपात १२५—१४० है।

प्रति दशक के भीतर स्त्री और पुरुष की जीवनाशा मे क्या अन्तर आया, यह निम्न तालिका मे दिखाया गया है

## जीवनाशा : प्रतिदशक स्थिति

| दशक | जन्म के समय जीवन की आशा पुरुष | जन्म के समय जीवन की आशा स्त्री |
|---|---|---|
| १८८९-१९०० | २३ ६३ | २३ ९६ |
| १९०१-१९१० | २२ ५९ | २३ ३१ |
| १९११-१९२० | १९ ४२* | २० ९०* |
| १९२१-१९३० | २६ ९१ | २६ ५६ |
| १९३१-१९४० | ३२ ०९ | ३१ ४७* |
| १९४१-१९५० | ३२ ४५* | ३१ ६६* |
| १९५१-१९६० | ४१ ९०* | ४० ६० |

*गैर-सरकारी आकडे

प्रथम महायुद्ध के वाद फैले युद्ध-ज्वर या इनफ्लुएजा का प्रभाव १९११ से १९३० तक रहा। भारत मे स्वाधीनता के वाद जीवनाशा मे तेजी से वृद्धि हुई। परन्तु स्त्रियो की जीवनाशा पुरुषो के मुकावले घट गई है। १९२० तक स्त्रियो की जीवनाशा पुरुषो की अपेक्षा अधिक थी।

## जीवनाशा (१९५१ ६०) क्षेत्रीय स्थिति

| क्षेत्र | जन्म के समय जीवन की आशा | |
|---|---|---|
| | पुरुष | स्त्री |
| उत्तरी | ४९ ६ | ४४ ६ |
| मध्य | ३६ ८ | ८ ८ |
| पूर्वी | ३६ ८ | ४० १ |
| दक्षिणी | ४१ १ | ३६ २ |
| पश्चिमी | ४४ २ | ४२ ५ |

स्त्रियो की जीवनाशा और पुरुषो की जीवनाशा म भारी अन्तर है जो उत्तरी क्षेत्र म सर्वाधिक है। केवल पूर्वी क्षेत्र म स्त्रियो की जीवनाशा पुरुषो म अधिक है। पश्चिमी क्षेत्र म यह अधिक है पर अन्तर मामूली है। इस अन्तर का सामाजिक जीवन पर प्रभाव पडना अनिवार्य है।

## आयु वर्ग (१९६१)

विभिन्न आयु वर्ग म कुल जनसख्या का कितना प्रतिशत है यह निम्न तालिका म दिखाया गया है —

| | आयु वर्ग | कुल जनसख्या की प्रतिशत |
|---|---|---|
| शिशु और छोटे बच्चे | से ४ | १५ |
| लडके-लडकिया | ५ स १४ | २६ |
| तरुण और तरुणी | १५ से २४ | १६ ७ |
| | २५ से ३४ | १५ ४ |
| वयस्क (मध्य आयु के) | | |
| स्त्री पुरुष | ५ से ४४ | ११ |
| वयोवृद्ध | ४५ स ५४ | ८ |
| | ५५ से ६४ | ४ ८ |
| | ६५ से ७४ | २ १ |
| | ७५ और उसम अधिक | १ |
| | योग— | १ |

इससे एक बात ज्ञात होगी कि ४१ प्रतिशत जनता का पालन-पोषण करने और उसे शिक्षा देकर योग्य बनाने की भारी जिम्मेदारी इस देश के अभिभावको पर है। दूसरी बात यह कि ५१ प्रतिशत ही श्रम करने और आजीविकोपार्जन की स्थिति म हैं। इनके कठोर श्रम पर ही सम्पूर्ण समाज और देश का सुखी जीवन निर्भर है।

# १६०१ से १६६१ के मध्य स्त्री-पुरुष के अनुपात मे आया राज्यवार अन्तर
( प्रति हजार पुरुषो के पीछे स्त्रियो की सख्या )

| | १६०१ | १६११ | १६२१ | १६३१ | १६४१ | १६५१ | १६६१ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भारत | ६७२ | ६६४ | ६५५ | ६५० | ६४५ | ६४६ | ६४१ |
| आध्र प्रदेश | ६८५ | ६६२ | ६६३ | ६८७ | ६८० | ६८६ | ६८१ |
| असम | ६३३ | ६२७ | ६०८ | ८८६ | ८८६ | ८७७ | ८७६ |
| विहार | १०५४ | १०४४ | १०१६ | ६६४ | ६६६ | ६६० | ६६४ |
| गुजरात | ६५४ | ६४६ | ६४४ | ६४५ | ६४१ | ६५२ | ६४० |
| जम्मू काश्मीर | ८८२ | ८७६ | ८७० | ८६५ | ८६६ | ८७३ | ८७८ |
| केरल | १००४ | १००८ | १०११ | १०२२ | १०२७ | १०२७ | १०२२ |
| मध्य प्रदेश | ६६० | ६८६ | ६७४ | ६७३ | ६७० | ६६७ | ६५३ |
| मद्रास | १०४४ | १०४२ | १०२६ | १०२७ | १०१२ | १००७ | ६६२ |
| महाराष्ट्र | ६७८ | ६६६ | ६५० | ६४७ | ६४६ | ६४१ | ६३६ |
| मैसूर | ६८३ | ६८१ | ६६६ | ६६५ | ६६० | ६६६ | ६५६ |
| नागालैण्ड | ६७३ | ६६३ | ६६२ | ६६७ | १०२१ | ६६६ | ६३३ |
| उडीसा | १०३७ | १०५६ | १०८६ | १०६७ | १०५३ | १०२२ | १००१ |
| पजाव एव हरियाणा | ८४८ | ८०७ | ८२१ | ८३० | ८५० | ८५८ | ८६४ |
| राजस्थान | ६०५ | ६०८ | ८६६ | ६०७ | ६०६ | ६२१ | ६०८ |
| उत्तर प्रदेश | ६३७ | ६१५ | ६०६ | ६०४ | ६०७ | ६१० | ६०६ |
| प० वंगाल | ६४५ | ६२५ | ६०५ | ८६० | ८५२ | ८६५ | ८७८ |
| **सघीय प्रदेश** | | | | | | | |
| अण्डमान-निकोवार द्वीप | ३१८ | ३५२ | २०३ | ४६५ | ५७४ | ६२५ | ६१७ |
| दादर, नगर हवेली | ६६० | ६६७ | ६४० | ६११ | ६२५ | ६४६ | ६६३ |
| दिल्ली | ८६२ | ७६३ | ७३३ | ७२२ | ७१५ | ६६८ | ७८५ |
| गोवा, दमन व दीव | १०८५ | ११०३ | ११२२ | १०८८ | १०८३ | ११२८ | १०७१ |
| हिमाचल-प्रदेश | ८८५ | ६०४ | ६०२ | ६०६ | ८६७ | ६१५ | ६२३ |
| लकादीव, मिनीकाय, अमीनी दीप द्वीप | १०६३ | ६८७ | १०२७ | ६६४ | १०१८ | १०४३ | १०२० |
| मणिपुर | १०३७ | १०२६ | १०४१ | १०६५ | १०५५ | १०३६ | १०१५ |
| पाडीचेरी | — | १०५८ | १०५३ | — | — | १०३० | १०१३ |
| त्रिपुरा | ८७४ | ८८५ | ८८५ | ८८५ | ८८६ | ६०४ | ६३२ |

नोट—१ भारत मे पाडीचेरी सम्मिलित नही है।

२ असम मे नेफा सम्मिलित नही है। क्योकि १६६० से पहले वहा जनगणना ही नही हुई थी।

३ जम्मू-काश्मीर के १६५१ के आकडे १६४१-१६६१ की जनगणना के आधार पर तैयार किये गये हैं।

४. पाडीचेरी की १६४२ की जनगणना को १६५० की जनगणना माना गया है।

# आयु और विवाहित अवस्था (हजारो मे) १९६१

## सामाजिक ढाचा

भारत की कुल जनसख्या मे स्त्री पुरुषो की सख्या और उनम कितने विवाहित अविवाहित विधुर विधवा है यह निम्नलिखित तालिका मे दिखाया गया है —

| आयु-वर्ग (वर्ष) | कुल जनसख्या | | | अविवाहित | | विवाहित | | विधुर | विधवा | विवाह विच्छेद | | अवर्णित दशा | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | व्यक्ति | पुरुष | स्त्री | पुरुष | स्त्री | पुरुष | स्त्री | | | पुरुष | स्त्री | पुरुष | स्त्री |
| सब आयुओ के | ४३८९३७ | २२६१४६ | २१२७९१ | ११६६८४ | ९० ८८ | ९७१४१ | ९८४८४ | ८३४१ | २३०२५ | ८८२ | १०८ | ९८ | १०८ |
| ० ९ | १३ ७७७ | ६६२६२ | ६४५१५ | ६०२६२ | ६४५१५ | — | — | — | — | — | — | — | — |
| १ १४ | ४९३ ६ | २६२७४ | २३०३२ | २४४७६ | १८५२८ | १७३४ | ४४२६ | १६ | ० | १६ | ७६ | २ | १८ |
| १५ १९ | ३५८८३ | १८५९९ | १७२८४ | १४१६ | ५ ४५ | ४३२६ | १२ २४ | ४५ | ६१ | ४१ | १११ | १४ | १३ |
| २ २४ | ३७३३३ | १८१९९ | १९१२४ | ७९७८ | ११४३ | ९९३७ | १७५५८ | १६४ | २९८ | १ ६ | १३० | ११ | १५ |

क्रमश

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २५-२९ | ३६५८२ | १८५३२ | १८०५० | ३२८३ | ३४१ | १४७७२ | १६९९८ | ३१० | ५२२ | १५८ | १७५ | ९ | १४ |
| ३०-३४ | ३०८४२ | १५९८८ | १४८५४ | १२३९ | १५४ | १४१८८ | १३५८१ | ४१९ | ९५४ | १३४ | १५४ | ८ | ११ |
| ३५-३९ | २५४६४ | १३६०४ | ११८६० | ६२५ | ८८ | १२३६९ | १०३२० | ५०० | १३२२ | १०४ | १२२ | ६ | ८ |
| ४०-४४ | २२८६० | १२०८२ | १०७७४ | ४७३ | ६७ | १०७८६ | ८३६७ | ७२३ | २२२७ | ८९ | १०६ | ५ | ७ |
| ४५-४९ | १८०५९ | ९७३६ | ८३२३ | ३२० | ४२ | ८५४३ | ५८०३ | ८०३ | २४०० | ६६ | ७३ | ४ | ५ |
| ५०-५४ | १७१११ | ९१३१ | ७९५० | २९४ | ३७ | ७६४५ | ४२४९ | ११३० | ३६२९ | ५८ | ६० | ४ | ५ |
| ५५-५९ | ९८३२ | ५२८६ | ४५४९ | १५५ | १९ | ४२७३ | २२११ | ८२१ | २२८६ | ३२ | ३० | २ | ३ |
| ६०-६४ | ११२४० | ५७०७ | ५५३३ | १६५ | २३ | ४२६१ | १६२७ | १२४६ | ३८५२ | ३२ | १८ | ३ | ३ |
| ६५-६९ | ४३५२ | २४७३ | २३७९ | ७० | १० | १७४७ | ६४७ | ६४० | १७०९ | १५ | १२ | १ | १ |
| ७० | ८६२० | ४१७७ | ४४४३ | ११८ | १८ | २५२५ | ६५७ | १५०८ | ३७५० | २४ | १६ | २ | २ |
| आयु न बताने वाले | १७६ | ९५ | ८१ | ६६ | ५८ | २२ | १६ | २ | ५ | १ | — | ३ | २ |

इससे ज्ञात होगा कि बाल-विवाह का, ९ साल से कम आयु मे विवाह का अन्त हो गया है। अतः बाल-विधवाए नही है। यह १९६१ की जनगणना की विशेपता है। बाल-विवाह जैसे भयकर सामाजिक रोग से देश आशिक रूप से मुक्त हुआ है। लेकिन विवाह-वय १८ (स्त्री)—२५ (पुरुष) वर्ष पर नही पहुचा है। १०-१४ वर्ग की आयु के स्त्री-पुरुप क्रमश ४४२६ हजार और १७३४ हजार विवाहित हे। इस आयु-वर्ग के विधुरो की सख्या १९००० और विधवाओ की सख्या ३०००० है। इससे प्रकट है कि पूर्णतः बाल-विवाह का अन्त नही हुआ हे और देश मे किशोरी विधवाओ की सख्या काफी है। भारत मे वैवाहिक जीवन का औसत काल २५ वर्ष माना जा सकता है। २० से ४४ वर्ष के वय-वर्ग के विधुरो और विधवाओ की सख्या को देखकर सहज मे यह अनुमान किया जा सकता है।

## देहाती और शहरी आवादी

सिक्किम महित भारत की ४३ ९२ करोड आवादी मे से ३६ ०७ करोड या ८२ प्रतिशत गाँवो मे रहती है। शहरो मे रहने वालो की मख्या ७ ८९ करोड या १८ प्रतिशत है। १९२१ से १९६१ के मध्य नगरीकरण वरावर हो रहा है यद्यपि इसकी गति मन्द है, यह निम्न तालिका से ज्ञात होगा

### देहाती और शहरी आवादी १९२१-६१ के मध्य

| कुल जनमस्या का प्रतिशत | १९२१ | १९३१ | १९४१ | १९५१ | १९६१ |
|---|---|---|---|---|---|
| देहाती | ८८ ८ | ८८ ० | ८६ १ | ८२ ७ | ८२ ० |
| शहरी | ११ २ | १२ ० | १३·९ | १७ ३ | १८ ० |

१९६१ की जनगणना के अनुमार सिक्किम को छोडकर, भारत मे २६९९ शहर और ५६६८७८ गाँव है। राज्यवार इनका वितरण इस प्रकार है

### शहरो का राज्यवार विवरण १९६१

| नाम राज्य | १००००० और इससे अधिक | ५०००० से ९९९९९ | २०००० से ४९९९९ | १०००० से १९९९९ | ५००० से ९९९९ | ५००० से कम | योग |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भारत | १०७ | १३९ | ५१८ | ८२० | ८४७ | २६८ | २६९९ |
| राज्य | | | | | | | |
| आध्र प्रदेश | ११ | ९ | ५१ | ७३ | ७२ | ७ | २२३ |
| असम | १ | २ | १० | १२ | २४ | ११ | ६० |
| विहार | ७ | ७ | ३३ | ५२ | ४६ | ८ | १५३ |
| गुजरात | ६ | ९ | ४३ | ५४ | ६० | ९ | १८१ |
| जम्मू-काश्मीर | २ | — | १ | ४ | ६ | ३० | ४३ |

क्रमश.

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| केरल | ४ | ५ | ३१ | ३[illegible] | १८ | १ | १८२ |
| मध्य प्रदेश | ६ | ६ | ३५ | [illegible]७ | ९८ | १७ | २१९ |
| मद्रास | ९ | १९ | ६[illegible] | ११९ | ९[illegible] | ३६ | ३३९ |
| महाराष्ट्र | १२ | १५ | ४७ | ८९ | ८८ | १५ | २६६ |
| मैसूर | ६ | ९ | [illegible]४ | ८१ | ६४ | [illegible] | [illegible]९ |
| नागालैण्ड | — | — | — | — | ३ | — | ३ |
| उड़ीसा | १ | ३ | ८ | २२ | २२ | २[illegible] | ६२ |
| पंजाब हरियाणा | ५ | १[illegible] | ३५ | ४० | ५४ | ४ | १८९ |
| राजस्थान | ६ | ४ | २३ | ५२ | ५१ | ९ | १४५ |
| उत्तर प्रदेश | १७ | १८ | ५६ | ८१ | ७९ | १६ | २६७ |
| प० बंगाल | १२ | १९ | ४६ | ४५ | [illegible] | १२ | १८४ |

## संघ प्रदेशों में नगरों व शहरों का विवरण

| नाम प्रदेश | १० और इससे अधिक | ५०० से ९९९९९ | २० से ४९९९९ | १ से १९९९९ | ५ से ९९९९ | ५००० से कम | योग |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अण्डमान निकोबार द्वीप समूह | — | — | — | १ | — | — | १ |
| दिल्ली | २ | — | १ | — | — | — | ३ |
| गोवा दमन व दीऊ | — | — | १ | १ | ४ | ७ | १३ |
| हिमाचल प्रदेश | — | — | — | २ | ४ | ७ | १३ |
| मणिपुर | — | १ | — | — | — | — | १ |
| पांडीचेरी | — | — | २ | १ | २ | — | ५ |
| त्रिपुरा | — | १ | — | १ | ४ | — | ६ |

## राज्य व प्रदेशवार गावो का विवरण

| नाम राज्य | १०००० और उससे ऊपर | ५००० से ९९९९ | २००० से ४९९९ | १००० से १९९९ | ५०० से ९९९ | ५०० से कम | योग |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भारत[1] | ७७६ | ३४२१ | २६५६५ | ६५३७७ | १७६०८६ | २५१६५० | ५६६८७८[2] |
| राज्य | | | | | | | |
| आंध्र प्रदेश | २८ | ४५८ | ३९१८ | ६०५० | ५८३४ | १०७९६ | २७०८४ |
| असम | — | १३ | ३९८ | १९९९ | ५०४१ | २०६९९ | ३०१५३[2] |
| बिहार | ४४ | ४८१ | ३३३९ | ७६३५ | १३७८४ | ४२४२२ | ६७६६५ |
| गुजरात | ७ | १४१ | १२३२ | ३३०१ | ५२९९ | ८५०४ | १८५८४ |
| जम्मू काश्मीर | — | ५ | ११४ | ५२८ | १३२० | ४५९२ | ६५५९ |
| केरल | ५१० | ५८७ | ३९५ | ५७ | १८ | ६ | १५७३ |
| मध्य प्रदेश | — | २८ | ७८७ | ३८११ | १२७९५ | ५२९९३ | ७०४१४ |
| मद्रास | ९६ | ४४९ | ३५३९ | ४७७१ | ३२१६ | २०५३ | १४१४२ |
| महाराष्ट्र | २९ | ३०५ | २२१५ | ५९५८ | १०२३५ | १७१०९ | ३५८५१ |
| मैसूर | — | १७२ | १४३२ | ३७२३ | ६४८१ | १४५६९ | २६३७७ |
| नागालैण्ड | — | — | ११ | ६५ | १५७ | ५८१ | ८१४ |
| उडीसा | — | १६ | ४५२ | २५१३ | ७३३४ | ३६१५१ | ४६४६६ |
| पजाव, हरियाणा | १२ | १४२ | १४४० | ३४७० | ५३३७ | १०८६८ | २१२६९ |
| राजस्थान | — | ९४ | १००३ | २९३६ | ६५९६ | २१६१२ | ३२२४१ |
| उत्तर प्रदेश | २३ | ३०८ | ३७९५ | १२८०१ | २६०१५ | ६९६८२ | ११२६२४ |
| प० बगाल | २५ | २४४ | २१५६ | ५२२४ | ८५१४ | २२२९१ | ३८४५४[3] |

१ सिक्किम विना।

२ इसमे ३ ग्राम ऐसे है जिनके विवरण प्राप्त नही हैं।

३ उन ११ ग्रामो विना जिनकी आवादी के अलग-अलग आकडे नही मिलते।

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| संघीय प्रदेश | | | | | | | |
| अण्डमान निकोबार द्वीप | — | — | — | २ | २० | ३७७ | ३९९ |
| दादर नागर हवेली | — | — | | १८ | २३ | २८ | ७२ |
| दिल्ली | — | — | ४२ | ५९ | ९९ | ७६ | २७६ |
| गोवा दमन दीऊ | २ | १३ | ८३ | ८० | ४६ | २१ | २४५ |
| हिमाचल प्रदेश | — | — | २ | ६४ | २९९ | १०१२६ | १ ४३८[४] |
| लकादीव मिनिकाय व अमीनदीव द्वीप | — | — | ६ | २ | १ | १ | १० |
| मणिपुर | — | २ | ५१ | १२६ | २०० | १४८७ | १८६६ |
| पाण्डीचेरी | — | ३ | २१ | ६२ | ८९ | २१३ | ३८८ |
| त्रिपुरा | — | — | ३१ | १४२ | ९९ | ४३६० | ४६३२ |
| चण्डीगढ़ | — | — | — | — | — | — | — |

४ २७ ग्राम सहित जो आबाद नहीं है पर लोग जहां बिना घरों के पड़े हैं।

# भारत की शासन व्यवस्था

## संविधान

भारत का वर्तमान सविधान २६ जनवरी १९५० से लागू हुआ। सविधान तैयार करने का कार्य सविधान निर्मात्री परिषद् ने २६ नवम्बर १९४९ मे समाप्त किया। परिषद् का निर्माण १९४६ के चुनाव से बनी प्रान्तिक परिषदो द्वारा चुने गए सदस्यो और केन्द्रीय सभा (असेम्बली) के सदस्यो द्वारा किया गया था। मुस्लिम लीग ने इससे असहयोग किया। १९४६ का निर्वाचन व्यस्क मताधिकार के आधार पर नही हुआ था। इस दृष्टि से वर्तमान सविधान भारतीय जनता का पूर्णत प्रतिनिधित्व नही करता।

२६ जनवरी १९५० से प्रचलित सविधान द्वारा ही इस देश का शासन इस समय होता है। यह लिखित सविधान विश्व मे सम्भवत. सबसे बडा है। इसमे ३९५ अनुच्छेद और ८ अनुसूचियाँ हैं।

सविधान ने देश का नाम 'इण्डिया' रखा है, भारत नही। भारत का उल्लेख मात्र है और वह भी 'तथाकथित' विशेषण के साथ। सयुक्त राष्ट्र मे भी 'इण्डिया' नाम पजित किया गया है, भारत नही। यही बात सब अन्तर्राष्ट्रीय सस्थाओ मे है।

### सघ राज्य

भारत सघ राज्य या 'यूनियन' है। सविधान का उद्देश्य और लक्ष्य भारत मे सार्वभौम सत्ता-सम्पन्न लोकतान्त्रिक राज्य की स्थापना करना है।

सविधान की भूमिका मे समस्त भारतीय जनता को निम्नाकित की प्राप्ति कराने का सकल्प प्रकट किया गया है

न्याय—सामाजिक, आर्थिक और राजनीतिक।

स्वतन्त्रता—विचार, विश्वास और अभिव्यक्ति तथा निष्ठा और पूजा की।

समानता—पद और अवसरो की समानता, सब मे इस भावना को बढाने का सकल्प।

बन्धुता—वैयक्तिक गरिमा और राष्ट्र की एकता और अखण्डता की सुनिश्चितता।

## राज्य और प्रदेश

भारत सघ के निम्न राज्य हैं, इन सबका प्रमुख गवर्नर या राज्यपाल होता है

१ असम, २ आंध्र प्रदेश, ३ उत्तर प्रदेश, ४. उडीसा, ५ केरल, ६ जम्मू-काश्मीर, ७ गुजरात, ८ नागालैंड, ९ पजाब, १० प० बगाल, ११ बिहार, १२ महाराष्ट्र, १३. मद्रास, १४ मध्यप्रदेश, १५ मैसूर, १६ राजस्थान और १७. हरियाणा।

सघीय प्रदेश हैं हिमाचल प्रदेश दिल्ली मणिपुर त्रिपुरा अण्डमान निकोबार द्वीप-समूह लक्कादीव मिनिकाय और अमीनदीव द्वीप समूह पांडीचेरी गोआ दमन और दाव दादर व नागर हवेली तथा चण्डीगढ।

सविधान म सातवा सशोधन न होने तक (१९५६ के पूर्व) राज्य ४ वर्गों म (क ख ग घ) विभक्त थ। इनम से क म ९ ख म ८ तथा ग म ९ राज्य और घ म १ क्षेत्र का उल्लेख था।

राज्यो म विस्तार की दृष्टि से मध्य प्रदेश सबसे बडा है नागालैंड सबसे छोटा। जनसख्या की दृष्टि से उत्तर प्रदेश का स्थान पहला है और नागालैंड का अन्तिम। जम्मू काश्मीर का प्रमुख भी अब राज्यपाल या गवनर कहा जाने लगा है। पहले वह सदर ए रियासत कहाता था।

सविधान का महत्व—इस सविधान का महत्व निम्न विशेषताओ को लेकर है

१—यह सावभौम सत्ता-सम्पन्न गणराज्य की स्थापना करता है।

२—साधारणत यह शासन की अकल्पना करता है परन्तु सकट के समय यह एकावयवी (यूनिटरी) सरकार की व्यवस्था करता है।

३—यह ससदीय (पार्लमेंट्री) प्रणाली की सरकार की स्थापना करता है अर्थात् राष्ट्रपति स्वजमात्र है। शासन का प्रमुख लोकसभा के प्रति उत्तरदायी प्रधान मत्री है।

४—यह ऐहिक या लौकिक (सक्युलर) राज्य की स्थापना करता है।

५—वयस्क मताधिकार का सूत्रपात करता है। २१ वष की आयु प्राप्त प्रत्यक नर नारी न निर्वाचन म मत दने का अधिकारी है। इसने सयुक्त निर्वाचन प्रणाली का सूत्रपात किया है यद्यपि आदिवासियो और हरिजनो के वास्ते १९७० तक सुरक्षित स्थान रखा गया है।

(इसका महत्व समझने क लिए यह जानना आवश्यक है कि इण्डिया एक्ट १९१९ म कुल सख्या के केवल प्रतिशत को ही मताधिकार दिया था। इण्डिया एक्ट १९३५ न इसको बढ़ाकर १० प्रतिशत कर दिया। इस सविधान ने ५० प्रतिशत को मताधिकार प्रदान किया है। १९७२ क आम चुनाव म लगभग २७ करोड मतदाता भाग लेंगे। इतने अधिक मतदाता और किसी लोकतन्त्र राज्य म नही हैं। सोवियत रूस की तो इतनी आबादी भी नही है।)

६—इसके अनुसार केन्द्र म दो सदन हैं लोक-सभा और राज्य-सभा।

७—यह भारत के प्रत्यक नागरिक को मूल अधिकार दता है।

८—इसम राज्य-शासन के लिए निर्देशिका भी है।

९—इसम हरिजनो एग्लो-इण्डियनों क सिवाय और किसी वग का विशेषाधिकार न दिया गया है।

१०—यह स्वतन्त्र न्यायपालिका की व्यवस्था करता है।

११—यह पचायती राज्य की स्थापना और उनको प्रोत्साहन दने का निर्देश देता है।

१२—भारत की राष्ट्रभाषा हिन्दी को घोषित करता है। हिन्दी १९७५ के वाद से पूर्णत राष्ट्रभाषा होगी। हिन्दी के साथ-साथ आवश्यकता रहने तक अंग्रेजी भी चलेगी।

१३—इसमे विभिन्न सेवाओ की भरती के लिए सघीय सेवा आयोग है।

१४—सविधान मे सशोधन करने का उपवन्ध निहित है।

१५—इसके अन्तर्गत स्थानीय आवश्यकता की पूर्ति के लिए आध्र और पजाव मे क्षेत्रीय समितिया है।

१६—इसके अन्तर्गत भाषाई अल्पसख्यको की रक्षा के लिए अल्पसख्यक आयोग (माइनरटी कमीशन) नियुक्त किया गया है।

**अद्भुत मेल**—भारत का सविधान विश्व भर मे अद्भुत है। इसका ढाचा सघीय है। परन्तु इसकी भावना एकावयवी (यूनिटरी) है।

**संघीय तत्व**—(क) सविधान लिखित है। केन्द्र और इकाइयो के बीच विषयो और अधिकार-क्षेत्र का स्पष्टता के साथ विभाजन किया गया है। सविधान का ठीक-ठीक अभिप्राय वताने के लिए, केन्द्र और राज्यो और राज्यो के भी पारस्परिक विवादो को निपटाने के लिए सर्वोच्च न्यायालय (सुप्रीम कोर्ट) है।

**एकावयवी तत्व**—भारत के सविधान मे एकावयवी (यूनिटरी) तत्व निश्चित रूप से समाहित है। १ सविधान मे विभिन्न राज्यो का भी सविधान अन्तर्निहित है। २ राज्यो और सघीय प्रदेशो को समान दर्जा नही दिया गया है। ३ सारे देश मे एक नागरिकता है, अमेरिका के समान दोहरी नही है। ४ न्यायपालिका एक है। अनेक अखिल भारतीय सेवाये है। ५ ऐसे विषयो की सूची पर्याप्त लम्वी है, जिनमे केन्द्र और राज्य, दोनो नियम वना सकते है। ६ अवशिष्ट अधिकार केन्द्र मे निहित है। ७ राज्य सभा राज्य-सूची से समवर्त्ती विषयो मे से किसी को भी केन्द्र को दे सकती है। जैसे, खाद्य दिया हुआ है। ८ राज्यो की सीमा का निर्धारण सघीय संसद कर सकती है। सकट के समय केन्द्र सारी शक्ति ले सकता है। ९ नियोजन का निर्णय केन्द्र करता है। राज्य वित्तीय सहायता पाने के लिए केन्द्र पर निर्भर है। १० कोई राज्य किसी दूसरे देश से सीधे किसी विषय पर वात नही कर सकता। सलेम मे जापान की सहायता से इस्पात का कारखाना लगाने की वात इसी कारण खटाई मे पड गई कि मद्रास राज्य सरकार ने जापान से वात केन्द्रीय सरकार के माध्यम से नही की थी। कलकत्ता की समस्या को हल करने के लिए तत्कालीन स्व० मुख्यमत्री डा० विधानचन्द्र राय ने अपने यूरोप-प्रवास मे विदेशी सरकारो से सहायता के लिए वात करनी चाही तो, केन्द्र द्वारा आपत्ति की गई और डा० राय को इससे टलना पडा। ११ कोई राज्य जो सघ मे है, इससे अलग नही हो सकता।

## मूल अधिकार

नागरिको के कुछ अधिकार मूल या वुनियादी माने जाते है। व्यक्तित्व के उच्चतम विकास के लिए ये अपरिहार्य समझे जाते है। इनसे किसी शान्त और राजनिष्ठ नागरिक को वचित नही किया जा सकता। सविधान मे ये मूल अधिकार दर्ज है। ये कानूनन प्राप्त किये जा सकते है। इनके भग होने की अवस्था मे, इनकी रक्षा के लिये न्यायालय से अपील की जा सकती है। सकट के समय इनका निषेध हो सकता है, अन्यथा नही।

इन अधिकारों का इस प्रकार वर्गीकरण किया गया है

१—समानता का अधिकार । २—स्वतन्त्रता का अधिकार ।

३—शोषण और शोषण के विरुद्ध अधिकार । ४—धार्मिक स्वतन्त्रता का अधिकार ।

५—सांस्कृतिक और शैक्षणिक अधिकार । ६—साम्पत्तिक अधिकार ।

७—*संवैधानिक उपायों से शिकायत दूर कराने का अधिकार ।*

**समानता का अधिकार**—कानून की दृष्टि में सब नागरिक एक समान हैं। धर्म, कुल, जन्म, नस्ल, जाति, लिंग के कारण किसी के साथ किसी प्रकार का विभेद या भेदभाव नहीं किया जा सकता। सबके प्रति एक जैसा ही कानून लागू होगा। कानून की दृष्टि में ऊँच-नीच, छूत-अछूत, स्पृश्य-अस्पृश्य, सवर्ण-असवर्ण का कोई भेद नहीं है। राज्य की नौकरियाँ पाने का सबको समान अवसर प्राप्त होगा और इसका सबको समान अधिकार है। योग्यता के आधार पर राजकीय नौकरियाँ प्राप्त होंगी। सार्वजनिक स्थानों (भोजनालयों, उद्यान, सड़क, कुएँ, जलाशय आदि) का सब समान रूप से व्यवहार कर सकते हैं। अस्पृश्यता का अन्त करके *सामाजिक समानता स्थापित की गई है।*

**स्वतन्त्रता का अधिकार**—इसका अभिप्राय है कि प्रत्येक भारतीय भारत भर में इच्छानुसार भ्रमण कर सकता है, आ जा सकता है, देश के जिस भाग में चाहे बस सकता है और अपना कारोबार कर सकता है। सबको भाषण, लेखन और अभिव्यक्ति की स्वतन्त्रता प्राप्त है। *भाषण, लेख और पुस्तिका द्वारा प्रत्येक अपने विचारों को प्रकट करने में स्वतन्त्र* है। शान्तिपूर्ण सभायें कर सकते हैं, निःशस्त्र हो प्रदर्शन कर सकते हैं। शान्ति भंग और व्यवस्था टूटने की आशंका जिन कार्यों से हो, उनका नियन्त्रण सरकार कर सकती है। निःशस्त्रावस्था में सभायें करने तथा सम्प्रदायों का संगठित करने की भी सबको स्वतन्त्रता प्राप्त है।

**साम्पत्तिक अधिकार**—नागरिक मात्र को सम्पत्ति का अर्जन करने, उसको संचित करने और अपने पास रखने का अधिकार दिया गया है। अर्जित सम्पत्ति का उसका स्वामी जिसको चाहे दे सकता है। संविधान वैयक्तिक सम्पत्ति का अन्त नहीं करता, प्रत्युत इस अधिकार का पोषण ही करता है। बिना उचित मुआवजा दिए या क्षति-पूर्ति के सार्वजनिक हित के लिए भी वैयक्तिक सम्पत्ति नहीं ली जा सकती। यहाँ उचित शब्द ध्यान देने योग्य है। जमींदारी उन्मूलन में इसको बाधक पाकर इस शब्द की व्याख्या करना और इसको मर्यादित करना आवश्यक माना गया।

**शोषण के विरुद्ध अधिकार**—संविधान में इस बात की व्यवस्था है कि कोई किसी का शोषण नहीं कर सकता। किसी से बेगार भी नहीं ली जा सकती। इस कारण से १४ साल से कम आयु के लड़के या लड़की को कारखाने में काम में नहीं लगाया जा सकता। इसमें एक अपवाद है, राज्य सार्वजनिक हित के लिए बेगार भी ले सकता है। कोसी के तटबंध को वर्षा आने से पहले पूरा करने के लिए गाँव वालों से काम लिया गया था। इन लोगों ने खाना भी अपने पास से खाया। इस किस्म की बेगार वर्जित नहीं है। पंचायतें किसी चन्दे या कर के बदले श्रम ले सकती हैं। स्त्रियों और बच्चों का व्यापार सर्वथा वर्जित है।

**धार्मिक स्वतन्त्रता**—भारत का प्रत्येक नागरिक धार्मिक विश्वास रखने, उसका प्रचार करने और उसके अनुसार पूजा-पाठ करने व उत्सव मनाने मे स्वतन्त्र है। यहा जो अपवाद है, उनका सम्बन्ध शान्ति, कानून एव व्यवस्था तथा नीति की भी रक्षा से है। ये भग नही होने चाहिए। कोई व्यक्ति या धर्म नग्नता, अश्लीलता का प्रचार नही कर सकना।

**सस्कृति और शिक्षा का अधिकार**—भारत की ४८ करोड की आवादी एक ही भापा बोलने वाली नही है। सास्कृतिक विकास की दृष्टि से भी सव एक स्तर पर नही है। यहा विभिन्न नस्लो के लोग रहते है। अत प्रत्येक समुदाय और वर्ग को अपनी भापा बोलने, लिखने की स्वतन्त्रता है। प्रत्येक अपनी मान्यता के अनुसार शिक्षणालय भी खोल सकता है और उसको चला सकता है। गुजरात विश्वविद्यालय इसी कारण सबके लिए शिक्षा का माध्यम 'गुजराती' या 'हिन्दी' नही कर सका। एक मराठी-भापी छात्र की अपील पर उसको अग्रेजी को शिक्षा का माध्यम मानना पडा। इस अधिकार का क्षेत्र और इसकी मर्यादा वहुत व्यापक है और विस्तृत है।

**अधिकारो और स्वतन्त्रताओ की कानून द्वारा सुरक्षा का अधिकार**—प्राप्त अधिकारो और स्वतत्रताओ की रक्षा करने के लिए सविधान मे अनेक उपाय निर्दिष्ट है। सरकार किसी व्यक्ति को विना कारण वताये गिरफ्तार नही कर सकती। गिरफ्तार व्यक्ति को २४ घटे के अन्दर-अन्दर किसी दडाधिकारी (मजिस्ट्रेट) के सम्मुख उपस्थित करना भी जरूरी है। न्यायालय मे अपील करके गिरफ्तार व्यक्ति को न्यायालय मे उपस्थित करने के लिए सरकार को वाध्य किया जा सकता है। न्यायालय जव तक किसी को दण्डित न करे, कोई व्यक्ति अपराधी और दोषी नही माना जा सकता। ससद या विधान-सभाए यदि मूल अधिकारो का विरोधी और उसके विपरीत कोई कानून वनावे, तो वह न्यायालय द्वारा रद्द कराया जा सकता है।

## राजकीय नीति के निर्धारक निर्देशक सिद्धात

भारत एक कल्याणकारी राज्य है, और कालिदास के शव्दो मे इसको 'पितृ-राज्य' कहा जा सकता है। पितृ-राज्य का लक्षण है

विनयाधानाद् रक्षणाद् भरणादपि,
स पिता पितरस्तासा केवल जन्महेतव ॥

राज्य रोजमर्रा किस नीति से काम करे, यह निर्देशक तत्वो मे वताया गया है। इनको किन्तु, कानूनन नही प्राप्त किया जा सकता। राज्यो से इतनी ही अपेक्षा और आशा की जाती है कि वे शक्ति भर इनके अनुसार कार्य करेगे। जैसे, अनिवार्य और नि शुल्क शिक्षा है। इसके लक्ष्य १९६० तक प्राप्त हो जाने चाहिये थे। परन्तु ऐसा नही हुआ। यही वात दारू-वन्दी की है।

राजकीय नीति के निर्धारक सिद्धान्त इस प्रकार हे

१—सव नागरिको (नर-नारियो) को आजीविका कमाने के साधन प्राप्त करने का अधिकार है। इसका स्पष्ट अर्थ है कि विश्वविद्यालय और विशिष्ट प्रवैधिक शिक्षा भी नि शुल्क होनी चाहिए। परन्तु इस सिद्धान्त की इस सीमा तक किसी ने अभी तक व्याख्या नही की है।

२—आर्थिक उत्पादन के साधनों का स्वामित्व या नियन्त्रण इस प्रकार हो जिससे उनका सबके हित में उपयोग हो सके और सम्पत्ति मुट्ठी भर लोगों के हाथों में सचित न हो जाय। सार्वजनिक क्षेत्र में मूल उद्योगों की स्थापना का आग्रह इसी रूप में किया जाता है।

३—शिक्षा प्राप्त करने व रोजगार पाने का प्रत्येक नागरिक का अधिकार है। बेकारी बुढ़ापा बीमारी और अपाहिज होने की अवस्था में सार्वजनिक सहायता पाने का भी अधिकार है।

पृथक सुरक्षा मत्रालय की स्थापना करके इस दिशा में कार्य प्रारम्भ किया गया है। बुढ़ापे में पेन्शन देने की बात भी चलाई गई है। परन्तु बुढ़ापे का आरम्भ सोवियत रूस के समान ६० साल से नहीं बल्कि ७० और ८० वर्ष से माना गया है। जीवन-सुरक्षा की ओर अभी कदम उठाया गया है। सरकारी कर्मचारियों के स्वास्थ्य आरोग्य और जीवन रक्षा के लिये और कारखानों तथा खानों में काम करने वाले कर्मचारियों के लिए चालू जीवन रक्षा योजनाओं का क्षेत्र अत्यन्त सीमित है। इनसे सामान्य जनता वंचित है।

४—राज्य का कर्तव्य है कि वह ऐसी व्यवस्था करे जिससे लोगों को पुष्टिकर भोजन मिले उनका स्वास्थ्य उन्नत हो और उनका जीवन प्रतिमान ऊंचा हो।

मुर्गी पालन मत्स्य पालन साग सब्जी उपजाने और फलदार वृक्ष लगाने का अभियान और वन महोत्सव आदि इसी उद्देश्य की पूर्ति के परिचायक हैं।

५—कृषि तथा पशु पालन के नये तरीकों को अपनाया जाय। गो वध रोका जाय।

राजस्थान के गंगानगर जिले में सोवियत रूस की सहायता से चलाया जा रहा सरकारी सूरतगढ़ का फार्म इसी सिद्धान्त के अनुसार स्थापित हुआ है। रुद्रपुर का कृषि विश्वविद्यालय भी इसी दिशा में एक प्रयास है। पर गो वध बढ़ा है घटा नहीं।

६—दस साल के अन्दर अन्दर १४ साल की आयु तक के सब बालकों और बालिकाओं को निःशुल्क और अनिवार्य शिक्षा देने की व्यवस्था की जाय। अट्ठारह साल बीत जाने पर भी अभी यह एक अप्राप्त आदर्श ही बना हुआ है। दिल्ली में दसवीं कक्षा तक शिक्षा निःशुल्क है। जम्मू व कश्मीर में सम्पूर्ण शिक्षा निःशुल्क है पर अनिवार्य नहीं। केरल में भी दसवीं तक शिक्षा निःशुल्क है। लेकिन ये स्फुट प्रयत्न हैं और आदर्श की आंशिक पूर्ति ही करते हैं।

७—हरिजनों और अन्य पिछड़ी जातियों और दलित वर्ग को शिक्षित करने और उनकी आर्थिक दशा सुधारने का विशेष प्रयत्न किया जाय। इस दिशा में सरकारी प्रयत्न बहुत किया गया है। परन्तु हरिजन उतने से सन्तुष्ट नहीं हैं। इस काम में समाज की सहायता व सहयोग आवश्यक है। इस कार्य की देखभाल के लिए एक अलग आयुक्त भी नियुक्त है। हरिजन भूमि चाहते हैं। पर सबको भूमि दी नहीं जा सकती। भूमि की भूख सरकार पूरी नहीं कर सकती।

८—नशीली वस्तुओं के उपयोग को रोका जाय। इस विषय में सरकार की नीति में एकवाक्यता नहीं है और उसका इस विषय में सकल्प भी शिथिल है।

९—ग्राम पंचायतों का संगठन किया जाय जिससे जनता को शासन में अधिकाधिक

भाग लेने का अवसर प्राप्त हो। इस निर्देश का प्रथम प्रधानमत्री के प्रोत्साहन से बहुत उत्साह से पालन किया गया। पर इच्छित फल नही निकला। इसका कारण भारत की नौकरशाही और उसका अग्रेजी भाषा के प्रति मोह है। सरकार के किसी एक भी विभाग या अनुभाग का काम एकमात्र भारतीय भाषाओ मे अभी तक नही हो सका है। आज भी उच्च शिक्षा का माध्यम अग्रेजी को रखने का आग्रह किया जाता है। विदेशी डिग्रियो, विशेषत ब्रिटिश, का विशेष आदर रहते हुए ग्राम पचायतो की स्थापना से इच्छित फल प्राप्त नही हो सकता। यही कारण है कि पचायते गणराज्य या ग्राम-राज्य का स्वरुप नही प्राप्त कर सकी, जिस ओर सविधान ने सकेत किया है।

१०—न्याय विभाग सर्वथा पृथक् और स्वतत्र रखा जाय।

११—अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति मे शान्ति की नीति का अनुसरण किया जाय।

इस सिद्धान्त का पालन गलत रूप मे किया गया और सैनिक शक्ति से भारत को दुर्बल रखा गया। शान्ति का मार्ग शक्ति और सामर्थ्य-वृद्धि की राह से गुजर कर जाता है। इसका विस्मरण कर दिया गया।

१२—ऐतिहासिक और राष्ट्रीय महत्व की इमारतो की रक्षा की जाय।

दिल्ली की जामा मस्जिद की मरम्मत इसी के अनुसार सरकारी पैसे से कराई गई। किन्तु सोमनाथ मन्दिर के पुनरुद्धार मे सरकार ने कुछ भी खर्च नही किया।

१३—समान काम की समान उजरत, भृत्ति और वेतन दिया जाय।

१४—मानव-श्रम (कार्य) की अवस्थाओ को इस प्रकार से सुनिश्चित किया जाय जिससे प्रत्येक को आराम का पूर्ण अवसर मिले तथा सामाजिक और सास्कृतिक प्रगति के भरपूर अवसर सुलभ हो।

१५—सार्वजनिक आरोग्य और स्वास्थ्य की अभिवृद्धि की जाय।

१६—कुटीर उद्योगो के प्रोत्साहन के लिए भी निर्देश दिया गया है।

मूल अधिकारो और इन नीति निर्धारक निर्देशो मे अन्तर इतना ही है कि सरकार को नीति-निर्देशो का पालन करने के लिए जनता कानूनन या अदालत की सहायता से बाध्य नही कर सकती। सरकार इनका पालन करने के लिए प्रतिबाधित नही है। इसके विपरीत मूल अधिकार न्यायालय की सहायता से सरकार से प्राप्त किये जा सकते है।

**नागरिकता** भारत मे उत्पन्न, भारतीय माता-पिता से उत्पन्न तथा सविधान के लागू होने से पहले पाच वर्ष तक निरन्तर भारत मे रहने वाला भारत का नागरिक हो सकता है। एक ही व्यक्ति एक ही समय मे दो देशो का नागरिक नही हो सकता। यदि कोई व्यक्ति किसी अन्य देश की नागरिकता प्राप्त कर लेता है, तो वह इस देश का नागरिक नही माना जायगा। १९ जुलाई १९४८ से पहले के पाकिस्तान से आये व्यक्ति भारत के नागरिक माने गए है। इसी प्रकार पाकिस्तान गए व्यक्ति जो भारतीय अधिकारी से स्थायी 'परमिट' पाकर भारत लौट आये है, वे भी भारत के नागरिक माने गए है। १९ जुलाई १९४८ के बाद भारत मे आये लोग पजीयन कर भारत के नागरिक बनाये गये है। विदेशो मे रहने वाले भारतीय भी वहा के भारतीय दूतावासो मे अपने नाम पजित कराकर भारत के नागरिक हो सकते है।

नागरिकता अधिनियम १९५५ (सिटीजनशिप एक्ट १९५५) बनाया गया है और इस सघीय अधिनियम के द्वारा सविधान के बाद नागरिकता प्राप्त करने नागरिकता के अधिकार से वचित करने आदि के विषय म नियम बना दिए गए हैं। नागरिकता की अर्हता और अनर्हता पात्रता और अपात्रता विषयक बातें भी स्पष्ट कर दी गई हैं।

## केन्द्र

सघीय सरकार या यूनियन गवनमट ही केन्द्रीय सरकार कहाती है। राष्ट्रपति उपराष्ट्रपति प्रधानमत्री और मत्रिमण्डल इनका सम्मिलित और सयुक्त रूप ही केन्द्रीय सरकार से अभिहित होता है। यही भारत सरकार है जो देश की सर्वोच्च शासक सत्ता है। सघ सरकार से १७ राज्य सम्बद्ध है और १ सघीय प्रदेशा पर उसका सीधा शासन है।

### राष्ट्रपति

सम्पूर्ण राज्य का काय राष्ट्रपति या प्रेजीडेण्ट के नाम स होता है। राष्ट्रपति सार्वभौम सत्ता-सम्पन्न लोकतत्रात्मक भारत गणराज्य का प्रमुख है। सघ राज्य की शक्ति राष्ट्रपति और मत्रि मडल म निहित है। राष्ट्रपति अप्रत्यक्ष चुनाव से चुना जाता है चुनाव ससत्सदस्य और राज्यों की विधान सभाओं के निर्वाचित सदस्य करत हैं। चुनाव सानुपातिक प्रतिनिधित्व प्रणाली के आधार पर एकल सक्रमणीय मत द्वारा होता है। इस प्रणाली के कारण कम आबादी के राज्यो की ओर से शिकायत की गुजाइश नहीं रहती। भारत का राष्ट्रपति वही हो सकता है जो भारत का नागरिक हो लोक सभा का सदस्य होने की अर्हता रखता हो और ३५ साल की आयु से कम का न हो। साथ ही वह भारत सरकार या अन्य किसी राज्य म लाभकारी सरकारी पद पर न होना चाहिए। राज्यो के राज्यपाल मत्रिगण और उपराष्ट्रपति के पद लाभकारी नही माने जाते। राष्ट्रपति पाच साल के लिए चुना जाता है। वह दूसरी बार भी उम्मीदवार हो सकता है।

राष्ट्रपति राष्ट्रपति भवन म निवास करता है। उसका किराया नही देना होता। उसका मासिक वेतन दस हजार (१० ००० रु) रुपये है। इसके सिवाय उसको अन्य अनेक भत्ते मिलते है। सेवानिवृत्त होने पर वह १५ ०० रु मासिक जीवनवृत्ति और छोटा सा कार्यालय रखने का व्यय पाने का अधिकारी है।

### राष्ट्रपति के अधिकार

सविधान की रक्षा न करने या इसके विपरीत काय करने पर ससद के महाभियोग द्वारा राष्ट्रपति पदच्युत किया जा सकता है। महाभियोग का प्रस्ताव ससद के किसी भी सदन म प्रस्तुत किया जा सकता है। इस प्रस्ताव की सूचना कम से कम १४ दिन पहले मिलनी चाहिए तथा इस पर उस सदन के कम से कम एक चौथाई सदस्यों के हस्ताक्षर होने चाहिए। यह प्रस्ताव जिस सदन म स्वीकृत होगा उससे भिन्न सदन आरोपो और अभियोगो की जाच करेगा। यदि अभियोगो की जाच करने वाला सदन दो तिहाई मत से उनको ठीक पाये तो राष्ट्रपति को पदच्युत कर दिया जायगा।

**कार्यपालिका सम्बन्धी अधिकार**—राष्ट्रपति राज्यों के राज्यपालो सर्वोच्च न्यायालय और उच्च न्यायालयों के मुख्य न्यायाधीशो न्यायाधीशो सघीय लोक सेवा आयोग (यूनियन पब्लिक सर्विस कमीशन) के सदस्यों महान्यायवादी (एटर्नी-जनरल) लेखा नियत्रक

और महालेखा-परीक्षक, महाधिवक्ता (एडवोकेट-जनरल) की और सभी राजनय-सम्बन्धी नियुक्तिया करता है। भारत की समस्त सशस्त्र सेना का वह सर्वोच्च सेनापति है। सघीय क्षेत्रो पर मुख्यायुक्त (चीफ कमिश्नर) की मारफत शासन करता है। मुख्यायुक्त की नियुक्ति राष्ट्रपति ही करता है। राष्ट्रपति ही लोक-सभा मे बहुसख्यक सदस्यो के दल के नेता को प्रधानमन्त्री नियुक्त करता है। और उसको मन्त्रिमण्डल बनाने के लिए आमन्त्रित करता है। मत्रिगण प्रधानमत्री के परामर्श पर राष्ट्रपति द्वारा नियुक्त किए जाते है। ये राष्ट्रपति के प्रसाद पर्यन्त ही अपना पद रखते हैं।

**विधि-विधानात्मक अधिकार**—राष्ट्रपति ससद के सम्मुख भाषण दे सकता है। उसको सन्देश भेज सकता है। वह जिन विषयों पर ससद द्वारा विचार करना आवश्यक समझता है, उनके सम्बन्ध मे सन्देश भेज सकता है। वह सदन को आमत्रित करता है, उस को स्थगित करता है और लोक-सभा को भग भी कर सकता है। राष्ट्रपति बजट पेश करने और उस पर मजूरी लेने के लिए ससद को बुलाने को प्रतिबद्ध है। ससद द्वारा पारित विधेयको (बिलो) पर उसकी स्वीकृति मिलने के बाद ही वे अधिनियम (एक्ट) हो सकते है, इससे पहले नही। अण्डमान-निकोबार तथा लका-दीव, मिनीकाय और अमीनदीव द्वीप समूहो के लिए कायदे-कानून बना सकता है। ससद का जब अधिवेशन न चल रहा हो, तो वह अध्यादेश (आर्डिनेंस) जारी कर सकता है।

## वित्तीय अधिकार :

कोई भी वित्तीय विधेयक (मनी बिल), माँग और अनुदान ससद मे राष्ट्रपति की पूर्व-सहमति प्राप्त किए बगैर पेश नही किया जा सकता।

## न्यायिक अधिकार

राष्ट्रपति को अपराधी को क्षमादान देने व उसकी सजा घटाने का अधिकार प्राप्त है। वह मृत्यु-दण्ड भी रद्द कर सकता है।

## सकटकालीन अधिकार .

देश पर सकट आने की अवस्था मे, यह चाहे युद्ध, आक्रमण, आन्तरिक उपद्रव या सविधान-यन्त्र के विफल होने से पैदा हुआ हो (जैसे केरल मे हुआ था) अथवा वित्तीय अस्थिरता के कारण हो, राष्ट्रपति सकट की घोषणा कर सकता है और शासनाधिकार एव समस्त शासन-सूत्र अपने हाथ मे ले सकता है, भारत के किसी राज्य का शासन सीधे अपने हाथ मे ले सकता है।

## उपराष्ट्रपति

उपराष्ट्रपति राज्य-सभा का पदेन अध्यक्ष है। राष्ट्रपति के अस्वस्थ होने या अन्य कारणो से राष्ट्रपति के देश मे बाहर रहने पर वह राष्ट्रपति का कार्य करता है। राष्ट्रपति की आकस्मिक मृत्यु होने की दशा मे नये राष्ट्रपति के चुने जाने तक राष्ट्रपति का कार्य करता है।

उपराष्ट्रपति का ससद के दोनो सदनो की सयुक्त बैठक मे चुनाव होता है। चुनाव समानुपातिक प्रतिनिधित्व के आधार पर एकल सक्रमणीय मत से होता है।

## सरकारी क्षेत्र की संस्थाएं

रक्षा उत्पादन विभाग के नीचे निम्नलिखित सात सरकारी क्षेत्र की सस्थाए हे ।

१ हिन्दुस्तान एरोनाटिक्स लिमिटेड, वम्वई,

२ भारत इलेक्ट्रानिक्स लिमिटेड, वगलौर,

३ मजागा डाक लिमिटेड, वम्वई,

४ गार्डन रीच वर्कशाप लिमिटेड, कलकत्ता,

५. प्रागा टूल्स लिमिटेड, सिकन्दरावाद,

६. भारत अर्थमूवर्स लिमिटेड, वगलौर,

७ गोआ शिपयार्ड लिमिटेड, गोवा ।

### हिन्दुस्तान एरोनाटिक्स लिमिटेड

हिन्दुस्तान एरोनाटिक्स लिमिटेड के नाम से एक अकेली सरकारी क्षेत्र की सस्था पहली अक्तूबर १९६७ को वनाई गई । इसमे सारे देग के लिए विमानो और उनसे सम्वन्धित उपस्करो का निर्माण होता हे । इसकी निम्नलिखित यूनिटे हे .—

(१) वगलौर डिवीजन, जो सवसे पुरानी यूनिट है और जिसे २५ वर्प पूर्व वनाया गया था,

(२) वायुसेना के एक मरम्मत डिपू के रूप मे १९५९ मे और एक व्यापारी यूनिट के रूप मे १९६४ मे खोला गया कानपुर डिवीजन, और

(३) नासिक, हैदरावाद और कोरापुट मे तीन मिग कारखाने ।

हिन्दुस्तान एरोनाटिक्स लिमिटेड को १९६६-६७ के दौरान उत्पादन वोनस की अदायगी करने के वाद और आयकर चुकाने तथा मूल्य ह्रास और उपदानो की व्यवस्था पर किए जाने वाले व्यय को निकालने के वाद १ २९ करोड रुपये का लाभ हुआ ।

हिन्दुस्तान एरोनाटिक्स लि० (वगलौर डिवीजन) मे १९६६-६७ के अन्तर्गत १८०७. ६८ लाख रुपये का उत्पादन कार्य हुआ । ऐसी आशा है कि १९६७-६८ के दौरान उत्पादन लागत लगभग १९ ०० लाख रु० हो जायेगी ।

१९६६-६७ के अन्तर्गत मिग कारखानो मे १२ २६ करोड रुपये का उत्पादन कार्य हुआ । १९६७-६८ के दोरान लगभग २१ करोड रुपये के उत्पादन कार्य के होने का अनुमान हे ।

आयात किए गए सयोजको से नासिक मे विमान को वनाने की योजना तैयार हो गई हे । इस कार्यक्रम का अगला चरण, जिसमे उपसयोजको से विमान के सयोजन की व्यवस्था है, आरम्भ हो गया है । कच्चे धातु और विवरणो के आधार पर विमानो के वनाने का काम अगले कुछ वर्पो मे शुरू किया जाना हे, इसलिए उसके देगी पुर्जो की कीमत काफी वढ जाएगी ।

कोरापुट (इजन) और हैदरावाद (इलेक्ट्रानिक्स) कारखानो की स्थापना मे काफी प्रगति हुई है । हैदरावाद मे १९६७-६८ के दौरान उत्पादन कार्य आरम्भ हो जाएगा जवकि कोरापुट मे १९६८-६९ से उत्पादन कार्य आरम्भ होगा ।

## भारत इलाट्रानिक्स लिमिटड

भारत इलेक्ट्रानिक्स लिमिटड १९५४ म स्थापित किया गया था। यह मुख्य रूप से वाल्वों और ट्रांजिस्टरों का निर्माण करने वाली देश भर म अकेली कम्पनी है। अपने उपस्कर डिवीजन म यह कम्पनी सूक्ष्म विकिरण संचारित्रों, ट्रांसमीटरों और रडारों का निर्माण करती है। निर्मित की गई मदों की विभिन्नता, गुणों की उत्कृष्टता और युक्ति उत्पादन की दृष्टि में इस के इलेक्ट्रानिक कारखाना म इस कम्पनी का स्थान अग्रगण्य है।

रक्षा सेनाओं क लिए उत्पादन कार्यों म वृद्धि करते हुए भारत इलेक्ट्रानिक्स लिमिटड ने पिछले वर्षों की तुलना म अन्य सरकारी विभागों की काफी आवश्यकताओं की भी पूर्ति की है। असैनिक विभागों को बचे गए साजसामान का मूल्य १९६४ ६५ म १८ करोड़ रुपये और १९६६ ६७ म २५ करोड़ रुपये से बढ़कर १९६७ ६८ म लगभग ७० करोड़ रुपये हो गया।

## मजागाँ डॉक लिमिटड।

मजागाँ डाक लिमिटड का मुख्य काम जलयानों की मरम्मत करना और उनका निर्माण करना है। जलयान निर्माण घाटों और दो शुष्क गोदियों वाली मजागाँ डाक लिमिटेड अब १४५ मीटर तक लम्बे और २४ मीटर तक चौड़े लगभग १५,००० टन डी० डब्ल्यू० टी० जहाजों का निर्माण कर सकता है। इसमें फ्रिगेटों और विध्वंसक जलयानों, परिवहन तथा माल वाहक जहाजों, ड्रेजरों, टगों, बार्जों, लाइटरों, जलवाहक नौकाओं, तैरती गोदियों, पाटूनों तथा आक्रामक नौकाओं के निर्माण की क्षमता है।

माघ १९६७ म इस कम्पनी का बनाया हुआ एक बड़ा बोट डीजर लिएण्डर भारतीय नौसेना को दिया गया। देश म बनाए जाने वाले पहले सुरंगनाशक जलयान को पानी म उतारा गया और आवश्यक उपस्करों से सज्जित किए जाने के बाद उसे शीघ्र ही चालू किया जाएगा। ऐसी आशा है कि लाण्डर किस्म का पहला निर्माणाधीन फ्रिगेट कार्यक्रम सूची के अनुसार अक्तूबर १९६८ म पानी म उतार दिया जाएगा। इसके पश्चात् उस सज्जित किया जाएगा और फिर सागर म इसके परीक्षण होंगे। कार्यक्रम सूची के अनुसार १९७१ के अन्त तक उसे भारतीय नौसेना म चालू किए जाने की आशा है।

## गार्डन रीच वर्कशाप लिमिटड

गार्डन रीच वर्कशाप्स लिमिटेड का मुख्य व्यवसाय सामान्य इंजीनियरी, जहाज निर्माण करना और जहाज मरम्मत करना है। इस कम्पनी को समुद्री डीजल इंजनों के निर्माण के लिए आवश्यक संयंत्र की स्थापना का काय भी सौंपा गया है। इसकी आय १९६५ ६६ म ४६२ लाख रुपये से बढ़ कर १९६६ ६७ म ४८२ लाख रुपये की हो गई थी। १९६७ ६८ म इस धनराशि के और बढ़कर ६ लाख रुपये हो जाने की आशा है।

इस कम्पनी ने इस वर्ष के दौरान प्रदीप बन्दरगाह के लिए एक ड्रेजर, नौसेना के लिए दो हार्बर क्राफ्ट और कलकत्ता बन्दरगाह के आयुक्तों के लिए दो मोटी टग बनाने का निर्माण कार्य पूरा किया।

प्रागा टूल्स लिमिटेड :

प्रागा टूल्स लिमिटेड की इस समय दो डिवीजने है—नामत (१) मशीन टूल्स डिवीजन (२) फोर्ज तथा फाउड्री डिवीजन। मशीन टूल्स डिवीजन रक्षा मदो के अतिरिक्त ड्रिलिंग मशीनो, टूल तथा कटर ग्राइडरो, मिलिंग मशीनो और ड्रिल चक्स लाथ चक्स, जैसे मशीनी औजारो को बनाता है, जबकि फोर्ज तथा फाउण्ड्री डिवीजन रेलवे स्क्रू कप्लिंगो और आटो तथा डीजल पुर्जो का उत्पादन कार्य करता है। इस कम्पनी मे एक सूक्ष्म मदो की निर्माण-शाला है। मशीनी औजारो के लिए आवश्यक गढाई और ढलाई सम्बन्धी आवश्यकताओ की पूर्ति फोर्ज तथा फाउण्ड्री डिवीजन द्वारा की जाती है।

भारत अर्थ मूवर्स लिमिटेड

भारत अर्थ मूवर्स लिमिटेड बडी गेजो वाले रेल डिब्बो, भारत अर्थ मूविंग उपस्कर और क्रालर ट्रैक्टरो को बनाने का काम करता है।

## राष्ट्रीय कैडेट कोर

राष्ट्रीय कैडेट कोर के सगठनात्मक ढाचे के सम्बन्ध मे कुछ सामान्य बाते परिशिष्ट "क" मे उल्लिखित है।

वर्ष के अन्तर्गत राष्ट्रीय कैडेट कोर के सीनियर डिवीजन मे अनिवार्य सेवा की व्यवस्था के प्रश्न पर फिर से विचार किया गया। शिक्षा आयोग ने छात्रो के लिए एक राष्ट्रीय सेवा कार्यक्रम, जो राष्ट्रीय कैडेट कोर का ही एक प्रकारान्तर रूप है, बनाने का सुझाव दिया था। इस आयोग की रिपोर्ट राष्ट्रीय कैडेट कोर की प्रशिक्षण व्यवस्था को ऐच्छिक बनाने के पक्ष मे शिक्षाविदो की बढती हुई विचारधारा और इन्स्ट्रक्टरो की वर्तमान कमी तथा सीनियर डिवीजन मे बहुत बडी सख्या मे कैडेटो के लिए आवश्यक साज-सामान की व्यवस्था को ध्यान मे रखते हुए यह निर्णय किया गया है कि राष्ट्रीय कैडेट कोर के स्थान पर राष्ट्रीय सेवा के अन्य स्वरूपो का विकास करना वाछनीय है। सीनियर डिवीजन मे कैडेटो के अनिवार्य प्रशिक्षण का समय ३ वर्ष से घटा कर २ वर्ष कर दिया गया है। यह भी निर्णय किया गया है कि १९६७ के अन्तर्गत राष्ट्रीय कैडेट कोर के युवती डिवीजन का और अधिक प्रसार न किया जाय तथा जूनियर डिवीजन का प्रसार अधिक से अधिक १५,००० कैडेटो तक ही किया जाय। जुलाई १९६७ मे शैक्षिक वर्ष के आरम्भ होने के समय से इन निर्णयो को लागू किया गया। शिक्षा मत्रालय राष्ट्रीय सेवा के अन्य स्वरूप तैयार करने की योजना बना रहा है। वैकल्पिक योजना पर हो रही प्रगति को देखते हुए ऐसी आशा है कि अगले कुछ वर्षो मे राष्ट्रीय कैडेट कोर के सीनियर डिवीजन मे लडको की सख्या कम हो जाएगी। उस स्थिति मे तब सम्भव हो सकता है कि राष्ट्रीय कैडेट कोर की प्रशिक्षण व्यवस्था मे और सुधार किया जाये।

सीनियर डिवीजन मे लडको की सख्या घटने से इन्स्ट्रक्टरो और कैडेटो के अनुपात मे और प्रशिक्षण के लिए साज-सामान की व्यवस्था मे कुछ सुधार हुआ है। प्रशिक्षण पाठ्यक्रम और समयावधि मे और फेर-बदल किए जाने का विचार है।

राष्ट्रीय कैडेट कोर की अनिवार्य प्रशिक्षण अवधि को घटा कर दो वर्ष करने के परिणामस्वरूप सीनियर डिवीजन मे भर्ती किए गए कैडेटो की सख्या, जिसमे लडकिया भी

सम्मिलित हैं। ३१ दिसम्बर १९६७ की स्थिति के अनुसार ७.४८ लाख तक हो गई थी जब कि १९६६ के अंत में उनकी संख्या ६.७४ लाख थी। ३१ दिसम्बर १९६७ को जूनियर डिवीजन के कैडेटों की कुल संख्या ६.८८ लाख थी जब कि ३१ दिसम्बर १९६६ को उनकी कुल संख्या १७ लाख थी।

३१ दिसम्बर १९६७ को राष्ट्रीय कैडेट कोर की संख्या शक्ति इस प्रकार थी —

(क) अफसर और अनुदेश अमला

३१ दिसम्बर १९६७ की स्थिति के अनुसार प्रत्याशित आंकड़े

| | अफसर | | जूनियर कमीशंड अफसर/समकक्ष पद | | नान कमीशंड अफसर/समकक्ष पद | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | अधिकृत | वास्तविक | अधिकृत | वास्तविक | अधिकृत | वास्तविक |
| थल सेना | २ ७९ | १ ८६६ | ८ ६७८ | ७ ३५२ | १२ ८८३ | १२ ०५८ |
| नौ सेना | १३९ | ६२ | ४९६ | ३५८ | १७० | १२२ |
| वायु सेना | १७६ | ७१ | ५८ | ५३ | ८२९ | ५६४ |

(ख) राष्ट्रीय कैडेट कोर के अफसर

| | अधिकृत | वास्तविक |
|---|---|---|
| सीनियर डिवीजन | ६ १७७ | ६ ७८ |
| जूनियर डिवीजन | ६ ७९५ | ६ ६८६ |

## सम्मान तथा पुरस्कार

राष्ट्रपति ने २६ जनवरी १९६७ के बाद निम्नलिखित वीरता पदक और अन्य अलंकरण प्रदान किए —

(क) वीरता पदक

| | |
|---|---|
| अशोक चक्र | ६ |
| महावीर चक्र | २ |
| कीर्ति चक्र | २ |
| वीर चक्र | ३ |
| शौर्य चक्र | १८ |

(ख) अन्य अलंकरण (सशस्त्र सेना कार्मिकों को प्रदत्त)

| | |
|---|---|
| पद्म भूषण | १ |
| परम विशिष्ट सेवा मेडल | ८ |
| अति विशिष्ट सेवा मेडल | ११ |
| सेना मेडल | १८ |
| नौसेना मेडल | १५ |
| वायुसेना मेडल | १७ |
| विशिष्ट सेवा मेडल | १९ |

राष्ट्रपति ने १२ अप्रैल १६६७ को राष्ट्रपति भवन मे आयोजित मानाभिषेक समारोह मे निम्नलिखित वीरता पदक और अन्य अलकरण प्रदान किए :—

(क) वीरता पदक

| | |
|---|---|
| महावीर चक्र . | १ |
| वीर चक्र . . . | ७ |
| शौर्य चक्र . . | ६ |

(ख) अन्य अलकरण (सशस्त्र सेना कार्मिको को प्रदत्त)

| | |
|---|---|
| परम विशिष्ट सेवा मेडल . | ७ |
| अति विशिष्ट सेवा मेडल . . | १८ |

## रक्षा संगठन का विवरण

रक्षा मत्रालय, जिसमे रक्षा उत्पादन विभाग और रक्षा पूर्ति विभाग सम्मिलित है, निम्नलिखित कार्य के लिए उत्तरदायी है।

## रक्षा मंत्रालय

१ भारत और उसके प्रत्येक भाग की रक्षा करना—इसमे रक्षात्मक तैयारिया तथा ऐसे सभी काम शामिल हे जो लडाई के समय मे उसे ठीक ढग से चलाने तथा लडाई के वाद सेना को नियमित रूप से विघटित करने के लिए आवश्यक हे।

२ सघ की सशस्त्र सेनाए, अर्थात थल सेना, नौ सेना और वायु सेना।

३ थल सेना, नौ सेना तथा वायु सेना के रिजर्व।

४ प्रादेशिक सेना तथा सहायक वायु सेना।

५ राष्ट्रीय कैडेट कोर।

६ थल सेना, नौ सेना, वायु सेना के निर्माण कार्य तथा एम० ई० एस० को सोपे गए रक्षा उत्पादन सगठन से सम्वन्धित निर्माण कार्यो को कार्यान्वित करना।

७ सैनिक फार्म सगठन।

८ कैन्टीन स्टोर डिपार्टमेण्ट (इण्डिया)।

९ रक्षा प्राक्कलनो से खर्च प्राप्त करने वाली असैनिक सेवाए।

१० सामुदायिक सर्वेक्षण तथा नौपरिवहन चार्ट वनाना।

११ नई छावनियो का निर्माण, छावनी क्षेत्र की हदवन्दी, उनमे से कुछ क्षेत्र निकालना, ऐसे क्षेत्रो मे स्वायत्त शासन, छावनी वोर्ड तथा प्राधिकारियो का सविधान और अधिकार क्षेत्र तथा आवास सम्वन्धी व्यवस्था (इसमे किराया नियत्रण भी शामिल हे)।

१२ रक्षा कार्यो के लिये भूमि और जायदाद का अर्जन, अधिग्रहण और त्याग। रक्षा भूमि तथा जायदाद से अनधिकृत लोगो को वाहर निकालना।

१३ भूतपूर्व सैनिको से सम्वन्धित मामले (उनमे पेशन प्राप्त सैनिक भी शामिल है)।

### सेनाध्यक्षों की समिति

थल सेनाध्यक्ष नौ सेनाध्यक्ष तथा वायु सेनाध्यक्ष की समिति सेनाध्यक्षों की समिति कहलाती है। इसकी अध्यक्षता समिति का वरिष्ठ सदस्य करता है। तीनों सेनाध्यक्ष सम्मिलित रूप से सरकार को रक्षा सम्बन्धी महत्वपूर्ण मामलों पर व्यवसायिक सैनिक सलाहकारों के रूप में अपनी राय देते हैं। इस समिति की सहायता के लिये कई उप-समितियाँ हैं जो योजना खुफिया प्रशिक्षण आदि विशेष विषयों पर विचार करती हैं। इस समिति की तथा उसकी उप समितियों की सचिवालय सम्बन्धी व्यवस्था का भार मंत्रि मंडल सचिवालय (सैनिक स्कन्ध) पर है।

### रक्षा उत्पादन बोर्ड और विमान उत्पादन बोर्ड

सचिव (रक्षा उत्पादन) की अध्यक्षता में रक्षा उत्पादन बोर्ड का काम रक्षा उत्पादन की भावी योजनाओं के सम्बन्ध में जहाँ तक कि उनका प्रभाव उत्पादन पर पड़ता हो कच्चे माल को एकत्रित करने के लिये नीति बनाना रक्षा सेनाओं के लिए आवश्यक नई मदों के उत्पादन की व्यवस्था करना आयात किए गए रक्षा भण्डारों को देश में ही बनाने और रक्षा उत्पादन रख रखाव और मरम्मत सम्बन्धी कार्य-कलापों के क्षेत्र में अन्य समस्याओं के सम्बन्ध में विचार करना सलाह देना और सिफारिशें करना है।

सचिव (रक्षा उत्पादन) की अध्यक्षता में विमान उत्पादन बोर्ड को ऐरोनाटिक्स (मिसाइल सहित) क्षेत्र में उसी प्रकार के काम सौंपे गए हैं। इसके अतिरिक्त यह बोर्ड ऐरोनाटिक्स से सम्बन्धित अनुसंधान और विकास की बड़ी परियोजनाओं पर विचार करेगा और उनका अनुमोदन करेगा तथा उत्पादन और निरीक्षण कार्य में और ऐरोनाटिक्स सम्बन्धी अनुसंधान और विकास कार्य में समन्वय स्थापित करेगा।

## रक्षा मंत्रालय का संगठन

रक्षा मंत्रालय के अंतर्गत मुख्य मंत्रालय रक्षा उत्पादन विभाग और रक्षा पूर्ति विभाग आते हैं—प्रथम में तो तीनों सेनाओं तथा अंतर्सेवा संगठनों से सम्बन्धित काम होते हैं और दूसरे में रक्षा उत्पादन और अनुसंधान तथा विकास सम्बन्धी सारे काम होते हैं और तीसरे में रक्षा उद्देश्यों के लिए आयात किये जाने वाले भंडार की प्रतिस्थापना सम्बन्धी योजनायें बनाने तथा उस सम्बन्ध में योजनाओं को कार्यान्वित करने के सारे काम होते हैं। रक्षा मंत्रालय रक्षा उत्पादन विभाग रक्षा पूर्ति विभाग तथा तीनों सेनाओं के हेडक्वार्टरों के संगठन सम्बन्धी चार्ट I से X अनुबंध में दिखाये गये हैं।

## तीनों सेनाओं का संगठन

तीनों सेनाओं के संगठन सम्बन्धी कुछ और ब्यौरे अगले परिच्छेदों में दिए गए हैं।

## थल सेना

### थल सेना हेडक्वार्टर

इस संगठन का मुख्य चीफ आफ दी आर्मी स्टाफ है। उसकी सहायता वाइस चीफ आफ आर्मी स्टाफ तथा अन्य चार प्रिंसिपल स्टाफ अफसर करते हैं जो क्रमशः डिप्टी चीफ

आफ स्टाफ एडजुटेण्ट जनरल, क्वार्टर मास्टर जनरल, तथा मास्टर जनरल आफ आर्डनेन्स हे। उनके अतिरिक्त ब्राचो के मुख्य हे, जिन्हे मिलिट्री सेक्रेट्री तथा इजीनियर-इन-चीफ कहते है। थल सेना हेडक्वार्टर की विभिन्न ब्राचो के अन्तर्गत विभिन्न निदेशालय अनुवध III मे दिखाये गये है। विभिन्न ब्राचो के नाम निम्नलिखित है—

(क) **जनरल स्टाफ ब्रांच**—(१) थल सेना का सगठन तथा सेना को काम मे लगाना, सैनिक सक्रियाये, खुफिया सैनिक प्रशिक्षण और शिक्षा, युद्ध कौशल सम्वन्धी विकास, सैनिक सर्वेक्षण—इसमे नक्शो की सप्लाई करना तथा उन्हे सुरक्षित रखना और योजनाओ और इन्जीनियरी स्टाफ के मामले, इन पर वाइस चीफ आफ आर्मी स्टाफ विचार करता है, और (२) स्टाफ सम्वन्धी काम, हथियारो और साज-सामान का चयन और उनकी मात्रा निर्धारित करना, अन्तर-सचार व्यवस्थाए, साज-सामान सम्वन्धी नीति मे समन्वय, इसमे रसद व्यवस्था सम्मिलित है, सभी आरमर्ड कोर की यूनिटो के लिए प्रशिक्षण और उपस्कर सम्वन्वी व्यवस्था, इन्फेन्ट्री मामलो मे सलाह और सुझाव देने का काम, प्रादेशिक सेना और रक्षा सुरक्षा कोर ये सव विषय डिप्टी चीफ आफ आर्मी स्टाफ के अधीन है।

(ख) **एडजुटेन्ट जनरल ब्राच**—इसके अन्तर्गत जन-शक्ति, भर्ती, छुट्टिया, वेतन तथा भत्ता और पेशन तथा सेवा की अन्य शर्तें और अनुशासन जैसे विषय आते है। यह कल्याण, स्वास्थ्य और सैन्य विधि सम्वन्धी काम भी करती है।

(ग) **क्वार्टर मास्टर जनरल ब्राच**—इसके अन्तर्गत कार्मिको का सचलन, भडार तथा साज-सामान और ईंधन, खाने की वस्तुओ तथा चारे का अनुमान लगाना, उनका स्टोर करना, निरीक्षण करना और उनकी सप्लाई करना, निर्माण नीति सैनिक फार्म, सैनिक रिमाउन्ट तथा वेटेरिनरी सेवाये, सेना डाक सेवाये, श्रम तथा कैन्टीन सेवाये, आग बुझाने सम्वन्धी सेवाये और एम० ई० एस० निर्माण विलो की तकनीकी जाच, जैसे विषय आते है।

(घ) **मास्टर जनरल आफ आर्डनेन्स ब्राच**—सामान प्राप्त करने सम्वन्धी नीति के सभी पहलुओ, आर्डनेन्स सप्लाई के सभी सामानो तथा साज-सामान की व्यवस्था और उनकी स्टोर-व्यवस्था, वसूली, मरम्मत, रख-रखाव तथा उन्हे जारी करने का कार्य—इसमे सैनिक गाडिया, हथियार तथा गोला-वारूद और नौ सेना तथा वायु सेना के उपयोग मे आने वाले साधारण सामान भी शामिल हैं।

(ङ) **मिलिट्री सेक्रेट्री ब्राच**—सेना मे कमीशन देना, सेना के सभी गैर-मेडिकल अफसरो की तैनाती, तवादला, पदोन्नति, नियुक्ति, निवृत्ति, इस्तीफा, अशक्तता और नियमित रिजर्व सेना के सभी गैर-मेडिकल अफसरो की गोपनीय रिपोर्टो तथा व्यक्तिगत अभिलेखो को रखना, ऐसे चयन वोर्डो के लिये सचिवालय सम्वन्धी व्यवस्था करना जो कि लेफ्टि० कर्नल तथा उससे उच्च पदो मे पदोन्नति के लिये सिफारिशे करते है, सेना के अफसरो को सम्मान तथा पदक देने सम्वन्धी सिफारिशें करना तथा असैनिको को सेना मे अवैतनिक कमीशन देना।

(च) इंजीनियर इन चीफ ब्रांच—इंजीनियरी यूनिटों और इंजीनियरी भंडारा सम्बंधी सभी मामले (इनमें परिवहन वस्तुओं का निपटान और सुरक्षा का इन्तजाम सम्बंधी मामले सम्मिलित हैं) एम० ई० एस० तथा इंजीनियर कोर के कार्मिकों के प्रशासन सम्बंधी मामले रक्षा सेवाओं के सभी आवासों को बनाना और उनकी व्यवस्था करना तथा अन्य निर्माण कार्यों को करना और उन्हें ठीक रखना विशेष परियोजनाओं और छावनी योजना के निर्माण सम्बंधी अध्ययन।

कमांड और एरिया

थल सेना हेडक्वाटर के अधीन थल सेना को चार कमांडों में गठित किया गया है प्रत्येक कमांड को फिर आगे एरियाओं स्वतन्त्र सब एरियाओं और सब एरियाओं में विभक्त किया गया है। प्रत्येक कमांड की कमान लेफ्टि० जनरल के ओहदे का एक जनरल अफसर कमांडिंग इन चीफ (जिसे आर्मी कमांडर कहा जाता है) करता है एरियाओं की कमान जनरल अफसर कमांडिंग (मेजर जनरल) और स्वतन्त्र सब एरियाओं की कमान ब्रिगेडियर करते हैं। ये सभी स्थैतिक विरचना हेडक्वाटर हैं। फिर भी प्रत्येक कमांड हेडक्वाटर अपनी चल विरचनाओं पर सक्रियात्मक नियन्त्रण करने के लिए एक चल सामरिक हेडक्वाटर बना सकता है जिसमें कोर डिवीजन ब्रिगेड ग्रुप स्वतन्त्र ब्रिगेड और ब्रिगेड होते हैं। एक कोर हेडक्वाटर को दो या दो से अधिक डिवीजनों या डिवीजनों ब्रिगेड ग्रुपों और स्वतन्त्र ब्रिगेडों के सम्मिलन की कमान करने के लिये कमांड हेडक्वाटर के अधीन रखा जाता है।

## नौ सेना

### नौ सेना हेडक्वाटर

इस संगठन का मुख्य चीफ आफ दी नेवल स्टाफ है। उसके अधीन चार स्टाफ अफसर और एक नेवल सेक्रेटरी है जिनके नाम नीचे बताये गये हैं। नौ सेना हेडक्वाटर का संगठन चार्ट अनुबंध IV में दिखाया गया है।

(i) वाइस चीफ-आफ नेवल स्टाफ—सक्रियाएं योजनाएं हथियार सम्बंधी नीति खुफिया पनडुब्बी सेवाएं और अधिग्रहण परियोजनाएं नौ संचार व्यवस्था सामुद्रिक सर्वेक्षण तथा निर्माण योजनाएं।

(ii) चीफ-आफ पर्सानल—नौ सेना के सभी सैनिक और असैनिक कार्मिकों की भर्ती सेवा के नियम तथा शर्तें प्रशिक्षण कल्याण कार्य और नौ सेना के अनुशासन शिक्षा चिकित्सा रंगरूट पहचानना और वैधानिक मामले।

(iii) चीफ आफ मेटीरियल—जहाजों हथियार और साज-सामानों नौ सेना डाक यार्ड और नौ सेना भंडारों की व्यवस्था करना नौ सेना शस्त्र सम्भरण तथा नौ सेना समस्त्र निरीक्षण संगठनें समुद्री तथा विद्युत् इंजीनियरिंग।

(iv) असिस्टेंट चीफ-आफ नेवल एविएशन—सभी नौ सेना हवाई सम्बंधी मामले जिनमें नीति सक्रियाएं अमला तथा सामान सम्बंधी मामले भी शामिल हैं तथा प्रशिक्षण सम्बंधी मामलों का सक्रियात्मक नियन्त्रण और नौ सेना की हवाई यूनिटों का प्रशासन।

(v) नेवल सेक्रेट्री—नौ सेना के बजट सम्बंधी सभी मामले प्रकाशन तथा अभिलेख और नौ सेना हेडक्वाटर के सिविलियनों सम्बंधी सभी मामले।

प्रशासकीय अधिकारी

चीफ-आफ नेवल स्टाफ निम्नलिखित अधिकारियो के द्वारा कमान सभालते है :—

(क) फ्लैग अफसर कमाडिंग, भारतीय वेडा ।

(ख) फ्लैग अफसर, वम्बई ।

(ग) फ्लैग अफसर, पूर्वी समुद्री तट, विशाखापटनम् ।

(घ) कमोडोर-इन-चार्ज, कोचीन ।

(ड) नेवल आफीसर-इन-चार्ज, गोवा ।

भारतीय वेडे के फ्लैग अफसर कमाडिंग पर नौ सेना के ऐसे सभी जहाजो को चलाने और उन पर प्रशासन करने का भार है जो भारतीय वेडे मे शामिल है ।

फ्लैग अफसर वम्वई, नौ सेना के उन सभी जहाजो और समुद्र-तटीय सिव्वन्दियो की देख-रेख करता है जो वम्वई मे और उसके आस-पास है । इसमे जामनगर और लोना-वाला की सिव्वन्दिया भी शामिल है । उस पर ऐसे जहाजो के प्रशासकीय और सक्रियात्मक नियत्रण का भी उत्तरदायित्व है जो वम्वई मे रहते है और भारतीय वेडे के फ्लैग अफसर कमाडिंग के अधीन हे ।

विशाखापटनम् मे पूर्वी समुद्री तट के फ्लैग अफसर पर विशाखापटनम्, कलकत्ता, पोर्ट ब्लायर (अण्डमान) और मद्रास की सभी समुद्र-तटीय सिव्वन्दियो का उत्तरदायित्व है । जो जहाज विशाखापटनम् मे ठहरते है उनके लिये भी वह उत्तरदायी है ।

कमोडोर-इन-चार्ज, कोचीन के उत्तरदायित्व मे वे सभी समुद्र-तटीय सिव्वन्दियाँ है, जो कोचीन या उसके आस-पास स्थित हे इनमे कोयम्वतूर सम्मिलित है । इसमे वे समुद्री जहाज और विमान भी सम्मिलित है जो इन सिव्वन्दियो मे है ।

गोवा मे स्थित भारतीय नौ सेना के जहाज, "गोमन्तक" "हस" और नेवल एयर स्टेशन, डवोलिम-सभी नौ-सेना अफसर-इन-चार्ज, गोवा के प्रशासनाधीन है ।

## वायु सेना

### वायु सेना हेडक्वार्टर

इस सगठन का मुख्य चीफ आफ दी एयर स्टाफ है, जिसकी सहायता चार प्रिंसिपल स्टाफ अफसर करते है । वायु सेना हेडक्वार्टर का सगठन चार्ट अनुवध V मे दिया गया है । वायु सेना हेडक्वार्टर के तीन मुख्य ब्राचो के काम नीचे दीए गए है —

(i) वाइस-चीफ आफ एयर स्टाफ के नीचे एयर स्टाफ ब्राच नीति तथा योजना, सिव्वन्दी, प्रशिक्षण, सिगनल, शिक्षा, सहायक और रिजर्व सेना तथा नियत्रित शस्त्र सम्वन्धी काम करती है और डिप्टी चीफ-आफ एयर स्टाफ के नीचे वह सक्रियाए, उडान, सुरक्षा, खुफिया तथा मौसम विज्ञान सम्वन्धी कार्य करती है ।

(ii) प्रशासन ब्राच भर्ती, अनुशासन-सेवा के नियम तथा शर्तें तैनाती, पदोन्नति तथा कल्याण कार्यवाही, चिकित्सा लेखा-वजट, और निर्माण सम्वन्धी आवश्यकताए, सगठन और कानूनी सलाह देने सम्वन्धी काम करती है ।

(iii) मेन्टेनेंस ब्रांच का काम विमानों और गाड़ियों की व्यवस्था करना तथा उनको ठीक रखना, हथियारों, साज-सामान तथा वायु सेना के अन्य भंडारों को प्राप्त करना तथा उनको स्टोरों में रखना है। इसमें अस्त्र-शस्त्र तथा विमानों के स्टोरों में रखने का काम भी सम्मिलित है।

## वायु सेना कमांड

वायु सेना हेडक्वाटर के अन्तर्गत पांच कमांड हैं—पश्चिमी वायु सेना कमांड, केन्द्रीय वायु सेना कमांड, पूर्वी वायु सेना कमांड, प्रशिक्षण कमांड और अनुरक्षण कमांड। कुछ यूनिटों को अपने विशेष कामों के कारण सीधा वायु सेना हेडक्वाटर के नीचे काम करना होता है।

पश्चिमी, केन्द्रीय तथा पूर्वी वायु सेना कमांडों के अन्तर्गत सभी फ्लाइंग यूनिटें हैं, जैसे लड़ाकू, बमवर्षक, टोह तथा हवाई परिवहन स्क्वाड्रन और सिगनल यूनिट। कमांडों का उत्तरदायित्व अपने-अपने क्षेत्रों में हवाई आक्रमण से देश की रक्षा करना है और थल सेना तथा नौ सेना को सामान्य रूप से हवाई हमलों के सिलसिले में सहायता देना है।

प्रशिक्षण कमांड के अधीन वे सभी प्रशिक्षण संस्थाएं हैं, जो भारतीय वायु सेना के अफसरों को सभी ग्राउण्ड तथा फ्लाइंग प्रशिक्षण देने के लिए उत्तरदायी हैं। यह कमांड ग्राउण्ड ड्यूटी शाखा के अफसरों को प्रशिक्षण देने के लिए प्रशिक्षण संस्थाओं पर भी नियंत्रण रखती है।

मेन्टेनेंस कमांड के अन्तर्गत वे सभी यूनिटें हैं जिनका उत्तरदायित्व विमानों, सैनिक गाड़ियों, सिगनल साज-सामान, हथियार, गोला-बारूद तथा विस्फोटकों की मरम्मत करना तथा उन्हें ठीक प्रकार से स्टोरों में रखना है।

## रक्षा उत्पादन विभाग के अधीन संगठन

### आर्डनेंस कारखाना का महानिदेशालय

आर्डनेंस कारखानों के महानिदेशक भारतीय आर्डनेंस कारखानों के प्रशासन, निर्देशन और नियंत्रण के लिए उत्तरदायी हैं। ये कारखाने भारत के विभिन्न भागों में स्थापित हैं और रक्षा सेनाओं की आवश्यकता के हथियारों, गोला-बारूद, गाड़ियों, वस्त्र और अन्य उपस्करों को बनाने में लगे हुए हैं। कलकत्ता से सभी कारखानों के प्रशासन की अति केन्द्रीयकरण व्यवस्था को दूर करने के विचार से वस्त्र और सामान्य भण्डारों की मदों का उत्पादन करने वाले ५ कारखानों को अलग कर दिया गया है और उन्हें आर्डनेंस इक्विपमेंट फैक्टरीज (ओ ई एफ) नामक एक अलग ग्रुप में संगठित किया गया है। उस ग्रुप को कारखाना के अपर महानिदेशक के आधीन रखा गया है। यह ग्रुप इस प्रकार १९६७ के मध्य में काम कर रहा है। आर्डनेंस कारखाना के महानिदेशक इस नए ग्रुप पर भी व्यापक नियंत्रण बनाए रखेंगे और सभी कारखानों के सामान्य नीति सम्बन्धी मामलों में समन्वय बनाए रखेंगे।

अब कुल आर्डनेंस कारखानों की संख्या २५ हो गई है जिनमें इंजीनियरी, धातु कर्म, रसायन, वस्त्र और चमड़ा टेक्नालाजियों का काम किया जाता है और उनमें लगभग

१,४०,००० व्यक्ति काम करते हैं तीन और नए कारखाने स्थापित किए जा रहे हैं जिन मे से दो कारखानो को स्थापित करने का काम काफी आगे तक हो चुका है।

## निरीक्षण महानिदेशालय

निरीक्षण महानिदेशक का उत्तरदायित्व रक्षा सेवाओ के लिए उन हथियारो, गोला-बारूदो तथा साज-सामानो का निरीक्षण करना है जो आर्डनेन्स और विभागीय कारखानो, सरकारी क्षेत्र की सस्थाओ और सिविल क्षेत्रो मे बनते हैं तथा उनमे कुछ ऐसे भण्डार भी सम्मिलित हैं जिनके लिए सम्भरण तथा निपटान महानिदेशक के द्वारा आर्डर दिए जाते हैं। इसके अतिरिक्त यह महानिदेशालय इस बात की भी छानबीन करता है तथा सलाह देता है कि रक्षा भडार की वे मदे जो बाहर से आयात की जाती हैं किस प्रकार अपने देश मे बनाई जा सकती हैं। सेनाओ द्वारा इस्तेमाल किये जाने वाले ऐसे भडारो के निर्माण के सम्बन्ध मे भी यह तकनीकी सलाह देता है जो कि सिविल सेक्टर मे तैयार किये जाते है। उपस्करो को इस्तेमाल करते समय उनमे जो कमिया दिखाई पडती है उनके विषय मे यह निदेशालय जाच-पडताल करने मे सहायता करता है।

निरीक्षण सेवाओ का महत्वपूर्ण काम सामग्रियों और तैयार शुदा भडारो का प्रयोगशालाओ मे परीक्षण करना है जिससे कि यह सुनिश्चित हो सके कि वे निश्चित विवरण के अनुसार हैं। इस काम के लिए सभी महत्वपूर्ण स्थानो पर अलग प्रयोगशालाए बनाई गई है, जिससे सप्लाई की जाने वाली चीजो का निरीक्षण जल्दी हो सके।

४५ मुख्य निरीक्षण सिब्बन्दिया है। इनके अतिरिक्त बहुत से स्कन्ध टोलिया हैं जो आर्डनेन्स कारखानो, सरकारी क्षेत्रो के कारखानो और प्रसिद्ध औद्योगिक केन्द्रो के साथ-साथ स्थापित है।

आर्डनेन्स कारखानो के उत्पादन से सम्बन्धित कुछ निरीक्षण कार्यो को पुन वितरित किया जा रहा है जिससे स्तर और अन्तर-स्तर निरीक्षण कार्य का उत्तरदायित्व उत्पादन अधिकारियो को दिया जाय। एक स्वतन्त्र सेवा निरीक्षक अब अन्तिम निरीक्षण और प्रमाण कार्य करेगा। उसे यह भी अधिकार है कि किसी भी उत्पादन स्तर पर निरीक्षण कार्य कर सकता हैं।

## आयोजना और समन्वय निदेशालय .

यह निदेशालय एक अन्तर-सेवा सगठन है और रक्षा उत्पादन विभाग के अधीन काम करता है। यह निदेशालय रक्षा उत्पादन विभाग के अधीन किसी भी सरकारी सस्था या आर्डनेन्स कारखाने के कार्यक्षेत्र मे पडने वाले रक्षा उत्पादन को बढाने के प्रस्तावो का अध्ययन करने से सम्बन्धित है और रक्षा उत्पादन बोर्ड और राजकीय क्षेत्र की सस्थाओ की बैठको के लिये सचिवालय के रूप मे काम करता है। रक्षा उत्पादन सम्बन्धी मामलो के सम्बन्ध मे यह निदेशालय अन्य मत्रालयो और सगठनो जैसे औद्योगिक विकास तथा कम्पनी मामलो (लाइसेंस देने वाली समिति) के मत्रालय, वैज्ञानिक और औद्योगिक अनुसधान परिषद् तथा योजना आयोग से सम्पर्क बनाये रखता है।

## अनुसधान तथा विकास सगठन

यह सगठन सम्पूर्ण रूप से रक्षा मत्री के वैज्ञानिक सलाहकार के अधीन है जो अनुसधान और विकास सगठन का महानिदेशक भी है। इस सगठन का उत्तरदायित्व, अनुस-

धान डिजाइन और सशस्त्र सेनाओ की जरूरतो के लिए सभी प्रकार के साज-सामानो का विकास करना है। २६ विकास स्थापनाएं/अनुसंधान प्रयोगशालायें भारत के विभिन्न भागो मे स्थापित हैं। अनुसंधान और विकास स्थापनाओं/प्रयोगशालाओं के कार्यों का समन्वय करने और उनकी प्रगति के लिये देश मे सैनिक हेडक्वाटरो और अन्य वैज्ञानिक संगठनो के साथ सम्पर्क बनाये रखने के लिये रक्षा अनुसंधान तथा विकास संगठन का मुख्यालय दिल्ली मे है जिसमे छः तकनीकी निदेशालय नामतः आर्मामेंट्स इलक्ट्रानिक्स इंजीनियरिंग एरोनाटिक्स गाडियां और अनुसंधान प्रयोगशालायें और एक प्रशासन निदेशालय हैं। इनके अतिरिक्त कुछ क्रियाशील ग्रुप नामतः मनोवैज्ञानिक अनुसंधान निदेशालय वैज्ञानिक मूल्यांकन ग्रुप और अग्नि सलाहकार कार्यालय भी अनुसंधान तथा विकास संगठन के एक भाग के रूप मे काम करते है। तीनो सेनाओ को दिन प्रतिदिन वैज्ञानिक मामलो मे सलाह देने के लिए उनके साथ तथा थल सेना के कमाडो के हेडक्वाटरो के साथ वैज्ञानिक सलाहकार के रूप मे प्रवर वैज्ञानिक लगाये गये हैं। अनुसंधान और विकास सम्बन्धी नीतियो और कार्यक्रमो पर सलाह देने के लिये तथा उनके अपने-अपने क्षेत्रो मे परियोजनाओ की प्रगति की समय-समय पर समीक्षा करने के लिये १६ अनुसंधान तथा विकास पैनल और समितियां बनाई गई हैं।

सरकारी स्तर पर अनुसंधान तथा विकास सम्बन्धी प्रयत्नो का दिग् निर्देशन रक्षा अनुसंधान तथा विकास परिषद करती है जिसका अध्यक्ष रक्षा मंत्री है और अन्य लोगो के अतिरिक्त उसमे तीनो सेनाओ के मुख्य सदस्यो के रूप मे सम्मिलित है।

## मानकीकरण निदेशालय

यह संगठन एक निदेशक के अधीन है। यह तीनो सेनाओ द्वारा इस्तेमाल किये जाने वाले विभिन्न उपस्करो के मानकीकरण और सूची बनाने के लिए उत्तरदायी है। एक मानकीकरण समिति वैज्ञानिक सलाहकार की अध्यक्षता मे मानकीकरण के महत्व को तथा देश मे सामान बनाने के आसारो को ध्यान मे रखते हुए रक्षा सेवाओ मे नये उपस्करो को चालू करने के लिये सभी प्रस्तावो पर विचार करती है। इस समिति के नीचे ७ उप समितियां हैं। प्रत्येक उप-समिति किसी एक विशेष प्रकार के उपस्करो से सम्बन्धित है।

## *तकनीकी विकास तथा उत्पादन (वायु सेना) निदेशालय*

रक्षा वैमानिक उपस्करो का निरीक्षण करना तथा कच्चे माल विमान के सामान्य हिस्से-पुर्जो और अन्य वैमानिक भण्डारो के लिये देशी साधनो का विकास करना इस संगठन का काम है। यह निदेशक विमानो के हिस्से पुर्जो से सम्बन्धित समिति के सचिवालय के रूप मे भी काम करता है।

## हैवी व्हीकल फक्टरी और ए० एफ० डी० फक्टरी

विजयन्ता नामक मीडियम टैंको के उत्पादन के लिए आवाडी (मद्रास) मे हैवी व्हीकल्स फैक्टरी स्थापित की गई है और अधिक ऊंचाई मे तैनात सैनिकों के लिए हिमीकृत शुष्क मास तैयार करने के लिए हजरतपुर मे (आगरा जिले के अन्दर) एक ए० एफ० डी० फक्टरी स्थापित की गई है।

अन्य आर्डनेन्स कारखानो के सम्वन्ध मे की गई व्यवस्था से भिन्न व्यवस्था के अन्तर्गत जिनकी प्रशासन व्यवस्था आर्डनेन्स कारखानो के महानिदेशक द्वारा की जाती है, ये दोनो कारखाने रक्षा मन्त्रालय (रक्षा उत्पादन विभाग) के प्रशासनिक नियन्त्रण मे है ।

## रक्षा मन्त्रालय द्वारा नियन्त्रित स्वायत् संस्थाये

रक्षा उत्पादन के अधीन निम्नलिखित सरकारी क्षेत्र की सस्थाए है —

(i) हिन्दुस्तान एरोनाटिक्स लिमिटेड
(ii) भारत इलेक्ट्रानिक्स लिमिटेड
(iii) गार्डन रीच वर्कशाप लिमिटेड
(iv) मजागा डाक लिमिटेड
(v) प्रागा टूल्स लिमिटेड
(vi) भारत अर्थ मूवर्स लिमिटेड
(vii) गोवा शिपयार्ड लिमिटेड, गोवा ।

**(१) हिन्दुस्तान एरोनाटिक्स लिमिटेड, वगलौर**

इस विमान कारपोरेशन मे निम्नलिखित पाच विभाग है —

(i) वगलौर डिवीजन—भूतपूर्व हिन्दुस्तान एयरक्राफ्ट लिमिटेड मे मुख्य रूप से विमानो, इजनो तथा सम्वन्धित सामग्रियो के निर्माण, ओवरहाल तथा मरम्मत करने की व्यवस्था है ।

(ii) कानपुर डिवीजन—एच० एस० ७४८ विमानो तथा ग्लाइडरो की निर्माण व्यवस्था ।

(iii) नासिक डिवीजन—मिग-२१ विमानो के ढाचो की निर्माण व्यवस्था ।

(iv) कोरापुट डिवीजन—मिग-२१ विमानो के हवाई इजनो के निर्माण की व्यवस्था ।

(v) हैदरावाद डिवीजन—इलेक्ट्रानिक यन्त्रो तथा मिग विमानो के लिए, अन्य साज-सामान की निर्माण व्यवस्था ।

**(२) भारत इलेक्ट्रानिक्स लिमिटेड, वंगलौर**

यह कम्पनी उन विभिन्न इलेक्ट्रानिक साज-सामान को तैयार करती है जिनकी रक्षा सेवाओ को आवश्यकता पडती है । यह सिविल विभागो तथा रेडियो उद्योग के लिए भी सामान वनाती है ।

**(३) गार्डन रीच वर्कशाप लिमिटेड, कलकत्ता**

गार्डन रीच वर्कशाप मे जहाजो की मरम्मत और उन्हे दुवारा फिट करने तथा नदियो मे चलने वाली नौकाओ और अन्य मझोले साइज की नौकाओ का निर्माण होता है । यह कम्पनी डीपवेल टर्वाइन पम्प, रोड-रोलर और एयर कम्प्रेशरो का भी निर्माण करती है ।

**(४) मजागां डाक लिमिटेड, वम्वई**

यह कम्पनी उन जहाजो की मरम्मत करती है जो वम्वई वन्दरगाह पर आते है । इसके अतिरिक्त यह सिविल तथा नौसेना की आवश्यकता के अन्य निर्माण कार्य भी करती है । इस कम्पनी ने भारतीय नौसेना के लिये युद्धपोतो को वनाने का काम भी अपने हाथ मे ले रखा है ।

(५) प्रागा टूल्स लिमिटेड सिकन्दराबाद

इस कम्पनी का काम कार्बाइन धरन ब्रीच "नाव और रक्षा उत्पादन की अन्य विविध मदें बनाना है। इनके अतिरिक्त यह कम्पनी हल्के मशीनी यन्त्र सहायक छोटे मोटे मशीन यन्त्र सूक्ष्म मदें रेलवे के स्क्रू कपलिंग गाडियो के पेच पुर्जे और विभिन्न प्रकार की गढ़ी वस्तुओ का बनाने म लगी हुई है।

(६) भारत अर्थ मूवस लिमिटेड, बगलौर

यह कम्पनी पहले पहल जमीन खोदने के लिये भारी उपकरण बनाने के विचार से स्थापित की गई थी। इसम हिन्दुस्तान एयर क्राफ्ट लिमिटेड का रेल कोच डिवीजन मिला देने से अब यह रेल डिब्बे बनाने के लिए भी उत्तरदायी है। जापान की मेसस कुमात्सु कम्पनी के साथ सहयोग समझौते के अन्तगत क्रालर टक्टरो का उत्पादन अभी तक आडनेन्स कारखाना मे किया जाता था अब यह काम भी इस कम्पनी को सौंपा गया है।

(७) गोवा शिपयाड लिमिटेड गोवा

यह कम्पनी अभी तक मेजागाव डाक लिमिटेड के पास पटटे पर थी लेकिन अब यह १ अक्तूबर १९६७ से स्वतन्त्र कम्पनी के रूप मे फिर से सक्रिय हो गई है। इस समय यह कम्पनी कच्ची धातु उठाने वाले बाजों के निर्माण करने और बाजों तथा छोटे यानो की छोटी मोटी मरम्मतें करने म लगी हुई है।

## अन्तर्सेवा सगठन

(१) मुख्य प्रशासक अफसर का कार्यालय

मुख्य प्रशासक अफसर मुख्य रूप से निम्नलिखित कामो के लिये उत्तरदायी है —

(क) सशस्त्र सेनाओ के हेडक्वाटरो तथा अन्तर्सेवा सगठना के सभी राजपत्रित तथा अराजपत्रित स्टाफ सम्बन्धी सभी प्रशासकीय काम।

(ख) रक्षा हेडक्वाटरो के कार्यालयो के लिये स्थान और सशस्त्र सेनाओ के हेडक्वाटरो तथा अन्तर्सेवा सगठन मे नियुक्त सेना अफसरो के लिये रिहायशी आवास की व्यवस्था।

(२) राष्ट्रीय कडेट कोर महानिदेशालय

यह सगठन एक महानिदेशक के अधीन है जिसका पद मेजर-जनरल का है। इसम राष्ट्रीय कडेट कोर सम्बन्धी सभी काम होते हैं। प्रशासन की सुविधा के लिये पूरा देश १६ निदेशालयो म बाट दिया गया है। प्रत्येक निदेशालय एक निदेशक के अधीन है जिसका पद ब्रिगेडियर या कनल या उसके समकक्ष होता है। प्रत्येक ग्रुप म ६ से ८ तक यूनिटें हैं। इस प्रकार कुल ११२ ग्रुप हेडक्वाटर हैं और प्रत्येक हेडक्वाटर एक डेपिटी कनल के अधीन है।

राष्ट्रीय कडेट कोर का उद्देश्य चरित्र निर्माण एक साथ काम करने की भावना और सेवा करने की भावना का विकास तथा नेतृत्व करने की क्षमता उत्पन्न करना देश की रक्षा म दिलचस्पी बढ़ाने के लिये सेना से सम्बन्धित प्रशिक्षण की व्यवस्था करना और राष्ट्रीय आपात स्थिति के दौरान सशस्त्र सेनाओ का तेजी से प्रसार करने के लिये एक रिजव

जन-शक्ति तैयार करना है। राष्ट्रीय कैडेट कोर पर सेवा करने का कोई वास्तविक उत्तर-दायित्व नही है।

राष्ट्रीय कैडेट कोर मे स्कूल के १३ से १८½ वर्ष की आयु वाले लडको के लिये एक जूनियर डिवीजन, कालेजो, विश्वविद्यालयो और कालेज स्तर के तकनीकी सस्थाओ मे पढने वाले २६ वर्ष से कम आयु वाले लडको के लिए एक सीनियर डिवीजन तथा एक युवती डिवीजन, जिसमे कालेज की छात्राओ के लिए सीनियर स्कन्ध और स्कूल की छात्राओ के लिये जूनियर स्कन्ध है, बनाए गए है।

राष्ट्रीय कैडेट कोर के जूनियर और सीनियर डिवीजनो को तीन स्कन्धो मे विभक्त किया गया है—थलसेना, नौ सेना और वायु सेना। सीनियर डिवीजन के थल सेना स्कन्ध मे आरमर्ड, आर्टिलरी, इन्फेंट्री, इजीनियर, सिगनल, इलेक्ट्रीकल और मैकेनिकल, इजीनियरिंग तथा मेडिकल और वेटेरिनरी यूनिटे है। सीनियर डिवीजन के नौ सेना स्कन्ध मे तीन यूनिटे है—तकनीकी, गैर-तकनीकी और मेडिकल। सीनियर डिवीजन के वायु सेना स्कन्ध मे दो प्रकार की यूनिटे है—फ्लाइग और तकनीकी।

सीनियर डिवीजन के थल सेना स्कन्ध मे कैडेट सशस्त्र कवायद, हथियार प्रशिक्षण, युद्ध, कौशल, नक्शा देखने, सदेश लिखने और उनकी अपनी विशेष शाखा या सर्विस से सम्बन्धित तकनीकी विषयो मे प्रशिक्षण प्राप्त करते है।

नौ सेना स्कन्ध (गैर-तकनीकी यूनिट) मे कैडेट नौ सेना सम्बन्धी विषयो पर अभि-भाषण, परेड प्रशिक्षण और सशस्त्र कवायद, तोपो तथा हथियारो का प्रशिक्षण और सचार व्यवस्था, नौ कौशल सम्बन्धी प्रारम्भिक नौचालन, पनडुब्बी नाशक तारपीडो, क्षति नियत्रण, जहाजो और नावो के प्रतिरूप बनाने के काम मे प्रशिक्षण प्राप्त करते है। इसके अतिरिक्त मेडिकल यूनिटो के कैडेट स्वास्थ्य विज्ञान और सफाई व्यवस्था, स्ट्रेचर कवायद, घायलो को सुरक्षित स्थान पर निकाल लेने की व्यवस्था, जहाजो मे निवास व्यवस्था, नौसैनिक उड्डयन औषधि तथा विकिरण सकटो मे प्रशिक्षण प्राप्त करते है। नौसैनिक इजीनियरी यूनिटो के कैडेट, समुद्री जहाजो के इजीनियरी कार्यो मे प्रशिक्षण प्राप्त करते है। प्रारम्भिक सैनिक प्रशिक्षण सम्बन्धी उपर्युक्त विषयो के अतिरिक्त नौ सेना स्कन्ध के जूनियर डिवीजन मे जहाजो के प्रतिरूप बनाने का काम भी सिखाया जाता है।

वायु सेना स्कन्ध मे कैडेट कवायद, शारीरिक प्रशिक्षण, सगठन, प्रशासन, नागरिकता, प्राथमिक उपचार, हथियार प्रशिक्षण, उडान सम्बन्धी नौचालन सिद्धात, मौसम विज्ञान, हवाई-इजनो, विमानो के प्रतिरूप बनाने, ग्लाइडरो और शक्ति चालित विमानो पर उडान लेने का प्रशिक्षण प्राप्त करते है। तकनीकी हवाई स्क्वाड्रनो मे दूर-सचार व्यवस्था, रेडियो और रेडार तत्र जैसे तकनीकी विषयो पर विशेष जोर दिया जाता है। जूनियर डिवीजन मे प्रारम्भिक सैनिक प्रशिक्षण के अतिरिक्त वायु सेना स्कन्ध के सभी कैडेटो को विमान के प्रति-रूप बनाने का काम सिखाया जाता है।

युवती कैडेटो को जो प्रशिक्षण दिया जाता है उसमे प्रारम्भिक उपचार, प्रारम्भिक उपचर्या, बेतार और टेलीफोन सचार व्यवस्था और सिविल रक्षा कार्यो पर अधिक जोर दिया जाता है।

यह व्यवस्था इसलिए की गई है कि सरकार की सम्पूर्ण प्रचार नीति के अन्तर्गत सशस्त्र सेनाओ की विशेष आवश्यकताओ को पूरा किया जा सके।

इस कार्यालय के जन सम्पर्क अफसर वम्बई, कलकत्ता, चण्डीगढ, जम्मू, लखनऊ, शिलाग तथा श्रीनगर मे है। इसके अतिरिक्त उत्तरी सीमा पर सशस्त्र सेनाओ की कार्यवाहियो को व्याप्त करने के लिये ८ जन सम्पर्क यूनिटे खडी की गई है।

**(५) सशस्त्र सेनाओ का फिल्म तथा फोटो डिवीजन**

यह सगठन फिल्म अधिकारी के नीचे है। यह तीनो सेनाओ की प्रशिक्षण सवधी आवश्यकताओ की पूर्ति के लिए या रिकार्ड के लिए फिल्मे, फिल्मी फीते तथा फोटोग्राफ वनाने, उन्हे प्राप्त करने और उन्हे बाटने का काम करता है। फिल्मो का निर्माण करने के लिए यह सगठन, सूचना तथा प्रसारण मन्त्रालय के साथ सम्पर्क वनाये रखता है।

**(६) सैनिक भूमि तथा छावनी निदेशालय**

इस निदेशालय का काम छावनी क्षेत्रो की हदवन्दी तथा उनका प्रशासन करना है। यह उन सैनिक भूमियो तथा इमारतो की प्रवध व्यवस्था भी देखता है जो सशस्त्र सेनाओ द्वारा इस समय इस्तेमाल नही की जा रही है। यह सशस्त्र सेनाओ के इस्तेमाल के लिये भूमि अर्जन, भूमि अधिग्रहण तथा किराये पर इमारते उपलब्ध करने सम्वन्धी कार्य और हमेशा के लिए फालतू घोपित की गई सम्पत्ति का निपटान सम्वन्धी कार्य भी करता है।

सैनिक भूमि तथा छावनी के निदेशक की सहायता के लिए हेडक्वार्टर दिल्ली मे एक सयुक्त निदेशक तथा अन्य अधिकारी है। प्रत्येक कमाण्ड हेडक्वार्टर मे एक उपनिदेशक तथा स्टाफ अफसर नियुक्त किये गए है। इस समय देश मे १७ सैनिक सम्पदा वृत्त और ६२ छावनिया है।

**(७) विदेशी भाषा स्कूल**

विदेशी भापा स्कूल मे सेनाओ के कार्मिको तथा भारत सरकार के सिविल कर्मचारियो के लिए विदेशी भापाये सीखने की सुविधा है। स्थान रहने पर वाहर के कुछ लोगो को भी दाखिल कर लिया जाता है। इस स्कूल मे अरवी, वर्मी, चीनी, फ्रैंच, जर्मन, जापानी, फारसी, रूसी, स्पैनिश तथा तिव्वती भापाओ को सिखाने की व्यवस्था है। मलाया और वहासा इण्डोनेशिया को सिखलाने के लिए भी कदम उठाये जा रहे है।

**(८) ऐतिहासिक अनुभाग**

ऐतिहासिक अनुभाग सशस्त्र सेनाओ का एक अभिलेख और सदर्भ कार्यालय है। इसके काम ्स प्रकार हैं—युद्ध-दैनकियो का अनुरक्षण और उनकी अभिरक्षा, भारतीय सशस्त्र सेनाओ की सैनिक सक्रियाओ का विस्तृत इतिहास लिखना, तीनो सेनाओ के लिए मौजूद दिलचस्प समस्याओ पर विशेप अध्ययन की व्यवस्था करना तथा सैनिक इतिहास से सम्वन्धित प्रश्नो का उत्तर देना। यह अनुभाग तीनो सेनाओ की यूनिटो को उनके रेजिमेण्ट सम्वन्धी इतिहास तैयार करने मे सहायता तथा दिशा निर्देशन देता है। इसका नाम किरीट चिह्न निर्धारण करना है, जैसे भण्डो और ताजो के डिजाइन वनाना और उन पर उपयुक्त आदर्श वाक्य जड़ना।

(९) राष्ट्रीय रक्षा कालेज

राष्ट्रीय रक्षा कालेज म काम तथा उसमे ऊ । पना था । तथा नौसेना एव वायुसेना के समक । पना वाले अफसरो और उपयुक्त पना और अनुभव वा । सिविलियन अफसरो के लिए प्रशिक्षण की व्यवस्था है । इस कालेज म राष्ट्रीय रक्षा से सम्बन्धित युद्ध नीति आर्थिक वैज्ञानिक राजनीतिक तथा औद्योगिक पहलुओ पर अध्ययन किया जाता है ।

(१०) भारतीय सनिक नाविक तथा वमानिक बोड

भारतीय सनिक नाविक तथा वमानिक बोड का काम भूतपूर्व सनिको तथा उनके परिवारो को सहायता दना और सेना म लग उन कामिको व परिवारो का हित देखना है जो अपने घरो से बहुत दूर सेवा कार्यों म लगे हुए हैं । यह बोड कल्याण निधियो की व्यवस्था भी करता है । दिल्ली म एक केन्द्रीय बोड है जिसके अध्यक्ष रक्षा मत्री हैं । इस बोड की सहायता के लिए प्रत्येक राज्य म एक राज्य बोड है जिसका अध्यक्ष राज्यपाल होता है । इनके अतिरिक्त उन जिलो म सनिको नाविको और वमानिको के जिला बोड हैं जहां सेवा म लगे कामिको तथा उनके परिवारो की सख्या एक निश्चित सख्या सीमा से अधिक हो गई है ।

(११) पुनर्वास महानिदेशालय

यह निदेशालय केन्द्रीय मत्रालय राज्य सरकारो तथा अन्य सरकारी और गर सरकारी सगठनो के साथ मिलकर ऐसी योजनाए बनाता है जिससे भूतपूव सनिको का सरकारी प्राइवेट सेक्टरो म पुनर्व्यवस्थापन हो सके । यह इस प्रकार की योजनाओ को पूरा करने सम्बन्धी कामो की देख रेख करता है और इस प्रकार की योजनाए बनाने के लिए राज्य सरकारो को ऋण तथा अनुदान दिलाने का भी काम करता है ।

(१२) सेनाओं का खेल नियत्रण बोड

सेनाओ का खेल नियत्रण बोड तीनो सेनाओ के कामिको के आयोजित खेल-कूद म समन्वय स्थापित करता है और इसके अतिरिक्त विभिन्न अन्तर्सेवा खेल प्रतियोगिताओ की व्यवस्था करता है । तीनो सेनाओ के अफसर बारी-बारी से इसके अध्यक्ष तथा सचिव नियुक्त किये जाते हैं ।

# केन्द्रीय हिन्दी निदेशालय के प्रकाशन

### मानक ग्रंथ

१—अपना हृदय सबल बनाइए—ले० बी० जनेनिन पृ० १४२ मूल्य ८ ००
२—सिरा का इतिहास—ले० हरीराम गुप्त पृ० ३०६ मूल्य ५ ००

### स्वय शिक्षक पुस्तकें

१—हिन्दी-तमिल स्वय शिक्षक (तीन अन्य प्रेस म) पृ० १७८ मूल्य ३ ८५

### कोश साहित्य

१—व्यावहारिक हिन्दी-अंग्रेजी शब्द-कोश पृ० ३२४ मूल्य ४ ५०
२—शब्दार्थ मीमासा—ले० रामचन्द्र वर्मा पृ० ३२६ मूल्य ११ ८०

### भाषा पत्रिका

(अगस्त ६१ से प्रारम्भ) अब तक त्रमासिक के २७ अंक प्रकाशित हो चुके हैं। मूल्य एक प्रति २ ०० वार्षिक ७-८० रुपये

### भाषा के विशेषांक

१—शान्ति—रक्षा अंक आर्ट पेपर पर दो रंगों में पृ० १४८ मूल्य ४-७५
२—द्विवेदी स्मृति विशेषांक आर्ट पेपर पर दो रंगों में पृ० २७० मूल्य ११ ५०
३—संकलन भारतीय साहित्य के प्रमुख कृतिकारों की रचनाएं पृ० ५८० मूल्य १० ५०

### हिन्दी समाचार जगत (मासिक पत्रक)

सितम्बर १९६६ से प्रकाशित

अब तक ११ अंक प्रकाशित नि शुल्क वितरण के लिए

### यूनेस्को कूरियर हिन्दी (मासिक)

अगस्त १९६७ से प्रकाशित अब तक ४ अंक प्रकाशित एक प्रति १ ००
(शेष अंक प्रेस मे) वार्षिक मूल्य १० ५०
शिक्षा संस्थाओं के लिए ६ ५०

### नि शुल्क वितरण के लिए

१—समस्त भारतीय भाषाओं के लिए सामान्य राष्ट्रलिपि परिवर्धित देवनागरी
२—मानक देवनागरी
३—स्टैंडर्ड देवनागरी स्क्रिप्ट
४—देवनागरी थ्रू द एजेज
५—परिवर्धित देवनागरी (चार्ट)
६—देवनागरी लेखन विधि (चार्ट)
७—मानक देवनागरी वर्णमाला (चार्ट)

# शिक्षा

शिक्षा राज्यो का विषय है, किन्तु भारत सरकार शिक्षा नीति मे एक सूत्रता कायम रखने का काम करती है। उच्च शिक्षा के प्रसार, तकनीकी शिक्षा व प्रावधिक शिक्षा के विस्तार और वैज्ञानिक अनुसधान का कार्य केन्द्रीय सरकार की देखरेख मे और सहायता से होता है। शिक्षा पर राज्य जितना खर्च करते है, उससे अधिक नही तो लगभग उसके बराबर खर्च केन्द्रीय सरकार करती है।

चौथे आम चुनाव के बाद डा० त्रिगुण सेन ने १६ मार्च, १९६७ को शिक्षा मन्त्रालय का कार्यभार सभाला। उन के सहायक के रूप मे दो राज्य मत्री प्रो० शेरसिंह और श्री भगवत झा आजाद काम कर रहे है।

**कार्यक्षेत्र और कार्य :** शिक्षा के क्षेत्र मे भारत सरकार की अनेक जिम्मेदारिया है, जिन मे से कुछ का निर्देश सविधान मे प्रत्यक्ष रूप से कर दिया गया है और कुछ उससे ध्वनित होती है। सविधान के अनुसार केन्द्रीय सरकार इन बातो के लिए प्रत्यक्ष रूप से उत्तरदायी है केन्द्रीय विश्वविद्यालय, राष्ट्रीय महत्व की सभी सस्थाए, हिन्दी को समृद्ध करना और उसका प्रचार और प्रसार, उच्चतर शिक्षा मे मानको का समन्वय और उन्हे बनाए रखना, वैज्ञानिक तथा शिल्प-वैज्ञानिक अनुसधान तथा अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धो मे शिक्षा, जिस मे विदेश स्थित भारतीय छात्रो का कल्याण तथा अन्य देशो के साथ सास्कृतिक और शैक्षिक करार शामिल है। मजदूरो का तकनीकी और व्यावसायिक प्रशिक्षण एक समवर्ती उत्तरदायित्व है, और इसी प्रकार सामाजिक तथा आर्थिक योजना, जिसमे शैक्षिक योजना भी शामिल है, भी एक समवर्ती उत्तरदायित्व है, अनुसूचित जातियो और आदिम जातियो की शिक्षा भी केन्द्र की एक विशेष जिम्मेदारी है।

इसके अतिरिक्त भारत सरकार शिक्षा सम्बन्धी सूचना को एकत्र करने और उसके वितरण करने का कार्य भी अखिल भारतीय रूप मे करती है। वह शैक्षिक विकास के क्षेत्र मे प्रेरणादायक राष्ट्रीय नेतृत्व प्रदान करने का तथा राज्य सरकारो को उनके शिक्षा कार्यक्रमो के लिए वित्तीय सहायता देने का प्रयत्न करती है।

**चौथी पंचवर्षीय योजना .** अब यह निश्चय किया गया है कि १९६६-६७, १९६७-६८ तथा १९६८-६९ को वार्षिक योजना वर्ष मान लिया जाए और चौथी पचवर्षीय योजना अब १९६९-७० से शुरु हो। अत नई योजना को तैयार करने का काम शुरु कर दिया गया है। राज्यो तथा सघ-शासित क्षेत्रो से कहा गया है कि वे शिक्षा आयोग की सिफारिशो के सदर्भ

म दूरगामी परिप्रे य को ध्यान म रख कर शि ा के विकास का एक समुचित कार्यक्रम तयार करें और उसकी पृष्ठभूमि म चौथी योजना तयार करें।

**शिक्षा आयोग की रिपोट** शिक्षा आयोग (१६६४ ६६) की रिपोट सरकार को जून १६६६ म प्रस्तुत की गई थी। इस रिपोट पर इस वष समाचार-पत्रों जनता शिक्षक सगठनो विश्वविद्यालयो तथा राज्य सरकारों म व्यापक चर्चा हुई।

**राज्यो के शिक्षा मत्रियों का सम्मेलन** शिक्षा आयोग की सिफारिशों पर विचार करने के लिए राज्यो के शिक्षामत्रियो का सम्मेलन नई दिल्ली म २८ से ३० अप्रल १६६७ को हुआ। कुछ सिफारिशो पर ब्योरेवार विचार के बाद सम्मेलन ने विभिन्न विषयो पर सवसम्मति से प्रस्ताव स्वीकार किए जसे (१) पडोस स्कूल प्रणाली (२) काय-अनुभव (३) विश्वविद्यालय स्तर पर शिक्षा का माध्यम (४) स्कूलों के अध्यापकों के वेतनमान (५) अध्यापको का दर्जा और उनकी शिक्षा (६) शिक्षा सम्बन्धी अनुसधान (७) शिक्षा प्रणाली का ढाचा (८) प्रतिभा प्रोत्साहन के कायक्रम (६) राष्ट्रीय कडेट कोर और राष्ट्रीय सेवा कोर तथा खेलकूद के कायक्रम (१०) शिक्षा की वित्त-व्यवस्था व क्षेत्र म केन्द्र और राज्य सरकारों के सम्बन्ध (११) नतिक शि ा और (१२) स्कूल स्तर पर भाषाओं की शिक्षा।

**केन्द्रीय शिक्षा सलाहकार बोड** आलोच्य वष म २२ और २३ अगस्त १६६७ को केन्द्रीय शिक्षा सलाहकार बोड का ३३वा अधिवेशन हुआ। बोड ने मुख्य रूप से इन विषयो पर विचार किया [शिक्षा] आयोग की रिपोट और शिक्षा सम्बन्धी राष्ट्रीय नीति पर ससद सदस्यो की शिक्षा समिति द्वारा तयार किए गए वक्तव्य का मसौदा।

**उपकुलपति सम्मेलन** उपकुलपतियो का सम्मेलन ११ १२ १३ सितम्बर १६६७ को हुआ जिसमे मुख्य रूप से उच्चतर शिक्षा के विषय म शिक्षा आयोग की सिफारिशों पर विचार किया जाना था। सम्मेलन ने सिफारिशो को मोटे तौर पर मान लिया है।

इस विचार विनिमय के आधार पर शि ा की एक राष्ट्रीय नीति का निर्धारण किया जा रहा है।

**स्थायी प्रभारों की समीक्षा** आन्तरिक बचत-समिति की एक बठक म १६६८ ६६ से सम्बन्धित बजट प्राक्कलनो पर जो कि मुख्य सचिवालय के अनुदानो से सम्बन्धित थे और जिनमे स्थायी स्थापनाओ की व्यवस्था भी शामिल थी ब्योरेवार विचार किया गया। बजट की कुल व्यवस्था ६४ १४ लाख रुपए थी और इसकी तुलना म अनुदानों के पुनरीक्षित अनुमान तथा बजट अनुमान समष्टि रूप मे क्रमश ६३ ६४ लाख तथा ६७ ६१ लाख निकाले गए हैं। यह अनुमान सम्बन्धित वित्त विभाग की सहायता से निकाले गए हैं।

**बजट** १६६७ ६८ के लिए समूचे मत्रालय के लिए मजूर १३ ६१ करोड रुपए व कुल अनुमान (जिसम गृहमत्रालय तथा वित्त मत्रालय द्वारा परिचालित शिक्षा मन्त्रालय की मागें भी सम्मिलित हैं) योजनागत तथा योजनेतर की तुलना मे १६६७ ६८ के पुनरीक्षित अनुमान तथा १६६८ ६६ के बजट अनुमान जिनकी व्यवस्था करने का विचार है क्रमश १४ ४८ करोड रुपए (अनतिम) तथा १४६ ७८ करोड रुपए (अनतिम) हैं।

# स्कूल शिक्षा

**स्कूली शिक्षा** मुख्यतः राज्य सरकारो की जिम्मेदारी है, जिनकी विस्तार तथा सुधार योजनाए केन्द्र से सहायता प्राप्त करती है। स्कूली शिक्षा के मामले मे केन्द्रीय सरकार की जिम्मेदारी सीमित है। यह मोटे तौर पर उन विशेष परियोजनाओ और अनुसन्धान तथा प्रशिक्षण के कार्यकलापो तक ही सीमित है। स्कूली शिक्षा मे सार्थक प्रयोग करने के लिए सघ सरकार स्वैच्छिक सगठनो को भी वित्तीय सहायता देती है। इसी प्रकार सघ सरकार स्कूल शिक्षा सम्बन्धी महत्वपूर्ण प्रयोग करने वाले स्वैच्छिक शैक्षिक सगठनो को भी वित्तीय सहायता देती है। इस क्षेत्र की विभिन्न योजनाए आगे के पैराओ मे दी गई है

**राज्यो के शिक्षा संस्थान** . स्कूल स्तर पर, विशेष रूप से प्राथमिक और मिडिल स्कूल स्तर पर शिक्षा की कोटि मे सुधार करने के लिए १९६३-६४ मे केन्द्र प्रवर्तित योजना के रूप मे राज्यो मे शिक्षा सस्थानो की स्थापना की योजना शुरू की गई थी। इन सस्थानो के प्रमुख कार्य ये है निरीक्षण अधिकारियो तथा प्रारम्भिक स्कूलो के अध्यापको के प्रशिक्षण सस्थानो के कर्मचारियो के लिये नौकरी मे रहते हुए प्रशिक्षण की व्यवस्था करना, प्रारम्भिक स्कूलो के अध्यापको के प्रशिक्षण सबधी अध्ययन और अन्वेषण करना, तथा अध्यापको तथा छात्रो के लिए साहित्य प्रकाशित करना।

नागालैड और हरियाणा को छोड कर सभी राज्यो मे शिक्षा सस्थान स्थापित किए जा चुके है। एक सस्थान दिल्ली मे भी खोला गया है।

इन सस्थाओ के विकास कार्यो के खर्च को पूरा करने के लिए राज्य सरकारो को केन्द्र की ओर से शत-प्रतिशत आर्थिक सहायता दी जाती है।

**विज्ञान शिक्षा मे सुधार के लिए त्वरित कार्यक्रम** · माध्यमिक शिक्षा के सुधार की जो योजना १९६४-६५ मे शुरु की गयी थी, उसे इस वर्ष भी चालू रखा गया। इसके आधीन राज्यो को उनकी योजनागत सीमा के अतिरिक्त शत-प्रतिशत केन्द्रीय सहायता दी जाती है जिससे वे माध्यमिक स्तर के स्कूलो मे विज्ञान प्रयोगशालाओ को साधन-सम्पन्न बना सके, विज्ञान के अध्यापको के प्रशिक्षण की व्यवस्था कर सकें और विज्ञान शिक्षा के राज्य एकक-सस्थान स्थापित कर सके।

**पाठ्य पुस्तकें** पाठ्यपुस्तको की कोटि मे सुधार करने के लिए लगभग सभी राज्यो ने पाठ्यपुस्तको के निर्माण का राष्ट्रीयकरण कर दिया है। तथापि राज्यो मे राष्ट्रीयकृत पाठ्यपुस्तको की सख्या बहुत कम है और कुछ राज्यो मे काफी बडी। एक या दो राज्यों मे तो पाठ्यपुस्तको की बिक्री और वितरण की व्यवस्था भी राज्य सरकारो ने अपने हाथ मे ले ली है। राष्ट्रीय स्तर पर राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसधान और प्रशिक्षण परिषद् पाठ्यपुस्तकें तैयार कर रहा है जिन्हे राज्य सरकारे स्वीकार/अनुकूलित कर सकती हैं।

**माध्यमिक स्कूल के अध्यापको के लिए पत्राचार पाठ्यक्रम** माध्यमिक स्कूलो के अप्रशिक्षित अध्यापको को प्रशिक्षण देने के शेष कार्य को पूरा करने के लिए एक पत्राचार पाठ्यक्रम योजना मे सम्मिलित कर लिया गया है। योजना संबंधी प्रारम्भिक कार्य वर्ष के दौरान पूरा हो चुका है और वह अपना कार्य १९६८-६९ मे शुरु कर देगी।

**अध्यापकों के लिए राष्ट्रीय पुरस्कार** १९६७ ६८ मे ीरान प्राथमिक और माध्य मिक स्कूलो तथा सस्कृत पाठशालाओ/टोला के ६६ अध्यापको को उनके द्वारा की गई समाज सेवाओ के वास्ते राष्ट्रीय पुरस्कार प्रदान किए गए।

**त्रिलाभ योजना** भारत सरकार स आवश्यकता पर जोर देती रही है कि राज्य सरकारो को सहायता प्राप्त सस्थाओ के अध्यापको के लिए पेन्शन भविष्य निधि और बीमा की त्रि-लाभ योजना अपनानी चाहिए। आठ राज्यो ने इस योजना की शुरुआत कर दी है और शेष राज्य इस पर विचार कर रहे हैं। जहा तक सघ शासित क्षेत्रो का सबध है भारत सरकार ने इस योजना की मजूरी अप्रल १९६६ मे दे दी है।

**राष्ट्रीय महिला शिक्षा परिषद्** लडकियो और महिलाओ की शिक्षा के विभिन्न मामलो म परिषद् सरकार को परामर्श देती रही और सरकार तथा इस क्षेत्र की विभिन्न सस्थाओ के बीच सम्पर्क बनाए रखने का काम भी यह करती रही। वष के दौरान परिषद् के काय क्षेत्र मे वृद्धि की गई और अब उसके काय क्षेत्र मे लडकियो और महिलाओ की शिक्षा से सबधित सभी स्तरो का समावेश हो गया है।

**केन्द्रीय विद्यालय सगठन** द्वितीय वेतन आयोग की सिफारिश का अनुसरण करते हुए शिक्षा मत्रालय ने स्थानान्तरित होने वाले वग के सरकारी कमचारियो के अपने बच्चो और उनकी देखरेख म रखे बच्चो के लिए एक से पाठ्यविवरण और शिक्षण माध्यम वाले केन्द्रीय स्कूलो का जाल-सा बिछा रखा है। १ अप्रल १९६६ से इन स्कूलो का प्रशासन सेंट्रल स्कूल्स आर्गेनाइजेशन नामक स्वायत्तशासी निकाय को (जिसका नाम अब केन्द्रीय विद्यालय सगठन रखा जा चुका है) जिसे सोसाइटीज रजिस्ट्रेशन एक्ट १८६ के अधीन पजीकृत किया गया था सौंप दिया गया है।

इस समय सोसाइटी के अधीन ११८ स्कूल काय कर रहे हैं और लगभग ५७ ० बच्चे इन स्कूलो म पढ रहे हैं। केन्द्रीय विद्यालयो की एक सूची परिशिष्ट चार म दी गई है।

**तिब्बती स्कूल सोसाइटी** तिब्बती स्कूल सोसाइटी सोसाइटीज रजिस्ट्रेशन एक्ट १८६ के अधीन पजीकृत एक स्वायत्तशासी सगठन है। सकी स्थापना १९६१ म की गइ थी और सघीय शिक्षा मत्री इसके अध्यक्ष है। सोसाइटी का मुख्य उद्देश्य तिब्बती शरणार्थी बच्चो की शिक्षा और/अथवा प्रशिक्षण के लिए स्थापित स्कूलो या सस्थाओ के प्रशासन और प्रबन्ध के काय का सचालन करना है।

**केन्द्रीय अग्रजी सस्थान हैदराबाद** केन्द्रीय अग्रजी सस्थान की स्थापना नवम्बर १९५८ म हैदराबाद समिति पजीयन अधिनियम (हैदराबाद सोसाइटीज रजिस्ट्रेशन एक्ट) के आधीन पजीकृत सोसायटी के रूप म की गई। सस्थान का मुख्य उद्देश्य उपयुक्त तकनीकों म अध्यापको के प्रशिक्षण और अनुसधान के द्वारा भारत म अग्रजी की शिक्षा मे सुधार करना है। आलोच्य वष म सस्थान को ब्रिटिश काउंसिल तथा फोर्ड फाउंडेशन की ओर से आर्थिक सहायता मिलती रही।

**बालभवन और राष्ट्रीय बाल सग्रहालय** बाल भवन और राष्ट्रीय बाल सग्रहालय की स्थापना दिल्ली म जून १९५६ म की गई। इसका मुख्य उद्देश्य बच्चो को मनोरजन तथा खेल कूद की गतिविधियो के माध्यम से शिक्षा प्राप्त करने के अवसर प्रदान करना, इदय

## समाज शिक्षा

समाज (प्रौढ) शिक्षा क्षेत्र की आधारभूत बात प्रौढ साक्षरता है और इसके क्षेत्रीय कार्यक्रम का उत्तरदायित्व राज्य सरकारो और सघ शासित क्षेत्रो के प्रशासनो पर है। केन्द्रीय शिक्षा मन्त्रालय का कार्य है—इन कार्यक्रमो को समन्वित करना, सहायक सेवाओ की व्यवस्था करना तथा मार्गदर्शी परियोजनाओ को सचालित करना।

# शारीरिक शिक्षा, खेलकूद और युवक-कल्याण

## शारीरिक शिक्षा

शारीरिक शिक्षा, खेलकूद और युवक-कल्याण के पिछले वर्षो मे आरम्भ किए गए कार्यक्रमो का समेकन और विस्तार १९६७-६८ के दौरान किए गए कार्यकलापो की भी प्रमुख विशेपता बने रहे।

**लक्ष्मीबाई शारीरिक शिक्षा कालेज, ग्वालियर :** यह कालेज छात्रो को दी जाने वाली सुविधाओ मे उत्तरोत्तर सुधार करता रहा।

**राष्ट्रीय शारीरिक दक्षता अभियान :** सन् १९६७-६८ का राष्ट्रीय शारीरिक दक्षता अभियान देश भर मे नवम्बर, १९६७ से जनवरी १९६८ तक चलाया गया। १९६६-६७ के अभियान मे ९ लाख व्यक्ति शामिल हुए जबकि १९६७-६८ के अभियान के लिए यह लक्ष्य निर्धारित किया गया। इसमे सम्मिलित होने वालो की सख्या १५ लाख रही।

शारीरिक योग्यता के लिए राष्ट्रीय पुरस्कार की सातवी अखिल भारतीय प्रतियोगिता लक्ष्मीबाई कालेज आफ फिजिकल एजूकेशन, ग्वालियर मे आयोजित की गई। इसमे ४६ प्रतियोगियो ने भाग लिया, जिनमे ११ स्त्रिया भी थी। १५ व्यक्तियो को शारीरिक योग्यता के राष्ट्रीय पुरस्कार प्राप्त हुए जिनमे ५ स्त्रिया भी थी।

**योग को प्रोत्साहन** इस योजना के अन्तर्गत अनुसधान और/या अध्यापक प्रशिक्षण कार्यक्रमो को प्रोत्साहन देने के लिए अखिल भारतीय स्वरूप वाली योग-सस्थाओ को वित्तीय सहायता दी जाती है। आलोच्य वर्ष मे इन सस्थाओ को दिए जाने वाले अनुदानो की राशि २ लाख रु० होने की सभावना है।

## खेलकूद

**अखिल भारतीय खेलकूद परिषद** अखिल भारतीय खेलकूद परिषद् एक सलाहकार निकाय है जो भारत सरकार को देश मे खेलकूद के विकास से सबधित सभी मामलो मे सलाह देने के लिए स्थापित की गई है।

तारीख १८ अक्तूबर, १९६७ से एक वर्ष की अवधि के लिए अखिल भारतीय खेलकूद परिषद् का पुनर्गठन किया गया तथा जनरल के० एम० करिअप्पा इनके अध्यक्ष बनाए गए।

**स्काउट और गाइड प्रशिक्षण योजना** इस योजना का उद्देश्य लड़के-लड़कियों के चारित्रिक विकास में सहयोग देना, स्काउट और गाइड कार्य का प्रशिक्षण देकर उन्हें अच्छा नागरिक बनाना और इस प्रकार उनमें निष्ठा, देशभक्ति और दूसरों के प्रति सद्भावना उत्पन्न करना है।

भारत स्काउटस और गाइडस भारत सरकार द्वारा मान्यता प्राप्त एवं स्वायत्त संगठन है। यह स्काउटिंग और गाइडिंग के सभी कार्यक्रमों को बढ़ावा देता है। उन्हें अपने संगठनात्मक व्यय को पूरा करने के लिए वित्तीय सहायता दी जाती है तथा अनुमोदित मदों, जैसे प्रशिक्षण शिविर का आयोजन करने तथा राष्ट्रीय और अंतर्राष्ट्रीय जम्बूरियों और अन्य अंतर्राष्ट्रीय समारोहों में भाग लेने के लिए यह सहायता कुल व्यय का ७५ प्रतिशत तक दी जाती है। ३ लाख रु० (योजनागत) और १०,००० रु० (योजनेतर) की बजट व्यवस्था में से ७२,१८२ रु० (योजनागत) और ५,००० रु० (योजनेतर) के खर्च की मंजूरी भारत सरकार पहले ही दे चुकी है। इसके अतिरिक्त अध्यक्ष, संगम उपसमिति, गर्ल गाइडों और बालिका स्काउटों के विश्व एसोसिएशन का एशियाई केन्द्र, नई दिल्ली को ३१.१२ १९६६ को समाप्त होने वाले वर्ष के लिए संगम उपसमिति द्वारा किए गए संगठनात्मक व्यय को पूरा करने के लिये ६,००० रु० की तथा पूना में भवन निर्माण पर होने वाले व्यय को पूरा करने के लिये अतिरिक्त सरकारी योगदान के रूप में १,५०,००० रु० की मंजूरी भारत सरकार ने और दी।

**युवक कल्याण बोर्ड और समितियां** इस योजना का उद्देश्य विश्वविद्यालय, कालेज के छात्रों में युवक कल्याण कार्यकलापों को बढ़ावा देने तथा उनकी देखरेख के लिये युवक कल्याण बोर्ड और समितियों के गठन के लिए देश के विश्वविद्यालयों को प्रोत्साहित करना है। इसका प्रयोजन यह है कि छात्रगण सांस्कृतिक, साहित्यिक तथा ऐसे ही अन्य कार्यकलापों में भाग लेकर अपने खाली समय का सदुपयोग कर सकें। चालू वर्ष में इसके लिये ३०,००० रु० की बजट-व्यवस्था है।

**युवक नेतृत्व और नाट्य प्रशिक्षण शिविर** इस योजना का उद्देश्य विश्वविद्यालयों/कालेजों के अध्यापकों को अपने-अपने विश्वविद्यालयों/कालेजों में युवक कल्याण कार्यकलापों के संगठन की तकनीक में अत्यन्त आवश्यक अल्पकालीन प्रशिक्षण देना है। यह योजना मंत्रालय द्वारा सीधे तथा विश्वविद्यालयों के माध्यम से भी कार्यान्वित की जाती है।

**विश्वविद्यालयों द्वारा चलाए जाने वाले शिविर** विश्वविद्यालयों द्वारा संचालित शिविर स्थानीय प्रकार के होते हैं। जिन अध्यापकों को मंत्रालय द्वारा चलाये जाने वाले शिविरों में प्रशिक्षण का लाभ नहीं मिल पाता उन्हें भी प्रशिक्षण देकर मंत्रालय के प्रयासों को पूरी तरह सफल बनाना और उनका विस्तार करना ही इन शिविरों का प्रयोजन है। इसके लिए मंत्रालय कुल व्यय का ७५ प्रतिशत सहायक अनुदान देता है किन्तु इस अनुदान की राशि एक शिविर के लिए अधिक से अधिक ३,००० रु० होती है। चालू वर्ष में इसके लिए २७,००० रु० की बजट-व्यवस्था है।

**श्रमदान कार्य परियोजनाओं की योजना** इस योजना का उद्देश्य शिक्षा संस्थाओं में

मनोरजन-व-सभाकक्षो, तैरने के तालावो, व्यायाम शालाओ, खुले रगमचो, मडपो, छोटे स्टेडियमो, और सिडर ट्रैको आदि की अत्यावश्यक सुविधाओ को जुटाना है।

**श्रम और समाज सेवा शिविर** इस प्रकार के शिविरो का उद्देश्य छात्रो और दूसरे युवको मे शारीरिक श्रम के प्रति निष्ठा उत्पन्न करना तथा उन्हे ग्राम्य जीवन के सम्पर्क मे आने और सामुदायिक विकास खण्डो के कार्यो मे भाग लेने का अवसर प्रदान करना है।

**राष्ट्रीय सेवा योजना** १९६२ मे राष्ट्रीय आपात स्थिति की घोषणा किये जाने के वाद कालेजो और विश्वविद्यालयो मे पढने वाले सभी छात्रो के लिए अगस्त १९६३ से राष्ट्रीय कैडेट कोर अनिवार्य कर दिया गया। इस समय भारत सरकार विश्वविद्यालय के छात्रो के लिए शैक्षिक कार्यक्रम के अभिन्न अग के रूप मे एक राष्ट्रीय सेवा योजना शुरू करने के उपायो और साधनो पर विचार कर रही है।

## भारतीय भाषाएं

सविधान मे १४ भाषाओ को 'राष्ट्रीय भाषाए' स्वीकार किया गया है। ये हैं असमिया, वगला, गुजराती, हिन्दी, उर्दू, कन्नड, कश्मीरी, मलयालम, मराठी, उडिया, पजावी, तमिल, तेलुगु और सस्कृत। ऐसा एक मत है कि इस मान्यता का कोई शास्त्रीय या वैज्ञानिक आधार नही है।

भारत राष्ट्र की भाषा—राष्ट्र भाषा—हिन्दी घोषित की गई, परन्तु सविधान ने इसे 'राजभाषा' कहा। अव यह राजभाषा भी नही, 'सम्पर्क भाषा' (लिंक लैंग्वेज) कही जाती है। हिन्दी विश्व के अनेक स्थानो मे वोली जाती है।

सविधान के अनुच्छेद ३४३ के अन्तर्गत उपवन्ध है कि देवनागरी मे लिखी हिन्दी भारत-सघ की भाषा होगी। किन्तु नागरी अको का व्यवहार नही किया जाएगा। इनकी जगह रोमन अक होगे इससे हिन्दी का महत्व गिरा है तथा नागरी लिपि के पूर्णज्ञान मे वाधा आई है। हिन्दी का लिपि-सौन्दर्य भी इससे विगडा है।

सविधान के लागू होते ही हिन्दी भारत की राजभाषा नही हुई। २६ जनवरी, १९६६ तक की अवधि इसके लिए रखी गई थी, समझा गया था कि १५ साल मे हिन्दी न जानने वाले हिन्दी सीख लेंगे। परन्तु गणराज्य आरम्भ होने पर, प्रथम राष्ट्रपति के वार-वार कहने पर भी किसी एक मत्रालय, विभाग या अनुभाग मे हिन्दी के व्यवहार का श्री गणेश नही किया गया। सेना के आदेश अवश्य अभी हिन्दी मे तैयार किए गए। निरक्षर सैनिको को हिन्दी सीखने की प्रेरणा दी गई। अन्यों को भी हिन्दी जानने के लिए कहा गया। पर इसका फल आशानुकूल न निकला।

१९६३ मे राजभाषा अधिनियम १९६३ वनाकर हिन्दी को राजभाषा होने से अनिश्चित काल के लिए रोक दिया गया। इससे अग्रेजी का भारत मे अनिश्चित काल तक प्रभुत्व स्वत सिद्ध हो गया। इससे हिन्दी का भविष्य अन्धकारमय हुआ। २६ जनवरी, १९६६ को हिन्दी के राजभाषा होने की घोषणा होनी थी पर उस अधिनियम से ऐसा न हो सका। हिन्दी भाषी राज्य भारत सरकार से हिन्दी मे पत्र-व्यवहार कर सकते है, परन्तु उनके साथ अग्रेजी अनुवाद सलग्न करना आवश्यक है।

उद्गम

भारतीय भाषाए चार परिवारो स आ — (१) आय परिवार (भारतीय) (२) द्रविड परिवार (३) एकाक्षरी-परिवार—(क) स्यामी चीनो (ख) तिब्बती वर्मी (४) आस्ट्रिक एशियाटिक।

१ आय परिवार इस परिवार की मूलभाषा—वदिक सस्कृत है। इस परिवार की भाषाओ का क्षेत्र प्राय उत्तरी भारत है। वदिक सस्कृति से हिन्दी तथा इसके विकास पथ त का इसका इतिहास है। भारत मे इस परिवार की तीन भाषाए हैं ईरानी दरद और भारतीय। ईरानी के अनेक शब्द उर्दू व खडी बोली म हैं पर यह (ईरानी) बोली नही जाती। दरद भाषा को पशाची भी कहा गया है। ऐसा मत है कि पशाची का प्रभाव लहन्दा सिन्ध पजाब और कोकणी मराठी पर है और कश्मीरी भाषा का विकास भी पशाची अपभ्रश स माना जाता है। दक्षिणी भारत मे कोकणी भाषा आय-परिवार की सदस्य है। १०वी सदी से वतमान आय भाषाओ का विकास हुआ।

भारत म इस परिवार की भाषाओ के उद्गम के सम्बन्ध म आर्यों के मूल-स्थाना और वेदो के काम को लेकर विभिन्न मत हैं।

२ द्रविड परिवार आय भाषा परिवार के बाद इसी का महत्व है। इस परिवार मे भारत के दक्षिण प्रायद्वीप की भाषायें हैं। तमिल तलगू कन्नड तथा मलयालम मुख्य भाषाए हैं। अन्य भाषाओ म तुलु कोडागू टोन्डा कोटा गाड खोड उराव और राजमहल हैं। ये बोलिया और भाषाए भारत के उत्तरी पूर्वी दक्षिण-पूर्वी यथा उत्तर पश्चिमी भागो मालावार तट कुर्ग (मालाबार तट के साथ सटा हुआ) नीलगिरी पवत मध्य भारत उत्तर पश्चिमी उडीसा तथा राजमहल पहाडियो मे बोली जाती हैं। इस परिवार की भाषाओ म तमिल सर्वाधिक उन्नत है तथा इसम ईसा की दवी सदी से साहित्य रचा जा रहा है। दूसरा स्थान मलयालम का है। मलयालम तमिल की पुत्री मानी जाती है जो ईसा की ६वी सदी म इससे पृथक हो गयी। इसका भी साहित्य अच्छा हैं। इसमे सस्कृत के शब्द अधिक हैं। दक्षिण भाषाओ म यह आय-परिवार के निकट है। कन्नड मसूर की भाषा है। इसका वाङ्मय तथा साहित्य भी प्राचीन है और लिपि तलगु स मिलती है। तलुगु दक्षिण-पूर्वी भारत म बोली जाती है। जनसख्या की दृष्टि स यह इस परिवार की सबसे बडी भाषा है।

एकाक्षर परिवार इस तिब्बती चीनी परिवार भी कहते है। चीनी भाषा भारत म नही बोली जाती परन्तु तिब्बती वर्मी भाषा का प्रयोग उत्तरी भारत के पवतीय प्रदेशो म होता है। इसकी तीन शाखायें हैं तिब्बती हिमालयी असमोत्तरी तथा असम-वर्मी। तिब्बती हिमालयी शाखा म तिब्बत की मुख्य भाषायें तथा हिमालय के उत्तरी अचल की छोटी-छोटी बोलिया हैं। लद्दाख तथा कश्मीर म इस प्रकार की बोलिया हैं। शाखा म वर्मी तथा असम के सीमान्त क्षेत्रा की छोटी छोटी बोलिया हैं जिनमे नुगई मिश्मी (उत्तर-पूर्वी असम) पम्पई (मणिपुर) और अक (भूटान के पूव म) हैं। असमोत्तरी असम के उत्तरी भागा म बोली जाती है। तिब्बती भाषा की कई उप-बोलिया भारतीय सीमा प्रदेश म प्रचलित हैं। नेपाल की प्रधान बोली नेवारी भी इसी परिवार से है।

४ आस्ट्रिक परिवार · इस परिवार की भाषायें समस्त प्रशान्त महासागर के आर-पार तक फैली हुई है। इनका विस्तार पूर्व पश्चिम मे मेडागास्कर मे ईस्टरद्वीप तथा उत्तर-दक्षिण मे उत्तरी पजाव से न्यूजीलैण्ड तक है। इस भाषा के बोलने वालो की सख्या कम है। इसके दो स्कन्ध है —आग्नेय दशीय और आग्नेय द्वीपीय। दूसरे स्कन्ध को मलय-पोलिनेशियन भी कहा जाता है।

भारत मे प्रथम स्कन्ध की भाषाए बोली जाती है पर ये धीरे-धीरे लुप्त होती जा रही है। शेष बची भाषाओ के तीन विभाग है—मुण्डा और मौन रूयेर या खासी, कोल या निकोबारी तथा भारत मे इस परिवार की भाषाए अधिकाश वनवासी जातियो मे प्रचलित है। भारत की कुल आबादी मे इन जातियो का अनुपात १ ३ है। ये जातिया मध्य भारत और उत्तर-पूर्वी भारत के जगलो और पर्वतो मे रहती है। डा० सुनीतिकुमार चटर्जी के अनुसार, इन बोलियो का स्रोत आस्ट्रिक भाषाए हैं। इन बोलियो का सम्बन्ध उत्तर-पूर्वी एशिया की बोलियो से जोडा जाता है। इस मत के मानने वाले कहते है कि इस भाषा-परिवार के लोग भारत मे आर्यो से पहले आये। इस सम्बन्ध मे विवाद है।

भारत मे इस परिवार की भाषाओ मे मुडा प्रधान है। यह प वगाल, बिहार, मध्य प्रदेश, उडीसा तथा मद्रास के गज्जाम जिले तक फैली हुई है। शिमला पर्वत श्रेणी के निकट इसका एक रूप है जो कनावरी कहा जाता है। इसका दूसरा स्वरूप सावर भाषा है। यह सावरो—जगली शिकारियो की भाषा है। अन्य महत्वपूर्ण भाषाए सथाली (बिहार, उडीसा, बगाल और असम), मुण्डारी (बिहार मे राँची जिला तथा आसपास) है। मौनखेर अभी तक परिमार्जित तथा साहित्य-सम्पन्न भाषा थी। अब यह स्याम, बर्मा तथा भारत के वनवासियो द्वारा बोली जाती है।

निकोबार भाषा निकोबार द्वीप की है। असम की खासी बोली इससे सम्बद्ध मानी जाती हे। भारत मे कुछ ऐसी भाषाए बोली जाती है जिन्हे किसी वर्ण या परिवार मे रखना सम्भव नही। इनमे एक सुमेरी भाषा है जिसका सम्बन्ध कुछ विद्वानो ने हडप्पा मोहिंजोदडो की सभ्यता से जोडा है। अण्डमान द्वीप की "अण्डमानी बोली" ऐसी ही है। दूसरी "गुरुशासकी" या खूजना है। इसका क्षेत्र कश्मीर का उत्तर-पूर्वी भाग माना जाता है।

## आधुनिक भारतीय भाषाएं

### हिन्दी

भारत मे गगा-यमुना के बीच के क्षेत्र—मध्य देश—मे सस्कृत, पाली तथा शौरसेनी प्राकृत भाषा विभिन्न युगो मे थी। आगे चलकर इस प्रदेश मे शौरसेनी अपभ्रश का प्रचार हुआ। कालान्तर मे बोल-चाल का शौरसेनी का अपभ्रश हिन्दी के रूप मे परिणत हुआ। १४वी सदी मे उत्तरी भारत के मुसलमान विजेता दक्षिण भारत मे जाने लगे और १६वी सदी मे गोलकुण्डा और बीजापुर तक दिल्ली की शाही भाषा की बोली के आधार पर एक स्वतन्त्र साहित्यिक भाषा का विकास हुआ, जो दक्कनी कही जाती है। बाद मे यह भाषा लौट कर दिल्ली पहुँची। १७वी सदी के अन्त मे इस नई भाषा से भिन्नता प्रकट करने के लिए दिल्ली की बोली को हिन्दुस्तानी या हिन्दोस्तानी नाम दिया गया। १९वी सदी के प्रारभ मे यह खडी बोली कहलाई। कालान्तर मे यह हिन्दी के रूप मे विकसित हुई।

हिंदी का मूल आधार मेरठ बिजनौर की बोली है। डा० उदय नारायण तिवारी ने हिन्दी की यह परिभाषा दी— व्रज भाषा और हिंदुओं द्वारा प्रयुक्त दिल्ली की वह बोली जिसमे फारसी का प्रभाव नही था तथा जो नागरी लिपि म लिखी जाती थी।

हिंदी के छ प्रमुख रूप और बोलिया हैं व्रज अवधि ग्रामीण खडी-बोली हिन्दुस्तानी साहित्यक हिंदी तथा उर्दू।

एक मत यह भी है हिन्दी कम से कम १६६ विभिन्न बोलियों के मेल से बनी भाषा है।

उर्दू

यह कोई स्वतन्त्र भाषा नही है। वाक्य रचना और व्याकरण इसका हिंदी के ही समान है। उर्दू की अपनी कोई क्रिया नही है। इसमे सर्वनाम का भी अभाव है। यह अरब फारसी लिपि म लिखी जाने वाली हिन्दी है जिसमे अरबी फारसी शब्दों की बहुलता है।

फारसी लिपि में लिखी जाने वाली दक्षिण की दक्खनी से प्रभावित हिंदी १७ वी सदी म मुगल सेनाओ के साथ दक्षिण पहुची तो वहा इसे जबाने उर्दू ए मुअल्ला या शाही तम्बू की भाषा या शाही दरबार की भाषा कहा गया। १८ वी सदी के उत्तरार्द्ध म यह सक्षेप होकर जबाने उर्दू और बाद मे केवल उर्दू रह गयी। साहित्यिक उर्दू १८ वी सदी मे अस्तित्व म आयी।

सक्षेप म— उर्दू शब्द तुर्की भाषा का है जिसका अर्थ है शाही पडाव। वस्तुत उर्दू दिल्ली के आस-पास बोली जाने वाली पजाब से कुछ प्रभावित वह भाषा है जिसका प्रयोग दिल्ली के शासकगण साधारण जनता से बोल चाल के लिए करते रहे। उर्दू का जन्म शाही पडाव या खेमो म ही हुआ। यह कभी मुगलो के दरबार की भाषा नही रही। मुगल साम्राज्य के पतनकाल के इसका उदय सनिक छावनियो म हुआ। रहीम ने कविता उस म नही खडी-बोली म की। इस प्रकार रसखान ने भी हिन्दी—व्रज को अपनाया।

हिंदी के विद्वान डा पदमसिंह शर्मा ने उर्दू को हिंदी की एक शैली माना था। उर्दू के प्रसिद्ध कवि हाली ने भी उर्दू को हिंदी की एक शैली कहा।

उर्दू इस समय जम्मू कश्मीर की राजभाषा है।

बगला

यह पूर्वी बगाल (पाकिस्तान) और प० बगाल की भाषा है। इसके बोलने वालो की सख्या ८ करोड ८० लाख बताई जाती है।

एसा मत है कि बगला भाषा का प्रारम्भ कुछ वष्णवी भक्ति-गीतो से हुआ। कुछ इसका प्रारम्भ बौद्धो के रहस्यात्मक गीतो से मानते हैं। आरम्भ १० वी सदी से माना जाता है। एक मत यह भी है कि बगला भाषा का प्रारम्भ नवाब अलीवर्दी खाँ के समय हुआ। अग्रजो के सम्पर्क से इसम नई दृष्टि और ब्राह्म समाज के कारण नई चेतना आई। राजा राममोहन राय ईश्वरचन्द्र विद्यासागर सर माइकेल मधुसूदनदत्त बकिमचन्द्र चटर्जी रवीन्द्र नाथ टागुर शरदचन्द्र द्विजेन्द्रलाल राय आदि ने इस भाषा को सवारा और

विकसित किया। श्री शरदचन्द्र चटर्जी के समय तक वगला के माध्यम से भारत की आत्मा वोलती थी।

आज का वगला साहित्य भी अपनी विभिन्न विधाओ मे काफी समर्थ और विकसित है।

तेलुगू

यह आन्ध्र प्रदेश की भाषा है। इसके दो रूप है: प्राचीन और अर्वाचीन। प्राचीन तेलुगू मे सस्कृत शब्दो की वहुलता है। तेलुगू वर्मा मे भी उन परिवारो मे वोली जाती है, जो कभी तेलगाना से वहा जाकर वसे।

भोजपुरी :

यह हिन्दी की एक वोली है। विहार के चम्पारन, सारन, शाहावाद तथा उत्तर प्रदेश के वलिया, गाजीपुर, गोरखपुर और आजमगढ जिलो मे वोली जाती है। यह भारत के वाहर भी उन स्थानो मे वोली जाती है, जहाँ भारतीय वसे है।

मराठी :

यह महाराष्ट्र की भाषा है। एक मत है कि यह एक प्राकृत भाषा से विकसित हुई। इस प्राकृत भाषा को ईसवी सन् के प्रारम्भ से महाराष्ट्रीय कहा जाने लगा था। इसकी लिपि देवनागरी है। इसका साहित्य भी वडा विशाल और सम्पन्न है। मराठी मे उर्दू शब्द भी काफी मात्रा मे है। अव अग्रेजी के प्रभाव से अग्रेजी शब्द भी वढते जा रहे है। सस्कृत का प्रभाव कम हो रहा है।

कोकणी .

एक मत है कि यह एक जन-वोली है, परन्तु भाषाविदो और आचार्य काका कालेलकर, मामा वरेरकर जैसे विद्वानो का मत है कि यह एक स्वतन्त्र भाषा है। कोकणी गोवा और कोकण (महाराष्ट्र के रत्नागिरी, थान आदि जिले) मे वोली जाती है। कोकणी देवनागरी, कन्नड और रोमन, तीन लिपियो मे लिखी जाती है।

गुजराती ·

यह गुजरात प्रदेश की भाषा है।

राजस्थानी

यह राजस्थान (पुराना राजपूताना) की वोली है। मेवाडी, मेवाती, मुण्डारी, जोधपुरी, वीकानेरी, जैसलमेरी आदि वोलिया इसके विभिन्न रूप है। इसका प्राचीन साहित्यिक रूप डिंगल भाषा मे है। राजस्थानी एक भाषा है, इस आधार पर डा० मोतीलाल मिनारिया का ग्रन्थ "राजस्थानी भाषा और साहित्य" विख्यात है।

पहाडी ·

उत्तर भारत के पर्वतीय क्षेत्रो मे वोलने से पहाडी नाम दिया गया है। यह भी हिन्दी की ही एक वोली है।

## भारतीय भाषाओं की जन-गणना

१९६१ मे जनगणना के साथ-साथ भाषा-भाषियो की भी गणना की गई। तव, भारत की कुल जनसख्या ४४ करोड गिनी गई। इसमे हिन्दी वोलने वालो की सख्या १३

करोड ३४ लाख अर्थात् ३७ प्रतिशत गिनी गई। बिहार और बंगाल मिलाने पर हिन्दी भाषियों की कुल संख्या १६ करोड ५१ लाख होती है। इसके अतिरिक्त ९५ लाख लोगों ने हिन्दी को अपनाया है यद्यपि उनकी बोली यह नहीं है। इस प्रकार हिन्दी भाषियों की कुल संख्या १[redacted] करोड ४६ लाख होती है।

संविधान में उल्लिखित भाषाओं के बोलने वालों की संख्या इस प्रकार है

| | |
|---|---|
| हिन्दी | १७ करोड ४६ लाख |
| तेलुगू | ३ करोड ७६ लाख |
| बंगला | ३ करोड ८८ लाख |
| मराठी | ३ करोड ३२ लाख |
| तमिल | ३ करोड ६ लाख |
| उर्दू | १ करोड ७ लाख |
| गुजराती | २ करोड ३ लाख |
| कन्नड | १ करोड ७४ लाख |
| मलयालम | १ करोड ७ लाख |
| उडिया | १ करोड ५७ लाख |
| पंजाबी | १ करोड ९ लाख |
| असमिया | ६८ लाख |
| कश्मीरी | १६ लाख |
| संस्कृत | २ ५४४ |
| सिंधी | १३ लाख ७१ हजार |

संविधान की अनुसूची में जो बोलियां दर्ज नहीं हैं उनमें से कुछ के बोलने वाले हैं

| | |
|---|---|
| कुमाऊंनी | १ लाख ३ हजार |
| नेपाली | १ लाख २१ हजार |
| पहाडी | १ लाख ४ हजार |
| बिहारी (दमडी) | १ करोड ६८ लाख |
| राजस्थानी | १ करोड ४९ लाख |
| संथाली | २२ लाख ४७ हजार |
| गोंडी | १५ लाख |
| कांगडी | १३ लाख ५२ हजार |
| कुरुख उरांव | ११ लाख ४१ हजार |

उत्तर प्रदेश · हिन्दी—८५.३९ प्रतिशत, उर्दू—१०.७० प्रतिशत, कुमायूनी—१.३९ प्रतिशत।

प० बगाल वगला—८४.२८ प्रतिशत, हिन्दी—५.४८ प्रतिशत, सथाली—५.२७ प्रतिशत।

पूर्वी पाकिस्तान मे वगला-भापी ५५ ५ प्रतिशत है।

## विश्व की मुख्य भाषाएं

| भापा का नाम | वोलने वालो की सख्या (लाखो मे) | भापा का नाम | वोलने वालो की सख्या (लाखो मे) |
|---|---|---|---|
| अरवी | ३३० | फारसी | २१० |
| वगला | ३३० | पौलिश | ३३० |
| वर्मी | १५० | पुर्तगीज | ७८० |
| चीनी (चीन मे) | ४४० | राजस्थानी | १७० |
| अग्रेजी | २८८० | रूमानियन | १७० |
| फ्रेच | ५१० | रूसी | १६४० |
| जर्मन | ७१० | स्यामी | २१० |
| हक्का (चीन मे) | १६० | स्पेनिश | १५२० |
| हिन्दी | १७०० | तमिल | ३६० |
| हगेरियन | १२० | तेलुगू | ४०० |
| इटालियन | ५८० | तुर्की | २५० |
| जापानी | ६७० | इदोनेशियन (रूस) | ४१० |
| जवानी | ४२० | उर्दू | ५३० |
| कन्नड | २०० | वियतनामी | २५० |
| कोरियन | ३४० | वू (चीनी) | ३०० |
| मलयालम | १६० | चिन (चीन) | ३६० |
| मण्डारिन (चीन मे) | ४८१० | डच | १७० |
| मराठी | ३३० | उडिया | १५० |

## हिन्दी का विकास

सविधान के अनुच्छेद ३५१ के अधीन यह सघ सरकार का दायित्व है कि वह हिन्दी की उन्नति और विकास करे ताकि वह भारत की समस्त सामाजिक-सास्कृतिक तत्वो की अभिव्यक्ति का माध्यम वन सके। इन दायित्वो को पूरा करने के लिए शिक्षा मत्रालय पिछले कई वर्षो से हिन्दी के विकास और उन्नति से सम्वन्वित विविध योजनाए कार्यान्वित करता रहा है। हिन्दी के प्रचार-प्रसार के लिए शिक्षा मत्रालय अहिन्दी भाषी राज्यो की सरकारो को हिन्दी अध्यापको की नियुक्ति करने और हिन्दी अध्यापक प्रशिक्षण कालेजो की स्थापना करने के लिए तथा स्वैच्छिक हिन्दी सगठनो को, विशेषत अहिन्दी भाषी राज्यो के सगठनो को, हिन्दी अध्यापन कक्षाए चलाने, हिन्दी प्रचारको को प्रशिक्षण देने, हिन्दी पुस्तका-

नया और वाचनालयो की स्थापना करो हिन्दी मे प्रवीणता के लिए पुरस्कार प्रदान करने तथा विद्यार्थी मेरे आयोजित करने व्याख्यान दौर आदि के लिए वित्तीय सहायता प्रदान करता है।

इस वर्ष जो महत्वपूर्ण योजनाए चालू की गई है उनम से एक का सबध अहिन्दी भाषी राज्यो के लोगो और विदेशियो को पत्राचार पाठ्यक्रम द्वारा हिन्दी सिखाने की सुविधा से है। हिन्दी के विकास के लिए हिन्दी विश्वकोषो द्विभाषी तथा अन्य कोषा एव लोकप्रिय पुस्तको के प्रकाशन तथा विदेशियो और अहिन्दीभाषी राज्या के लोगो के लिए प्राइमरी स्कूलो आदि के लिए अनुदान दिए जाते हैं। चालू वर्ष के दौरान इन योजनाओ को कार्यान्वित करने के लिए १०८ ५० लाख रुपए की बजट-व्यवस्था की गई थी।

हिन्दी अध्यापकों की नियुक्ति इस योजना के अन्तगत अहिन्दीभाषी राज्या की सरकारो को अपने स्कूलो मे हिन्दी अध्यापको की नियुक्ति करने के लिए शत प्रतिशत वित्तीय सहायता दी जाती है। केन्द्रीय सहायता अब केवल मिडिल उच्च और उच्चतर माध्यमिक स्कूलो मे की गई नियुक्तियो के लिए ही दी जाती है। चालू वित्त वर्ष म यद्यपि ४५ लाख रुपए की ही बजट व्यवस्था की गई थी किन्तु एक करोड रुपए खच होने की सम्भावना है। सन १९६८ ६९ के लिए एक करोड रुपए की बजट व्यवस्था का अनुमोदन कर दिया गया है।

अहिन्दी भाषी राज्यो मे हिन्दी अध्यापक प्रशिक्षण कालेज अहिन्दी भाषी राज्यो की सरकारो को हिन्दी अध्यापक प्रशिक्षण कालेज स्थापित करने के लिये शत प्रतिशत वित्तीय सहायता दी जाती है ताकि उन्हे पर्याप्त सख्या म प्रशिक्षित हिन्दी अध्यापक मिल सकें। यह योजना दूसरी पचवर्षीय योजना म आरम्भ की गई थी और अब भी चल रही है। इस योजना के अन्तगत दो कालेज आन्ध्रप्रदेश म एक गुजरात म दो केरल म और एक एक कालेज मद्रास एव उडीसा और पश्चिम बगाल मे तथा तीन कालेज मसूर म स्थापित किए गए हैं। हिन्दी अध्यापको के लिए अल्पकालिक प्रशिक्षण केन्द्र चालू करने के लिये महाराष्ट्र सरकार को भी वित्तीय सहायता दी गई। इसी प्रकार एक कालेज खोलने की मजूरी असम को भी गई है जिसके अगल वित्तीय वष मे चालू हो जाने की सम्भावना है। जम्मू और काश्मीर नागालड और पजाब म ऐसे कालेजो के खोलने के मामले पर सम्बधित राज्य सरकारो स बातचीत चल रही है। सन् १९६७ ६८ म ८ ५० लाख रु० के अनुदान राज्य सरकारो को दिए जाने की सम्भावना है।

केन्द्रीय हिन्दी शिक्षण मण्डल आगरा हिन्दी का अध्यापन विधियो और सम्बधित शिक्षा शास्त्रीय समस्याओ के बारे म तकनीकी विशेषज्ञान और व्यावसायिक मागदर्शन उपलब्ध कराने के लिए सघ सरकार न १९६० म केन्द्रीय हिन्दी शिक्षण मडल नामक एक स्वायत्त सस्था की स्थापना की। मण्डल द्वारा सचालित केन्द्रीय हिन्दी सस्थान आगरा हिन्दी अध्यापकों के प्रशिक्षण के लिए तीन विभिन्न पाठ्यक्रम चला रहा है जो कि अध्यापक प्रशिक्षण प्रमाण-पत्र (टी० टी० सी ) बी० एड और एम० एड० के समतुल्य है। यह सस्थान शब्द भडार तथा विशेष रूप से अहिन्दी भाषी राज्यो की आवश्यकताओ के सदभ म हिन्दी अध्यापन की तकनीकों पर अनुसधान भी करता है। सन् १९६७ ६८ के दौरान सस्थान म १५२ उम्मीदवारो न प्रशिक्षण प्राप्त किया।

इसके अतिरिक्त इस सस्थान ने अहिन्दीभाषी राज्यो के स्वैच्छिक सगठनो और राज्य सरकारो द्वारा प्रतिनियुक्त हिन्दी अध्यापको के प्रशिक्षण के लिये दो पुनश्चर्या पाठ्यक्रम भी चालू किये है।

सन् १९६७-६८ मे मण्डल को ६ २० लाख रुपए का अनुदान दिया गया। सन् १९६८-६९ के बजट मे योजनागत व्यय के लिए ५ लाख रुपए तथा योजनेतर व्यय के लिए ६.२० लाख की व्यवस्था का अनुमोदन कर दिया गया है।

**स्वैच्छिक संगठनो को सहायता** · इस योजना के अन्तर्गत स्वैच्छिक सगठनो को निम्न कार्यो के लिए वित्तीय सहायता दी जाती है। अहिन्दी-भाषी राज्यो मे हिन्दी के प्रचार के हेतु, हिन्दी अध्यापन तथा हिन्दी टाइप और आशुलिपि की कक्षाए चलाना, हिन्दी प्रचारको का प्रशिक्षण और उनकी नियुक्ति, हिन्दी पुस्तकालयो और वाचनालयो की स्थापना, हिन्दी मे प्रवीणता प्राप्त करने के लिए पुरस्कार प्रदान करना, निबध और वाक्-प्रतियोगिता कराना, विचार-गोष्ठियो का आयोजन, हिन्दी अध्यापको के लिए पुनश्चर्या पाठ्यक्रम चलाना, हिन्दी माध्यम वाले स्कूलो के खर्च की कमी को पूरा करना आदि। इस योजना के अन्तर्गत दिए जाने वाले अनुदान की राशि अनुमोदित कार्यकलापो पर होने वाले व्यय का ७५ प्रतिशत होती है। सन् १९६७-६८ मे इस योजना के अन्तर्गत ११ लाख रु० तक के अनुदान मजूर किया। सन् १९६८-६९ के लिए ११ लाख रु० की बजट-व्यवस्था का अनुमोदन कर दिया गया है।

**हिन्दी शिक्षा समिति** हिन्दी के प्रचार और विकास से सम्बन्धित मामलो मे भारत सरकार को सलाह देने के लिए स्थापित हिन्दी शिक्षा समिति इस वर्ष भी कार्य करती रही। हिन्दी के प्रचार-प्रसार, हिन्दी अध्यापक प्रशिक्षण कार्यक्रमो, स्वैच्छिक सगठनो द्वारा सचालित हिन्दी की परीक्षाओ को मान्यता प्रदान करने, हिन्दी अध्यापक प्रशिक्षण कालेजो और विभिन्न स्वैच्छिक हिन्दी सगठनो के लिए आदर्श पाठ्य-विवरण तैयार करने के सबध मे इस समिति ने जो सिफारिशे की, उन्हे विधिवत् कार्यान्वित किया गया।

**हिन्दी परीक्षाओ की मान्यता** स्वैच्छिक हिन्दी सगठनो द्वारा सचालित विभिन्न हिन्दी परीक्षाओ को भारत सरकार द्वारा दी गई मान्यता कुछ मामलो मे दिसम्बर, १९६९ तक बढा दी गई।

**हिन्दी विश्वकोश** दस खण्डो मे हिन्दी विश्वकोश तैयार करने का काम नागरी प्रचारणी सभा, वाराणसी को सौपा गया था। इस वर्ष सभा ने आठवा और नवा खण्ड प्रकाशित किया। दसवा खण्ड प्रैस मे है। इस परियोजना की कुल लागत का अनुमोदित अनुमान १२,३९,००० रु० है जिसमे से १२,१५,००० रु० अब तक सभा को दिए जा चुके है।

**केन्द्रीय हिन्दी निदेशालय** हिन्दी के प्रचार-प्रसार सम्बन्धी भारत सरकार के निर्णय का अनुसरण करते हुए पहली मार्च, १९६० को केन्द्रीय हिन्दी निदेशालय की स्थापना की गई। इसका मुख्य कार्य हिन्दी के प्रचार-प्रसार और विकास तथा भारत सरकार के कार्यालयो की नियम-पुस्तको, फार्मो और क्रियाविधि साहित्य के हिन्दी अनुवाद के कार्यक्रम कार्यान्वित करना है।

**नियमपुस्तकों, फार्मों नियमो और विनियमों आदि का हिन्दी म अनुवाद** इस योजना के शुरू होन से लकर अब तक १ ४१७ नियम पुस्तकें (७३ ६२४ पृष्ठ) आदि तथा २० ०६२ फाम भारत सरकार के विभिन्न मत्रालयो/विभागो से हिन्दी म अनुवाद के लिए प्राप्त हुए। इनम से ७८ नियम पुस्तका (२४ ३१ पृष्ठ) आदि तथा १५ ६३३ फार्मो का अनुवाद दिसम्बर १९६७ तक पूरा हो गया। इसके अतिरिक्त विभिन्न मत्रालयो/विभागो द्वारा भेजी गई १ = नियम पुस्तका (३ ५१५ पृष्ठ) और ३ ३५१ फार्मो के अनुवादो का पुनरीक्षण किया गया।

**हिन्दी मे पत्राचार पाठ्यक्रम** निदेशालय ने १९६८ मे देश विदेश के गरस्कूली आयु वग के अहिंदीभाषी लोगो को पत्राचार पाठ्यक्रम के जरिए हिंदी सिखाने की एक योजना शुरू की। इस योजना के अतगत दो पाठ्यक्रम चालू किए जिनम से प्रत्येक की अवधि दो वष की होगी। इन पाठ्यक्रमो के पूरा करने पर प्रमाणपत्र दिये जाएगे।

## सस्कृत का विकास

**स्वैच्छिक सस्कृत सगठनों को सहायता** इस योजना के अन्तगत स्वच्छिक सस्कृत सगठनो/सस्थाओ को सस्कृत की उन्नति के लिए वित्तीय सहायता दी जाती है। इस वष ४ ८९ लाख रु० की राशि के अनुदान मजूर किए गए।

**गुरुकुलो को वित्तीय सहायता** चालू वष के दौरान गुरुकुलो के अनुरक्षण तथा उनके छात्रो को वृत्तिकाए प्रदान करने के लिए २ ८७ लाख रुपए की राशि के अनुदान मजूर किए गए।

**परपरागत सस्कृत पाठशालाओ के छात्रो को अनुसधान छात्रवत्तिया** इस वष के लिए नए चुनाव शीघ्र ही किए जाने की आशा है। इस वष के दौरान लगभग ७ छात्रो को इस योजना का लाभ मिलता रहा। इस योजना के अन्तगत अब तक ४५ छात्रो ने अपना शोधकाय पूरा कर लिया है तथा अपने शोध प्रबन्ध भी प्रस्तुत कर दिए हैं। इनम से कुछ शोध प्रबन्धो को केन्द्रीय सस्कृत विद्यापीठ तिरुपति और लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रीय सस्कृत विद्यापीठ दिल्ली के जरिए प्रकाशित कराने का प्रस्ताव है। सन १९६७ ६८ म इस योजना के अन्तगत १ ५१ लाख रुपए का व्यय किया गया।

**अभावग्रस्त प्रसिद्ध सस्कृत पडितों को सहायता** इस योजना के अतगत ३०८ पडितो को वित्तीय सहायता देने के लिए सम्बन्धित राज्य सरकारो/सघ शासित क्षेत्रो को ३ ४६ लाख रुपए के अनुदान दिए गय।

**सस्कृत के अध्ययन के लिए योग्यता-छात्रवत्तियां** उच्च/उच्चतर माध्यमिक स्कूलो म सस्कृत पढ़न वाल लगभग १ ० छात्रो को राज्य सरकारो/सघ शासित क्षेत्रो के जरिए प्रतिवष योग्यता छात्रवृत्तिया दी जाती हैं। इस वष के दौरान इस योजना पर २ ६३ लाख रुपए खच किए जाने की सभावना है।

## आधुनिक भारतीय भाषाओ का विकास

आधुनिक भारतीय भाषाओ के विकास की योजना के अन्तगत विश्वकोशो द्विभाषी कोशो ज्ञान पुस्तको विभिन्न भारतीय भाषाओ म समानताओ के निरूपक ग्रथो पाठ

लिपियो की सूचियो, सास्कृतिक, साहित्यिक भारत विपयक या भापा विज्ञान सवधी पुस्तको आदि जैसे प्रकाशनो के लिए अनुमोदित मदो पर होने वाले व्यय के ५० प्रतिशत तक अनुदान दिये जाते है । इसी आधार पर साहित्यिक सम्मेलनो, विचारगोष्ठियो और प्रदर्शनियो तथा भारतीय भापाओ के विकास मे सहायक समझे जाने वाले अन्य महत्वपूर्ण कार्य कलापो के आयोजन के लिये भी अनुदान दिये जाते है । सहायता प्रदान करने का एक रूप यह भी है कि अच्छे प्रकाशनो की कुछ प्रतिया खरीद ली जाती है । स्वैच्छिक सगठनो की सहायता के लिए चालू वर्प की ४.७६ लाख रुपये की वजट व्यवस्था मे से अब तक लगभग १ ०. लाख रुपये की राशि मजूर की गयी है। सन् १९६८-६९ के लिये ५ ०० लाख रुपये की वजट-व्यवस्था की गई है।

## साहित्य और सूचना

### साहित्य अकादेमी

भारतीय साहित्य के विकास के लिए सक्रिय रूप से कार्य करने एव ऊचे साहित्यिक मानदण्ड स्थापति करने तथा सभी भारतीय भापाओ मे साहित्यिक क्रियाकलापो को बढावा देने और उनका समन्वय करने के लिए तथा उन सब के द्वारा देश की सास्कृतिक एकता का प्रसार करने के लिए मार्च, १९५४ मे साहित्य अकादेमी की स्थापना की गई। अकादेमी ऐसे उपाय और साधन तलाश करने का उपाय करती है जिनसे भारतीय साहित्यकार भापा और लिपि की सीमाओ को लाघकर एक दूसरे को जान सके और पाठक साहित्यिक विविधता व वैचित्र्य से परिचय प्राप्त कर सके।

इन आवश्यकताओ की पूर्ति के लिए अकादेमी द्वारा अपनाए गए कार्यक्रम मे अनेक महत्वपूर्ण कार्यक्रम शामिल है जिनकी रूपरेखा निम्नलिखित है —

**सामान्य परिषद्** मई १९६७ मे भारत के राष्ट्रपति पद ग्रहण करने पर डा० जाकिर हुसैन ने साहित्य अकादेमी के उपाध्यक्ष पद से त्याग-पत्र दे दिया। इस स्थान के रिक्त हो जाने पर डा० सुनीतिकुमार चटर्जी को सर्व-सम्मति से अकादेमी का उपाध्यक्ष चुना गया।

साहित्य अकादेमी के कार्यकारी वोर्ड की वैठक २३ दिसम्वर, १९६७ को मद्रास मे डा० सर्वपल्ली राधाकृष्णन की अध्यक्षता मे हुई। विधि के अनुसार नई सामान्य परिपद् के सदस्यो को चुना।

**वार्षिक पुरस्कार १९६७** साहित्य अकादेमी के कार्यकारी वोर्ड ने २३ दिसम्वर, १९६७ को मद्रास मे हुई अपनी वैठक मे १९६७ के वार्षिक अकादेमी पुरस्कार के लिए विभिन्न भारतीय भाषाओ की निम्नलिखित पुस्तको को चुना

(१) असमिया 'आधुनिक गल्प साहित्य' (आलोचना), लेखक—त्रैलोक्यनाथ गोस्वामी,

(२) वगला 'तेजस्वी ओ तरगिणी' (नाटक), लेखक—बुद्धदेव वोस,

(३) अग्रेजी 'शेडो फ्राम लद्दाख' (उपन्यास), लेखक—भवानी भट्टाचार्य,

(४) गुजराती 'गुजराती भापानु ध्वनि-स्वरूप अनेक ध्वनि परिवर्तन'। भाषा विज्ञान सम्वन्धी अध्ययन, दो खण्ड, लेखक—पी० वी० पण्डित,

(५) हिन्दी अमृत और विष (उपन्यास) लेखक—अमृतलाल नागर

(६) कन्नड श्रीमद्भगवद्गीता तात्पर्य अथवा जीवन धर्म योग (योग) लेखक—डी० वी० गुण्डप्पा

(७) कश्मीरी लावा ते प्रवाह (कविता) रचयिता—अमीन कामिल

(८) मलयालम श्यामारचोनी (कविता) रचयिता—पी० कुन्हिरमन नेयर

(९) मराठी भाषा इतिहास आणि भूगोल (भाषा विज्ञान सम्बन्धी अध्ययन) लेखक—एल० बी० कानेलकर

(१०) उड़िया ओड़िया साहित्यार इतिहास (साहित्य का इतिहास) लेखक—सूर्यनारायणदास

(११) पंजाबी नूना (गीति नाट्य) रचयिता—शिवकुमार

(१२) संस्कृत चित्रकाव्य कौतुकम् (कविता) रचयिता—रामरूप पाठक

(१३) तमिल विरार उत्सागम (प्राचीन तमिल साहित्य शोध) लेखक—के० वी जगन्नाथन्

(१४) उर्दू पत्थर की आवाज (कहानी संग्रह) लेखक—कुर्रतुल एन हैदर।

## ललित कलाएं

दो राष्ट्रीय अकादेमियां अर्थात् संगीत नाटक अकादेमी और ललित कला अकादेमी प्रदर्शन कला (परफार्मिंग आर्ट स) और रूपकर कला (प्लास्टिक आर्ट स) के अपने-अपने क्षेत्रों में सुविस्तृत कार्यक्रम चलाती रहीं। उनके कार्य कलापों का संक्षिप्त विवरण नीचे दिया गया है।

### संगीत नाटक अकादेमी

यह अकादेमी जो कि संगीत नृत्य और नाटक की राष्ट्रीय अकादेमी है भारत सरकार द्वारा १९५३ में स्थापित की गई थी। बाद में संस्था पंजीयन अधिनियम १८६० के अंतर्गत इसका पंजीकरण किया गया। इसका पंजीकृत कार्यालय नई दिल्ली में है।

जिन उद्देश्यों के लिए अकादेमी स्थापित की गई वे इस प्रकार हैं :—संगीत नृत्य और नाटक की प्रादेशिक या राज्य अकादेमियों की गतिविधियों का समन्वय करना, इन क्षेत्रों में अनुसंधान को अभिवृद्धि संगीत नृत्य और नाटक कलाओं के संबंध में देश के विभिन्न प्रदेशों के बीच वैचारिक आदान प्रदान और उनका प्रोत्साहन तथा तकनीकों में अभिवृद्धि एवं भारत और अन्य देशों के बीच सांस्कृतिक संबंधों को बनाना।

अन्य बातों के अतिरिक्त अकादेमी प्रतिवर्ष तीनों प्रदर्शनकलाओं के विशिष्ट कलाकारों को पुरस्कार देती है और अकादेमी के फैलो चुनकर उनका सम्मान करती है। अकादेमी संगीत नाटक और नृत्य के क्षेत्र में विभिन्न संस्थाओं के विभिन्न विकास कार्यों के लिए आर्थिक सहायता भी देती है। अकादेमी इस क्षेत्र में कार्य कर रही संस्थाओं को मान्यता भी प्रदान करती है।

**संगीत नाटक अकादेमी अधिवर्तिता और पुरस्कार १९६७** संगीत नाटक अकादेमी

की सामान्य परिषद् ने जिसकी बैठक १८ दिसम्बर १९६७ को भारत की प्रधानमंत्री श्रीमती इंदिरा गांधी की अध्यक्षता में हुई थी, अकादेमी अधिवृत्ति के लिए आठ प्रसिद्ध विद्वानों तथा कलाकारों को एवं अकादेमी पुरस्कार-१९६७ के लिए संगीत, नाटक और नृत्य के क्षेत्र में दस कलाकारों को चुना। अकादेमी पुरस्कार पहली बार नौटंकी—जो कि उत्तर प्रदेश में प्रचलित परम्परागत नाट्यरूप है—के लिए और मैसूर के भागवत मेलों के लिए दिए गए।

## अधिवृत्तियां

१ श्रीमती रुक्मिणी देवी अरुण्डेल
२ श्री शम्भू महाराज
३ गुरु कुंजु कुरुप
४ श्री बड़े गुलाम अली खां
५ श्री मुसिरि सुब्रह्मण्यम अय्यर
६ श्री आद्य रंगाचार्य "श्रीरंग"
७ श्री ई० अल्काजी
८ श्री वेन्दान्तम् सत्यनारायण शर्मा

## पुरस्कार १९६७

| | | | |
|---|---|---|---|
| संगीत | १ | श्री अयोध्याप्रसाद | हिन्दुस्तानी वाद्य संगीत (पखावज) |
| | २ | श्री अमीर खां | हिन्दुस्तानी गायन |
| | ३. | श्री के० एम० वेंकटरमैया 'पापा' | कर्नाटक वाद्य संगीत (वायलिन) |
| | ४ | श्री चिन्तलपल्लि वेंकटराव | कर्नाटक गायन |
| नृत्य | ५ | श्री कलामण्डलम् कृष्णन नायर | कथकली |
| | ६ | श्री बालू भागवतार | भागवत मेला |
| नाटक. | ७ | श्री पी० एल० देशपाण्डे | नाट्य रचना |
| | ८ | श्री सवितावृत दत्त | बंगाली में अभिनय |
| | ९. | श्री एस० वी० सहस्रनामम् | तमिल में अभिनय |
| | १० | श्री कृष्ण खत्री पहलवान | नौटंकी |

वित्तीय व्यवस्था सन् १९६७-६८ के लिए पुनरीक्षित प्रावधान रु० १९,४३,१०० (योजनेतर) और रु० १,२०,००० (योजनागत) था। योजनेतर व्यवस्था में निम्नलिखित शामिल हैं —

दिल्ली द्वारा किया जाता है और उसके लिए वित्त की व्यवस्था अकादेमी द्वारा की जाती है।

## ललित कला अकादेमी

ललित कला अकादेमी की स्थापना दृश्य और रूपकर कलाओ के क्षेत्र म क्रिया कलापो को प्रोत्साहन देने और उनका समन्वय करने तथा देश की सांस्कृतिक एकता को बढावा देने के लिए की गई थी। अगस्त १९५४ मे उद्घाटित यह अकादमी संस्था पंजीयन अधिनियम १८६० के अन्तगत एक पंजीकृत संस्था है।

दृश्य और रूपकर कलाओ की अभिवृद्धि को प्रमुख लक्ष्य बनाकर अकादमी का मुख्य कायक्रम प्रदशनियो का आयोजन करना प्रकाशन करना कला संगठनो को मान्यता तथा वित्तीय सहायता प्रदान करना भित्ति चित्रो की नकल करना और कलाकारों को पुरस्कार प्रदान करना है।

## विश्वविद्यालय तथा विश्वविद्यालय मानी गई सस्थाए

| क्रम संख्या | विश्वविद्यालय का नाम | स्थापना वष | प्रकार |
|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ |
| १ | आगरा विश्वविद्यालय आगरा | १९२७ | सम्बद्ध करने वाला |
| २ | पंजाब कृषि विश्वविद्यालय लुधियाना | १९६२ | आवासी और अध्यापन |
| ३ | अलीगढ़ मुस्लिम विश्वविद्यालय अलीगढ़ | १९२१ | आवासी और अध्यापन |
| ४ | इलाहाबाद विश्वविद्यालय इलाहाबाद | १८८७ | आवासी और अध्यापन |
| ५ | आन्ध्र विश्वविद्यालय वाल्टेयर | १९२६ | सम्बद्ध करने वाला और अध्यापन |
| ६ | आन्ध्र प्रदेश कृषि विश्वविद्यालय राजेन्द्रनगर हैदराबाद | १९६४ | आवासी और अध्यापन |
| ७ | अन्नमलै विश्वविद्यालय अन्नमलैनगर | १९२९ | आवासी और अध्यापन |
| ८ | बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय वाराणसी | १९१६ | आवासी और अध्यापन |
| ९ | बंगलौर विश्वविद्यालय बंगलौर १ | १९६४ | संघीय |
| १० | बहरामपुर विश्वविद्यालय बहरामपुर | १९६७ | सम्बद्ध करने वाला |
| ११ | भागलपुर विश्वविद्यालय भागलपुर | १९६० | सम्बद्ध करने वाला और अध्यापन |
| १२ | बिहार विश्वविद्यालय मुजफ्फरपुर (बिहार) | १९६२ | सम्बद्ध करने वाला और अध्यापन |
| १३ | बम्बई विश्वविद्यालय बम्बई | १८५७ | संघीय और अध्यापन |
| १४ | बर्दवान विश्वविद्यालय बर्दवान | १९६० | सम्बद्ध करने वाला और अध्यापन |

| १ | २ | ३ | ४ |
|---|---|---|---|
| १५ | कलकत्ता विश्वविद्यालय, कलकत्ता | १८५७ | सम्बद्ध करने वाला और अध्यापन |
| १६ | दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली ... | १९२२ | सम्बद्ध करने वाला और अध्यापन |
| १७ | डिब्रूगढ विश्वविद्यालय, राजामेटा, डिब्रूगढ | १९६५ | सम्बद्ध करने वाला और अध्यापन |
| १८ | गोरखपुर विश्वविद्यालय, गोरखपुर | १९५७ | सम्बद्ध करने वाला और अध्यापन |
| १९ | गौहाटी विश्वविद्यालय, गोहाटी ... | १९४८ | सम्बद्ध करने वाला और अध्यापन |
| २०. | गुजरात विश्वविद्यालय, अहमदाबाद | १९४९ | सम्बद्ध करने वाला और अध्यापन |
| २१ | इन्दिरा कला सगीत विश्वविद्यालय, खैरागढ | १९५६ | सम्बद्ध करने वाला और अध्यापन |
| २२ | इन्दौर विश्वविद्यालय, इन्दौर .. | १९६४ | सम्बद्ध करने वाला |
| २३ | जबलपुर विश्वविद्यालय, जबलपुर | १९५७ | सम्बद्ध करने वाला और अध्यापन |
| २४ | जादवपुर विश्वविद्यालय, कलकत्ता-३२ | १९५५ | सम्बद्ध करने वाला और अध्यापन |
| २५ | जम्मू और कश्मीर विश्वविद्यालय, श्रीनगर | १९४८ | सम्बद्ध करने वाला और अध्यापन |
| २६ | जवाहरलालनेहरू कृषि विश्वविद्यालय, जबलपुर | १९६४ | अध्यापन और आवासी |
| २७ | जीवाजी विश्वविद्यालय, ग्वालियर .. | १९६४ | अध्यापन और सम्बद्ध करने वाला |
| २८ | जोधपुर विश्वविद्यालय, जोधपुर ... | १९६२ | आवासी और अध्यापन |
| २९ | कल्याणी विश्वविद्यालय, पो० ओ०, कल्याणी | १९६० | आवासी और अध्यापन |
| ३० | कामेश्वर सिंह दरभगा सस्कृत विश्वविद्यालय, दरभगा | १९६१ | सम्बद्ध करने वाला और अध्यापन |
| ३१ | कानपुर विश्वविद्यालय, कानपुर ... | १९६५ | सम्बद्ध करने वाला |
| ३२ | कर्नाटक विश्वविद्यालय, धारवाड .. | १९४९ | सम्बद्ध करने वाला और अध्यापन |
| ३३ | केरल विश्वविद्यालय, त्रिवेन्द्रम् ... | १९३७ | सघीय और अध्यापन |
| ३४ | कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय, कुरुक्षेत्र .. | १९५६ | आवासी और अध्यापन |
| ३५. | लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ ... | १९२१ | आवासी और अध्यापन |

| १ | २ | ३ | ४ |
|---|---|---|---|
| ५४ | रविशकर विश्वविद्यालय, रायपुर .. | १९६४ | सम्वद्ध करने वाला और अध्यापन |
| ५५ | रुडकी विश्वविद्यालय, रुडकी ... | १९४९ | आवासी और अध्यापन |
| ५६ | सवलपुर विश्वविद्यालय, सवलपुर | १९६७ | सम्वद्ध करने वाला और अध्यापन |
| ५७ | सरदार पटेल विश्वविद्यालय, वल्लभ विद्यानगर, आनन्द | १९५५ | सम्वद्ध करने वाला और अध्यापन |
| ५८ | सागर विश्वविद्यालय, सागर ... | १९४६ | सम्वद्ध करने वाला और अध्यापन |
| ५९ | सौराष्ट्र विश्वविद्यालय, राजकोट ... | १९६५ | सम्वद्ध करने वाला और अध्यापन |
| ६० | शिवाजी विश्वविद्यालय, कोल्हापुर-४ | १९६२ | सम्वद्ध करने वाला और अध्यापन |
| ६१ | एस० एन० डी० टी० महिला विश्व-विद्यालय, वम्वई | १९५१ | सम्वद्ध करने वाला और अध्यापन |
| ६२ | श्री वेकटेश्वर विश्वविद्यालय, तिरुपति | १९५४ | सम्वद्ध करने वाला और अध्यापन |
| ६३ | दक्षिण गुजरात विश्वविद्यालय, सूरत | १९६५ | सम्वद्ध करने वाला |
| ६४ | उदयपुर विश्वविद्यालय, उदयपुर ... | १९६२ | सम्वद्ध करने वाला और अध्यापन |
| ६५ | कृषि विज्ञान विश्वविद्यालय, मल्ले-श्वरम्, वगलौर | १९६४ | आवासी और अध्यापन |
| ६६ | उत्तरप्रदेश कृषि विश्वविद्यालय, पत-नगर, जिला नैनीताल | १९६० | आवासी और अध्यापन |
| ६७ | उत्कल विश्वविद्यालय, वरी विहार, भुवनेश्वर | १९४३ | सम्वद्ध करने वाला और अध्यापन |
| ६८ | वाराणसेय सस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी | १९५८ | सम्वद्ध करने वाला और अध्यापन |
| ६९ | विक्रम विश्वविद्यालय, उज्जैन ... | १९५७ | सम्वद्ध करने वाला और अध्यापन |
| ७०. | विश्वभारती विश्वविद्यालय, शान्ति-निकेतन | | सम्वद्ध करने वाला और अध्यापन |

**विश्वविद्यालय मानी गई संस्थाए**

१ विडला शिल्पविज्ञान और विज्ञान सस्थान, पिलानी
२ गुजरात विद्यापीठ, अहमदावाद
३ गुरुकुल कागडी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

४ भारतीय कृषि अनुसधान सस्थान हिससाइड रोड नई दिल्ली
५ भारतीय विज्ञान सस्थान बगलौर
६ भारतीय अतर्राष्ट्रीय अध्ययन विद्यालय नई दिल्ली
७ जामिया मिलिया इस्लामिया नई दिल्ली
८ काशी विद्यापीठ वाराणसी
९ टाटा समाज विज्ञान सस्थान बम्बई
१० भारतीय खनन विद्यालय धनबाद
(इण्डियन स्कूल आफ माइन्स)

## सघीय लोक सेवा आयोग
### (यूनियन पब्लिक सर्विस कमीशन)

सघीय लोक सेवा आयोग (यूनियन पब्लिक सर्विस कमीशन) के अध्यक्ष और उसके अन्य सात सदस्यो को राष्ट्रपति नियुक्त करते हैं। ये नियुक्ति के दिन से ६ साल तक पदासीन रहते हैं। सुप्रीम कोर्ट के जजो के समान ये कार्यपालिका और विधान मडलो से स्वतन्त्र हैं। केन्द्र के समान प्रत्येक राज्य मे भी लोक सेवा आयोग हैं। इनका काम परीक्षाए लेना है जिससे शासन सुचारु रूप से बराबर चलता रहे। इसका भी यह ख्याल रखता है कि प्रशासकीय व्यक्ति राजनीतिक दलबन्दी के प्रभाव से सर्वथा मुक्त रहे किसी दल का मन्त्रिमण्डल हो विधान मण्डलो में किसी पक्ष का बहुमत हो प्रशासन चलता रहना चाहिए उसकी गति और काम मे अन्तर नही आना चाहिए।

लोक सेवा आयोग निम्न परीक्षाए लेता है

(क) भारतीय प्रशासकीय सेवा (इण्डियन एडमिनिस्ट्रेटिव सर्विस-आई० ए० एस०) भारतीय परराष्ट्र सेवा (इण्डियन फारेन सर्विस-आई० एफ एस ) आदि मे भरती के लिए निम्न परीक्षाए

वर्ग १—इण्डियन एडमिनिस्ट्रेटिव सर्विस ( आई ए एस ) भारतीय प्रशासकीय सेवा इण्डियन फारेन सर्विस (भारतीय परराष्ट्र सेवा)।

वर्ग २—भारतीय आरक्षी (पुलिस) सेवा और दिल्ली हिमाचल पुलिस सेवा (श्रेणी २)।

वर्ग ३—भारतीय लेखा परिक्षा और लेखापालन सेवा (इण्डियन आडिट एण्ड एकाउण्ट सर्विस) भारतीय चुगी—केन्द्रीय उत्पादन सेवा ( इण्डियन कस्टम-सेंट्रल एक्साइज सर्विस ) भारतीय आयकर सेवा—श्रेणी १ ( इण्डिन इनकम टैक्स सर्विस—ग्रेड—१ ) सैनिक भू व छावनी सेवा (मिलीटरी लैंडस एंड कंटूनमेंट सर्विस ) श्रेणी १ भारतीय आयुध निर्माणशाला सेवा—श्रेणी १—सहायक-शाला—व्यवस्थापक अप्राविधिक (इण्डियन आर्डिनेंस फैक्टरी सर्विस—ग्रेड १)—असिस्टेण्ट वर्क्स मैनेजर नान टैक्निकल भारतीय डाक सेवा—श्रेणी १ (इण्डियन पोस्टल सर्विस—ग्रेड १) भारतीय रेल लेखा सेवा (इण्डियन रेलवे एकाउण्ट सर्विस) भारतीय रेलो के वरिष्ठ राजस्व प्रतिष्ठान के यातायात व व्यावसायिक विभाग ट्रासपोर्ट (ट्रैफिक एंड कमर्शियल डिपार्टमेण्ट आफ दी सुपीरियर रेवेन्यू एस्टेब्लिशमेंट आफ इण्डियन रेलवेज) केन्द्रीय सचिवालय सेवा—विभागीय अधिकारी—

श्रेणी २ ( सेण्ट्रल सेक्रेटेरियट सर्विस—सेक्शन आफिसर—ग्रेड २), चुगी सेवा—श्रेणी २ (कस्टम अप्रेजर्स सर्विस—ग्रेड २), दिल्ली हिमाचल प्रदेश असैन्य सेवा—श्रेणी २ (सिविल सर्विस—ग्रेड २) तथा रेलवे परिपद सचिवालय सेवा—श्रेणी २ (रेलवे वोर्ड सेक्रेटेरियट सर्विस—ग्रेड २)।

ख अभियान्त्रिकी सेवा परीक्षाए (इजीनियरिंग सर्विस एक्जामिनेशनस्)—भारतीय रेलो की अभियान्त्रिकी सेवा (इण्डियन रेलवे सर्विस आफ इजीनियर्स), भारतीय रेलो के वरिप्ठ राजस्व प्रतिष्ठान (दी सुपीरियर रेवेन्यू एस्टेवलिशमेट आफ इण्डियन रेलवेज) के सकेतक अभियान्त्रिकी विभाग (सिगनल इजीनियरिंग डिपार्टमेण्ट), विद्युत अभियान्त्रिकी विभाग (इलेक्ट्रिक इन्जीनियरिंग डिपार्टमेट), अभियान्त्रिकी व सवाहन (विद्युत) विभाग (इन्जीनियरिंग एड ट्रासपोर्टेशन (पावर) डिपार्टमेट्स) केन्द्रीय अभियान्त्रिकी सेवा—श्रेणी १ व २ (सेण्ट्रल इजीनियरिंग सर्विस—ग्रेड १ व २), तार सचार अभियान्त्रिकी सेवा—श्रेणी १ (टेलीग्राफ इन्जीनियरिंग सर्विस—ग्रेड १) सैनिक अभियान्त्रिकी सेवा—श्रेणी १, वी व आर० सवर्ग तथा ई० व एम० सवर्ग (मिलिटरी इजीनियरिंग सर्विस—ग्रेड १, वी० एण्ड आर० कैडर एण्ड ई० एण्ड एम० कैडर), भारतीय आयुध निर्माणशाला सेवा—श्रेणी १, सहायक शाला व्यवस्थापक (इण्डियन आर्डनेन्स फैक्टरीज सर्विस—ग्रेड १, असिस्टेण्ट वर्कस मैनेजर। केन्द्रीय अभियान्त्रिकी सेवा (सडक)—श्रेणी १ (सेन्ट्रल इजिनियरिंग सर्विस—(रोड) ग्रेड १), तार सचार यातायात सेवा—श्रेणी २ (टेलीग्राफ ट्रैफिक सर्विस—ग्रेड २), सहायक अभियता (कर्मशाला)—श्रेणी २ (असिस्टेंट इजिनियर (वर्कशाप)—ग्रेड २)।

ग अभियान्त्रिकी सेवा (विद्युदणु)—इजिनियरिंग सर्विस (इलेक्ट्रोनिक्स) : इन सेवाओ मे भरती के लिए परीक्षाए —प्राविधिक अधिकारी—श्रेणी १ (टेक्निकल अफसर—ग्रेड १) तथा सहायक प्राविधिक अधिकारी—श्रेणी २ (असिस्टेट टेक्निकल अफसर—ग्रेड २), नागरिक उड्डयन (सिविल एविएशन) विभाग, परिवहन व सचार मत्रालय, अपर प्रभारी अभियता—श्रेणी १ (डिप्टी इन्जीनियर-इन-चार्ज ग्रेड १), सहायक अभियता—श्रेणी २ (असिस्टेंट इन्जिनियर—ग्रेड २) तथा प्राविधिक सहायक—श्रेणी २(अराजपत्रित) टेक्निकल असिस्टेट—ग्रेड २—नन-गजेटेड)—विदेश सचार सेवा, परिवहन व संचार मत्रालय, अभियता (वेतार का तार) श्रेणी १—योजना व समन्वय शाखा व मामिटरिंग सगठन, वरिष्ठ वैज्ञानिक अधिकारी (श्रेणी १), कनिष्ठ वैज्ञानिक अधिकारी (श्रेणी-२), सुरक्षा मत्रालय मे सहायक अभियता (श्रेणी-२, अराजपत्रित)।

घ भारत का सर्वेक्षण, श्रेणी १ व श्रेणी २ की परीक्षायें।

ड यात्रिक अभियान्त्रिकी व परिवहन (विजली) विभागो की परीक्षा—यह भारतीय रेलवे के वरीय राजस्व प्रतिष्ठान के लिये होती है।

च सैनिक सेवा की परीक्षाए—इनमे भरती के लिए राष्ट्रीय (रक्षा अकादेमी, भारतीय सैनिक अकादेमी, वायु सेना उड्डयन कालेज और भारतीय नौसेना के विशेप प्रविष्ट कैडेट।

छ आर्मी मेडिकल कोर की परीक्षाए।

ज. सहायक श्रेणी की परीक्षाए—इनमे भरती के लिए केन्द्रीय सचिवालय सेवा

की (सहायक) श्रेणी ४ भारतीय विदेश सेवा (शाखा—बी) तथा रेलवे बोर्ड सचिवालय सेवा।

ख लिपिक (क्लर्क) श्रेणी की परीक्षाए—इनम भरती के लिए केन्द्रीय सचिवालय लिपिक सेवा (श्रेणी २) रेलवे बोर्ड सचिवालय लिपिक सेवा (श्रेणी २) भारतीय विदेश सेवा (बी) श्रेणी ६ तथा निम्न सवग का लिपिक—भारत सरकार म सम्बद्ध दफ्तरो के लिए परन्तु केन्द्रीय लिपिक सेवा योजना म भाग लेने के लिए नही।

ग स्टेनोग्राफर (आशुलिपिक) की परीक्षा—इसका पूरा विवरण आयोग (कमीशन) के दफ्तर से १ रु० म मिल सकता है। पत्र-व्यवहार इस पते पर करना चाहिए—सचिव केन्द्रीय लोक सेवा आयोग धौलपुर हाऊस शाहजहा रोड नई दिल्ली—१

भारतीय प्रशासकीय सेवा परीक्षा—यह परीक्षा सामान्यत साल म एक बार होती है। परीक्षा अक्तूबर-नवम्बर म होती है। इसका पूरा विवरण फरवरी मास म प्राप्त हो सकता है।

## आयु

वग २ के लिए परीक्षार्थी की आयु २० २४ वष की होनी चाहिए। अन्य परीक्षाओ के लिए आयु २१ २४ वष होनी चाहिए। परीक्षा जिस साल देनी हो उस साल १ अगस्त को जो आयु हो वही आयु मानी जाती है।

## योग्यता

वग १—के उम्मीदार के लिए उपाधिधारी होना आवश्यक है विज्ञान म हो पर औद्योगिकी या रासायनिक अभियान्त्रिकी की उपाधि न हो।

## शक्षिक पात्रता

भारतीय विश्वविद्यालय की वाणिज्य सिविल यात्रिक या विद्युत् कृषि या (टेली कम्यूनिकेशन सहित) अभियान्त्रिकी व बम्बई गुजरात कर्नाटक और पूना विश्वविद्यालय (सशोधित पाठ्यक्रम) की एल एल बी० या आध्र विश्वविद्यालय की बी एल डिग्री।

वग—२ के उम्मीदवार को किसी भारतीय विश्वविद्यालय का ग्रजुएट (स्नातक) होना चाहिए। परिवहन (टरिफ) के उम्मीदवार को और भारतीय रेलवे के वरिष्ठ राजस्व प्रतिष्ठान के व्यावसायिक विभागा के उम्मीदवार को किसी भारतीय विश्वविद्यालय का उपाधिधारी होना चाहिए या अभियता सस्था (भारत)—इस्टीयूशन आफ इजीनियस (इण्डिया) की सहसदस्यता परीक्षा (एसोसियट मेम्बरशिप एक्जामिनेशन) ए और बी० भाग म उत्तीण होना चाहिए या उसे भारतीय विज्ञान सस्था (इण्डियन इस्टीच्यूट आफ साइस) बगलौर की सहधारिता (एसोशियेटशिप) या उस फेलाशिप मिली हो या लाफ बारो कालेज लीसीस्टर शायर (इगलड) का आनस डिप्लोमा रखता हो। सेवाओ के लिए उम्मीदवार का किसी भारतीय विश्वविद्यालय का उपाधिकारी होना आवश्यक है।

## परीक्षा

परीक्षा लिखित होती है। मौखिक परीक्षा के लिए जो योग्य माने जाते हैं उनके व्यक्तित्व की परीक्षा होती है।

लिखित परीक्षा के लिए अनिवाय विषय हैं—निबध लेखन सामान्य अग्रेजी तथा सामान्य ज्ञान।

वैकल्पिक या पर्याय

विशुद्ध गणित, व्यावहारिक गणित, रसायन, भौतिक शास्त्र, वनस्पति शास्त्र, प्राणी शास्त्र, भू-गर्भ शास्त्र, अंग्रेजी साहित्य, भारतीय इतिहास, ब्रिटिश इतिहास, विश्व इतिहास, अन्तर्राष्ट्रीय कानून, सामान्य अर्थशास्त्र, राजनीति शास्त्र कानून, तत्त्वज्ञान, भूगोल।

इनमे से कोई एक

अरबी, चीनी, फ्रेंच, जर्मन, लैटिन, पाली, फारसी, रूसी, संस्कृत, और स्पेनिश तथा सांख्यकी, एडवान्स्ड एकाउन्टेंसी एन्ड आडिटिंग, समुद्रीय व्यापार सम्बन्धी कानून मैकेनिक्स, प्राइम मूवर्स हिन्दी।

वर्ग—२ के सिवाय, शेष सब परीक्षाओ के उम्मीदवार वैकल्पिक विषयो मे से, किन्ही तीन विषयो को चुन सकते है। वर्ग—२ की सेवा की परीक्षाओ का उम्मीदवार वैकल्पिक विषयो मे से कोई दो विषय ले सकता है।

वर्ग—१ की सेवाओ के उम्मीदवार को इन अतिरिक्त विषयो मे से दो को अवश्य चुनना होता है: उच्चस्तरीय विशुद्ध गणित या उच्चस्तरीय व्यावहारिक गणित, उच्च-स्तरीय—रसायन शास्त्र, भौतिक शास्त्र, वनस्पति शास्त्र प्राणिशास्त्र, भूगास्त्र, तथा अंग्रेजी साहित्य (१७८०-१९०१), भारतीय इतिहास (१६०० से आज तक) या ब्रिटिश सवैधानिक इतिहास (१९०५ मे आज तक) या यूरोपियन इतिहास (१७८९ से १८७८) उच्च आर्थिक सिद्धान्त या उच्च भारतीय अर्थ शास्त्र, राजनीतिक सिद्धान्त (हाब्स से अब तक) आध्यात्म शास्त्र, (एपिटोमोलोजी) या परिक्षणात्मक मनोविज्ञान समेत उच्च मनो-विज्ञान, अरबी साहित्य मे विद्यमान मध्ययुगीन सभ्यता ( ५७० ई० से १६५० ई० ) या प्राचीन भारतीय सभ्यता व तत्वदर्शन, नृवश शास्त्र, समाज शास्त्र, उच्च भूगोल।

परीक्षा शुल्क

८२ रु० ५० पै० (हरिजनो व आदिम जाति के लिए २० रु० ६२ पै०)

अभियान्त्रिकी सेवा परिक्षायें इजीनियरिंग सर्विस एक्जामिनेशन) साल मे एक बार साधारणत सितम्बर मास मे होती है। इसका पूरा विवरण मार्च अप्रैल मे मिल सकता है।

आयु :

रेलवे के विद्युत अभियान्त्रिकी विभाग (इलेक्ट्रिकल इन्जीनियरिंग डिपार्टमेंट) और सकेत अभियान्त्रिकी विभाग (सिगनल इन्जीनियरिंग डिपार्टमेंट ) के उम्मीदवार की आयु १ अगस्त को २१-२५ वर्ष के मध्य होनी चाहिए। उम्मीवार को किसी भारतीय विश्वविद्यालय का इजीनियरिंग डिग्री प्राप्त होना चाहिए । रेलवे की अभियान्त्रिक सेवा की विभिन्न परी-क्षाओ के लिए आवश्यक विवरण आयोग से प्राप्त किया जा सकता है।

राष्ट्रीय सुरक्षा अकादेमी परीक्षा :

सेना के तीनो विभागो की जनवरी और जुलाई की परीक्षा की भरती के लिए इसकी परीक्षा वर्ष मे दो बार जून और दिसम्बर मे होती है। उम्मीवार पुरुष को अविवाहित होना चाहिए। इस विषय का पूरा विवरण नवम्बर-दिसम्बर और जुलाई मे आयोग से प्राप्त हो सकता है।

पाठ्यक्रम जब प्रारम्भ हो, तब उम्मीदवार की आयु १५-१७॥ वर्ष होनी चाहिए।

(२) अध्यापकों का दर्जा वेतन भत्त और शिक्षा—(क) शिक्षा की गुणता और राष्ट्रीय विकास म उसके योगदान के लिए उत्तरदायी कारणो म से अध्यापक निस्सन्देह सर्वाधिक महत्वपूर्ण हैं। उसके व्यक्तिगत गुणो और चरित्र शैक्षिक योग्यताओ एव व्यावसायिक अहताओ पर अतत शिक्षा सम्बन्धी सभी प्रयत्नो की सफलता निर्भर है। अत अध्यापको को समाज म एक सम्मानपूर्ण स्थान दिया जाना चाहिए। उनकी योग्यताओ और उनके उत्तरदायित्वों को देखते हुए उनके वेतन भत्त तथा अन्य सेवा की शर्तें पर्याप्त और सन्तोषजनक होनी चाहिए।

(ख) स्वतन्त्र अध्ययन तथा अनुसन्धान सम्बन्धी प्रबन्ध प्रकाशित करने तथा महत्व पूर्ण राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय समस्याओ पर भाषण करने और लिखने की अध्यापको की शैक्षिक स्वतन्त्रता की रक्षा की जानी चाहिए।

(ग) अध्यापक शिक्षा विशेष रूप से अन्तर्सेवा शिक्षा पर यथोचित बल दिया जाना चाहिए।

(३) भाषाओं का विकास—(क) प्रादेशिक भाषाए—भारतीय भाषाओ और साहित्य का उत्साह के साथ विकास करना शैक्षिक तथा सास्कृतिक विकास की एक अनिवार्य शर्त है। जब तक यह नही किया जायेगा लोगो की सजनात्मक शक्तिया क्रियाशील नही होगी शिक्षा के स्तरो मे सुधार नही आयेगा जन साधारण तक ज्ञान नही पहुचेगा और बुद्धिजीवियो तथा जन-साधारण के बीच खाई यदि चौडी न भी हुई तो यथावत् बनी रहेगी। प्राथमिक और माध्यमिक अवस्थाओ मे प्रादेशिक भाषाओ को पहले से ही शिक्षा के माध्यम के रूप म व्यवहृत किया जा रहा हैं। अब उनका प्रयोग विश्वविद्यालय अवस्था मे भी करने के लिए तेजी से कदम उठाए जाने चाहिए।

(ख) त्रिभाषा सूत्र—माध्यमिक अवस्था म राज्य सरकारो को त्रिभाषा सूत्र लागू करना और जोर शोर के साथ उसको क्रियान्वित करना चाहिए। इस सूत्र के अन्तगत एक आधुनिक भारतीय भाषा तरजीहन् एक दक्षिण भारतीय भाषा का अध्ययन तथा साथ ही हिन्दी भाषी राज्यो म हिन्दी और अग्रजी और अहिन्दी भाषी राज्यो मे प्रादेशिक भाषा तथा अग्रजी के साथ हिन्दी का अध्य यन शामिल है। विश्वविद्यालयो और कालेजो म हिन्दी तथा/या अग्रजी के उपयुक्त पाठ्यक्रमो की सुविधा भी होनी चाहिए ताकि छात्र विहित विश्वविद्या लय मानको के अनुरूप इन भाषाओ म प्रवीणता प्राप्त कर सकें।

(ग) हिन्दी हिन्दी के विकास और प्रसार का हर सभव प्रयत्न किया जाना चाहिए। सम्पर्क भाषा के रूप म हिन्दी का विकास करते समय इस बात का समुचित ध्यान रखना चाहिए कि यह भाषा सविधान के अनुच्छेद ३१५ के उपबन्धो के अनुसार भारत की सामाजिक सस्कृति के सभी तत्वो के लिए अभिव्यक्ति का माध्यम बन सकेगी। अहिन्दी भाषी राज्यो म हिन्दी के माध्यम मे शिक्षा देने वाल कालेजो तथा उच्चतर शिक्षा की अन्य सस्थाओ को स्थापित करने के प्रयत्नो को प्रोत्साहन देना चाहिए।

(घ) **संस्कृत**—भारतीय भाषाओ के विकास मे सस्कृत के विशेष महत्व को देखते हुए और देश की सास्कृतिक एकता के लिए उसके अपूर्व योगदान की दृष्टि से स्कूल तथा विश्वविद्यालय स्तर पर सस्कृत के अध्यापन की सुविधाए अधिक विस्तृत पैमाने पर दी जानी चाहिए। इस भाषा के अध्यापन के नए तरीको के विकास को प्रोत्साहन देना चाहिए और प्रथम और द्वितीय डिग्री अवस्थाओ पर, उन पाठ्यक्रमो मे जहा कि इस भाषा का ज्ञान उपयोगी है (जैसे, अधुनिक भारतीय भाषाए, प्राचीन भारतीय इतिहास, भारत विद्या तथा भारतीय दर्शन) सस्कृत के अध्यापन की सम्भावनाओ की खोज की जानी चाहिए।

(ड) **अन्तर्राष्ट्रीय भाषाएं**—अग्रेजी तथा अन्य अन्तर्राष्ट्रीय भाषाओ के अध्ययन पर विशेष बल दिया जाना चाहिए। ससार मे ज्ञान का प्रसार बडी तेजी से हो रहा है, विशेषकर विज्ञान और शिल्पविज्ञान के क्षेत्र मे। भारत को न केवल इस विकास को बनाए रखना है बल्कि अपनी ओर से भी उसमे सार्थक योग-दान करना है। इस उद्देश्य से अग्रेजी के अध्ययन को विशेष रूप से पुष्ट करना चाहिए।

(४) **शिक्षा के अवसरो का समानीकरण**—शिक्षा की समस्याओ के समानीकरण के लिए श्रमपूर्वक प्रयत्न किए जाने चाहिए।

(क) शिक्षा की सुविधाओ की व्यवस्था की दृष्टि से प्रादेशिक असतुलन को मिटाना चाहिए तथा ग्रामीण और अन्य पिछडे इलाको मे शिक्षा की अच्छी सुविधाए दी जानी चाहिए।

(ख) सामाजिक एकता तथा राष्ट्रीय एकता को बढावा देने के लिये शिक्षा आयोग की सिफारिशो मे बताई गई समान स्कूल पद्धति को अपनाया जाना चाहिए। सामान्य स्कूलो मे शिक्षा के स्तर मे सुधार करने के प्रयत्न किए जाने चाहिए। पब्लिक स्कूलो के समान विशेष स्कूलो मे छात्रो का दाखिला योग्यता के आधार पर किया जाना चाहिये और सामाजिक वर्गो के पृथक्करण को बचाने के लिए फीस-माफी का अनुपात विहित कर देना चाहिए। परन्तु इससे सविधान के अनुच्छेद ३० के अन्तर्गत अल्पसख्यको के अधिकारो पर प्रभाव नही पडेगा।

(ग) न केवल सामाजिक न्याय की दृष्टि से बल्कि सामाजिक रूपान्तरण की गति को तीव्र करने के लिये भी लडकियो की शिक्षा पर बल दिया जाना चाहिये।

(घ) पिछडे वर्गो तथा विशेष रूप से आदिम जातियो मे शिक्षा का विकास करने के लिये अधिक तीव्र प्रयत्नो की आवश्यकता है।

(ङ) विकलागो और मानसिक रूप से अशक्त बच्चो के लिये शैक्षिक सुविधाओ का विकास करना चाहिये और ऐसे समन्वित कार्यक्रमो का विकास किया जाना चाहिए जिसके द्वारा ये बच्चे नियमित स्कूलो मे अध्ययन प्राप्त कर सकें।

(५) **प्रतिभा की पहचान**—प्रवीणता का विकास करने के लिए यह आवश्यक है कि विभिन्न क्षेत्रो मे जो प्रतिभाएं हैं उनको छोटी से छोटी उम्र मे खोज निकालना चाहिए और उनके विकास के लिए हर सम्भव प्रोत्साहन और अवसर प्रदान किए जाने चाहिए।

मुख्य काम समाज-कल्याण की गतिविधिया का विस्तार तथा विकास है। अय काय य हैं समाज कल्याण की सस्थाओ की आवश्यकता का सर्वेक्षण सहायक अभिकरणो व कायक्रमो का मूल्याकन केंद्रीय सरकार तथा प्रदेश सरकारो और सहायता प्राप्त समाज कल्याण की गति विधियो का समन्वय स्वच्छिक सस्थाओ को प्रोत्साहन देना (विशेषकर जहाँ इनका अभाव हो) तथा अच्छा काय कर रही सस्थाओ व प्रतिष्ठानो को वित्तीय सहायता देना। वित्तीय सहायता के लिए परिषद ने कुछ शर्तें निर्धारित की हैं। परिषद भारत सरकार के एक विभाग की भाति काम करता है। १९६७ ६८ म इसके लिए १७३ ५४ लाख रुपये रख गए थे।

राज्यो मे प्रदेश समाज कल्याण परिषद् हैं। मिनीकाय और अमीन दीव द्वीप समूह म ये नही हैं। प्रदेश परिषद के माध्यम से और सिफारिश के साथ स्वच्छिक समाज-कल्याण सस्थाए—केंद्रीय परिषद को अनुदान के लिये आवेदन करती हैं। १९६१ म अनुदान देने का कायक्रम विकेंद्रित किया गया और प्रदेश परिषदो को एक सीमा तक एक वर्षीय अनुदान देने का अधिकार दिया गया।

स्वच्छिक सस्थाओ को १ वर्षीय अनुदान प्रदेश सरकारो के जरिये तथा अय अनुदान सीधे दिए जाते हैं।

सगठन केंद्रीय परिषद म सरकार के सचिव के अतिरिक्त अय प्रशासनिक अधिकारी प्रशासन अनुदान परियोजनाए आदि देखते हैं। निरीक्षण अधिकारी हैं जो अनुदान प्राप्त स्वेच्छिक सस्थाओं के काय व बहीखातो की जाच करते हैं। प्रदेश परिषद से सम्बद्ध निरीक्षक व कल्याण अधिकारी हैं। प्रदेश परिषद के प्रशासनिक व्यय का आधा राज्य सरकार तथा आधा केंद्रीय परिषद वहन करती है।

केंद्रीय समाज कल्याण परिषद की सहायता प्राप्त अय गतिविधिया ये है —महिला कल्याण बाल-कल्याण रन-बसेरा कल्याण प्रसार परियोजना नगरी व ग्रामीण सीमावर्ती क्षेत्रो म कल्याण काय क्षेत्र-कमचारी प्रशिक्षण अनुसधान मूल्याकन प्रचार पत्रिकाए चलचित्र व प्रकाशन परिवार नियोजन परिवार कल्याण सम्मेलन व विचार शिविर।

स्वय परिषद ने अगस्त १९५४ मे कल्याण प्रसार परियोजना का आरम्भ किया। हर ग्रामीण परियोजना मे २५ से ३ गाव तथा लगभग २० ००० की आबादी है। परियोजनाओ क अतगत बालवाडी मातृ व शिशु स्वास्थ्य सेवा महिलाओ को सामाजिक शिक्षा देना व साक्षर करना कला व शिक्षा केंद्र तथा मनोरजन की गतिविधियाँ हैं। फरवरी १९६८ के अन्त तक ८ परियोजनाओ के लिए ४५ ०० रुपये की राशि दी गई।

कल्याण प्रसार केंद्र पहले वहा आरम्भ किया गया जहा सामुदायिक विकास केंद्र नही थे। बाद म इन्हें केवल उन्ही क्षेत्रो म चलाने का निणय किया गया जहा सामुदायिक विकास प्रखड हो। पहले कल्याण प्रसार केंद्र महिला मडलो व स्वच्छिक सस्थाओ को सौंप दिए गए। ८ परियोजना जिसम ४ केन्द्र हैं अपने पूवमय म ही मणिपुर नागालैंड अण्डमान निकोबार द्वीप समूह तथा पजाब की कुल्लू घाटी म हैं। इन स्थानों म इन्हें सभालने क लिए कोई स्वच्छिक सस्था नही है। इन्ही परियोजनाओ क खच का २ तिहाई केंद्र तथा १ तिहाई राज्य या सघीय प्रदेश सरकारें देती हैं। अप्रल १९६७ के प्रारम्भ म ५४१ महिला मण्डल व स्वच्छिक सस्थाए १४९२ केंद्र चला रही थी।

सामुदायिक विकास प्रखडो मे चल रही प्रत्येक परियोजना मे १० केन्द्र हैं जहा १ मुख्य सेविका, ८ ग्राम सेविकाए, ८ वालवाडी अध्यापक तथा ५ दाइया होती हैं। विकास प्रखड मे भी १ मुख्य सेविका तथा दो ग्राम-सेविकाए साथ होती हैं। परियोजना का कार्य परियोजना कार्यान्वियन समिति देखती है जिसमे क्षेत्र के पचायत जिला अधिकारी होते है। प्रत्येक परियोजना के अन्तर्गत १०० गाव और ६०,००० से ७०,००० तक की आवादी है। अप्रैल, १९६७ के प्रारम्भ मे ऐसी २६४ परियोजनाओ के अन्तर्गन २४५२ केन्द्र कार्यरत थे। फरवरी १९६८ तक इन परियोजनाओ के लिए प्रदेश परिषदो को ३५ लाख रु० की रकम दी गई।

**कल्याण विस्तार परियोजनाएं (शहरी) :** इनका उद्देश्य शहरो की गदी वस्ती मे कल्याण योजनाओ का विस्तार करना है। इसके अन्तर्गत शिशु-गृह व वालवाडी का निर्माण, प्रसूति के वाद परामर्श-सेवा देना तथा शिशु स्वास्थ्य केन्द्रो की स्थापना के कार्य हैं। इनके अतिरिक्त शौकिया क्लवो की स्थापना, व्यावसायिक पथप्रदर्शन, महिलाओ तथा अपाहिजो की सेवा के भी कार्य है। १९६७-६८ मे १६ प्रदेशो मे ऐसी ५६ परियोजनाए कार्य कर रही थी। कम आय वाले परिवारो के वच्चो के लिये छुट्टियो मे अवकाश-गृहो व शिविरो की व्यवस्था है। इसका प्रशासन प्रदेश परिषद् करती है। भारतीय वाल-कल्याण परिषद योजना का समन्वय करता है। प्रत्येक अवकाश शिविर पहले २१ दिन का होता था, पर अव अधिकाधिक वालको को लाभ पहुचाने के लिए १५ दिन का कर दिया गया है।

वाल-कल्याण योजना के कार्यकर्त्ताओ के प्रशिक्षण की व्यवस्था है। वाल-वाडियो के लिए वाल सेविकाओ को तैयार करने के लिए ३ माह के दो अल्पकालीन पाठ्यक्रम है। इसे मध्य प्रदेश और उडीसा ने आयोजित किया। दो वर्षीय प्रशिक्षण केन्द्र आध्र, असम, गुजरात, मध्य-प्रदेश, मैसूर और उडीसा मे है। ऐसे कुल पाठ्यक्रमो की सख्या ७ है। कार्यकर्त्ताओ के लिए मार्ग-दर्शक साहित्य भी है। परिषद की दो पत्रिकाए भी है—'सोशल वेल्फेयर' तथा 'समाज कल्याण'। इसके विशेषाक सभी क्षेत्रीय भाषाओ मे अनुवाद कर प्रदेश परिषद कार्यकर्त्ताओ तक पहुचाये जाते है।

**पोषक देख-रेख** के लिए १९६४-६५ मे एक सस्थान को 'पोषक देख-रेख इकाई' प्रारम्भ करने के लिए अनुदान दिया गया, पर इसमे विशेष प्रगति नही हुई।

**वाल-अपराध** वाल अपराव रोकने तथा उस पर नियत्रण का दायित्व राज्य सरकारो का है। भारत सरकार इसमे वित्तीय सहायता तथा तकनीकी निर्देशन देती है।

१९६० मे केन्द्रीय सरकार ने सघ प्रदेशो के लिये वाल अधिनियम लागू किया था। इसी आधार पर अन्य राज्यो से अधिनियम वनाने को कहा गया। असम, विहार, राजस्थान तथा उडीसा को छोडकर शेष राज्यो मे अधिनियम है। मध्य प्रदेश मे एक वाल अधिनियम है जो अभी लागू नही हुआ है। १९६८-६९ मे सभी राज्यो मे वाल अधिनियम वना कर लागू करने का निर्देश केन्द्र ने राज्यो को दिया है।

तीसरी योजना मे २३ परिप्रेक्ष्य गृह, १२ प्रमाणित विद्यालय, ३ वाल-भवन और १ वोर्स्टल स्कूल ऐसे वालको के लिये खोले गये। इसकी योजना के अन्त मे अनुमानत ५० वाल-न्यायालय, ११२ प्रप्रेक्षण स्कूल, ७० प्रमाणित स्कूल, ११२ योग्य व्यक्ति सस्थान,

२४ परिवीक्षा आवास ७ बोस्टल स्कूल सुधार गृह ५५ अपेक्षित व अपचारी बालक कल्याण संस्थाए व सोसाइटिया ३०० वेतन भोगी तथा ६० मानाई परिवीक्षा अधिकारी देश भर म थे। इस समय देश म ८३ बाल अदालतें और ३ बाल कल्याण परिषदें काम कर रही हैं। इस समय ७ बोस्टल स्कूल हैं जिनमे २ २०० बालको के लिये स्थान हैं।

बाल-कल्याण की बाल केन्द्रो मे एकीकृत सेवाओ की केन्द्र सचालित परियोजना है। प्रदेश सरकारो और केन्द्र शासित प्रदेशो को उनके चुने हुए सामुदायिक निवास खण्डो मे जहा कुछ विकास हुआ है इसके कार्यान्वयन के लिय १० प्रतिशत सहायता दी जाती है। किसी क्षेत्र विशेष म यह परियोजना १६ वष से कम उम्र के बच्चो के लिए है। इसके अत गत ६० व्यवसाय पूव प्रशिक्षण केन्द्र चल रहे हैं जिनम ४०० छात्र प्रशिक्षण पा रहे हैं।

भारतीय बाल-कल्याण परिषद् यह नई दिल्ली म है तथा स्वेच्छा सेवी सस्था है। इसकी शाखाए लगभग सभी प्रदेशो म हैं जिन्हे राज्य बाल कल्याण परिषद कहा जाता है। यह सस्था जनेवा स्थित अन्तर्राष्ट्रीय बाल-कल्याण सघ से सम्बद्ध है।

परिषद् के मुख्य काय-कलाप ये हैं
(क) बाल सेविका प्रशिक्षण कायक्रम
(ख) बालको के लिए अवकाश गृह
(ग) बच्चो के अन्तर्राष्ट्रीय शिविर मे भारतीय बालको के भाग लने की व्यवस्था
(घ) बाल दिवस का आयोजन
(ङ) विशेष साहस का काय करने वाले बालको को राष्ट्रीय पुरस्कार
(च) मध्य प्रदेश म आदिवासी बालको के कल्याण हेतु सस्थान
(छ) विचार गोष्ठिया सम्मेलन

परिषद् को इन कार्यों के लिए वित्तीय सहायता भी मिलती है

१ बाल सेविका प्रशिक्षण कायक्रम २ केन्द्रीय काय-व्यवस्था ३ प्रदश शाखाओ म आवश्यक कमचारियो की व्यवस्था ४ मुख्य कार्यालय म बाल-सेविका कार्यक्रम के लिए आवश्यक कमचारियो की व्यवस्था ५ विचार गोष्ठी व अनुसधान मुक्ति।

बाल सेविका प्रशिक्षण योजना इसे परिषद् कार्यान्वित करती है। तीसरी योजना म बाल-सेविकाओ के प्रशिक्षण हेतु २ प्रशिक्षण केन्द्रो के लिए ० लाख रु की व्यवस्था थी। १९६७ ६८ वष म १३ केन्द्र काय करते रहे तथा उनके लिए ४ ५० लाख की राशि मजूर की गई।

अभी तक १९८२ बाल सेविकाए प्रशिक्षित की गइ। गतवष ४८२ सेविकाए प्रशिक्षण पा रही थी।

रात्रि विश्राम गृह (रैन बसेरा) विभिन्न केन्द्रो म २६ रात्रि विश्राम गृह हैं। यह उन मजदूरो के लिए हैं जो बिना आवास के हैं।

महिला समाज कल्याण इसकी गतिविधिया य हैं

सघटित पाठ्यक्रम इसके अन्तगत १८ वष से ३ वष की उम्र तक की साक्षर महिलाओ को प्रशिक्षण दिया जाता है ताकि व माध्यमिक या मध्य स्तर तक शिक्षा पाकर नर्स या दाई बन सकें और अपना रोजी रोटी कमा सकें। दिसम्बर १९६४ तक ७७२ पाठ्यक्रम

प्रारम्भ किए गए और १६००० महिलाए भरती की गई। अक्तूबर, १९६५ के अत तक ७२ पाठ्यक्रम शुरू हुए तथा वर्ष पूरा होने तक ३६ और केन्द्र शुरू होने की आशा थी।

**सामाजिक-आर्थिक कार्यक्रम :** इसका उद्देश्य स्त्रियो को कार्य और आजीविका की सुविधाए प्राप्त करना है। इसके लिए केन्द्रीय समाज-कल्याण परिषद वाणिज्य और उद्योग मत्रालय तथा उनके अधीनस्थ सस्थाओ और औद्योगिक परिषदो की तकनीकी सहायता से उत्पादन केन्द्रो की व्यवस्था करता है। ऐसे ४२ केन्द्र है जिनमे १२०० महिलाए लाभान्वित है। केन्द्रीय समाज कल्याण परिषद ने उनको ३२ लाख रु० दिए हैं। इस प्रकार के और ३६ केन्द्रो की स्थापना की स्वीकृति दी गई है।

**दफ्तरो के कार्य का पाठ्यक्रम** · यह योजना केरल राज्य के लिए है, ताकि देश की गरीब व सहायता की पात्र व्यस्क महिलाओ को स्टेनोग्राफी (आशुलिपि) और टाइप का प्रशिक्षण दिया जा सके। २० उम्मीदवारो का एक पाठ्यक्रम चलाने का सुझाव है।

**अखिल भारतीय महिला सम्मेलन, नई दिल्ली** इसकी शाखाए देश भर मे है। यह महिला और बाल-कल्याण के कार्य करती है। इसकी अखिल भारतीय महिला शिक्षा निधि सस्था है जिसका उद्देश्य महिला शिक्षा को बढाना है। परिवार नियोजन, चिकित्सालय चलाना, विचार-गोष्ठी का आयोजन, विश्व-स्वास्थ्य दिवस व सयुक्त राष्ट्र दिवस का आयोजन आदि भी इसकी गतिविधियो मे है। इसके केन्द्रीय कार्यालय के लिये सरकार से वित्तीय सहायता मिलती है।

**स्त्रियों के लिये सामाजिक कार्य का स्कूल** · यह नागपुर मे है। इसमे भर्ती होने के लिए कम से कम मैट्रिक होना आवश्यक है। पढाई १ वर्ष की है।

**विशेष बाल-कल्याण योजना** यह प्रदर्शनात्मक और रचनात्मक है। इसके अतर्गत ये कार्य है —

विशेष बाल कल्याण योजनाओ पर फरवरी '६८ के अत तक ६ ५१ लाख रुपये व्यय किए गए। शिशुओ के लिये कुटी के आधार पर आदर्श घर की स्थापना करना, जहा पारिवारिक वातावरण हो, नूतन बाल-वाडियो का निर्माण और पहले की बाल-वाडियो मे सुधार, अनाथ और निराश्रित बच्चो की सेवा, इस योजना को बाल-सेवा का एक भाग बनाना। स्वास्थ्य, पोषण, शिक्षण तथा मनोरजन और शहरी इलाके के बच्चो के प्रशिक्षण की सेवाये उपलब्ध कराना। अपाहिज और मानसिक दृष्टि से अविकसित बच्चो को प्राक्-स्कूली शिक्षा देना। योजना के अतर्गत बच्चो के वास्ते सचित्र साहित्य के प्रकाशन की भी व्यवस्था है। स्कूल न जाने वाले बच्चो के वास्ते उपयुक्त सचित्र साहित्य प्रकाशन करना इसका लक्ष्य है। यह साहित्य ऐसा होगा जो शिशु कल्याण का कार्य करने वालो के लिए भी उपयोगी हो। शिक्षण और मनोरजन के उपकरणो का प्रतिमानीकरण करना भी इसका एक कार्य है।

बारह परियोजनाओ के क्षेत्र मे ४०० से अधिक बाल-वाडियो की स्थापना की गई है। शहरी क्षेत्र के पडौस मे १० प्राक्-स्कूल परियोजनाये शुरू की गई। शिशु कल्याण कार्यकर्ताओ के लिये, अल्पकालिक और दीर्घकालिक प्रशिक्षण पाठ्यक्रम भी शुरू किये गए। बम्बई और मद्रास मे दो पालन पोषण देखभाल सेवा एकक शुरू किए गए हैं।

**सीमा क्षेत्रों मे कल्याण-परियोजनाएं :** नेफा, लद्दाख, हिमाचल प्रदेश, पजाब, उत्तर-प्रदेश, और गुजरात के सीमान्त क्षेत्रो मे समाज कल्याण कार्यक्रम का सूत्रपात किया गया है।

इस केन्द्र के अन्तर्गत वहां प्रसूति-सेवाएं शिल्प प्रशिक्षण समाज शिक्षा बालवाडी व शिक्षा सेवायें जारी की गई है। नेफा लेह लाहौल व किन्नौर में बालबाडियां हैं तथा मनोरंजक कार्यक्रम चिकित्सा सहायता तथा शिल्प प्रशिक्षण की व्यवस्था है। कच्छ और बनसकरा (गुजरात) में कैम्प आयोजित किए गए जहां महिला-कार्यकर्ताओं को विभिन्न विषयों की जानकारी तथा राष्ट्रीय सुरक्षा संबंधी प्रशिक्षण दिया गया। इसके बाद वहां कल्याण केन्द्र भी खोले गए। उत्तर प्रदेश के सीमावर्ती जिलों चमोली और उत्तरकाशी में दो परियोजनाएं प्रारंभ की गई। इन केन्द्रों का काम केन्द्रीय समाज कल्याण बोर्ड और राज्य सरकार में निश्चित अनुपात में बांटा जाता है। सीमावर्ती क्षेत्रों में कल्याण सेवाओं को तीव्र करने के लिए बोर्ड ने स्वैच्छिक संस्थाओं को उनके व्यय का ९५ प्रतिशत तक सहायता अनुदान देने का निश्चय किया है।

**क्षेत्र कर्मचारियों का प्रशिक्षण** प्रशिक्षण के लिए सामाजिक शिक्षा प्रशिक्षण केन्द्र हैं। ये सामुदायिक विकास और सहकारिता मंत्रालय द्वारा खोले गए हैं।

**परिवार और बाल कल्याण की योजना**—यह परिषद् की मूल्यांकन समिति की सिफारिश पर बनाई गई तथा इसे १४ नवम्बर १९६७ से शुरू किया गया। इसके अन्तर्गत स्कूल जाने के पूर्व की अवस्था के छोटे बालकों के लिये कल्याण सेवाएं एवं सामुदायिक विकास केन्द्रों में तरुणी माताओं को गृह-व्यवस्था गृह-सुधार तथा बालकों की देख रेख के प्रशिक्षण दल आदि की परियोजनाओं की स्थापना है। अभी तक ५ परियोजनाएं शुरू की गई हैं। एक परियोजना पर प्रति वर्ष आवृत व्यय ५१ ८१० तथा अनावृत व्यय ५५ ५०० रुपया होना है।

**प्रदेश समाज-कल्याण सलाहकार परिषद्**—परिषद १६ राज्यों में और ८ संघीय प्रदेशों में है। असम गुजरात जम्मू-कश्मीर महाराष्ट्र मैसूर दिल्ली गोवा दमन और दीव हिमाचल प्रदेश और त्रिपुरा के परिषद् की पहली कार्यावधि समाप्त होने पर उनका पुनर्गठन किया गया।

प्रदेश परिषदों की प्रशासनिक क्षमता और कार्य भार के मूल्यांकन के लिए उनका निरीक्षण किया जाता है।

**सम्मेलन और सेमिनार**—मई १९६५ में अखिल भारतीय स्तर की स्वैच्छिक समाज कल्याण की संस्थाओं के अध्यक्षों का एक सम्मेलन केन्द्रीय परिषद् ने आयोजित किया। इसका उद्देश्य परिषद् की सहायता का प्रबल मूल्यांकन तथा स्वैच्छिक संस्थाओं व परिषद् से सम्बन्धित सरकारी विभागों में अधिक सहयोग के उपाय ढूंढना था। नवम्बर १९६७ में राज्यों के पिछड़े वर्ग कल्याण कार्य देखने वाले मंत्रियों की बैठक हुई। इसके पूर्व इसी माह में राज्यों के समाज-कल्याण निदेशक एवं सचिवों का सम्मेलन हुआ।

**भारतीय सामाजिक कार्य सम्मेलन**—यह बम्बई में है तथा अखिल भारतीय संस्था है। इसकी शाखाएं लगभग सभी प्रदेशों में हैं। यह सामाजिक कार्य के अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलन (यूनाइ) से सम्बद्ध है। इसके मुख्य कार्य ये हैं सामाजिक कार्यों को बढ़ाना और उनमें समन्वय स्थापित करना सामाजिक कार्य के क्षेत्र में अनुसंधान करना सर्वेक्षण करना तथा विचार-गोष्ठियां और सम्मेलन आयोजित करना। सम्मेलन को उसके केन्द्रीय कार्यालय की व्यवस्था तथा विचार-गोष्ठी के आयोजन के लिए विभागीय वित्तीय सहायता दी जाती है।

**टाटा सामाजिक विज्ञान संस्थान बम्बई**—यह सामाजिक कार्य की शिक्षा देता है। एक विश्वविद्यालय का दर्जा प्राप्त हो जाने पर सितम्बर '६७ मे शिक्षा मन्त्रालय सस्थान के अन्तर्गत आ गया किन्तु सस्थान के प्रबन्धक समिति मे समाज-कल्याण विभाग का भी प्रतिनिधि है। यहा स्नातको को प्रशिक्षण दिया जाता है और उन्हे सामाजिक सेवा प्रशासन की स्नातकोत्तर उपाधि दी जाती है। यहाँ अनुसधान और विचार-गोष्ठिया भी होती हैं।

**सामाजिक कार्य स्कूल, मद्रास**—यहा दो वर्षो की स्नातकोत्तर पढाई होती है और 'सामाजिक सेवा प्रशासन' का डिप्लोमा दिया जाता है।

**अनुसन्धान कार्य की अन्य संस्थाएं**—सामाजिक सेवा का कर्वे सस्थान (पूना), अखिल भारतीय अपराध रोध सस्था (लखनऊ), बाल विहार (मद्रास), सामाजिक विकास परिषद —भारत अन्तर्राष्ट्रीय केन्द्र (नई दिल्ली), सामाजिक सेवाओ का सस्थान-निर्मला निकेतन (नई दिल्ली), सामाजिक विज्ञानो का सस्थान—काशी विद्यापीठ (वाराणसी), सामाजिक कार्य का सकाय—एम० एस० विश्वविद्यालय (बडौदा)।

## अपंगों की शिक्षा तथा पुनर्वास

नेत्रहीनो, बहरो, विकलागो तथा मदमति व्यक्तियो के लिए शिक्षा, प्रशिक्षण तथा पुनर्वास सेवाए है। अनुमान है कि इस देश मे इस प्रकार के एक करोड से अधिक अपग व्यक्ति है।

अपग व्यक्तियो की सही-सही सख्या का ज्ञान कठिन है। १९३१ की जनगणना के साथ ऐसे व्यक्तियो की भी गणना की गई थी। तब से विभिन्न सर्वेक्षणो के आधार पर कच्चे अनुपात ही लगाये जा रहे है। शिक्षा तथा स्वास्थ्य के केन्द्रीय परिषदो की सयुक्त समिति की १९४४ की 'भारत मे नेत्रहीनता' रिपोर्ट के अनुसार, देश मे नेत्रहीनो की सख्या २० लाख होगी, हाल के सर्वेक्षण के अनुसार यह ४० लाख से भी अधिक हो सकती है। बहरे व्यक्तियो की सख्या का अनुमान ८ और १६ लाख के बीच है। विकलाग व्यक्तियो की सख्या नेत्रहीनो से अधिक ही होने का अनुमान है। मदमति बच्चो की सख्या १५ से १८ लाख तक होगी।

**नेत्रहीन व्यक्ति**—नेत्रहीनो के लिए इस समय देश मे ११५ स्कूल तथा प्रशिक्षण केन्द्र है। इनमे व्यावसायिक प्रशिक्षण तथा प्रारम्भिक शिक्षा दी जाती है। इनमे से अधिकतर सस्थाए अभिकरणो द्वारा चलायी जाती है, पर सम्बन्धित राज्य सरकारो से उन्हे सहायता मिलती है।

### नेत्रहीनो के लिए राष्ट्रीय केन्द्र देहरादून

नेत्रहीनो के लिए स्थापित प्रायोजनाओ मे यह एक प्रमुख राष्ट्रीय केन्द्र है। इसकी स्थापना भारत सरकार ने की। इसका उद्देश्य नेत्रहीनो के लिए सेवाए उपलब्ध कराना है। इन सेवाओ का प्रारम्भ नेत्रहीन बालको की शिक्षा से तथा अल्प वयस्क नेत्रहीनो के लिए अच्छी पठन-सामग्री की व्यवस्था से होगा। इस समय केन्द्र मे ये सेवाए है

१ **वयस्क नेत्रहीनो के लिए प्रशिक्षण केन्द्र** इसकी स्थापना जनवरी, १९५० मे हुई। यह नेत्रहीनो के लिए देश की सबसे बडी सस्था है। इसमे १५० पुरुष तथा ५५

स्त्रियो के प्रशिक्षण की व्यवस्था है। कुटीर उद्योगो तथा सरल अभियांत्रिक व्यवसायो में प्रशिक्षण की व्यवस्था है। इसके साथ ब्रेल लिपि टकन तथा सगीत म प्रशिक्षण दिया जाता है। प्रशिक्षणार्थियो के लिए भोजन निवास तथा शिक्षा मुफ्त है। केन्द्र ने प्रशिक्षित नेत्रहीन व्यक्तियो के लिए रोजगार सम्बधी सर्वेक्षण करने के भी प्रयत्न किये। ऋषिकेश म हिन्दुस्तान एटी बायाटिक्स म नेत्रहीनो के लिए रोजगार की सभावनाए हैं

गत कुछ वर्षों मे केन्द्र म हल्की अभियांत्रिकी के प्रशिक्षण पर अधिक बल दिया जा रहा है। सयुक्त राष्ट्र निकाय कायक्रम के अधीन आये एक विशेषज्ञ की सहायता से इस विभाग का विकास किया जा रहा है।

२ शेल्टर्ड वर्कशाप—इसकी स्थापना जून १९५४ मे की गई। इसम ७ कुर्सिया बुनने वाले तथा ५ बुनकर काम करते हैं। कामगारो को काम के अनुसार मजदूरी दी जाती है तथा उनके लिए आवास डाक्टरी सहायता का प्रबन्ध है।

१९६७ ६८ म कुर्सिया बुनने वालो ने १२ ००० रु० तथा बुनकरो ने १ ३७ ००० रु का काम किया। वर्कशाप म कामगारों की सख्या २५ तक बढाई जा रही है।

३ केन्द्रीय ब्रेल प्रेस—इसकी स्थापना १९५१ म हुई। इसमे सभी मुख्य भारतीय भाषाओ म हिन्दी म लिप्यकर ब्रेल लिपि म साहित्य तयार किया जाता है। १९६७ के अन्त तक इस प्रेस म २७३ टाइटिल प्रकाशित किए गए। एक हिन्दी त्रमासिक पत्रिका भी यहां स प्रकाशित की जाती है। प्रेस म तयार साहित्य नेत्रहीनो की सस्थाओ को रियायती मूल्य पर दिया जाता है।

४ ब्रेल-साधनों की निर्माणशाला—यह १९५४ म स्थापित हुई। यह नेत्रहीनो की शिक्षा के लिए आवश्यक साधन तयार करने के लिये है। सयुक्त राष्ट्र निकाय कायक्रम के अधीन आये एक विशेषज्ञ की सहायता से इसका विकास किया जा रहा है।

१९६७-६८ म लगभग ५ ०० रु० के ब्रेल-साधन विदेश भेजे गये।

५ नेत्रहीन बालकों का आदर्श स्कूल—यह १९५९ म खोला गया। यह माध्यमिक आवासीय स्कूल है। १९६५ ६६ म ९ वी कक्षा भी खोल दी गई। देश के सभी भागो से नेत्रहीन बालक दाखिल किये जाते हैं पर शिक्षा का माध्यम हिन्दी है। स्कूल म ६६ छात्र हैं। बच्चो म मेकेनिकल काम की रुचि बढाने के लिए एक विशेष पाठ्यक्रम शुरू किया गया है। मार्च ६८ म स्कूल के ११ छात्र उत्तर प्रदेश हाई स्कूल तथा इण्टरमीडिएट परीक्षा बोर्ड की हाई स्कूल परीक्षा म बैठे।

६ नेत्रहीनों का राष्ट्रीय पुस्तकालय—यह १९५१ म स्थापित हुआ। यह सारे देश म नेत्रहीनों को ब्रेल-मुद्रित पुस्तके उधार देता है। १९६७ ६८ में सदस्यो की सख्या लगभग ७१५ थी। ... औसतन १ ३३० पुस्तकें पढ़ने को दी गईं। पुस्तकालय म इस वर्ष ०१५ ... १९६८ ६९ म एक बोलती पुस्तक अनुभाग स्थापित करने का प्रस्ताव है।

७ कमजोर नजरवाले बच्चों के लिए स्कूल—केन्द्र के एक भाग म इस वर्ष कमजोर नजर वाले बच्चो के लिए एक स्कूल शुरू किया जा रहा है।

८ बच्चों के लिए समन्वित शिक्षा—१९६८ ६९ वर्ष के दौरान ... छात्र सेवा

मे नेत्रहीन बच्चो को साधारण स्कूल में दाखिल करके शिक्षा देने का प्रयोग किया जा रहा है। इस प्रयोग के खर्च का सारा भार केन्द्रीय सरकार पर है।

नेत्रहीनो के लिए छात्रवृत्तिया

यह योजना १६५२-५३ मे शुरू हुई। इसके अधीन १६ से ३० साल तक के नेत्रहीन छात्रो को ऊची शिक्षा या तकनीकी या व्यावसायिक प्रशिक्षण के लिए छात्रवृत्तियाँ दी जाती है। तीसरी योजना मे इसके लिए ६ ०० लाख रु० का प्रावधान था, ५३४ व्यक्तियो को छात्रवृत्तिया दी गयी जिनका कुल खर्च ६.०१ लाख रु० आया। १६६७-६८ मे ५० नेत्रहीनो को छात्रवृत्ति दी गई।

**नेत्रहीनो के अध्यापकों का प्रशिक्षण**—इसके लिए बम्बई, दिल्ली तथा नरेन्द्रपुर (प० बगाल) मे तीन केन्द्र है। सभी केन्द्र स्वैच्छिक अभिकरणो के अधीन है जिनका सारा खर्च भारत सरकार देती है। १६६७-६८ मे ३२ अध्यापको ने प्रशिक्षण पाया। १६६७-६८ मे इन तीनो केन्द्रो के पाठ्यक्रमो का पुनरावलोकन किया गया। समान परीक्षाए लेने तथा समान पाठ्यक्रम विहित करने के लिए एक बोर्ड की नियुक्ति करने का निर्णय लिया गया है।

## बहरे

देश मे इस समय बहरो के लिए ७१ सस्थाए है। इनमे से अधिकतर स्वैच्छिक अभिकरण चलाते है जिन्हे कुछ सरकारी सहायता मिलती है। अधिकतर स्कूलो मे बहरो को प्रारम्भिक शिक्षा तथा कपडा सीने व बुनने, कालीन बनाने, लोहारगिरी, छपाई और जिल्दसाजी आदि का प्रशिक्षण दिया जाता है।

**वयस्क बहरो के लिए प्रशिक्षण केन्द्र, हैदराबाद**—इस केन्द्र मे ६० प्रशिक्षणार्थियो के लिए स्थान है। १६ साल से २५ साल की आयु के बहरे लडको को इजिनियरिंग व्यवसाय मे प्रशिक्षण दिया जाता है। पिछले पाच सालो मे ८१ बहरे लडको ने इस केन्द्र से प्रशिक्षण प्राप्त किया। इस साल किसी नये दल ने प्रशिक्षण समाप्त नही किया, क्योकि प्रशिक्षण की सामान्य अवधि दो साल की है।

**बहरो के लिए छात्रवृत्तियां :** ये प्रथम पचवर्षीय योजना के अत मे प्रारभ की गई। १६ से ३० साल तक के बहरे छात्रो को ऊँची शिक्षा, तकनीकी या व्यावसायिक प्रशिक्षण के लिए छात्रवृत्तिया दी जाती है। तीसरी योजना मे ४०० व्यक्तियो को छात्रवृत्तिया दी गई जिन पर ३ ३३ लाख रु० खर्च आया। १६६७-६८ मे २७ को छात्रवृत्तिया दी गई।

## विकलांग

अत्यन्त विकलाग व्यक्तियो के लिए अभी देश मे २४ विशेष सस्थाए है। इनमे प्रारम्भिक शिक्षा के साथ भौतिक चिकित्सा और व्यावसायिक प्रशिक्षण की भी व्यवस्था है। इनमे से अधिकतर सस्थाओ को राज्य सरकारो से सहायता मिलती है।

ऐसे विकलागो के लिए भी छात्रवृत्तिया देने की व्यवस्था है जो पहली योजनावधि के अन्त मे शुरू हुई। इसके अधीन १२ से ३० साल तक की उम्र के विकलाग छात्रो को ७वी कक्षा के बाद साधारण शिक्षा तथा तकनीकी और व्यावसायिक प्रशिक्षण के लिए छात्र-

वृत्तियाँ दी जाती हैं। तीसरी योजना मे १४ ६६ लाख रु० की ६४२ छात्रवृत्तियाँ दी गईं। १९६७ ६८ मे १०५ विकलागो को छात्रवृत्ति दी गई।

## म दमति

इस वग के व्यक्तियो की सख्या सबसे अधिक है और अय वर्गों की तुलना म इह सुविधाए बहुत कम दी गई हैं। देश म इस प्रकार के बच्चो के लिए कुल १२ स्कूल हैं। नवम्बर १९६४ म दिल्ली मे भारत सरकार ने ऐसे बालको के लिए एक स्कूल खोला जिसम १० आवासीय छात्रो के लिए स्थान है। इस स्कूल म १९६७ ६८ वष म ५१ नये आवासीय तथा ३ गर-आवासीय छात्र दाखिल किए गए।

प्रशिक्षित विकलागो को वतनिक काम दिलाने के लिए हाल ही मे ठोस प्रयत्न किये गये हैं। इसके लिए अन्तर्राष्ट्रीय श्रम कार्यालय ने १९५८ म एक विशेषज्ञ की सेवायें दी। इस विशेषज्ञ की सिफारिश पर १९५९ मे बम्बई मे विकलाग व्यक्तियो के लिए पहला विशेष रोजगार कार्यालय खोला गया। बाद मे ८ और जालधर दिल्ली कानपुर मद्रास हैदराबाद अहमदाबाद बगलौर तथा कलकत्ता मे खोले गये।

१९६७ के अत तक इन कार्यालयो ने ४२९ विकलागो को रोजगार दिलाया। १९६७ ६८ म ५१५ विकलागो को रोजगार दिलाया गया जिनमे २३ नेत्रहीन ४९ बहरे तथा ४३३ विकलाग थे।

**स्वच्छिक सस्थाओं को सहायता** सस्थाओ के विकासात्मक कार्यों के लिए कमचारियो के वेतन का शत प्रतिशत व्यय और व्यय के अय मदो की ५ प्रतिशत तक सहायता भारत सरकार देती है। तीसरी योजना मे ४६ सस्थाओ को २१ ३४ ३६५ रु के अनुदान दिये गए। १९६७ ६८ म १३ सस्थाओ को ३ ४६ ० ० रु अनुदान दिए गए।

## सयुक्त राष्ट्र अतर्राष्ट्रीय बाल आपात्-निधि

राष्ट्रपति के आदेश से निधि सम्बधी काम का समन्वय जुलाई १९६४ से स्वास्थ्य मत्रालय से लेकर सामाजिक सुरक्षा विभाग को द दिया गया। निधि इन मत्रालयो को सक्रिय सहायता देती है

१—स्वास्थ्य मत्रालय २—शिक्षा मत्रलाय ३—सामुदायिक विकास और सहकारिता मत्रालय तथा ४—खाद्य-कृषि मत्रालय।

निधि से सहायता भारत सरकार के विकास कायक्रमो के अन्तगत अनेक काय क्षेत्रो के लिए मिल रही है।

१९६७-६८ म निधि ने भारत म विभिन्न प्रयोजनाओ और कायक्रमो के लिए ६२ ६४ लाख अमरीकी डालरो की सहायता दी।

भारत सरकार निधि के न्यूयाक स्थित मुख्य कार्यालय को ४० लाख रु० का वार्षिक योगदान देती है। उसे क्रमश बढाकर १९६९ म ६० लाख रु किया जाएगा। १९६७ ६८ में अनुदान की राशि ४२ लाख रुपये कर दी गई। इसके अतिरिक्त क्षेत्रीय कार्यालय को

प्रशासनिक खर्च के लिए १२ लाख रु० का वार्षिक सहायक अनुदान दिया जाता है। दोनो की अदायगी रु० मे होती है।

**प्राक्व्यवसाय केन्द्र योजना :** इसमे भी निधि का सहयोग है। योजना का उद्देश्य ११ से १४ साल तक के बच्चो को, जिनकी रुचि न होने के आर्थिक कारणो से प्राथमिक स्तर के बाद पढाई छूट गई, प्राक्-व्यवसाय प्रशिक्षण देता है।

**परिवार तथा बाल कल्याण योजना :** इसके अन्तर्गत निधि द्वारा प्रशिक्षण केन्द्रो तथा परियोजना केन्द्रो को सामग्री एव अर्थ की सहायता दी जाती है।

## विस्थापितों का समाज-कल्याण तथा पुनर्वास

देश के विभाजन के बाद निराश्रित व अनाथ महिलाओ, बालको, वृद्धो तथा अशक्तो की समुचित देखभाल व अनुपोषण तथा पुनर्वास का भार भारत सरकार पर आया। यह कार्य प्रारम्भ मे पुनर्वास मन्त्रालय से शिक्षा मन्त्रालय को तथा बाद मे समाज कल्याण विभाग को सौंप दिया गया।

### समाज कल्याण तथा पुनर्वास निदेशालय

उपरोक्त कार्य के लिए भारत सरकार ने विभाजन के तुरन्त बाद इसकी स्थापना की। यह अभी भी कार्य कर रहा है।

**गृह तथा आश्रम** विस्थापितो को समुचित देखभाल तथा अनुपोषण के लिए इनमे ठहराया गया। अनुपोषण का काम सामाजिक सुरक्षा विभाग (अब, समाज कल्याण विभाग) ने अपनी कल्याण कार्रवाई के रूप मे जारी रखा। १९६७-६८ मे इन गृह आश्रमो की सख्या ४० थी और इनमे लगभग ३६००० लोग थे। इनके अतिरिक्त २५ बाल सस्थायें हैं जिनमे ९०० विस्थापित बच्चे (अधिकतर अनाथ) है। इन्हे बच्चो के अनुपोषण और शिक्षा के लिए अनुदान दिया जाता है। गृहो, आश्रमो से बाहर रहने वाले लगभग २९०० विस्थापित है जिन्हे नकदी बेकारी-अनुदान दिया जाता है।

आश्रम, गृह से निकले लोगो को मकान बनवाने तथा रोजगार चलाने के लिए ऋण के रूप मे वित्तीय सहायता दी जाती है। बहुतो के लिए व्यावसायिक व तकनीकी प्रशिक्षण की व्यवस्था है।

### समाज कल्याण तथा पुनर्वास निदेशालय की मुख्य गतिविधिया.

**प्रशिक्षण व उत्पादन केन्द्र**—ऐसे १८ केन्द्र दिल्ली व नई दिल्ली मे हैं। इनमे लडकियो व महिलाओ को व्यावसायिक प्रशिक्षण व सहायता दी जाती है। १९६६ मे १२३ स्त्रियो ने एक वर्ष का प्रमाण-पत्र पाठ्यक्रम तथा २४ स्त्रियो ने शिल्प अध्यापक पाठ्यक्रम पूरा किया। २,६४३ स्त्रियो को विभिन्न दस्तकारियो मे लगाया गया।

**कस्तूरबा निकेतन, लाजपतनगर, नई दिल्ली**—विस्थापित निराश्रित महिलाओ तथा उनके बच्चों की देखभाल व अनुरक्षण के लिए यह है। अभी इसमे ८४० ऐसे स्त्री-बच्चे हैं। निकेतन का एक भाग उन जवानो के जरूरतमन्द परिवारो के लिए है, जिन्हे अल्प सूचना पर ही सीमा पर भेज दिया जाता है।

अमल में है। इस अधिनियम के अन्तर्गत इसके उल्लंघनकर्ता को दण्ड देने की व्यवस्था है। अधिनियम के कारण किसी को दुकानों में आने और चलने, होटल में सबके साथ बैठकर खाने, स्कूल-कालेज में भरती करने व कोई नौकरी देने से इस कारण इंकार नहीं किया जा सकता कि वह हरिजन वर्ग का है। सरायों, धर्मशालाओं, मुसाफिरखानों के दरवाजे अब उनके लिए बन्द नहीं रखे जा सकते। हरिजनों को कोई दुकानदार कोई चीज बेचने से इस कारण इन्कार नहीं कर सकता कि वह हरिजन है। इसी प्रकार हरिजन का सामाजिक बहिष्कार करना व इसमें भाग लेना दण्डनीय है। इस कानून के अधीन अपराधी पर अपनी निर्दोषिता सिद्ध करने की जिम्मेदारी है।

अधिनियम को लागू करना राज्य सरकारों का दायित्व है केन्द्र समय-समय पर इसका निरीक्षण करता है। अधिनियम की कार्यान्वयन सम्बन्धी बातों पर विचार विमर्श के लिये राज्यों के विभागीय मन्त्रियों का सम्मेलन होता है।

अस्पृश्यता विरोधी आन्दोलन केन्द्रीय सरकार १९५४ से इस आन्दोलन को वित्तीय सहायता दे रही है। आन्दोलन में सरकारी और गैरसरकारी दोनों एजेंसियाँ लगी हैं। जनता का ध्यान इस ओर केन्द्रित करने के लिए हरिजन दिवस, हरिजन सप्ताह मनाये जाते हैं।

अस्पृश्यता के उन्मूलन के काम में हरिजन सेवक संघ, भारतीय आदिम जाति सेवक संघ, भारतीय दलित संघ (भारतीय डिप्रेस्ड क्लास लीग), भारत दलित सेवक संघ, हिन्दी सेवक समाज, दी सर्वेन्ट्स आफ इण्डिया सोसायटी, दी ताता इन्स्टीट्यूट आफ सोशल साइंसेज और ईश्वरशरण आश्रम जैसी स्वेच्छासेवी संस्थाओं की मदद भी ली गई है। इन संस्थाओं को प्रथम योजनाकाल में ६१,५०,७४६ रु० अनुदान में दिया गया। इसमें केन्द्र का भाग १६७७२ ० रु था। दूसरे नियोजन की अवधि में ६८ लाख रु व तीसरे नियोजन काल में १.२० करोड़ रु का अनुदान स्वीकार किया गया था।

विधि मण्डलों में प्रतिनिधित्व संविधान के अनुच्छेद ३३०, ३३२ और ३३४ के अनुसार विधि मण्डल में हरिजनों और आदिवासियों के लिए यथासम्भव जनसंख्या के अनुपात में स्थान सुरक्षित हैं।

## अनुसूचित जातियों और अनुसूचित कबीलों के लिए संसद और विधान सभाओं में सुरक्षित स्थान

(३१ मार्च १९६३ की स्थिति)

| राज्य | लोक सभा में | | | विधान सभाओं में | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | लोकसभा में कुल स्थानों की संख्या | अनुसूचित जातियाँ (हरिजन) | अनुसूचित कबीले (आदिम जाति) | राज्य विधान सभा की कुल सीटें | अनुसूचित जातियों का | अनुसूचित कबीलों का |
| आन्ध्र प्रदेश | ४१ | ६ | | ८७ | ४ | ११ |
| असम | १४ | १ | | १२६ | ८ | २५ |
| बिहार | ५३ | ७ | ५ | ३१८ | ४५ | २६ |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| गुजरात | २४ | २ | ३ | १६८ | ११ | २२ |
| हरियाणा | ६ | २ | — | ८१ | १५ | — |
| जम्मू-कश्मीर | ६ | — | — | ७५ | ६ | — |
| केरल | १६ | २ | — | १३३ | ११ | २ |
| मध्यप्रदेश | ३७ | ५ | ८ | २९६ | ३९ | ६१ |
| मद्रास | ३६ | ७ | — | २३४ | ४२ | २ |
| महाराष्ट्र | ४५ | ३ | ३ | २७० | १५ | १६ |
| मैसूर | २७ | ४ | — | २१६ | २६ | २ |
| नागालैंड | १ | — | — | ४६ | — | — |
| उडीसा | २० | ३ | ५ | १४४ | २२ | ३४ |
| पजाव | १३ | ३ | — | १०४ | २३ | — |
| राजस्थान | २३ | ४ | ३ | १८४ | ३१ | २१ |
| उत्तर-प्रदेश | ८५ | १८ | — | ४२५ | ८६ | — |
| प वगाल | ४० | ८ | २ | २८० | ५५ | १६ |
| सघीय प्रदेश | | | | | | |
| दिल्ली | ७ | १ | — | — | — | — |
| हिमाचल प्रदेश | ६ | १ | — | ६० | १४ | ३ |
| मणिपुर | २ | — | १ | ३० | — | ६ |
| त्रिपुरा | २ | — | १ | ३० | ३ | ६ |
| गोवा, दमन, दीव | २ | — | — | ३० | — | — |
| पाडीचेरी | १ | — | — | ३० | ५ | — |
| अडमान निकोवार | १ | — | — | — | — | — |
| चडीगढ | १ | — | — | — | — | — |
| दादरा व नगरहवेली | १ | — | १ | — | — | — |
| लक्षद्वीप, मीनीकाय, अमीद्वीवी | १ | — | १ | — | — | — |
| योग | ५२० | ७७ | ३७ | ३५६३ | ५०३ | २६२ |

एक सुरक्षित स्थान असम के स्वायतशासी जिलो के लिए है।

## नौकरिया

सरकारी नौकरियो मे भी अनुसूचित वर्ग के लिए कुछ स्थान सुरक्षित है। खुली प्रतियोगिता के आधार पर १२½ प्रतिशत रिक्त स्थान पूरे किए जाते है। १६⅔ प्रतिशत रिक्त स्थान अन्य रीति से भरे जाते हैं। अनुसूचित वर्ग के लिए सुरक्षित स्थानो के लिए ही उपयुक्त विधियो का अनुसरण किया जाता है। यथा—इण्डियन एडमिनिस्ट्रेटिव सर्विस की प्रतियोगिता परीक्षा मे इस वर्ग का सफल व्यक्ति ही सुरक्षित स्थान पाएगा। यदि परीक्षा मे कोई उत्तीर्ण न होगा तव ये रिक्त स्थान सामान्य वर्ग से पूरे किए जायेंगे। इसमे यह नही देखा जाएगा कि परीक्षोत्तीर्ण का क्रमाक क्या है।

सरकारी नौकरी पाने की विभिन्न प्रकार की सुविधायें मिलने के फलस्वरूप १९६३ के अन्त में विभिन्न वर्गों की सरकारी सेवाओं में अनुसूचित वर्ग के लोगों की संख्या इस प्रकार थी

| ग्रेड | अनुसूचित जातियाँ | | अनुसूचित कबीले | |
|---|---|---|---|---|
| | (१९५९) | (१९६६) | (१९५९) | (१९६६) |
| वर्ग १ | १२३ | ३६१ | १७ | १०६ |
| वर्ग २ | ४८८ | ९७४ | ९७ | ८० |
| वर्ग ३ | ५७ ६२५ | ९९ १७ | ६ ५०४ | १२ ३५६ |
| वर्ग ४ | १ ५७ ७०४ | २ ११ ०७३ | २३ ८१० | ४४ ११३ |

अखिल भारतीय सेवाओं में इनकी स्थिति इस प्रकार है —

| | अनुसूचित जातिया | | अनुसूचित कबील | | अन्य | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | (१९५९) | (१९६५) | (१९५९) | (१९६६) | (१९५९) | (१९६६) |
| आई० सी एस / आई० ए० एस० | ३५ | ११४ | ८ | ४० | १६०८ | २०५७ |
| आई० पी० एस / आई० पी० | १६ | ६४ | ७ | १८ | ८८१ | ११९७ |
| आई० एफ० एस (ए) | ३ | १७ | — | ५ | १८४ | ३६६ |
| आई एफ० एस (बी) | २९ | ८७ | ६ | १६ | १ ६९७ | २ ३९१ |

रोजगार दिलाऊ विभाग द्वारा १९६२ में अनुसूचित जातियों के बारे में संग्रहीत अंक इस प्रकार हैं

१९६६ में अनुसूचित जातियों के लिए ९६०५ रिक्त स्थान सुरक्षित घोषित किये गये। इनमें से ४१७९ ही भरे जा सके।

१९६६ में अनुसूचित कबीलों के ६ ७९१ स्थान सुरक्षित घोषित किए गए। इनमें से १ ६ ८ स्थान भर जा सके। १९६२ के अन्त में रजिस्टर में दर्ज नामों की संख्या ४८ ० ४ थी। ६ ७९१ सुरक्षित रिक्त स्थानों की संख्या १९६२ में घोषित की गई। इनमें १ ६ ८ खाली स्थान आदिवासियों से भरे गए।

१९६१ में सुप्रीम कोर्ट ने एक निर्णय में कहा कि रेलवे बोर्ड ने हरिजनों और आदिवासियों के लिए रेलवे की नौकरियों में एक कोटा निश्चित कर रखा है। यह कोटा तरक्की से की जाने वाली नियुक्तियों के बारे में है। रेलवे बोर्ड ने आदेश जारी किया था कि गृह मन्त्रालय की विज्ञप्ति के बावजूद तरक्की से पूरा किया जाने वाला रिक्त स्थान दो साल बाद समाप्त न समझा जाए बल्कि उसको अनुसूचित वर्ग के व्यक्ति द्वारा भरने का सब प्रकार से यत्न किया जाए। रेलवे बोर्ड ने यह भी सूचित किया कि दिसम्बर १९६ तक स्थान स्थानान्तरित न किया जाए। इससे अनुसूचित जातियों और अनुसूचित कबीलों को रिक्त स्थान के लिए अपना दावा बनाने और तकनीकी ज्ञान प्राप्त करने का अवसर मिला।

भारत सरकार ने अपने अन्य विभागों में तरक्की द्वारा भरे जाने वाले रिक्त स्थानों के लिए स्थान सुरक्षित रखने का कोई नियम नहीं बनाया है।

**असम का आदिमवासी क्षेत्र**—छठी अनुसूची के अनुसार युनाइटेड खासी जैन्तिया हिल्स, गारो हिल्स, उत्तरी कछार और मिकिर हिल्स के लिए क्षेत्रीय कौंसिल और पाँच जिला कौंसिले स्थापित की गई। जिला कौसिल मे २४ सदस्य होते है। इनमे से तीन चौथाई वयस्क मताधिकार के आधार पर चुने जाते है। जिला कौसिल को नियम बनाने के और कुछ वित्तीय अधिकार बडी मात्रा मे प्राप्त हे।

**परामर्शदात्री समितिया**—जिन राज्यो मे अनुसूचित क्षेत्र है या जहाँ राष्ट्रपति निर्देश दे वहा कबीला परामर्शदात्री समितियाँ बनाने के लिए सविधान मे कहा गया हे। कबीला सलाहकार समितियो की सम्या दस है। ये आध्र प्रदेश, बिहार, गुजरात, मध्य-प्रदेश, महाराष्ट्र, मद्रास, उडीसा, पजाब, राजस्थान और प० बगाल मे स्थापित है। ये सलाहकार समितिया आदिम जाति के कल्याण के विषय मे पूछे गए प्रश्नो पर सरकार को सलाह देती है। असम, केरल और मैसूर मे इसके कार्य के लिए सलाहकार बोर्ड स्थापित किए गए है। सलाहकार जातिया अण्डमान-निकोबार द्वीप, हिमाचल प्रदेश, मणिपुर और त्रिपुरा मे भी स्थापित की गई है। कबीलो के विषय मे सलाह देने के लिए एक समिति केन्द्र मे भी है।

**कानूनी सहायता**—केन्द्रीय सरकार द्वारा दिए गए अनुदान से कुछ राज्य अनुसूचित वर्ग को कानूनी सहायता देते हैं। तीसरे नियोजन मे कानूनी सहायता की मद मे अनुसूचित्त जातियो के लिए ४ लाख रु० और आदिमवासी जातियो के लिए ३ ३५ लाख रु० दिए गए थे।

**शिक्षा सहायता**—हरिजनो और आदिमवासियो की शैक्षणिक उन्नति के लिए तीसरी योजना मे १४ करोड रु० दिए गए। केन्द्र और राज्य के अचल मे हरिजनो के लिए क्रमश १५३७ ०० लाख रु० और ३८० ०० लाख रु० दिया गया। इसी प्रकार आदिमवासियो के लिए क्रमश १२०० ०० लाख रु० और २१०.०० लाख रु० दिया गया।

पिछडे वर्ग के छात्रो की शिक्षा हेतु सरकार ने १९४८-४९ से छात्रवृत्तिया देने की योजना शुरू की। छात्रवृत्तियो की सख्या एव राशि विभिन्न वर्षो मे लगातार बढती ही रही है —

| वर्ष | अनुसूचित जाति | अनुसूचित कबीले | अन्य पिछडे वर्ग | योग |
|---|---|---|---|---|
| १९५१-५२ | १३१६ | ३४८ | ५१७ | २१६१ |
| १९५५-५६ | १६०८१ | २८८३ | १२४८७ | ३१४५१ |
| १९६०-६१ | ४२०७१ | ६८७७ | १४४२१ | ६३३६९ |
| १९६५-६६ | ७८५४८ | १५९२५ | २२०८१ | ११६५५४ |
| १९६६-६७ | ९०२६४ | १७७६० | २३६४० | १३१६६४ |
| | | किया गया खर्च रुपयो मे | | |
| १९५१-५२ | ८१७९७६ | २८१७८० | ४४११८६ | १५४०९४२ |
| १९५५-५६ | ६३७८४३२ | १३०५२३८ | ७३७०२६६ | १५०५३९३६ |
| १९६०-६१ | १६७८२४१२ | ३०९५८१४ | ८७९७४९० | २८६७५७१६ |
| १९६५-६६ | ३७२५५३५८६ | ७०५७८८० | १२६४१२०३ | ५६९५०६६९ |
| १९६६-६७ | ४३७६६४४३ | ८३८३६२२ | १२७६६०८२ | ६४९४६१५३ |

अनुसूचित जन जातियों एवं अनुसूचित जातियों के कल्याण के लिए तृतीय पंचवर्षीय योजना एवं १९६६-६७ में विभिन्न कार्यक्रमों पर केन्द्र तथा राज्य क्षेत्रों द्वारा किए गए व्यय की तालिका इस प्रकार से है।

### अनुसूचित जन जाति
(रुपए लाख रु० में)

| शीर्षक | केन्द्रीय क्षेत्र तृतीय योजना | केन्द्रीय क्षेत्र १९६६-६७ | राज्य क्षेत्र तृतीय योजना | राज्य क्षेत्र १९६६-६७ |
|---|---|---|---|---|
| शिक्षा | २४३ ४५ | ८५ ८० | १७६५ ४० | १८८ १८ |
| आर्थिक विकास | १८७९ ९८ | ७६६ ७० | ११११ ३५ | १८९ २६ |
| स्वास्थ्य गृह निर्माण आदि | ६२ १८ | २१ ६४ | ६६७ ०४ | ६१ ०२ |
| योग | २१८५ ३१ | ८७४ ४४ | ३००३ ७९ | ४७० ४६ |

### अनुसूचित जाति

| शीर्षक | केन्द्रीय क्षेत्र तृतीय योजना | केन्द्रीय क्षेत्र १९६६-६७ | राज्य क्षेत्र तृतीय योजना | राज्य क्षेत्र १९६६-६७ |
|---|---|---|---|---|
| शिक्षा | १४७७ ८२ | ४३६ ८५ | १७०३ ? | २५८ ८४ |
| आर्थिक विकास | — | १ ६१ | ४६५ ८८ | ७९ ५६ |
| स्वास्थ्य गृह निर्माण आदि | ४१४ २१ | ८३ २६ | ४७९ ३ | ८६ ८२ |
| योग | १८९२ ०३ | ५२२ ०२ | २६४८ ०२ | ४२५ २२ |

अनुसूचित जातियों और कबीलों को सामाजिक और आर्थिक दृष्टि से शेष समाज के स्तर पर लाने के लिए केन्द्रीय सरकार और राज्य सरकारें क्या कर रही हैं और किस प्रकार किस रीति से कर रही हैं यह इससे प्रकट है। विनिधान की गई सारी रकम खर्च नहीं हुई है यह शिकायत तो हरेक विभाग के प्रति की जा सकती है। इसलिए इसको इस वर्ग के प्रति उपेक्षावृत्ति नहीं कहा जा सकता।

**अनुसन्धान संस्थान**—कबायली रीति रिवाजों कला संस्कृति के अध्ययन की व्यवस्था आंध्र प्रदेश असम बिहार गुजरात मध्य प्रदेश महाराष्ट्र उडीसा राजस्थान और पश्चिमी बंगाल में है। गोहाटी विश्वविद्यालय में असम के कबीलों की संस्कृति का अध्ययन किया जाता है। बम्बई में एन्थ्रोपोलाजिकल सोसाइटी (नृवंशशास्त्र अनुसंधान परिषद्) इस कार्य को कर रही है।

**आदिवासी विकास खण्ड**—दूसरे नियोजन के अन्तर्गत केन्द्रीय कार्यक्रम में ४३ आदिवासी विकास खण्ड बनाये गये। तीसरी योजना के अन्त में ४५८ आदिवासी विकास खण्ड थे। १९६६-६७ में ३१ नये खंड प्रारम्भ हुए। १९६७-६८ में इन विकासखंडों के लिए ४७० लाख रुपये का प्रावधान किया गया। १९६८-६९ में सम्भवतः ५२८ लाख रुपये व्यय होंगे। प्रत्येक विकास खण्ड का क्षेत्रफल २०० वर्गमील और इनकी जनसंख्या २४००० होती है। इस आबादी में ६६ २/३ प्रतिशत कबायली हैं।

(स्थापित १९५८)

# बिहार राज्य सहकारिता भूमि बन्धक बैंक लि०, पटना

| | | |
|---|---|---|
| १. अधिकृत पूंजी | ... | ४०,००,००० |
| २. ऋण-पत्र निर्गत किया गया | ... | २५६.१९ लाख |
| ३. ऋण दी गई राशि | ... | ३००.०० लाख से अधिक |
| ४. शाखाएं | .. | ४२-बिहार राज्य के सभी अनुमण्डल के मुख्यालय मे (छोटा नागपुर एवं संथालपरगना के जिला मुख्यालयों में)। |
| ५. लक्ष्य | .. | चालू वर्ष में २० शाखा खोलने का लक्ष्य है एवं ९००.०० लाख ऋण वितरण का लक्ष्य है। |

६. चतुर्थ पंचवर्षीय योजनाकाल में इस बैंक की १५० नई शाखाएं खोलने एवं १०० करोड़ रुपये ऋण के रूप में वितरण करने का प्रस्ताव है।

वजट ·

वजट प्रभाग, रेलवे-वजट को छोड़कर, भारत सरकार का वार्पिक वजट तैयार करता है। अधिक व्यय हो जाने पर अनुपूरक वजट व अतिरिक्त अनुदान भी यही तैयार करता है।

हर वित्तीय वर्प मे फरवरी मास के अन्तिम दिनो मे केन्द्रीय सरकार का वजट लोक सभा मे वित्त मन्त्री द्वारा पेश किया जाता है। इसमे अगले वित्तीय वर्ष के आय-व्यय का अनुमान बताया जाता है, और व्यय की मजूरी मागी जाती है। घाटे को पूरा करने के लिए नए कर भी लगाये जाते है, हटाए भी जाते है, या उनकी दर कम हो जाती है। यह वार्पिक वित्तीय वक्तव्य कहा जाता है। वजट पर पहले साधारण वहस होती है। इसके बाद प्रत्येक मन्त्रालय की माग पेश की जाती है। इस प्रकार समेकित निधि से व्यय करने के लिए राशि निकाली जाती है। इसके बाद विनियोग अधिनियम पेश किया जाता है। ससद यह हर वर्ष पारित करता है। कर प्रस्ताव एक पृथक् विधेयक मे पेश किये जाते है। यह वित्त विधेयक के नाम से प्रसिद्ध है।

**आय व्यय :** केन्द्रीय सरकार की आय के स्रोत है—उत्पादन-शुल्क, सीमा-शुल्क, निगम-कर, आय-कर, मृत सम्पत्ति शुल्क और टकसाल की आय। रेलवे और डाक-तार से इसको अशदान मिलता है। राष्ट्रीय निर्माण विभाग के कार्यो तथा सरकारी उद्योग से भी केन्द्रीय सरकार को कुछ आय होती है।

राज्यो की आय के मुख्य स्रोत है—(१) विक्री तथा अन्य कर और शुल्क, (२) विभागो से आय, (३) राज्य के उद्योगो से आय, (४) केन्द्रीय सरकार से प्राप्त अश भाग, तथा (५) केन्द्र से मिला अनुदान।

स्थानीय सस्थाओ की आय के मुख्य स्रोत है—(१) चुगी, सम्पत्ति-कर, पशु-कर, कृत सेवाओ का शुल्क, लाइसेंस फीस, जल-कर, विजली-कर, साईकिल-कर तथा सरकार से प्राप्त अनुदान।

केन्द्रीय सरकार का व्यय तीन भागो मे विभक्त है—सुरक्षा-व्यय, नागरिक या मुल्की व्यय और पूजीगत व्यय या निर्माण-व्यय।

मुल्की या नागरिक व्यय के अन्तर्गत व्यय की निम्न मदे आती है

नागरिक प्रशासन, ऋण सेवाए, विस्थापित पुनर्वास, खाद्य-सहायता आदि। पूजीगत व्यय की मद है—औद्योगिक विकास। इसके लिए पृथक् पूजीगत वजट तैयार किया जाता है। पूजीगत वजट के व्यय की मुख्य मदें है—रेलवे, डाक-तार, नदी घाटी परिकल्पनाएँ, उड्डयन। यह व्यय स्थायी कर्ज, अग्रिम (एडवास) और राज्यो को कर्ज देकर किया जाता है।

केन्द्र से राज्यो को साधनो का हस्तान्तरण—भारत के सघ शासन की एक नई विशेपता है कि केन्द्र सरकार अपने वित्तीय साधनो का कुछ भाग राज्य को देती है। राज्य केन्द्र को नही देते। वित्तीय साधनो का स्रोत केन्द्र है, और आर्थिक दृष्टि से राज्य केन्द्र पर आश्रित है।

राज्य केन्द्रीय सरकार की आय का कुछ अश ही नही पाते, वल्कि सविधिक और अन्य प्रकार के अनुदान, विभिन्न योजनाओ के लिए कर्ज और पुनर्वासन-व्यय भी पाते है।

कर-जाँच आयोग—हर साल सरकार का व्यय वढ रहा है। इस लिए राष्ट्र की कर देने की क्षमता का और अधिक उपयोग कर नियोजित-व्यय को पूरा करने के लिए इसकी आवश्यकता को ध्यान मे रखकर कर-जाच आयोग की नियुक्ति की गई। अत कर-जाँच

# केन्द्रीय बजट १९६८-६९

केन्द्रीय सरकार की प्राप्तिया (हजार रुपयो मे)

| | ब्योरे के लिए विवरण देखिए | वास्तविक प्राप्तिया १९६६ ६७ | बजट अनुमान १९६७ ६८ | संशोधित अनुमान १९६७ ६८ | बजट अनुमान १९६८ ६९ |
|---|---|---|---|---|---|
| १ भारत की समेकित निधि— | | | | | |
| राजस्व प्राप्तियां | | | | | |
| कर शुल्क और राजस्व के अन्य मुख्य शीर्षक— | | | | | |
| सीमा शुल्क | | ५ ८५,३६ ५४ | ६ ४० १३ ०० | ५ २२ ६९ ०० | ५ १९ ६७ ०० |
| | | | | | +१९ ३०,००[1] |
| केन्द्रीय उत्पादन शुल्क | | १० ३३ ७८ २३ | ११ ८७ ३२ ०० | ११ ६३ ४८ ०० | १२ ४९ ६५ ०० |
| | | | | | +३६ ४३ ००[1] |
| | | | | | — ६ ८६ ००[1] |
| निगम-कर | | ३ २८ ८९ ७६ | ३ ५० ० ०० | ३ १९ ६५ ०० | ३ २४ ३५ ०० |
| | | | | | — ४ ०० ००[1] |
| निगम-कर से भिन्न आय सम्बन्धी कर | | १ ७१ ५८ ५२ | १ ५८ ४१ ७८ | १ २५ ८३ १४ | १ ५७ ३१ ४९ |
| | | | | | +५ ८४,००[1] |
| मृत-सम्पत्ति शुल्क | | १ ७१ ०७ | ३० ८६ | ६७ ३२ | ६८ ७० |
| सम्पत्ति-कर | | १० ५८ ४१ | १२ ५० ० | ११ ०० ०० | ११ ०० ०० |
| व्यय-कर | | ७ ४६ | ९ ०० | ३ ०० | ३ ०० |
| दान-कर | | १ ७४ ७३ | १ ५० ०० | १ ५० ०० | १ ७५ ०० |
| अन्य शीर्षक | | ३१ १२ ४९ | ३२ ०० ४० | ३५ ५१ ४६ | ३८ ९० ६४ |
| ऋण-व्यवस्था | | ३ ७७ ४८ ३२ | ४ ०९ ०० ७ | ४ १७ ३२ ३० | ४ ४९ १८ ७१ |
| प्रशासनिक सेवाएं | | १० ६४ २३ | ९ ३० ८१ | १० ०४ ५९ | १० ०० ४५ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| सामाजिक और विकास सवधी सेवाए | २२,५२,९९ | २२,८६,५५ | २६,२२,३६ | २५,९५,२३ |
| बहुप्रयोजनी नदी योजनाए, सिंचाई और बिजली योजनाए | २९,१६ | १५,२७ | ८६,५० | १,९६,७६ |
| लोक-निर्माण-कार्य (सडको सहित) और लोक-निर्माण सम्बन्धी विविध सुधारो की योजनाए | ५,६२,४४ | ४,५९,७९ | ५,४४,१० | ५,८६,५७ |
| परिवहन और सचार (सडको से भिन्न) | ६,१३,४८ | १०,९५,२३ | ११,१२,०१ | ११,३७,४७ |
| मुद्रा और टकसाल | ६८,३०,०७ | ७८,०२,१३ | ७८,५४,६३ | ८६,०५,०० |
| विविध | २५,३३,९७ | २१,४१,९६ | २७,४०,८३ | २२,४६,४३ |
| अशदान और विविध समायोजन (रेलो तथा डाक और तार के अशदानो से भिन्न) | ७,८५,७५ | ६,४६,७१ | १०,७०,३० | १०,८३,१३ |
| रेलो का अशदान | ३०,७५,७८ | ३०,९८,०६ | २९,७०,१२ | ३०,५२,०१ |
| डाक और तार का अशदान | .. | ४,०६,१८ | ६,४१,३२ | ३,११,९७ |
| असाधारण मदे | ८,२२,३९ | ९,४७,५३ | ८,३४,८४ | १५,५४,०२ |
| जोड—राजस्व प्राप्तिया | २७,३१,०५,७९ | २६,८६,५७,०६ | २८,१२,५३,८२ | २९,७६,५६,८८ + ५०,७३,००[1] |
| राजस्व से व्यय की अधिकता अर्थात् कमी | ... | ... | .. | ... |
| जोड | २७,३१,०५,७९ | २६,८६,५७,०६ | २८,१२,५३,८२ | ३०,२७,२९ ८८ |

टिप्पणी—१९६६-६७ का खाता अन्तिम रूप से वन्द नही किया गया है और यहा जो वास्तविक आकडे दिये गये है वे केवल अनन्तिम है।

[1] वजट प्रस्तावो का प्रभाव। [2] केन्द्रीय उत्पादन शुल्को मे से राज्यो को दिया जाने वाला हिस्सा जो राजस्व मे से घटा दिया गया है।

## केन्द्रीय सरकार के भुगतान का विवरण

(हजार रुपयों में)

| | ब्यौरे के लिए विवरण देखिये | वास्तविक भुगतान १९६६ ६७ | बजट अनुमान १९६७ ६८ | संशोधित अनुमान १९६७ ६८ | बजट अनुमान १९६८ ६९ |
|---|---|---|---|---|---|
| १ भारत की समेकित निधि—राजस्व से किया जाने वाला व्यय— | | | | | |
| करों, शुल्कों और अन्य मुख्य राजस्वों का संग्रह | | १३२ ११ ६५ | ३४ ५३ ३९ | ३१ १३ ८३ | ३९ ९० ७ |
| ऋण व्यवस्था | | ४ ६३ ४४ ९६ | ५ ०९ ६७ १६ | ५ ०८ २९ ५३ | ५ ५० ३२ १३ |
| प्रशासनिक सेवाएं | | १ २२ ९६ ५५ | १ २३ ७७ ११ | १ ३६ ६७ ३९ | १ ४० ४ ८४ |
| सामाजिक और विकास सम्बन्धी सेवाएं | | १ ६३ ०९ ६२ | २ ४० ०१ ८३ | २ २७ ८२ ४७ | २ ५२ १७ २ |
| बहुप्रयोजनी नदी योजनाएं सिंचाई और बिजली योजनाएं | | २ ०४ २८ | ३ १५ ६७ | ४ ०३ ६३ | ३ ५५ ४१ |
| लोक निर्माण-काम (सड़कों सहित) और लोक निर्माण सम्बन्धी विविध सुधारों की योजनाएं | | २६ ५० ८६ | २८ ३९ ०६ | २७ ७२ ०१ | ३२ ०८ ८४ |
| परिवहन और संचार (सड़कों से भिन्न) | | १२ २९ ११ | १४ १२,३१ | १५ २७,७८ | १२ ८२ १६ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| मुद्रा और टकसाल | २०,२१,७१ | २१,४४,८० | २३,४२,६० | २४,४५,०२ |
| विविध | १,७५,०७,५९ | १,६७,१७,५१ | १,७१,६३,१२ | १,८२,३७,०५ |
| अशदान और विविध समायोजन | ६,४२,५८,४९ | ६,९०,४९,१६ | ७,०८,३३,०८ | ७,५२,३६,६७ |
| असाधारण मदे | १४,०७,०३ | १०,४८,१८ | ९,२७,६६ | ११,४६,७४ |
| रक्षा सेवाए (क) | ७,९७,७९,७१ | ८,४२,४९,४८ | ८,५६,८१,५३ | ८,९४,४६,०० |
| जोड़—राजस्व से किया जाने वाला व्यय | २५,०२,२९,५३ | २६,८६,०५,६६ | २७,२५,४४,६३ | २८,९६,३८,१६ |
| व्यय से राजस्व की अधिकता अर्थात् अधिशेष | २,२८,७६,२६ | ३,०३,५१,४० | ८७,०९,१९ | ८०,१८,७२<br>+५०,७३,००* |
| जोड | २७,३१,०५,७९ | २९,८९,५७,०६ | २८,१२,५३,८२ | ३०,२७,२९,८८ |

(क) शुद्ध आकडे प्राप्तिया व्यय मे से घटा दी गई है। * बजट प्रस्तावो का प्रभाव।

# बजट-अनुमान १९६८-६९

## राजस्व बजट

करों की वर्तमान दरों के अनुसार १९६८-६९ का राजस्व अधिशेष ८० करोड़ रुपया आंका गया है जब कि चालू वर्ष का राजस्व अधिशेष ८७ करोड़ रुपया आंका गया है। ■ करोड़ रुपये की यह कमी राजस्व प्राप्तियों में होने वाली १३१ करोड़ रुपये की वृद्धि और राजस्व से किये जाने वाले व्यय में होने वाली १३८ करोड़ रुपये की वृद्धि का परिणाम है।

## राजस्व प्राप्तियां

१९६८-६९ वर्ष की कुल राजस्व प्राप्तियां ३११२ करोड़ रुपया आंकी गयी हैं अर्थात् संशोधित अनुमान की अपेक्षा १३८ करोड़ रुपया अधिक।

अनुमान है कि सीमाशुल्क राजस्व में, संशोधित अनुमान की अपेक्षा ३ करोड़ रुपये की कमी होगी। यह कमी आयात शुल्क से प्राप्त होने वाले राजस्व में अनुमानतः अधिक आयात होने के कारण २२ करोड़ रुपये की वृद्धि होने और निर्यात-शुल्कों से प्राप्त होने वाले राजस्व में ७ फरवरी को घोषित की गयी रियायतों के फलस्वरूप २५ करोड़ रुपये की कमी होने का परिणाम है।

केन्द्रीय उत्पादन शुल्कों से प्राप्त होने वाली रकम १२५० करोड़ रुपया अर्थात् संशोधित अनुमान की अपेक्षा ८६ करोड़ रुपया अधिक आंकी गयी है। यह वृद्धि कई मदों में मुख्यतः पेट्रोलियम की वस्तुओं लोहे और इस्पात की वस्तुओं तम्बाकू और रेयन और कृत्रिम रेशों में बटी हुई है। पर चीनी सम्बन्धी वसूली कम होगी क्योंकि अधिक निकासी पर शुल्कों में रियायत दी गयी है।

अनुमान है कि निगम कर और आयकर से प्राप्त होने वाले राजस्व में केवल १० करोड़ रुपये की वृद्धि होगी क्योंकि अगले वर्ष की प्राप्ति इस वर्ष के लाभ की स्थिति पर निर्भर रहेगी।

ऋणों की बढ़ती हुई रकम के कारण ब्याज और लाभांश सम्बन्धी प्राप्तियों में २९ करोड़ रुपये की वृद्धि होगी और सरकार को प्राप्त होने वाले रिजर्व बैंक के अधिशेष लाभ में भी ५ करोड़ रुपये की वृद्धि होगी। शेष वृद्धि कई मदों में—मुख्यतः बिक्री कर और पी० एल० ४८० सम्बन्धी अनुमानों में बटी हुई है।

केन्द्रीय उत्पादन-शुल्कों में राज्यों का हिस्सा संग्रह का अनुमान अपेक्षाकृत अधिक होने के कारण संशोधित अनुमान की अपेक्षा ३३ करोड़ रुपया अधिक होगा।

आयकर और मृत सम्पत्ति शुल्क में से राज्यों का हिस्सा १५५ करोड़ रुपया आंका गया है अर्थात् संशोधित अनुमान की अपेक्षा २६ करोड़ रुपया कम आंका गया है क्योंकि संशोधित अनुमान ■ बकाया रकम मौजूद नहीं है। इस प्रकार राजस्व प्राप्तियों में राज्यों का वास्तविक हिस्सा संशोधित अनुमान की अपेक्षा १३१ करोड़ रुपया अधिक होगा।

## राजस्व में किया जाने वाला व्यय

राजस्व में किया जाने वाला अगले वर्ष का कुल व्यय २६२ करोड़ रुपया अर्थात् संशोधित अनुमान की अपेक्षा १ ८ करोड़ रुपया अधिक आंका गया है।

अगले वर्ष का रक्षा सम्बन्धी व्यय ८९४ करोड रुपया होगा अर्थात् सशोधित अनुमान की अपेक्षा ३८ करोड रुपया अधिक होगा। इस वृद्धि का कारण महगाई भत्ते की वृद्धिया और सामान का अधिक मूल्य है।

अगले वर्ष का असैनिक व्यय ८९ करोड रुपया अधिक होगा। मुख्य वृद्धि व्याज-प्रभार (४२ करोड रुपया) के अन्तर्गत होगी।

'सामाजिक और आर्थिक सेवाए' के अन्तर्गत ३४ करोड रुपये की वृद्धि होगी। इसमे से अधिकतर वृद्धि शिक्षा और वैज्ञानिक विभाग के अन्तर्गत (१५ करोड रुपया) होगी। चिकित्सा और लोक-स्वास्थ्य के लिए मुख्यत परिवार-नियोजन के अन्तर्गत ६ करोड रुपये की वृद्धि होगी और कृषि के लिए २ करोड रुपये की। चीनी सम्बन्धी राज-सहायता की कम आवश्यकता (७ करोड रुपया) होने पर भी निर्यात प्रोत्साहन के उपायो पर ८ करोड रुपये की व्यय वृद्धि होगी।

राज्यो और सघीय राज्य क्षेत्रो को दिये जाने वाले सहायक अनुदानो मे ११ करोड रुपये की वृद्धि होगी। इसमे ६ करोड रुपये की वृद्धि सघीय राज्य क्षेत्रो के अन्तर्गत और ५ करोड रुपये की वृद्धि राज्यो के अन्तर्गत होगी। ५ करोड रुपये की यह वृद्धि विकास-प्रयोजनो के लिए दिये जाने वाले अधिक अनुदानो और अन्न की कमी को दूर करने के लिए दिये जाने वाले कम अनुदानो और आय कर के हिस्से के बदले दिये जाने वाले अनुदानो की व्यवस्था के अभाव का सम्मिलित परिणाम है।

## पूंजी बजट

### पूजी खाते की प्राप्तिया :

भारत मे लिये जाने वाले सरकारी ऋण ३०० करोड रुपया आके गये है। विदेशी ऋणो से होने वाली प्राप्तिया ७७५ करोड रुपया आकी गई है जबकि इस वर्ष के लिए ये प्राप्तिया ७५६ करोड रुपया आकी गई है। विश्व बैंक द्वारा ऋण-परिशोधन सम्बन्धी अन्तरिम सहायता के रूप मे दी गई ३६ करोड रुपये की रकम ७५६ करोड रुपये की रकम मे शामिल है।

अनुमान है कि पी० एल० ४८० सम्बन्धी आयातो से रुपयो मे प्राप्त होने वाली रकमो के रूप मे, जो विशेष प्रतिभूतियो मे निविष्ट की जाती है और परिवर्तनीय मुद्रा डालर ऋण के रूप मे, अगले वर्ष कुल २६६ करोड रुपया प्राप्त होगा (जिसमे राजस्व खाते मे दिखाये गये पी० एल० ४८० सम्बन्धी अनुदानो के रूप मे प्राप्त होने वाले अनुदानो की ५ करोड रुपये की रकम शामिल नही की है), जबकि इस वर्ष इसके रूप मे ३६६ करोड रुपया प्राप्त होने का अनुमान है। डाक-तार और रेलो सम्बन्धी रकमो के रूप मे (जो विकास-निधि से भिन्न है) २१ करोड रुपया प्राप्त होगा।

छोटी बचतो, भविष्य निधियो और वार्षिकी जमा रकमो मे कुल मिलाकर ३२ करोड रुपये की कमी होगी जिसका मुख्य कारण है भविष्य निधि मे जमा की गई महगाई भत्ते की बकाया रकमो की इस वर्ष की मद का अभाव और अगले वर्ष इन रकमो के निकाले जाने की सम्भावना है।

राज्यो और अन्य पार्टियो द्वारा चुकाये जाने वाले ऋणो की रकमे अगले वर्ष के लिये ५४९ करोड रुपया आकी गई है, जबकि इस वर्ष के लिए वे ४९३ करोड रुपये आकी गई है।

## शहर और गावा का विद्युतीकरण

| जनसख्या | कुल सख्या | जिनमे ३ माच तक बिजली लगी १९५१ | १९५६ | १९६१ | १९६६ | १९६७ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १०० ००० से ऊपर | ७३ | ४९ | ७३ | ७३ | ७३ | ७३ |
| ५० ००० स १०० ००० तक | १११ | ८८ | १११ | १११ | १११ | १११ |
| १ ०० से ५० ००० | १ २५७ | ५ ० | ७१६ | १ ०९९ | १ २५७ | १२५७ |
| १ ००० स नीचे | ५ ७२ ७५० | ३ ६७७ | १० २४५ | २६८७८ | ५३ ३८५ | ६१०८५ |
| योग | ५ ७४ १९१ | ४ ३१४ | ११ १४५ | २८ १६१ | ५४ ८२६ | ६२ ५२६ |

चौथी योजना के अन्त तक १ १० ००० नगरो एव गावो तक बिजली पहुचाये जाने का लक्ष्य है। कृषि काय के लिए दूसरी योजना के अन्त तक १ ६ लाख पम्पो को तथा तीसरी योजना के अन्त तक ५ १ लाख पम्पो को बिजली दी गई। चौथी योजना के अन्त तक *११ ८ लाख पम्पो को बिजली देने का लक्ष्य है जबकि माच १९६८ तक ६ ५६ लाख* पम्पो को बिजली दे दी गई।

## विद्युत स्वामित्व एव सस्थापित क्षमता

(लाख किलोवाट)

| | १९५० | १९५५ | १९६० ६१ | १९६५ ६६ | १९७० ७१ अनुमानित |
|---|---|---|---|---|---|
| सावजनिक सस्थान | ६ ३ | १५ २ | ३३ ५ | ७३ ० | १७९ ७ |
| कम्पनी | १० ८ | ११ ८ | १३ ६ | १६ ५ | १७ ९ |
| स्वत उत्पादक औद्योगिक सस्थान | ५ ९ | ७ २ | ९ ४ | १२ २ | १२ ४ |
| कुल | २३ ० | ३४ २ | ५६ ५ | १०१ ७ | २०० |

| सस्थापित क्षमता | १९५० | १९५५ | १९६ ६१ | १९६५ ६६ | १९७ -७१ |
|---|---|---|---|---|---|
| जल | ५ ६ | ९ ४ | १९ २ | ४१ ४ | ७६ ८ |
| ताप | १५ ९ | २२ ७ | ३४ ० | ५६ १ | ११४ ७ |
| तेल | १ ५ | २ १ | २ ० | ४ २ | २ ७ |
| परमाणु | — | — | — | — | ४ ८ |
| कुल योग | २३ ० | ४२ | ५६ ५ | १०१ ७ | २०० |

## पनबिजली व ताप परियोजनायें

### आन्ध्र

**कोठागुडम ताप बिजली घर**—आन्ध्र की इस बिजली परियोजना के प्रथम चरण में ६ ६० मेगावाट के दो उत्पादक यन्त्र जापान की सहायता से लगाये गये हैं। जिनसे माना बाय समन्वय पर २२ ९ करोड़ व्यय भी हुआ। कोठागुडम के दूसरे चरण में दो और ६० ६० मेगावाट के लगाये जायेंगे तथा पहले के दो एककों का विस्तार किया जायेगा। पहले चरण में अन्तर्राष्ट्रीय अभिकरण तथा दूसरे चरण में विश्व बैंक से सहायता मिलती है।

**रामगुन्डम ताप विजली केन्द्र**—यह विजली परियोजना तेलगाना क्षेत्र की है। इसकी अधिष्ठापित क्षमता ३७ ५ मेगावाट है। इसका विस्तार किया जा रहा है। इसमे ६२ ५ मेगावाट की उत्पादक इकाई लगाई जायगी। परियोजना का व्यय ९ ५ करोड होने की सम्भावना है। १९६९ के अन्त तक ३ ३ करोड रुपये का व्यय होगा। इसके लिए मशीन और साज-समान अमेरिका से आ रहा हे। अन्तर्राष्ट्रीय विकास अभिकरण के दिये धन से यह परियोजना पूरी की जा रही है।

**मुचकुण्ड परियोजना**—यह आन्ध्र और उडीसा की सयुक्त परियोजना है। नदी मुचकुन्द दोनो की सीमा वनाती है। इस नदी पर जलपुर मे ५३ ५ मीटर ऊचा और ४२० मीटर लम्बा वाघ तैयार किया गया हे। ६ विद्युत उत्पादन एकको पर काम चालू हो गया है। प्रत्येक १७००० किलोवाट की होगी। इसके अतिरिक्त तीन एकके २१२५० किलोवाट की हें जो काम कर रही है। कुल अविष्ठापित क्षमता ११४७५० किलोवाट है।

**श्रीशैलम जल विद्युत परियोजना**—श्रीशैलम परियोजना का अनुमानित व्यय ३८ ४८ करोड रु० है। नागार्जुन सागर वाव के वीच कृष्णा नदी के ऊपरी प्रवाह पर १०५ ४ किलो मीटर की दूरी पर ११७ ५ मीटर ऊचा और ५१४ मीटर लम्वा पत्थर का वाघ वनाया गया है।यहा वनाये जाने वाले विजलीघर मे प्रारभ मे चार एकक (प्रत्येक ११० मेगावाट) के होंगे। यह कार्य १९७०-७१ तक पूरा होने की आशा है। पाचवी योजना मे ३ और एकक चालू जायेगे।

असम

**नामरूप तापपरियोजना**—लखीमपुर जिले के नामरूप मे २३-२३ मेगावाट के तीन गैस-टरवाइन स्थापित किये गये है। इनके लिए गैस, नहरकटिया के गैस-तेल क्षेत्रो से प्राप्त की जा रही है। उतरी असम और नामरूप खाद कारखाने की जरूरते इससे पूरी की जा रही है। इस पर ८ ८६ करोड रु० खर्च हुए है।

विहार

**वरौनी ताप विजली परियोजना**-उत्तर विहारकी विजली की जरूरत पूरा करने के लिए वरौनी मे ३० मे० वा० का ताप विजली घर १९६३-६४ मे वनकर पूरा हो गया हे। तेल शोधक कारखाना लगाने से इसका विस्तार करना आवश्यक हो गया। अत और तीन एकके स्थापित करने का निर्णय लिया गया जिनमे से १९६५-६६ मे १५ मेगावाट की एक एकक चालू हो गई। शेप ५०-५० मेगावाट की दो एकक पर काम जारी है। इस योजना पर अनुमानत ९५ करोड ९७ लाख रुपये की लागत आयेगी।

**पतरातू ताप विजली घर**—पतरातू मे रामगढ रेलवे स्टेशन से ४० किलोमीटर दूर विजली घर की स्थापना की गई है। यह विजली घर भारी अभियन्त्रण निगम, हटिया प्रयोजना की विजली की जरूरतो को पूरा करने के लिए है। इसकी अधिष्ठापित क्षमता ५०० मेगावाट की होगी इनमे से ६ यूनिट ५०-५० मेगावाट के होगे। इनमे से २ यूनिट १९६७-६८ तक स्थापित हो चुके है शेप का स्थापन कार्य १९६९-७० तक पूरा हो जायेगा। ४थी योजना मे विस्तार कार्यक्रम मे चार और यूनिट लगाये जायेंगे। इस परियोजना की कुल लागत ५२ करोड़ ७१ लाख रुपये होगी। इसके लिए साज सामान रूस से प्राप्त हो रहा हे।

गुजरात

**धवरन ताप बिजली केन्द्र**—सौराष्ट और गुजरात की बिजली की आवश्यकता पूरा करने के लिए धुवरन गाव म ताप बिजली घर बनाया जा रहा है। इसको वित्तीय सहायता अमरीकी अतर्राष्ट्रीय विकास अभिकरण से मिली है। परियाजना सभी पहलुओ से जुलाई १९६५ म पूरी हो चुकी है और चार उत्पादन यूनिटें (प्रत्यक ६२ ५ मेगावाट) काम कर रही है। परियोजना की लागत ३२ करोड ८ लाख रु० की है। परियोजना का दूसरा चरण चौथी योजना के अतगत है। इसम १२८ और १४० मेगावाट की दो और यूनिट स्थापित की जायगी। दूसरे चरण की अनुमानित लागत ८६ करोड ५८ लाख रुपये की होगी जिसकी स्वीकृति मिल चुकी है।

केरल

**इडिक्की परियोजना**—यह परियोजना एरनाकुलम से १६ किलोमीटर दूर परियार पवतमाला म है। इसके दो चरण है। पहले चरण म परियार नदी पर बाध बनाये जायंगे। एक बाध १६८ फुट ऊचा होगा जो इडिक्की चान के पास बनाया जायगा। दूसरा बाध परियार नदी की शाखा चेरामनी नदी पर होगा। यह बाध १३२ ५ मीटर ऊचा होगा। दूसरे चरण म ८ यूनिटों का एक बिजली घर बनाया जायगा। प्रत्येक यूनिट एक लाख किलोवाट क्षमता की होगी। पहले पाच यूनिटें स्थापित की जायगी शेष बाद म लगाई जायगी।

परियोजना का अनुमानित कुल व्यय ६८ करोड रु० है। इस परियोजना के लिए कनाडा से ऋण मिल रहा है। १९७० ७१ म इसका पहला एकक उत्पादन प्रारम्भ कर देगा।

मध्य प्रदेश

***कोर्बा ताप बिजली घर***—*बिलासपुर जिले म चवा के निकट कोर्बा बिजली घर है।* इसका विस्तार किया जा रहा है। ५० ५ मेगावाट की और चार यूनिटें लगाई जा चुकी हैं। १९६७ ६८ म इसके दो एकक चालू हो गय है। इस वष चारो यूनिटों के चालू हो जाने की सभावना है। इसके लिए प्लाट और साज सामान-सोवियत रूस से आया है। इस परियोजना पर व्यय का नया अनुमान २६ ४६ करोड रु० है।

**सतपुरा ताप बिजली स्टेशन**—यह राजस्थान और मध्यप्रदेश की सयुक्त योजना है जो पश्चिमी मध्यप्रदेश और राजस्थान की बाकी बिजली की माग को पूरा करेगी। इसम पाच टरबाइन होंगे जो प्रत्यक ६२ ५ मेगावाट का होगा। इसम इटारसी के लोहे-कारखाना नया मिल नगानगर ताप अभियत्रण लि० भोपाल मूना और रेनमी मिला और सीमेन्ट कारखाने आदि को बिजली मिलेगी। इसम म ६७ ६८ म दो एकक प्रारम्भ हो चुके हैं। शेष इस वष उत्पादन प्रारम्भ कर देंगे। परियोजना पर कुल २६ ७५ करोड रु० अनुमानित लागत होगी।

मद्रास

**कुन्दाह पनबिजली परियोजना—(चरण २)**—कुन्दाह पनबिजली परियोजना ४२५ मे० वा० का है। प्रथम चरण म २ ५ मे० वा० क्षमता की स्थापना हो चुकी। द्वितीय चरण म १ मे० वा तथा तृतीय चरण म ७० मे० वा० क्षमता का काय पूरा होगा। इसकी कुल लागत ३ २८ करोड की है।

**मैंटूर परियोजना**—यह ११.८२ करोड की परियोजना है। योजना के अनुसार मैंटूर जलाशय से सिंचाई के लिए जो २० हजार क्यूसेक जल छोडा जाता है, उससे पहले विजली वना कर वाद मे सिंचाई के लिए छोडा जा रहा है। विजली उत्पादक चारो यूनिटे काम प्रारम्भ कर चुकी है। इनमे से प्रत्येक ५० मेगावाट की है।

**एन्नुरतापीय विद्युत केन्द्र**—इस योजना के अधीन मद्रास मे एन्नूर के निकट ३४० मेगावाट कुल प्रस्तावित क्षमता वाले चार विद्युत उत्पादन एकको का निर्माण किया जायेगा। इनमे से २ आयातित और २ देशी होगे। इस योजना पर अनुमानत ५६ करोड़ रु० व्यय होगा तथा यह योजना १९७०-७१ तक वनकर पूरी हो जायेगी।

महाराष्ट्र

**कोयना विजली परियोजना**—इस परियोजना का उद्घाटन १९५४ मे किया गया था। इसमे भूमिगत विजली घर मे चार यूनिटें है। प्रत्येक यूनिट ३० मेगावाट की है। ये चारो यूनिटे काम कर रही है और वम्वई तथा पूना को विजली दे रही है।

दूसरे चरण मे जलाशय का विस्तार करने का विचार है। ७५-७५ मेगावाट की चार विजली उत्पादक यूनिटे लगाई जानी है जिनमे से तीन लगाई जा चुकी है। वाध के अगले भाग मे २×२० मेगावाट की क्षमता का एक और विजली घर वनाया जायगा। दूसरे चरण पर व्यय अनुमानत १४ ६१ करोड रु० होगा। दोनो चरणो की कुल लागत अनुमानत ५६ ४४ करोड रु० होगी।

मैसूर

**शरावती पनविजली परियोजना**—मैसूर की यह परियोजना तीन चरणो मे समाप्त होगी। प्रथम चरण मे दो उत्पादन एकक स्थापित किए गए। द्वितीय चरण मे ८९.९ मेगावाट के दो उत्पादन एकक १९६७-६८ मे प्रारम्भ हो गए। इस चरण मे कुल ६ एकक लगाया जाना है।

शरावती पनविजली का तीसरा चरण चौथी योजना मे पूरा होगा। इसके लिए टरवाइन फ्रास से मगाया गया है और वित्तीय महायता अमरीकी अन्तर्राष्ट्रीय विकास अभिकरण ने दी है। तीनो चरणो पर कुल १०२.५५ करोड लागत का अनुमान है।

उडीसा

**तलचर ताप विजली परियोजना**—परियोजना की पुनरीक्षित अनुमानित लागत २९.६७ करोड की है। इस विजली घर को हीराकुड से जोडने का विचार है। विजली घर २५० मेगावाट की क्षमता का होगा। प्रत्येक ६२.५ मेगावाट की ४ यूनिटे होगी। अमरीकी अन्तर्राष्ट्रीय विकास सस्था ने इसके लिए ऋण दिया है। २ एकक १९६७-६८मे प्रारम्भ हो चुके है तथा शेष दो १९६८-६९ मे कार्य प्राम्भ करेगे।

पजाव

**भाखड़ा वाध दक्षिण तट विजलीपरियोजना**—दिल्ली, पजाव, हिमाचल, प्रदेश, राजस्थान के वाकी विजली क्षेत्र को पूरा करने के लिए भाखडा वाध के चरणो मे सतलज नदी के किनारे विजली घर वनाया जायगा। इसस भाखडा के गोविन्द सागर के पानी का भी समुचित उपयोग हो सकेगा। विजली घर मे चार यूनिटें होगी। प्रत्येक १२० मेगावाट की होगी।

१६६७ ६८ तक तीन एकक उत्पादन प्रारम्भ कर चुके हैं। इसकी अनुमानित लागत ५६ ३२ करोड है।

उत्तर प्रदेश

**यमुना पनबिजली योजना**—यमुना और इसकी शाखा नदी के पानी को नियन्त्रित करके बिजली पैदा करने की दो चरणो की यह परियोजना ७१ ५ करोड रु० की है। पहले चरण मे धीकरनी और दिखलीपुर मे बिजली घर बनाये जायेंगे।

**रिहन्द बाध परियोजना**—यह परियोजना ३७ ५ करोड रु की है। मिर्जापुर जिले के पिपरी गाव के पास रिहन्द नदी पर ८१ ५ मीटर ऊचा और ६३५ मीटर लम्बा बाध बनाया गया है। इसकी कुल स्थापित क्षमता ३० लाख किलोवाट होगी। पारेषण लाइनो और स्विच गियर उपस्टेशनो के द्वारा सम्पूर्ण पूर्वी और दक्षिण-पूर्वी उत्तर प्रदेश को यह परियोजना बिजली देगी।

**ओब्रा ताप बिजली घर**—मिर्जापुर जिले मे ओब्रा पर ५ ५० मेगावाट की पाच यूनिटो का एक बिजली घर होगा। इसकी कुल अधिष्ठापित क्षमता २५० मेगावाट होगी। इसके लिए प्लाट और साज सामान रूस से मिला है। यह परियोजना १६६८ ६६ तक पूरी हो जायगी। अनुमानित व्यय ३८ ७ करोड रु० है। इसके दूसरे चरण मे तीन और यूनिट लगाये जायेंगे जिन पर अनुमानत ४२ करोड रु० की लागत आयेगी।

प० बगाल

**बडिल ताप बिजली केन्द्र**—यह ३३ ६३ करोड की परियोजना है। ८२ ५ मेगावाट के चारो यूनिटो का काम चालू हो गया है।

दिल्ली

**दिल्ली बिजली सभरण उपक्रम**—इसकी स्थापित क्षमता १११ ६ मेगावाट है। इसके अतिरिक्त भाखडा-नागल से भी ६० मेगावाट बिजली मिलती है। पजाब भी दिल्ली को नियमित रूप मे २० मेगावाट बिजली देगा।

इद्रप्रस्थ बिजलीघर के विस्तार की योजना चालू है। इसमे प्रत्येक ५०/६२ ५ मेगावाट की तीन यूनिटे लगाई जायगी। इसको शीघ्र पूरा करने के लिए दिल्ली ताप परियोजना के लिए नियन्त्रण परिषद की स्थापना की गई है। पहली यूनिट के १६६६ ६७ के मध्य तक चालू हो जाने की सभावना है।

दिल्ली से लगभग १२ मील दूर बदरपुर मे एक और ताप बिजली केन्द्र के निर्माण की योजना है जिसकी क्षमता ०० मेगावाट की होगी।

## परमाणु विद्युत

भारत मे तीन परमाणु शक्ति केन्द्रो का निर्माण अणु ऊर्जा विभाग द्वारा किया जा रहा है। इन तीन शक्ति केन्द्रो से भारत को कुल ११८० मेगावाट विद्युत प्राप्त हो सकेगी।

**तारापुर परमाणु विद्युत केन्द्र**—यहा प्रत्येक १६ मेगावाट की दो परमाणविक भट्टियो का निर्माण किया गया है। इस केन्द्र से महाराष्ट्र एव गुजरात को ८० मेगावाट विद्युत प्राप्त होगी। [illegible] दर मार्च ८५ करोड रु० मार्च ६८ है तथा अक्तूबर १६६८ मे हो

यह केन्द्र विद्युत उत्पादन प्रारम्भ कर रहा है। यह विद्युत केन्द्र महाराष्ट्र मे वम्वई से ४० मील दूर स्थापित किया गया है।

**राजस्थान अणु विद्युत केन्द्र**—इसका कार्य राजस्थान के कोटानगर से २५ मील दक्खिन मे चल रहा है। यह निर्माण कनाडा के सहयोग से चल रहा है जहा से २०० मेगावाट की एक आणविक भट्टी प्राप्त हो चुकी है। यह भट्टी १९७१ मे कार्य प्रारम्भ करेगी। प्रथम भट्टी पर अनुमानित व्यय ५२ ५० करोड होगा। २०० मेगावाट की दूसरी भट्टी स्थापित करने की स्वीकृति हो गई है। इस पर ५० करोड रुपये व्यय का अनुमान है।

**मद्रास अणु विद्युत केन्द्र**—मद्रास के कलप्पकन स्थान पर प्रत्येक २०० मेगावाट शक्ति की दो आणविक भट्टिया स्थापित की जायेंगी। प्रथम भट्टी १९७२ मे तथा द्वितीय भट्टी १९७४ मे उत्पादन प्रारम्भ कर सकेगी। इस केन्द्र पर कुल १०४ करोड रु० व्यय होगा।

**वाढ नियंत्रण**—भारत सरकार ने वाढो को रोकने के लिए एक व्यापक योजना वनाई ह। यह योजना तीन चरणो की है। यह योजना १९५४ मे वनाई गई थी क्योकि उस वर्ष सारे देश की सभी नदियो मे काफी वाढ आई थी और उसके फलस्वरूप भारी क्षति हुई थी।

वाढ नियत्रण का दूसरा चरण दूसरी योजना के साथ पूरा हुआ। इस चरण मे तटवन्ध वनाये गये। तीसरे चरण मे दीर्घकालिक उपाय काम मे लाये जायेंगे। प्रत्येक नदी के वेसिन पर विशेष ध्यान दिया जायगा।

केन्द्रीय वाढ नियत्रण मडल के अतिरिक्त १९ राज्यो मे वाढ नियत्रण मडल है। ४ नदी आयोग (वाढ) भी केन्द्रीय मडल की सहायता करते है। १९५४-५५ से अव तक विभिन्न राज्यो की १-१ करोड रुपये अथवा उससे अधिक लागत की ८ वृहद् योजनाए तथा एक करोड रुपये से कम लागत वाली १३९९ लघु योजनाए केन्द्र द्वारा स्वीकृत की जा चुकी हे। इन पर क्रमश २४ करोड ७७ लाख रुपये तथा ७७ २८ व्यय होगे। इसके राज्य सरकारो ने ८ ८७ करोड रुपये की २८९ योजनाओ को स्वीकृति दी है। मार्च १९६७ तक वाढ नियत्रण उपायो द्वारा १२५ लाख एकड भूमि, १२५ नगर, तथा ४५०० गावों को लाभान्वित किया जा चुका है।

: १६ :

# उद्योग

## औद्योगिक विकास तथा समवाय कार्य मंत्रालय

यह औद्योगिक विकास विभाग और समवाय कार्य विभाग से मिलकर बना है।

कार्य '

औद्योगिक विकास मत्रालय का कार्य लघु और बडे उद्योगो का निजी और सरकारी दोनो क्षेत्रो मे व्यवस्थित विकास करके देश का औद्योगीकरण करना है। यह सामान्य औद्योगिक नीति निर्धारित करता हे, उत्पादन बढाने के आन्दोलन को प्रोत्साहन देता है और औद्योगिक सहकारिता के विकास मे सहायता करता है।

उद्योग मत्री इस मत्रालय का कार्य देखता है। इनकी सहायता के लिए एक राज्य मत्री तथा एक उद्योग मत्री है। मत्रालय सचिवालय एक सचिव के अधीन है। भारी इजीनियरी उद्योगो के लिये विशेप सचिव है।

## औद्योगिक विकास विभाग के अधीन संगठन

क—सम्बद्ध तथा अधीनस्थ कार्यालय

१—तकनीकी विकास का मिहानिदेशालय, नई-दिल्ली।
२—लघु उद्योग विकास आयुक्त, कार्यालय, नई-दिल्ली।
३—आर्थिक परामर्शदाता का कार्यालय, नई-दिल्ली।
४—नमक आयुक्त का कार्यालय, जयपुर।
५—पेटेट डिजाइन व व्यापार-चिन्ह के महानियत्रक का कार्यालय, बम्बई।
६—विद्युत उद्योग के लिए अनुसधान और विकास सगठन, भोपाल।
७—विस्तार अधिकारी (उद्योग) के लिए हैदराबाद और नीलोखेडी मे एकीकृत प्रशिक्षण केन्द्र।
८—विस्फोटक सामग्री विभाग, नागपुर।

ख—सरकारी क्षेत्र के उपक्रम

ये कम्पनी अधिनियम, १९५६ के अधीन पजीकृत (रजिस्टर्ड) कम्पनिया हे। इनके दो स्वरूप है

(अ) १—राष्ट्रीय औद्योगिक विकास निगम लि०, नई-दिल्ली। २—राष्ट्रीय लघु उद्योग निगम लि० नई दिल्ली।

अय—मशीन टूल लौह मिश्रण और टूल स्टील रसायन उद्योग के लिए आवश्यक बुनियादी और अन्तर मध्यवर्ती उद्योग औषध निर्माण रंग और प्लास्टिक एण्टीबायोटिक और अन्य आवश्यक औषधियां उदक परिवहन और सागर परिवहन।

**उद्योगों का नियमन**—१९४८ और १९५६ की घोषित नीति का कानूनी जामा पहनाया गया। सवप्रथम सविधान म सशोधन किया गया। तब उद्योग (विकास नियमन) अधिनियम १९५१ के अधीन सब नये और पुराने उद्योगों के वास्ते लाइसेंस लेना जरूरी हो गया। औद्योगिक लाइसेंस नीति को १९६६ म उदार बनाया गया। सरकार का लक्ष्य है कि बड़े और छोटे उद्योगो का सन्तुलित विकास हो तथा देश के साधनों का समुचित उपयोग हो। इस कानून ने सरकार को किसी भी औद्योगिक उपक्रम की काय पद्धति का निरीक्षण करने का अधिकार दिया है। यदि किसी उद्योग म कुव्यवस्था हो तो उसको सरकार अपने प्रबन्ध म ले सकती है।

**केन्द्रीय उद्योग परामशदात परिषद्**—सरकार को औद्योगिक विषयों म सलाह देने के लिए इसकी स्थापना की गई। इसम उद्योग व्यवसाय श्रम और प्राथमिक उत्पादकों के प्रतिनिधि है।

इस परिषद् के अतिरिक्त विकास परिषदो की भी स्थापना की गई है। ये औद्योगिक केन्द्रों म स्थापित हैं। विभिन्न उद्योगों का अध्ययन करने के लिए पनल और विशषज्ञों की समितियां नियुक्त की गइ।

**उद्योगों को वित्तीय सहायता**—तीव्र औद्योगिक विकास हेतु सरकार ने उद्योगों को वित्तीय सहायता देने के लिए वित्तीय सस्थायें स्थापित की हैं। ये औद्योगिक साहसों व उप क्रमों को मध्यकालिक और दीघकालिक कज देती हैं। ऋण खास शर्तों पर दिया जाता है। सरकार स्वत उद्योग विशेष के हिस्से लेकर उसकी सहायता करती है।

**सभरण व आवटन**—महानिदेशालय उद्योगों को प्रोत्साहन देता है। भारत सरकार के लिए आवश्यक माल सामग्री व वस्तुओं की खरीद करने वाली यह केन्द्रीय सस्था है।

इसके अतिरिक्त औद्योगिक वित्त निगम की भी सरकार ने स्थापना की है। यह पूजी निवेश और पूजी निक्षेप का काय करता है। औद्योगिक विकास निगम भी यह काय करता है।

इसकी स्थापना म सरकार प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से भागीदार है।

**राष्ट्रीय औद्योगिक विकास निगम (नेशनल इण्डस्ट्रीज डेवलपमेंट कार्पोरेशन)**—१९५४ म सूती वस्त्र उद्योग के पुनर्वास और आधुनिकीकरण के लिए विशेष शर्तों पर उसको अनुदान देने के लिए इसकी स्थापना की गई थी। बाद म इसके क्षेत्र का विस्तार किया गया। यह औद्योगिक कम्पनियों को अनुदान देता है। मशीन टूल उद्योग के विस्तार के लिए भी इसने अनुदान दिया है। निगम ने इस काम के लिए ३० नवम्बर १९६७ तक २८ करोड रुपये से अधिक धनराशि के ऋण की स्वीकृति दी तथा १ ६५ करोड रुपये ऋण देने का वचन दिया।

**भारतीय औद्योगिक वित्त निगम (इण्डस्ट्रियल फाइनान्स कार्पोरेशन आफ इण्डिया)**—इसकी स्थापना जुलाई १९४८ म औद्योगिक कम्पनियों को अल्पधन और दीघकालिक आधार

पर कर्ज देने के लिए की गई थी। १९६० मे इसमे सम्बन्धित कानून मे सशोधन कर इसे किसी औद्योगिक कम्पनी के शेयर खरीदने का अधिकार दिया गया। स्थापना से मार्च '६५ के अन्त तक निगम ने २५३ ३० करोड रुपये की कुल वित्तीय सहायता की स्वीकृति दी तथा १७५ ७० लाख रुपये के ऋण दिये जा चुके थे।

**यूनिट ट्रस्ट आफ इण्डिया**—यह फरवरी, १९६४ से अमल मे आई है। यूनिट ट्रस्ट आफ इण्डिया एक्ट, १९६३ के अधीन है। इस ट्रस्ट की प्रारम्भिक पूजी ५ करोड रु० है। ट्रस्ट का उद्देश्य बचत-प्रवृत्ति को प्रोत्साहन देना है। इसके शेयर १० और १०० रु० के हैं। ट्रस्ट की कुल आय का ९० प्रतिशत इसके भागीदारो मे वितरित किया जायगा। यह भी उद्योगो की वित्तीय आवश्यकता को पूरा करने के लिए अस्तित्व मे आया। ५ अप्रैल १९६६ को ट्रस्ट का कुल विनियोग २५ २५ करोड रुपये का था। १९६६-६७ मे १ ९९ करोड रुपये की यूनिट फिर से खरीदे गये। मई १९६७ मे ट्रस्ट की कुल निवेश राशि ३३ ६ करोड रुपये थी।

**राज्य वित्त प्रबन्ध निगम**—ये राज्यो मे राज्य वित्त प्रबन्ध निगम अधिनियम, १९६१ के अधीन स्थापित किये गए। लघु और मध्यम परिमाण के उद्योगो को वित्तीय सहायता देते है। ये उन उद्योगो की सहायता करते है, जो भारतीय औद्योगिक वित्त निगम से परे है।

**उद्योगो के लिए पुनर्वित्त निगम**—इसकी स्थापना १९५८ मे की गई। इसका लक्ष्य औद्योगिक उत्पादन को बढाना है। पचवर्षीय योजना के अन्तर्गत उद्योगो को वरीयता दी जाती है।

**फिलम वित्त निगम**—(इस पर सूचना एव प्रसारण अध्याय के अन्तर्गत प्रकाश डाला गया है)।

**भारतीय हस्तशिल्प विकास निगम**—यह एक निजी कम्पनी है। इसकी स्थापना अप्रैल, १९५८ मे की गई। इसका लक्ष्य दस्तकारी के क्रिया-कलाप को एकसूत्रित रूप से बढाना है। यह सारे देश मे काम करता है। इसका उद्देश्य दस्तकारी उद्योग की वस्तुओ का निर्यात बढाना भी है। इसकी वित्तीय आवश्यकता, सरकार, इसका हिस्सेदार होकर, अनुदान या कर्ज के रूप मे पूरी करती है।

**स्टेच्युटरी टैरिफ कमीशन**—इसकी स्थापना जनवरी, १९५२ मे की गई। यह नन-स्टेच्युटरी टेरिफ बोर्ड की जगह बनाया गया है। यह सरक्षित उद्योगो की स्थिति का बराबर अध्ययन करता रहता है और सरक्षण की नई योजनाओ पर विचार करता है।

**पुनर्वास उद्योग निगम कलकत्ता**—पूर्वी पाकिस्तान के विस्थापितो को रोजगार देने के लक्ष्य से इसकी स्थापना १९१९ मे हुई। इसका प्रशासन उद्योग मन्त्रालय करता है। निगम ने अब तक दो औद्योगिक प्रागण स्थापित किये है। इनमे से एक बाचला मे और दूसरा बान-दुगली मे है। दण्डकारण्य मे परिवहन सरकारी समिति की स्थापना की गई है।

**भारत का औद्योगिक विकास अधिकोष (बैंक)**—३ जुलाई, १९६४ से यह कार्य कर रहा है। बैंक का कार्य औद्योगिक वित्तीय अभिकरणो के कार्यो का समन्वय करना है। यह राज्य वित्त प्रबन्ध निगम के कार्यो मे भी समन्वय करता है। १९६६-६७ मे इस बैंक द्वारा

अन्य—मशीन टूल लौह मिश्रण और टूल स्टील रसायन उद्योग के लिए आवश्यक बुनियादी और अन्तर मध्यवर्ती उद्योग औषध निर्माण रंग और प्लास्टिक एन्टीबायोटिक और अन्य आवश्यक औषधियाँ उदक परिवहन और सागर परिवहन।

**उद्योगों का नियमन**—१९४८ और १९५६ की घोषित नीति को कानूनी जामा पहनाया गया। सर्वप्रथम संविधान में संशोधन किया गया। तब उद्योग (विकास नियमन) अधिनियम १९५१ के अधीन सब नये और पुराने उद्योगों के वास्ते लाइसेंस लेना जरूरी हो गया। औद्योगिक लाइसेंस नीति को १९६६ में उदार बनाया गया। सरकार का लक्ष्य है कि बड़े और छोटे उद्योगों का सन्तुलित विकास हो तथा देश के साधनों का समुचित उपयोग हो। इस कानून ने सरकार को किसी भी औद्योगिक उपक्रम की कार्य पद्धति का निरीक्षण करने का अधिकार दिया है। यदि किसी उद्योग में कुव्यवस्था हो तो उसको सरकार अपने प्रबन्ध में ले सकती है।

**केन्द्रीय उद्योग परामर्शदाता परिषद्**—सरकार को औद्योगिक विषयों में सलाह देने के लिए इसकी स्थापना की गई। इसमें उद्योग व्यवसाय श्रम और प्राथमिक उत्पादकों के प्रतिनिधि हैं।

इस परिषद् के अतिरिक्त विकास परिषदों की भी स्थापना की गई है। ये औद्योगिक धन्धों में स्थापित हैं। विभिन्न उद्योगों का अध्ययन करने के लिए पैनल और विशेषज्ञ की समितियाँ नियुक्त की गई।

**उद्योगों को वित्तीय सहायता**—तीव्र औद्योगिक विकास हेतु सरकार ने उद्योगों को वित्तीय सहायता देने के लिए वित्तीय संस्थायें स्थापित की हैं। ये औद्योगिक साहसों व उपक्रमों को मध्यकालिक और दीर्घकालिक कर्ज देती हैं। ऋण खास शर्तों पर दिया जाता है। सरकार स्वत उद्योग विशेष के हिस्से लेकर उसकी सहायता करती है।

**संभरण व आवंटन**—महानिदेशालय उद्योगों को प्रोत्साहन देता है। भारत सरकार के लिए आवश्यक माल सामग्री व वस्तुओं की खरीद करने वाली यह केन्द्रीय संस्था है।

इसके अतिरिक्त औद्योगिक वित्त निगम की भी सरकार ने स्थापना की है। यह पूँजी निवेश और पूँजी निक्षेप का कार्य करता है। औद्योगिक विकास निगम भी यह कार्य करता है।

इनकी स्थापना में सरकार प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से भागीदार है।

**राष्ट्रीय औद्योगिक विकास निगम (नेशनल इण्डस्ट्रीज डेवलपमेन्ट कार्पोरेशन)**—१९५४ में सूती वस्त्र उद्योग के पुनर्वास और आधुनिकीकरण के लिए विशेष शर्तों पर उसको अनुदान देने के लिए इसकी स्थापना की गई थी। बाद में इसके क्षेत्र का विस्तार किया गया। यह औद्योगिक कम्पनियों को अनुदान देता है। मशीन टूल उद्योग के विस्तार के लिए भी इसने अनुदान दिया है। निगम ने इस काम के लिए ३० नवम्बर १९६७ तक २८ करोड़ रुपये से अधिक धनराशि के ऋण की स्वीकृति दी तथा १ ६८ करोड़ रुपये ऋण देने का वचन दिया।

**भारतीय औद्योगिक वित्त निगम (इण्डस्ट्रियल फाइनांस कार्पोरेशन आफ इण्डिया)**—इसकी स्थापना जुलाई १९४८ में औद्योगिक कम्पनियों को अग्रधन और दीर्घकालिक आधार

पर कर्ज देने के लिए की गई थी। १९६० मे इसमे सम्बन्धित कानून मे सशोधन कर इसे किसी औद्योगिक कम्पनी के शेयर खरीदने का अधिकार दिया गया। स्थापना से मार्च '६५ के अन्त तक निगम ने २५३ ३० करोड रुपये की कुल वित्तीय सहायता की स्वीकृति दी तथा १७५ ७० लाख रुपये के ऋण दिये जा चुके थे।

**यूनिट ट्रस्ट आफ इण्डिया**—यह फरवरी, १९६४ से अमल मे आई है। यूनिट ट्रस्ट आफ इण्डिया एक्ट, १९६३ के अधीन है। इस ट्रस्ट की प्रारम्भिक पूजी ५ करोड रु० है। ट्रस्ट का उद्देश्य बचत-प्रवृत्ति को प्रोत्साहन देना है। इसके शेयर १० और १०० रु० के है। ट्रस्ट की कुल आय का ९० प्रतिशत इसके भागीदारो मे वितरित किया जायगा। यह भी उद्योगो की वित्तीय आवश्यकता को पूरा करने के लिए अस्तित्व मे आया। ५ अप्रैल १९६६ को ट्रस्ट का कुल विनियोग २५ २५ करोड रुपये का था। १९६६-६७ मे १ ९९ करोड रुपये की यूनिट फिर से खरीदे गये। मई १९६७ मे ट्रस्ट की कुल निवेश राशि ३३ ६ करोड रुपये थी।

**राज्य वित्त प्रबन्ध निगम**—ये राज्यो मे राज्य वित्त प्रबन्ध निगम अधिनियम, १९६१ के अधीन स्थापित किये गए। लघु और मध्यम परिमाण के उद्योगो को वित्तीय सहायता देते है। ये उन उद्योगो की सहायता करते है, जो भारतीय औद्योगिक वित्त निगम से परे है।

**उद्योगो के लिए पुनर्वित्त निगम**—इसकी स्थापना १९५८ मे की गई। इसका लक्ष्य औद्योगिक उत्पादन को बढाना है। पचवर्षीय योजना के अन्तर्गत उद्योगो को वरीयता दी जाती है।

**फिल्म वित्त निगम**—(इस पर सूचना एव प्रसारण अध्याय के अन्तर्गत प्रकाश डाला गया है)।

**भारतीय हस्तशिल्प विकास निगम**—यह एक निजी कम्पनी है। इसकी स्थापना अप्रैल, १९५८ मे की गई। इसका लक्ष्य दस्तकारी के क्रिया-कलाप को एकसूत्रित रूप से बढाना है। यह सारे देश मे काम करता है। इसका उद्देश्य दस्तकारी उद्योग की वस्तुओ का निर्यात बढाना भी है। इसकी वित्तीय आवश्यकता, सरकार, इसका हिस्सेदार होकर, अनुदान या कर्ज के रूप मे पूरी करती है।

**स्टेच्युटरी टैरिफ कमीशन**—इसकी स्थापना जनवरी, १९५२ मे की गई। यह नन-स्टेच्युटरी टेरिफ बोर्ड की जगह बनाया गया है। यह सरक्षित उद्योगो की स्थिति का बराबर अध्ययन करता रहता है और सरक्षण की नई योजनाओ पर विचार करता है।

**पुनर्वास उद्योग निगम कलकत्ता**—पूर्वी पाकिस्तान के विस्थापितो को रोजगार देने के लक्ष्य से इसकी स्थापना १९५९ मे हुई। इसका प्रशासन उद्योग मन्त्रालय करता है। निगम ने अब तक दो औद्योगिक प्रागण स्थापित किये हैं। इनमे से एक बाचला मे और दूसरा बान-दुगली मे है। दण्डकारण्य मे परिवहन सरकारी समिति की स्थापना की गई है।

**भारत का औद्योगिक विकास अधिकोष (बैंक)**—३ जुलाई, १९६४ से यह कार्य कर रहा है। बैंक का कार्य औद्योगिक वित्तीय अभिकरणो के कार्यो का समन्वय करना है। यह राज्य वित्त प्रबन्ध निगम के कार्यो मे भी समन्वय करता है। १९६६-६७ मे इस बैंक द्वारा

मंजूर की गई कुल सहायता की राशि ६३ ७६ करोड़ रुपए (गारण्टियों को छोड़कर) की थी जबकि १९६१ ६६ में यह राशि ६७ ६३ करोड़ रुपए की थी।

विदेशी पूंजी—विदेशी पूंजी के सम्बन्ध में सरकारी नीति औद्योगिक नीति प्रस्ताव अप्रैल १९४८ में और विधायिका सभा (कान्स्टीट्यूएन्ट एसेम्बली) में १९४६ में दिए गए प्रधान मंत्री के भाषण में विहित है। इसके अनुसार

(१) विदेशी पूंजी और विदेशी साहस की भागीदारी राष्ट्रीय हित में सावधानी पूर्वक नियमित और नियंत्रित होनी चाहिए। अर्थात् इस बात का पक्का विश्वास हो कि कुछ अपवादों को छोड़कर स्वामित्व में हित और प्रभावशाली नियंत्रण भारतीय हाथों में रहे। विदेशी विशेषज्ञों का स्थान लेने के लिए भारतीयों को प्रशिक्षण पाने की सुविधा अवश्य दी जाय।

(२) सामान्य औद्योगिक नीति बरतने में विदेशी और भारतीय उपक्रम में कोई विभेद न किया जायगा।

(३) मुनाफा स्वदेश भेजने के लिए उचित सुविधाएं दी जायेंगी। देश की विदेशी विनिमय की स्थिति का ध्यान और विचार करते हुए उद्योगों में लगी विदेशी पूंजी के प्रत्यावर्तन की सुविधा दी जायेगी।

(४) राष्ट्रीयकरण करने पर उचित और समान मात्रा में मुआवजा दिया जायगा।

योजना आयोग ने भी सिफारिश की है कि विदेशी पूंजी के प्रवाह के आगमन को उत्साहित किया जाय। इसने इस बात का भी समर्थन किया कि नये उद्योगों में विदेशी और भारतीय पूंजी की सरकार हो। पहले यह वांछनीय नहीं माना जाता था लेकिन अब यह बात नहीं है।

योजना मंत्री श्री अशोक मेहता ने १९६६ में अ० भा० कांग्रेस महासमिति के बम्बई अधिवेशन के लिए आर्थिक नीति पर एक पत्रक तैयार किया था। इस पर वहां विचार नहीं हुआ। लेकिन इसमें निहित सिद्धान्त सरकार की विदेशी पूंजी सम्बन्धी नीति को सूचित करते हैं। इसके अनुसार

(१) जिस उद्योग के लिए आवश्यक तकनीकी ज्ञान बुद्धि और पूंजी देश में उपलब्ध है उसके लिए विदेशी पूंजी नहीं ली जायगी।

(२) विदेशी पूंजी की आवश्यकता होने पर सर्वप्रथम सरकारी आधार पर सरकार और अन्तर्राष्ट्रीय संस्थाओं के स्तर पर विदेशी पूंजी प्राप्त की जाय।

(३) सरकारी क्षेत्र से विदेशी पूंजी न मिलने की हालत में इसे प्राप्त किया जाय।

मार्च १९६५ के अन्त में देश के उद्योग धन्धों में ९ अरब ३५ करोड़ ८० लाख रुपए की विदेशी पूंजी लगी हुई थी। १९६२ के अन्त में ७३८.८ करोड़ रुपये की विदेशी पूंजी लगी हुई थी।

## राष्ट्रीय अंचल की कम्पनियां

वाणिज्य व उद्योग मंत्रालय के प्रबन्ध के अधीन कम्पनियों के रूप में राष्ट्रीय औद्योगिक साहस का प्रारम्भ हुआ है। इनका इन्तजाम बोर्ड आफ डाइरेक्टर्स करता है। इनमें सरकारी और गैरसरकारी दोनों होते हैं। राष्ट्रीय कम्पनियां मुख्यतः चार किस्म की हैं —

(क) प्रथम वर्ग मे वे कम्पनियाँ आती है जिनका कार्य औद्योगिक विकास की प्रगति को बढाना और प्रोत्साहन देना है। ये प्रत्यक्ष रूप से उत्पादन के लिए उत्तरदायी हे। ये निगम के ढग की सस्थाये है।

(ख) इस श्रेणी मे वे कम्पनियाँ हे जिनकी परियोजना निर्माण की अवस्था मे हे।

(ग) इस वर्ग मे वे कम्पनियाँ हे, जिनकी परियोजना पूरी हो चुकी हे और उत्पादन करती है।

(घ) इस चौथी श्रेणी मे व्यापारिक कम्पनियाँ आती है।

**१. भारतीय उर्वरक निगम (फर्टीलाइजर कार्पोरेशन आफ इडिया)**—हिन्दुस्तान केमिकल व फर्टीलाइजर लि० और सिदरी फर्टीलाइजर एण्ड केमिकल्स लि० को मिलाकर १ जनवरी, १९६१ को निगम की स्थापना की गयी। सिंदरी कारखाना १९५१ से उत्पादन कर रहा है। यह अमोनिया सल्फेट तथा यूरिया तैयार करता है। नागल मे १९६१ मे एक और फैक्ट्री लगाई गई है। यहाँ पानी और नाइट्रो-लाइम स्टोन तैयार किया जाता है। ट्राम्बे का कारखाना नवम्बर १९६५ मे प्रारम्भ हुआ तथा यह नाइट्रोफासफेट तथा यूरिया तैयार कर रहा है। गोरखपुर कारखाने ने अप्रैल १९६८ मे उत्पादन प्रारम्भ किया जहा कि यूरिया तैयार किया जाता है। सिन्दरी, नागल, ट्राम्बे तथा गोरखपुर की उत्पादन क्षमता क्रमश १ लाख १७ हजार, ८० हजार, ८१ हजार तथा ८० हजार टन नत्रजन है।

नामरूप (४५००० टन नत्रजन), दुर्गापुर (१,४०,००० टन नत्रजन) तथा बरौनी (१,५२,८०० टन नत्रजन) के कारखाने क्रमश १९६८-१९६९, तथा १९७०-७१ मे उत्पादन प्रारम्भ करेगे।

**२. नेशनल इस्ट्रूमेट्स लि० कलकत्ता**—१८३० मे मैथेमेटिक इस्ट्रूमेट आफिस मे इसका आरम्भ हुआ था। प्रारम्भ मे यह सर्वे के उपकरणो की मरम्मत करने के लिए खोली गई थी। १९५७ मे यह लिमिटेड कम्पनी मे बदली गई और वर्तमान नाम दिया गया। जनवरी से अक्टूबर १९६७ मे इसने ५६ ४८ लाख रु० मूल्य का माल तैयार किया गया। इस कम्पनी की अधिकृत पूजी ५०० लाख रु० है। यह कारखाना सर्वेक्षण करने, अन्तरिक्ष विज्ञान सम्बन्धी उपकरण, औद्योगिक थर्मामीटर, अणुवीक्षण यत्र (डाक्टरी), प्रेशर वेकुम गाउज बनाता है और उनकी मरम्मत करता है।

एक रूसी कम्पनी के सहयोग से यह कम्पनी दुर्गापुर मे चश्मे के शीशे व लेंस लगाने का कारखाना स्थापित कर रही है। इस पर ४ करोड रु० व्यय होगा। कारखाने मे परीक्षण उत्पादन प्रारम्भ किया जा चुका है और दो वर्षो मे इसका पूरा उत्दादन प्रारम्भ हो जायेगा।

**३ इन्टेग्रल कोच फैक्टरी, पेराम्बूर**—यह सरकारी कारखाना है। यह मद्रास शहर के उत्तर-पश्चिम मे स्थित है। यहा सवारी गाडी के डब्बे हल्के इस्पात के बनाये जाते हैं। यहा उत्पादन १९५५ मे आरम्भ हुआ।

**४ डिजल लोकोमोटिव वर्क्स, वाराणसी**—यहा रेल के डीजल इजिन तैयार होते है। यहा उत्पादन जनवरी १९६४ मे प्रारम्भ हुआ।

**५. हिन्दुस्तान ऑरगेनिक केमीकल्स लि०**—१२ दिसम्बर, १९६० को इस कम्पनी

की स्थापना हुई। इसका कारखाना पश्चिमी जर्मनी के सहयोग से खापडी (महाराष्ट्र) में लगाया जायगा। कम्पनी बुनियादी रसायन तैयार करने के लिए है।

६ हिन्दुस्तान एन्टीबायोटिक लि०—पेंसिलिन की बढ़ती मांग को पूरा करने के लिए पिम्परी (महाराष्ट्र) में यूनीसेफ और यूनटाप की सहायता से सरकार ने एक फैक्टरी मार्च १९५४ में लगाई। इसकी अधिकृत पूंजी ४ करोड रु० है। अगस्त १९५५ से उत्पादन बराबर हो रहा है। स्ट्रेप्टोमाईसिन का ४० ४५ टन वार्षिक क्षमता का एक प्लांट भी पिम्परी में लगाया गया। यह १९६३ से उत्पादन कर रहा है।

७ हिन्दुस्तान हाऊसिंग फैक्टरी प्रा० लि०—२७ जनवरी १९५३ को इस प्राइवेट लि० की स्थापना हुई। भारत सरकार और बसाखा सिंह वालेनबाग लि० इसमें सहभागी थे। अगस्त १९५५ में भारत सरकार ने यह फैक्टरी अपने हाथों में ले ली। अब यह फैक्टरी इस्पाती हल्के डण्डे औद्योगिक भारी शहतीर पूर्व निर्मित छत दरवाजे व खिड़की के करीट और खण्डित नाव बनाती है।

८ नाहन फाउड्री सिरमौर (हि० प्रदेश)—मूलत इसकी स्थापना १८७२ में हुई थी। तब यह एक निजी संस्था थी। १९५२ में यह भारत सरकार के स्वामित्व में आयी। इसका कारखाना मुख्यत कृषि के उपकरण तैयार करता है। इसके बनाये ट्रैक्टर पहाड़ों पर हल चलाने के उद्देश्य से बनाये जाते हैं।

९ शिपिंग कार्पोरेशन आफ इण्डिया—१९६१ में ईस्टर्न शिपिंग कार्पोरेशन और वेस्टर्न शिपिंग कार्पोरेशन मिला दिये गये। इन दोनों को मिलाकर शिपिंग कार्पोरेशन आफ इण्डिया बनाया गया। इसकी स्थापना समुद्रपार के बढ़ते व्यापार के कारण की गई है।

१० प्राग टूल्स कार्पोरेशन लि० हैदराबाद—इसकी स्थापना १९४३ में हुई थी। केन्द्रीय सरकार मुख्य भागीदार है। आंध्र सरकार के भी इसमें शेयर हैं। कम्पनी मशीनटूल बनाती है।

११ हिन्दुस्तान मशीन टूल्स लि० जलहली बगलौर—हिन्दुस्तान मशीन टूल्स लि० के इस समय ५ एकक हैं जिनमें से प्रत्येक की वार्षिक क्षमता एक हजार मशीनी औजार हैं। जिनका मूल्य ६ करोड़ रु० होता है। इनमें से दो एकक बगलौर में तथा एक एक पिंजौर (हरियाणा) कलामासरी (केरल) तथा हैदराबाद (आन्ध्र) में है। इन मशीनी औजारों के अतिरिक्त कम्पनी का बगलौर में घड़ियां बनाने का भी कारखाना है।

१२ हिन्दुस्तान केबल्स लि०, रूपनारायणपुर प० बगाल—१९५४ में यह फैक्टरी लगाई गई। यह डाक-तार विभाग की जरूरतें पूरी करती है। यह टेलिफोन के तार बनाती है।

१३ हिन्दुस्तान शिपयार्ड—(विशाखापटनम्) २१ जून १९४१ को इसकी नींव रखी गई। भारत सरकार ने यह सिंधिया स्टीम नेवीगेशन से मार्च १९५२ में प्राप्त किया है। इसके पास चार शिपवेज वर्कशाप और डाकें हैं। यह साल में डिजल में चलने वाले चार जहाज बना सकता है। इस यार्ड (याड) में बनाया पहला जहाज मार्च १९४८ में तराया गया। कोचीन में दूसरा शिपयार्ड बनाया जायगा।

**१४. मशीन टूल प्रोटोटाइप फैक्टरी, अम्बरनाथ (बम्बई)**—यह अप्रैल, १९५१ से चल रही है। यह आर्डिनेंस फैक्ट्रियो के लिये आवश्यक खास किस्म की मशीने और टूल (कल-पुरजे) और उनके डिजाइन (आकल्पना) बनाती है। फैक्ट्री के साथ एक प्रशिक्षण स्कूल भी है। यह हर साल १०० दक्ष शिल्पियो को प्रशिक्षण देता है।

**१५ इन्डियन टेलीफोन इन्डस्ट्रीज लि०, बगलौर**—इस कारखाने मे टेलिफोन बनते हे। ९० प्रतिशत शेयर भारत सरकार के और १० प्रतिशत मैसूर सरकार के है। इग्लैड की ऑटोमेटिक टेलिफोन एण्ड इलेक्ट्रिक कम्पनी लि० भी साझेदार है। यह सब किस्म के टेलिफोन तैयार करती है। सचारी साज-सामान भी यह तैयार करती है।

**१६ हिन्दुस्तान इनसेक्टीसाइड लि०**—यह दो सरकारी डी० डी० टी० फैक्टरियो का सचालन करती हैं। दिल्ली फैक्टरी हर साल १४०० टन टेक्निकल डी० डी० टी० पैदा करती है। यह 'यूनीसेफ' और डब्ल्यू एच ओ की वित्तीय सहायता से स्थापित की गई। अलवाये फैक्टरी की क्षमता भी १४०० टन टेक्निकल डी० डी० टी० है। यह सरकार ने ९७ ६३ लाख रु० की लागत से लगाई है। १९५४ मे इसकी स्थापना की गई और १९५८ से यह उत्पादन कर रही है।

**१७. इडियन ड्रग्स एवं फार्मासीटिकल लि०, (दिल्ली)**—अप्रैल १९६१ मे इसकी स्थापना की गई है। सोवियत रूस की सहायता से चार कारखाने खोले जायेगे। (१) एण्टी-बायोटिक, ऋषिकेश, (२) सिंथेटिक ड्रग्स, हैदराबाद, (३) सर्जिकल इस्ट्रूमेंट, मद्रास और (४) फोटो केमिकल्स, केरल।

**१८. स्टेट ट्रेडिंग कार्पोरेशन आफ इण्डिया लि०**—इसकी स्थापना मई, १९६० मे की गई थी। इसका मुख्य कार्य देश के विदेशी-व्यापार को बढाना है।

**१९ हिन्दुस्तान फोटो फिल्म्स मैन्यूफैक्चरिग कम्पनी लि०**—इस कम्पनी की मद्रास मे ३० नवम्बर, १९६० मे रजिस्ट्री हुई। इसकी अधिकृत पूजी ५ करोड रु० हे। ऊटकमण्ड मे कच्ची फिल्म तैयार करने का सयत्र लगाया गया है। सिनेमा के लिए फिल्म कागज के अतिरिक्त यह फोटोग्राफी का कागज भी तैयार करेगा। यहा एक्स-रे फिल्म भी तैयार होगी। यह कारखाना एक फ्रेंच कम्पनी के सहयोग से स्थापित किया गया है।

**२०. एक्सपोर्ट रिस्क इन्श्योरेन्स कार्पोरेशन लि०**—१९५६ मे इसकी रजिस्ट्री हुई। १४ अक्तूबर, १९५७ को अपना काम आरभ करने के लिए ५ लाख रु० दिये गये। निर्यात व्यापारियो को अपने माल का बीमा कराने का मौका दिया गया है। व्यवसायिक बीमा कम्पनिया साधारण यह कार्य नही करती हे।

**२१ पीरिटेज एण्ड केमिकल्स डेवलपमेट कार्पोरेशन लि०**—इसकी स्थापना सिंदरी मे मार्च, १९६० मे की गई। यह नेशनल इण्डस्ट्रीयल डेवलमेट कार्पोरेशन की सहायक और पूरक हे। १६ सितम्बर, १९६३ से यह पूर्ण स्वतन्त्र कम्पनी हो गई। इसके पास गन्धकाम्ल बनाने का प्लाट है। गन्धकाम्ल यह पीरीटेज से तैयार करता है।

**२२ हैन्डक्राफट्स एण्ड हैन्डलूम एक्सपोर्ट कार्पोरेशन आफ इण्डिया लि०**—यह स्टेट ट्रेडिग कार्पोरेशन लि० की सहायक और पूरक है। इसका कार्य विदेशो मे दस्तकारी की चीजो की खपत बढाना, उनके लिए बाजार ढूंढना और प्राप्त का सरक्षण करना है।

२३ इण्डियन एक्सप्लोजिव फक्टरी—इम्पीरियल कमीकल इण्डस्ट्रीज क साथ भारत सरकार ने एक करार किया है। इसम भारत सरकार के २० प्रतिशत और ८० प्रतिशत शेयर इम्पीरियल केमीकल इण्डस्ट्रीज के हैं। गोमिया हजारीबाग (बिहार) म यह फक्टरी ५ नवम्बर १९५८ को खोली गई। चट्टानो को उडाने और सुरगे बनाने के लिए विस्फोटक यहा बनते हैं।

२४ भारत इलेक्ट्रोनिक्स लि० जलहली, बगलौर—इसकी स्थापना १० अप्रल १९५४ को हुई। यह बडे परिमाण मे बेतार के तार के लिए वायरलेस और इलेक्ट्रोनिक्स तयार करता है। यह मुख्यत सेना और सरकारी विभागो के लिए माल तयार करता है।

२५ हिंदुस्तान स्टील लिमिटड—भारत सरकार की लोहा व इस्पात परियोजना हिन्दुस्तान स्टील लि० के अधीन है। यह लोहा व इस्पात मत्रालय के प्रशासन म है।

जनवरी १९६६ मे लोहा व इस्पात का स्वतन्त्र मन्त्रालय हो गया है। यह मत्रालय लोहा व इस्पात के आयात निजी और सरकारी क्षेत्र के इस्पात कारखाना इस्पात पुनर्वेलन मिलो और अलोह मिश्रण धातु उद्योग सम्बन्धी काय देखता है। हिंदुस्तान स्टील लि बोकारो स्टील लिमिटेड व हिंदुस्तान स्टील वक्स कस्ट्रक्शन लि मत्रालय के प्रशासन मे है। इससे सम्बद्ध लोहा व इस्पात के नियन्त्रक कार्यालय हैं। इसका कायालय कलकत्ता म है। यह मत्रालय लोहा व इस्पात के उत्पादन और आयात निर्यात का भी नियन्त्रण करता है।

हिंदुस्तान स्टील लि० का बोकारो यूनिट स्वतत्र कर दिया गया है। कम्पनी के कार्यो म इस्पात कारखाना कोयला-शोधनालाओ एव राउरकेला (१८ लाख टन) भिलाई (२५ लाख टन) और दुर्गापुर (१६ लाख टन) का विस्तार करना तथा दुर्गापुर मे निजी इस्पात का कारखाना लगाना है।

**राउरकेला इस्पात कारखाना**—हिंदुस्तान स्टील लि का एक कारखाना राउरकेला (उडीसा) म है। इसके लिए वित्तीय और तकनीकी सहयोग प्राप्त करने क लिए जमनी की एक कम्पनी से १९५३ म करार किया गया। कारखाना ७ २० ०० टन क्षमता का है तथा १७० करोड रु० की लागत से प्लाट लगाया गया है। राउरकेला कारखाने का विस्तार काय १९६८ म पूरा हो रहा है।

उत्पादन (हजार टन म)

| उत्पाद | १९६६ ६७ | १९६७ ६८ (अप्रल से दिसम्बर) |
|---|---|---|
| कोक (सूखा) | १ २७२ | ९१० |
| लोहा (गम धातु) | ९३४ | ६५६ |
| इस्पात पिण्ड | ९४३ | ६३३ |
| विक्रय इस्पात | ६८३ | ४४६ |
| नाइट्रो कल्शियम | १८८ | १२२ |

**भिलाई इस्पात कारखाना**—फरवरी १९५५ म सोवियत रूस क साथ हुए एक करार क अन्तगत इसकी स्थापना भिलाई (मध्य प्रदेश) म हुई। इसकी प्रारम्भिक उत्पादन क्षमता ७ ७० ०० टन का थी। फाउण्डरी ग्रेड का पिग लोहा भी यह ३ ०० ००० टन तयार करता है। इसका प्रगति हो रही

उत्पादन (हजार टन मे)

| उत्पाद | १९६६-६७ | १९६७-६८ (नौ मास) |
|---|---|---|
| कोक (सूखा) | १,९८२ | १,५९१ |
| लोहा (गर्म धातु) | २,०५२ | १,५८० |
| इस्पात पिण्ड | १,८५२ | १,३६६ |
| विक्रेय इस्पात | १,३२८ | ८५७ |

इस कारखाने की क्षमता बढाकर २५ लाख करने का प्राय सभी कार्य पूरा हो चुका है। सरकार ने कारखाने की क्षमता २५ लाख टन से बढाकर ३५ लाख टन करने के लिए कार्य शुरू करने की अनुमति दे दी है।

**दुर्गापुर इस्पात कारखाना**—यह १० लाख टन इस्पात की क्षमता का कारखाना ब्रिटिश स्टील कसोरटियम की सहायता से लगाया गया है। पहले इसे निजी क्षेत्र मे लगाने का विचार था, किन्तु बाद मे यह सरकारी क्षेत्र मे लगाया गया। दुर्गापुर इस्पात कारखाने की प्रगति इस प्रकार रही

उत्पादन (हजार टन मे)

| उत्पाद | १९६६-६७ | १९६७-६८ (नौ महीने) |
|---|---|---|
| कोक (सूखा) | ९०० | ७३३ |
| लोहा (गर्म धातु) | ८९७ | ६६१ |
| इस्पात पिण्ड | ७५४ | ५२८ |
| विक्रेय इस्पात | ५५० | ३९७ |

हिन्दुस्तान स्टील लि० का एक कार्यालय कलकत्ता मे भी है। यह परिवहन और नौ कार्यालय के नाम से प्रसिद्ध है। इस कार्यालय के द्वारा १९६४ मे ८८,००० टन आयात और लगभग ४०,००० टन निर्यात का काम किया गया।

**बोकारो**—१७ लाख टन इस्पात पिण्ड और ८.८० लाख टन फाउड्री लोहे की क्षमता के बोकारो इस्पात कारखाने का प्रथम चरण सरकार द्वारा मार्च १९६६ मे स्वीकृत हुआ। अक्तूबर १९६७ मे कारखाने के निर्माण के लिए सिविल इजिनियरिंग कार्य प्रारम्भ हुआ। इस कारखाने का निर्माण रूस के सहयोग से किया जा रहा है। रूसी सस्था ने तकनीकी सहयोग के लिए ६५ रूसी विशेप बोकारो भेजे है।

२५ जनवरी, १९६५ को भारत-सोवियत करार, बोकारो इस्पात कारखाने के बारे मे हुआ। ६ फरवरी, १९६५ को रूस से समझौता हुआ। यह कारखाने के स्वरूप के बारे मे था। दिसम्बर, १९६५ मे रूस ने इस विपय मे एक विस्तृत रिपोर्ट दी, बोकारो स्टील लि० ने कुछ सशोधनो के साथ रूसी योजना को स्वीकार कर लिया।

बोकारो प्लाट की कुल उत्पादन क्षमता ४० लाख टन होगी। बोकारो का नर्माण दो चरणो मे होगा। पहले चरण मे १७००० टन क्षमता का प्लाट लगाया जायगा।

कारखाना ३९८३० एकड भूमि मे होगा। पर अभी १३,३०० एकड भूमि ही प्राप्त की गई है। हिन्दुस्तान स्टील वर्क्स कस्ट्रक्शन लि० इसके लिए स्थल का निर्माण कर रहा है।

बोकारो के प्रथम चरण पर ६२६ करोड़ रु० और सम्पूर्ण पर ६०० करोड़ रु० व्यय होने का अनुमान है।

२६ *हिन्दुस्तान स्टील वर्क्स कन्स्ट्रक्शन लि०—यह इस्पात मंत्रालय द्वारा स्थापित* कम्पनी है। इसकी अधिकृत पूंजी १ करोड़ रु० है। भविष्य में लगाये जाने वाले इस्पात के कारखानों तथा उससे सम्बंधित सुविधाओं का निर्माण यह करेगा। बोकारो कारखाने के लिए यह जमीन को समतल कर रही है। स्ट्रक्चरल फैब्रीकेशन शाप के लिए यह यार्ड तैयार करेगा रेल सुविधायें प्रदान करना भी इसका काम है। बोकारो में इस पर ४७ लाख रु० खर्च होगा।

२७ *मैसूर आयरन एण्ड स्टील वर्क्स—इसकी विस्तार योजना पूरी होने वाली है।* इसकी इस्पात उत्पादन की क्षमता ८ हजार टन से २ लाख टन करने की विस्तार योजना पर काम हो रहा है। यहां मिश्र और विशिष्ट इस्पात तैयार करने का विचार है।

२८ *लिगनाइट फैक्टरी—यह नेवेली परियोजना के अंतर्गत है जो पूर्णत केन्द्रीय* सरकार की है। इस पर व्यय लगभग १११ ६६ करोड़ रु हुआ है। इसके पांच अंग हैं खान उत्खनन ताप विद्युत योजना रासायनिक उर्वरक प्लांट ब्रिकेट निर्माण संयंत्र तथा मिट्टी प्रक्षालन-संयंत्र।

२६ आयल इण्डिया लि०—फरवरी १६५६ में इसकी स्थापना असम में हुई। इसमें भारत सरकार और बर्मा आयल कम्पनी समान साझीदार है। इस कम्पनी की स्थापना तेल *पेट्रोलियम और गैस के उत्पादन के लिए हुई है। तेल को परिष्कृत करने के लिए दो तेल* शोधक कारखाने स्थापित किए गए हैं जो बरौनी हल्दिया में हैं। पाइप लाइन द्वारा तेल हल्दिया और बरौनी पहुंचाया जाता है। इसके अतिरिक्त आसाम आयल कम्पनी के डिगबोई तेल शोधक कारखाने को भी तेल पहुंचाया जाता है।

३० इण्डियन आयल कार्पोरेशन लि०—इसके अंतर्गत दो सरकारी कम्पनियां हैं। १ इण्डिया आयल कम्पनी—यह सरकारी क्षेत्र में उत्पन्न पेट्रोल व किरासीन तेल को बेचने वाला सरकारी संगठन है २ इण्डिया रिफाइनरी लि —यह तेल शोधक कम्पनी है। इसमें निजी क्षेत्र भी है।

इण्डियन आयल कार्पोरेशन लि० की स्थापना ७५ करोड़ रु० की पूंजी से की गई है। *इनके सदर मुकाम क्रमश बम्बई और नई दिल्ली हैं।*

३१ *अशोक होटल लि नई दिल्ली—एक निजी कम्पनी यूनेस्को कान्फ्रेंस के मौके* पर एक बड़ा होटल बनाना चाहती थी। पर वह आवश्यक पूंजी एकत्र न कर सकी। अत *मई १६५६ में भारत सरकार ने इसको अपने हाथ में ले लिया। यह होटल अक्तूबर १६५६* से काम कर रहा है।

३२ हैवी इलेक्ट्रिकल्स (इण्डिया) लि०—भारत में अपने ढंग की यह एक ही संस्था है। भारत सरकार ने इसकी स्थापना की। यह स्विच गीयर कंट्रोल पैनल ट्रांसफारमर कम्यूटेटर ट्रैक्शन मोटर आदि बिजली के साज-सामान तैयार करता है। उत्पादन १६६० ६१ में आरम्भ हुआ।

हैवी इलेक्ट्रिकल्स (इण्डिया) लि० एसोसियेटेड इलेक्ट्रिकल्स इण्डस्ट्रीज लन्दन के तकनीकी सहयोग से कार्य कर रहा है। वह कम्पनी रेल पटरियो के उपकरण व हाइड्रो-टर्बाइन भी बनाती है। १९६७-६८ मे इसमे १,८३६ लाख रु० के माल उत्पादन का लक्ष्य निर्धारित किया। अप्रैल से नवम्बर, १९६७ तक ८२८ ५९ लाख रु० मूल्य का माल तैयार हुआ था।

बिजली के भारी उपकरणो की बढती माग को पूरा करने के लिये इसके उत्पादन की विस्तार-योजनाए हे।

प्रति वर्ष ८,००० अतिरिक्त ट्रैक्शन मोटरो तथा सम्बन्धित उपकरणो के उत्पादन की एक योजना विचाराधीन है।

**३३. इण्डिया हैवी इलेक्ट्रिकल्स लि०**—इस कम्पनी के चार प्लाट विभिन्न जगहो मे लग रहे हे—(१) हैवी इलेक्ट्रिकल्स इक्विपमेण्ट प्लाट, रानीपुर, हरिद्वार, (२) हैवी प्रेशर बायलर प्लाट, तिरुवेराम्बूर, (३) हैवी पावर इक्विपमेण्ट प्लाट, रामचन्द्रपुरम् और (४) स्विच गीयर प्लाट रामचन्द्रपुरम्।

**हैवी इलेक्ट्रिकल्स इक्विपमेण्ट प्लाट, रानीपुर**—का निर्माण हरिद्वार के पास सोवियत रूस की सहायता से किया जा रहा है। यहाँ १५ लाख किलोवाट के स्टीम टरबाइन, १२ लाख किलोवाट के हाइड्रो टरबाइन व जेनरेटर तथा ५ १५ लाख किलोवाट की बिजली की बडी मोटरो का निर्माण किया जायगा। सयत्र का औपचारिक उद्घाटन जनवरी, १९६७ मे हुआ।

परियोजना पर ६,८०० लाख रु० व्यय का अनुमान है। इसकी वार्षिक उत्पादन क्षमता ४,००० लाख रु० के लगभग की होगी।

**हैवी प्रेशर बायलर प्लांट, तिरुवेराम्बूर**—चेकोस्लोवाकिया की सहायता से बनाया जा रहा हे। यह परियोजना २,३०० लाख रु० की है। यहाँ प्रति वर्ष ७५० मेगावाट के १२ फिटिंग और पैकेज बायलरो का निर्माण होगा। कारखाने के प्रथम चरण का निर्माण-कार्य पूरा हो चुका है तथा उत्पादन भी प्रारम्भ हो गया है।

**हैवी पावर इक्विपमेण्ट प्लांट, रामचन्द्रपुरम् (आन्ध्र प्रदेश)**—चेकोस्लोवाकिया की सहायता से लगाया जा रहा है। इस कारखाने मे ८०० मेगावाट के स्टीम टरबाइन और विभिन्न नापो के १०० मेगावाट के टरबोआल्टरनेटर प्रति वर्ष तैयार होगे। चेकोस्लोवाकिया ४९२ लाख रु० की मशीने देगा। इसके अतिरिक्त ६२६ लाख रु० के कल-पुर्जे भी देगा। समझौते पर हस्ताक्षर हो चुके है। सितम्बर, १९६५ से इसके फैब्रिकेशन शाप मे उत्पादन प्रारम्भ हुआ। गत वर्ष कुल उत्पादन १ ५९ करोड रुपया हुआ।

**स्विच गियर प्लांट**—के लिए स्वीडिस फर्म अलयन्ता स्वेस्का इलेक्ट्रिस्का एकीबोला जेट के साथ २-४-६५ को समझौता किया गया है। यह कम्पनी २९० लाख क्रोन कर्ज देगी जिसमे आवश्यक उपकरण स्वीडन से खरीदे जायेगे। कारखाने का निर्माण-कार्य १९६६ मे पूरा हो गया। उत्पादन अक्तूबर १९६६ से प्रारम्भ हुआ। यह परियोजना २७५ करोड रु० की है।

**सेण्ट्रल फाउण्ड्री फोर्ज, हरिद्वार**—की परियोजना को इसलिए बनाया जा रहा है कि

वह इस्पात की ढली और गढी वस्तुओ और विशेषकर इस तरह की गढी व ढली वस्तुओ की आवश्यकता पूरी करेगी जिनकी आवश्यकता हरिद्वार भोपाल हैदराबाद तथा तिरुचिरापल्ली के कारखानो मे बिजली क भारी उपकरण और वायलर बनाने के लिए होती है। इस परियोजना पर लगभग २६ करोड रु व्यय होने का अनुमान है। स्थापना स्थल पर सयन्त्र लगाने का प्रारम्भिक काय शुरू कर दिया गया है।

३४ यूरेनियम थोरियम फक्टरी बम्बई—इस फक्टरी की नीव जनवरी १९५५ मे रखी गई। इस पर ४५ लाख रु० व्यय होगा। यह २०५ से २८८ टन थोरियम नाइट्रेट प्रति वष तयार करेगी। यहाँ देश मे उत्पन्न यूरेनियम का परिष्कार किया जायगा।

३५ हैवी इजीनियरिंग कारपोरेशन रांची—इसकी स्थापना १९५८ मे भारी मशीनो के बनाने के लिए की गई। इसके तीन भाग हैं (१) हैवी मशीन बिल्डिंग प्लाट (२) फाउड्री फोज प्लाट (३) हैवी मशीन टूल्स प्लाट।

भारी मशीनें बनाने का सयन्त्र—इसकी क्षमता ८० हजार मीट्रिक टन भारी मशीनें प्रति वष है। इसका एक इस्पाती ढाचे बनाने का वर्कशाप है जिसकी वार्षिक क्षमता २५ हजार मीट्रिक टन है। यह रूस की सहायता से लगाया गया है।

फाउण्ड्री फोज सय त्र—चेकोस्लोवाकिया की सहायता से यह प्लाट लगाया गया है। इसकी वार्षिक क्षमता १ लाख ४७ हजार मीट्रिक टन है।

हैवी मशीन टूल प्लाट—इसका निर्माण भी चेकोस्लोवाकिया की सहायता से हुआ है। इसकी वार्षिक क्षमता १० हजार मीट्रिक टन है। इसकी मुख्य इमारत का निर्माण-काय पूरा हो चुका है।

३६ राष्ट्रीय कोयला विकास निगम—इसकी स्थापना अक्तूबर १९५६ म की गई। सरकारी क्षेत्र की कोयला खानो का विकास करना इसका काय है। सिंगरेनी कोयला क्षेत्र (आध्र) को छोडकर ११ कोयला क्षेत्र हैं। इस्पात के प्लाटों की कोक की आपूर्ति के लिए कोयला शोधन सयन्त्र का प्लाट कारगली (बिहार) म नवम्बर १९५८ म स्थापित हुआ था।

३७ इडियन रेयर अथ लि०—अगस्त १९५ म इसकी स्थापना की गई थी। यह केरल सरकार और भारत सरकार की सयुक्त योजना है। यह फक्टरी हर साल १५० टन मोनो जाइट म १५ ० टन रेयर अथ तयार करती है। यह कारबोनेट और सोडियम फास्फेट भी तयार करती है।

८ हिन्दुस्तान साल्टस लि०—साभर झील म नमक बनाने का काम सरकार ने अपने हाथ म ले लिया है। इस लिए इस कम्पनी की स्थापना जयपुर म की गई है। खारगोधा (गुजरात) म नमक बनाने का काय भी इसी कम्पनी के अधीन है। इस कम्पनी की पूजी दो करोड रु है। यह नमक उद्योग सम्बधी सब कार्यों क लिए जिम्मेदार है। इसकी चुकता पूजी १७८८१ लाख रु० है।

कम्पनी क खरगोधा और मडी स्थित दोनो कारखानो म १९६७ म सितम्बर तक ८७५१७ मीट्रिक टन नमक पदा हुआ। इसी अवधि म १९६६ म १ ०७ ८४५ मीट्रिक टन पदा हुआ था।

**साभर साल्ट्स लि०**—की अधिकृत पूजी एक करोड रुपया है अग पूजी मे से ६ हजार हिस्से हिन्दुस्तान साल्ट लि० के तथा ४००० राजस्थान सरकार के है। प्रत्येक हिस्सा एक हजार रु० के है।

साभर ने सितम्बर, १९६७ तक १८७००० मीट्रिक टन नमक का उत्पादन किया। इस अवधि मे १९६६ मे इसने १,९३,००० मीट्रिक टन नमक उत्पादित था।

३९. **उडीसा माइनिंग कार्पोरेशन लि०**—यह उडीसा और भारत सरकार का सयुक्त उपक्रम है। इसका काम उडीसा की खानो से लोहा और अन्य खनिज द्रव्य ढूडना, इकट्ठा करना और निर्यात की व्यवस्था करना है।

४० **टेलीप्रिंटर मैन्यूफैक्चरिंग कम्पनी लि०**—भारत सरकार और इटालियन कम्पनी ऑलिवेती के बीच इसके लिए अमभौता हुआ है। इसकी स्थापना १९६० मे की गई थी। दोनो के बीच सहयोग १० साल रहेगा। इटालियन कम्पनी को रायल्टी मिलेगी।

४१. **नेशनल न्यूजप्रिंट एण्ड पेपर मिल्स लि०**—नेपा नगर (मध्य प्रदेश) मे इसकी स्थापना की गई है। यह नेपा मिल्स के नाम से प्रसिद्ध है। इसकी स्थापना १९४७ मे एक निजी कम्पनी के अधीन हुई थी, पर वह इसे चला नही सकी। अत भारत सरकार और मध्य प्रदेश सरकार को जनवरी १९५५ मे सौप दी गई।

इसकी वार्षिक उत्पादन क्षमता ३०,००० मी० टन है। १९६७ मे इस एकक मे ६०० मी० टन की थोडी वृद्धि की गई। इसकी क्षमता ४५००० मी० टन प्रति वर्ष करने की विस्तार योजना लागू की जा रही है। पूरा उत्पादन १९७० से होने लगेगा।

४२. **इण्डियन इजीनियरिंग लि०**—औद्योगिक परियोजना के लिए डिजाइन बनाने, उसका निर्माण करने और तत्सम्बन्धी आवश्यक व्यवस्था करने के लिए यह कम्पनी अमेरिका की वेशटल इण्टरनेशनल कार्पोरेशन के सहयोग से स्थापित की गई है।

४३. **इन्स्ट्रूमेन्टेशन लि०, कोटा**—इसका पजीकरण मार्च १९६४ मे किया गया। यह कोटा मे सूक्ष्म यन्त्र बनाने के कारखाने की स्थापना और पालघाट, केरल मे मशीनी औजार बनाने के कारखाने की स्थापना करेगा। इनके लिए वित्तीय तथा तकनीकी सहायता सोवियत रूस द्वारा दी जा रही। इसकी अधिकृत पूजी ७०० लाख रु० है।

कोटा के सूक्ष्म यन्त्र कारखाने के स्थापना स्थल पर निर्माण कार्य पूरा हो चुका है। आयातित मशीनो का एक बडा हिस्सा वहाँ पहुच गया है। पालघाट कारखाने की स्थापना का कार्य फिलहाल स्थगित है।

४४. **भारत हेवी प्लेट एण्ड हेवी वेसल्स लि०, नई दिल्ली**—कम्पनी की स्थापना जून '६६ मे की गई। कारखाना उर्वरक, पेट्रोल-रसायन तथा अन्य रसायन उद्योगो के उपकरणो का निर्माण करेगा। इसकी वार्षिक उत्पादन क्षमता २३ हजार मी० टन होगी और उसका मूल्य लगभग १० करोड रु० होगा। यह चेकोस्लोवाकिया की सहायता से बनाया जा रहा है तथा सम्पूर्ण परियोजना १९६९ तक पूरी होगी।

४५. **त्रिवेणी स्ट्रक्चरल्स लि०, प्रयाग**—इसका पजीकरण भारी ढाचे बनाने वाली परियोजना के लिए जुलाई, १९६५ मे किया गया। इस परियोजना की अनुमानित लागत

(लाख रुपये म)

| | १९६६ | | १९६७ | |
|---|---|---|---|---|
| | क्षमता | वास्तविक उत्पादन | क्षमता | अनुमानित उत्पादन |
| चीनी मिल | १ ४६० | ८७२ | १ ४६० | ९७० |
| इमारतें व सडकें बनाने की मशीनें | ४६८ | २१० | ४७५ | १४० |
| खनन मशीनें | २८३ | ४६ | ९९३ | ३३६ |
| सीमेंट | २ ३०० | ६११ ०७ | २ ३०० | ६५० |
| रसायन व फार्मेसी | १ १६४ | ८९७ | ११ ८९५ | ९०० |
| वातानुकूल व प्रशीतन उपकरण | १ ३०० | ६३२ | १ ५०० | ७०० |
| औद्योगिक बायलर | १ ४६० | ८७२ ०५ | १ ४६० | ९७० |
| कागज व लुगदी मशीन | ६४५ | २३ | ६४५ | २५० |
| कनवेयर | ८०० | ४६४ ६३ | ८०० | ४०० |
| इस्पात संयन्त्र उपकरण | उपलब्ध नही | उपलब्ध नही | १ २८० | ५१५ |



१९६६ म देश म वस्त्र उद्योग की १८०० करोड रुपये तथा पटसन उद्योग की ३२१ करोड रुपये की मूल्य की मशीनो का निर्माण हुआ।

छपाई की मशीनें बनाने म भी प्रगति हुई है। इसके अतिरिक्त इस्पाती साचे ट्यूब पाइप बाल बीयरिंग मशीनी औजार ट्विस्ट ड्रील ग्रिंडिंग चक्की हैक्शा ब्लेड, जीप और कार उद्योगो म भी विकास हुआ। वस्त्र उद्योग के लिए असेंबरिंग मशीन भी बनने लगी हैं। इस प्रकार बिजली के पम्प एयर कण्डीशनर घरेलू मीटर टाइप राइटर देश मे तयार होने लगे हैं।

चीनी

विश्व भर म भारत सबसे बडा चीनी-उत्पादक देश है यद्यपि गन्ने की उपज १४ १५ टन प्रति एकड ही है। गन्ना और चीनी उत्पादक राज्य हैं उत्तर प्रदेश बिहार पजाब महाराष्ट्र आन्ध्र और मद्रास। उत्तर प्रदेश और बिहार देश भर म उत्पन्न कुल चीनी का ७० प्रतिशत पदा करते हैं। भारत म उत्पन्न गन्ने का ५५ प्रतिशत गुड और खाण्डसारी बनान म खपता है। चीनी बनान म उत्पन्न गन्ने का केवल २५ प्रतिशत मिला का जाता है।

वस्त्र के बाद भारत का यह सबसे बडा उद्योग है। चीनी का उत्पादन १९६५ ६६ म ४ लाख टन से अधिक हुआ। चीनी का निर्यात ४४१ लाख टन किया गया।

चीनी उद्योग की प्रगति को देखने से ज्ञात होगा कि उत्पादन सदा एक-सा नही रहता।

१९६० ६१ म १७५ मिलें थी और उत्पादन ३० २९ लाख टन हुआ था लेकिन इसके बाद उत्पादन घट गया। यथा

## चीनी का उत्पादन

| | |
|---|---|
| १९६०-६१ | ३० २९ लाख टन |
| १९६२-६३ | २१.५२ लाख टन |
| १९६३-६४ | २५ ६७ लाख टन |
| १९६४-६५ | ३२ ५८ लाख टन |
| १९६५-६६ | ३४ ५८ लाख टन |
| १९६६-६७ | २२ ०० लाख मी० टन |

### प्लाईवुड

यह उद्योग देश के इन क्षेत्रो की माग पूरी करता है (१) फ्लस दरवाजा (२) कृष्ण-पट्ट (ब्लैक वोर्ड) (३) व्यावसायिक प्लाई वुड (४) पैकिंग प्लाई वुड (५) चायपेटी प्लाईवुड (६) मैरीन प्लाईवुड, (७) ककरीट रार्टरिंग प्लाईवुड।

### साइकिल

भारत मे साइकिल सबसे पहले १८९० मे दिखाई दी थी। साइकिल उद्योग सबसे पहले १९२५ मे मद्रास मे जर्मनी की सहायता से प्रारम्भ हुआ था। १९६७ मे १७ लाख ६६ हजार साइकिलो का निर्माण हुआ जबकि इसके पूर्व वर्ष मे १६ लाख ३१ हजार ४०० साइकिलें बनी। देश मे साइकिल बनाने वाली एकक हैं। साइकिलो के पुर्जे बनाने वाले ५५ एकक हैं।

### कागज और गत्ता

आधुनिक ढग से कागज बनाने का प्रारम्भ १८३० मे हुआ। इस वर्ष डा० केरी ने कलकत्ते मे कागज बनाने की पहली मिल स्थापित की। यह प्रयत्न विफल रहा। इसकी मशीनें १८७० मे रायल पेपर मिल्स, बालली भेज दी गई। इस कम्पनी की स्थापना १८६७ मे हुई थी। अपर इण्डिया पेपर मिल्स, लखनऊ की १८८२ मे और टीटागढ पेपर मिल्स, कलकत्ता की स्थापना १८८६ मे हुई। १८९१ में बगाल पेपर मिल्स, रानीगज मे स्थापित हुई। १९२५ मे कागज उद्योग को राजकीय सरक्षण दिया गया। १९४७ तक यह उद्योग सरक्षित रहा। दूसरे महायुद्ध के समय कागज मिलो की सख्या, बढकर १५ हो गई तथा आज ५६ है। अखबारी कागज का बनाना १९५९ मे नेशनल न्यूज प्रिंट एण्ड पेपर मिल्स, नेपा नगर ने प्रारम्भ किया। इसकी उत्पादन-क्षमता ३०,००० टन प्रतिवर्ष है। १९६७ मे कागज का उत्पादन ६०० हजार मी० टन हुआ जबकि इसके पूर्व इसका उत्पादन ५८५ हजार मी० टन था। एक मील रेयन ग्रेड लुगदी तैयार करती है।

### चमडा और खाल

विदेशी विनिमय-उपार्जन की दृष्टि से चमड़ा-उद्योग का स्थान चौथा है। १९६६ मे ४२ २५ लाख चर्मखण्ड पैदा हुए थे। जबकि १९६७ मे ४१ ४७ लाख कमाई गई। कछुआ, मगरमच्छ, साप, छिपकली, पग्यिान आदि से उत्पन्न खाल अतिरिक्त है। १९६६ मे देश मे पाश्चात्य एव देशी किस्म मे क्रमश १.१४ लाख तथा ६७ ४३ लाख जोड़े जूते बनाए गए। १९६७ मे जूता जोडो की यह सख्या १०१ ६५ लाख तथा ७५ ५८ लाख थी।

जूता उद्योग का सगठन लघु परिमाण के आधार पर ही हुआ है, यद्यपि मद्रास, कानपुर, कलकत्ता और बम्बई मे बडे-बडे चर्मालय हैं। देश भर मे लगभग ७२५ चर्मशालाए या टैनरिया हैं। इनमे से २४ बडी इकाइया हैं।

## वनानिक व डाक्टरी उपकरण

दश म इस समय वनानिक आलेख्य (ड्राइंग) सर्वे गणित एवम रे औद्योगिक मापक यत्र आदि बनाने के ४६ एकक हैं। पाच यूनिटें इनेकने डाक्टरी उपकरण तयार करती है।

## रेयन

भारत म यह उद्योग १६ साल पुराना है। दूसरे महायुद्ध के बाद १६५० मे इसका आरम्भ इस देश म हुआ। विसकोज रेयन इस समय सुलतम मूल्य का रासायनिक माल है। उद्योग के सब क्षेत्रो म इसको स्वीकार कर लिया गया है। इसको पदा करने वाले मुख्य द्रव्य हैं गधक का अम्ल (सल्फ्यूरिक एसिड) और रेयन ग्रड कास्टिक सोडा। य अब भारत म ही तयार होने लगे हैं।

## रेशम

यह एक अत्यन्त प्राचीन उद्योग है परन्तु यह विनाशो मुख था। दूसरा महायुद्ध इसको पुन जीवन देने वाला सिद्ध हुआ। रेशम के कीडे पालने का उद्योग ग्राम व कुटीर उद्योग है। लघु उद्योगो म इसका महत्वपूर्ण स्थान है। कुल उत्पन्न कच्चे रेशम का आधा भाग मसूर म पदा होता है। इसके बाद असम बगाल मद्रास व जम्मू कश्मीर के स्थान हैं।

शहतूत के पत्तो से भिन्न पत्ता पर पाले गय रेशम के कीडो से तयार हुआ रेशम नागरिको के वस्त्र बनाने मे काम आता है। शहतूत के पत्तो पर पाले गय रेशम के कीडो का तयार किया गया रेशम सेना म काम आता है। भारत पाक युद्ध के बाद से देश मे शहतूती रेशम की आवश्यकता बहुत बढ गई है। रेशम उद्योग को भारत सरकार १६५ से सरक्षण दे रही है। इससे पहले १६४६ म केन्द्रीय रेशम परिषद की स्थापना की गई।

आयात की आवश्यकता पूरी करने के विचार से १६५८ म सेंट्रल सिल्क वम स्टेशन श्रीनगर म स्थापित किया गया। बरहामपुर (प० बगाल) मे सेंटन सेरीकल्चरल रिसर्च स्टेशन की स्थापना की गई। इसकी एक शाखा कनिम्पोग म स्थापित की गई। मसूर म अखिल भारतीय सरीकल्चरल ट्रनिंग इस्टीच्यूट है। मसूर म उत्पन्न जाजट रेशम देश भर म सर्वोत्तम माना जाता है।

## सिलाई मशीनें

सिलाई मशीन बनाने का पहला कारखाना १६३७ म लगाया गया। दूसरे महायुद्ध के बाद म इस उद्योग म तेजी म वृद्धि हुई। मशीन का प्रत्यक कल पुर्जा इस देश म ही तयार होता है।

## ऊन उद्योग

भारत हर साल लगभग दस लाख पौंड ऊन पदा करता है। प्रति भेड साल म तीन चौथाई पौंड स लकर चार पौण्ड तक ऊन होता है।

ऊनी वस्त्र उद्योग बहुत कुछ आयातित ऊन पर निभर है। अच्छे कम्बला के लायक ऊन भी यहा कम होती है।

## गलीचा

ऊनी दरिया, गलीचे और फर्शी भारत मे तैयार ऊनी मालो सर्वोत्तम है। गलीचा बुनाई एक सगठित उद्योग है। इसके मुख्य केन्द्र है अमृतसर, आगरा, ग्वालियर और जयपुर। यहा अच्छी किस्म की दरिया व फर्शी तैयार होते है। कश्मीर के गलीचे ऊची किस्म के होते है। कश्मीर मे साधारण किस्म का भी माल तैयार होता है। मैसूर, वेल्लारी, वगलौर और दक्षिण के अन्य स्थानो मे ड्रगेट तैयार होते है।

## सीमेट

पोर्टलैंड सीमेट का वनाना सर्वप्रथम १९०४ मे मद्रास मे प्रारम्भ हुआ। परन्तु यह परियोजना विफल रही। इसके नौ साल वाद पोरबन्दर मे फैक्टरी वनाई गई। इसके वाद लखेरी और कटनी मे फैक्टरी लगाई गई। १९२६ मे भारतीय सीमेट निर्माता सघ की स्थापना हुई। सीमेट का व्यवहार लोकप्रिय बनाने के लिए १९२७ मे ककरीट एसोसियेशन ऑफ इण्डिया की स्थापना हुई। १९३० मे सीमेट मार्केटिग कम्पनी आफ इण्डिया की स्थापना की गई, जो सदस्य कम्पनियो द्वारा उत्पादित सीमेट के वेचने की व्यवस्था करती है।

इस समय देश मे सीमेट तैयार करने वाली ४० एकक है। इनकी कुल उत्पादन क्षमता १२८ लाख मीट्रिक टन है। इसमे ३ वर्ष मे ६ लाख मीट्रिक टन की और वृद्धि हुई। सीमेट (क्वालिटी कट्रोल) आर्डर, १९६२ मे जारी किया गया। यह सीमेट मे मिलावट को रोकने के लिए था। १९६६ तथा १९६७ मे सीमेट का उत्पादन १११ लाख तथा ११७ लाख मीट्रिक टन हुआ। एसवेट्स सीमेट उत्पाद की पाच एकक है जिनकी क्षमता ३४२८ मीट्रीक टन प्रतिवर्ष है।

## चीनी मिट्टी के वर्तन (कुम्हारी उद्योग)

दुनिया का यह सबसे पुराना उद्योग माना जाता है। मिट्टी के वर्तनो का उपयोग शहरो और गावो मे एक समान किया जाता है। मामूली चिकनी मिट्टी के वर्तनो की जगह चीनी मिट्टी के वर्तनो ने ले ली है। चीनी मिट्टी के वर्तन वनाने की इस समय भारत मे ६८ फैक्टरिया है। सफेद वर्तनो, आरोग्य व सफाई के वर्तनो, ग्लेज्ड टाइल वनाने और उच्च तनाव के ताप अवरोधको (इसुलेटरो) के निर्माण मे वडी प्रगति हुई है। इस उद्योग के केन्द्र है मध्यप्रदेश, प० वगाल, महाराष्ट्र, मद्रास और मैसूर। केरल सरकार भी इस उद्योग को चलाती है।

## रवड का बना माल

रवड से वनने वाली महत्वपूर्ण वस्तुओ मे भारत प्राय आत्मनिर्भर है। रवड का माल तैयार करने वाली ४०० एकक है। इसके अतिरिक्त ७३ सगठित एकक है। ये मोटर टायर से लेकर रवड के खिलौने तक वनाते है।

देश मे रवड से १३० किस्म की चीजे वनाई जाती है। कच्चे रवड का ८५ प्रतिशत तो मोटरो व वाइसिकलो के टायर-ट्यूव और रवड के जूते वनाने मे लगता है। मोटर के टायर वनाने वाली ८ कम्पनिया है। इनके अतिरिक्त और वडे-वडे ५० यूनिटे देश भर मे फैली हुई है।

रबड उद्योग का सूत्रपात भारत म १६२० म हुआ। इसी साल कलकत्ता म कारखाना लगाया गया। शाहगज (प० बगाल) म दूसरी फक्टरी १६३६ म स्थापित हुई।

## दियासलाई

पहले महायुद्ध से पहले भारत म दियासलाई उद्योग का कोई अस्तित्व नही था। १६२२ मे इस पर आयात कर लगाने के बाद इस देश म इस उद्योग का तेजी से विकास हुआ। १६२८ मे इस उद्योग को सरक्षण मिला। फलत विदेशो से दियासलाई का आना ही बन्द हो गया।

## पेंट व तल कोटिंग पदाथ

प्रतिमानित किस्म के पेंट एनामेल, वार्निश और मुख्य मुख्य कच्चे माल का उत्पादन बढा है और यह उद्योग बराबर प्रगति कर रहा है।

## काच या शीशा

यह भी भारत का एक महत्वपूण उद्योग है। १६५६ म पजीकृत काच की फक्ट्रिया १२३ थी और इनकी वार्षिक उत्पादन क्षमता ३ ६२ २८४ टन थी।

काच की अधिकाश फक्ट्रिया प० बगाल महाराष्ट्र और उत्तर प्रदेश म हैं। इन १२५ एककों म १२ करोड रु० की पूजी लगी हुई है। ये १८ करोड रु० का सामान तयार करते हैं।

## साबुन

साबुन बनाने का उद्योग कुटीर उद्योग के साथ साथ बडा उद्योग भी है। साबुन बनाने वाली बडी यूनिटो की सख्या ६१ हैं। इनम से लगभग एक तिहाई महाराष्ट्र और प० बगाल म हैं।

## मोटर गाडी उद्योग

इस उद्योग की दृष्टि से १६५४ का साल अत्यन्त महत्वपूण था। इस वष भारत सरकार ने एक साहसिक कदम उठाया और मोटर गाडी बनाने या बाहर से आये पुर्जों को जोडने का काम तीन कम्पनिया तक सीमित कर दिया। इनको निश्चित कायक्रम-लक्ष्य पूरा करने के लिए कहा गया। लक्ष्य यह रखा गया कि अन्ततोगत्वा भारत मे बनी मोटर गाडी के सब अवयव और भाग व कल-पुर्जे भारत के बने हो।

इसके लिए हिन्दुस्तान मोटस कलकत्ता प्रीमीयर आटोमोबाइल बम्बई महिन्द्रा एण्ड महिन्द्रा बम्बई अशोक ले लड मद्रास स्टण्डड मोटर प्रोडक्टस मद्रास और टाटा लोकोमोटिव एण्ड इजीनियरिंग कम्पनी बम्बई को चुना गया। इनके अतिरिक्त डिजल इजन बनाने वाली और दो कम्पनिया भी हैं—सिम्पसन एण्ड को और आटोमोबाइल प्रोडक्टस आफ इण्डिया। इनको १६५५ म मान्यता प्राप्त हुई।

इस उद्योग को दस साल के लिए सरक्षण दिया गया है। इसके उत्पादन के आकडे य हैं

| | उत्पादक इकाइया | १६६६ | १६६७ |
|---|---|---|---|
| वाणिज्य मोटर गाडिया | ६ | ३३१६२ | ३०६५० |
| कारें | ३ | २७५६७ | ३२६७० |

| | | | |
|---|---|---|---|
| जीप | १ | १०८६६ | ५७७० |
| स्कूटर | ३ | २०६७१ | ३०७०० |
| मोटर साइकिल | ३ | २५०४२ | २३७०० |

प्लास्टिक

भारत मे प्लास्टिक उद्योग अभी नया है। पर वह प्लास्टिक का वना माल निर्यात करने की स्थिति मे है। इसके लिए स्थापित सस्था का नाम है प्लास्टिक एण्ड लिनोलियम एक्सपोर्ट प्रमोशन कौसिल। भारत मे प्लास्टिक उद्योग कच्चा माल और परिष्कृत (प्रोसेस्ड) माल तैयार कर रहा है। भारतीय प्लास्टिक उद्योग द्वारा उत्पादित चीजो मे से कुछ है फेनोल फारमल डी हाईड, यूरिया-फारमल डी हाईड, पोलीथेन, पोली स्टीरेन। उद्योगो और उपभोक्ताओ के लिए उपयोगी प्लास्टिक की चीजे वडी सख्या मे वनाई जा रही है।

तम्वाकू

भारत का दुनिया मे तम्वाकू पैदा करने मे तीसरा स्थान है। यह एक नकदी फसल है। इससे सरकार को हर साल ५० करोड रु० की आय होती है तथा एक करोड रु० की विदेशी मुद्रा मिलती है। तम्वाकू पर सेस भी लिया जाता है। तम्वाकू उद्योग मे आध्र और महाराष्ट्र का प्रमुख स्थान है। आध्र का भाग ३५ प्रतिशत और महाराष्ट्र का लगभग २५ प्रतिशत है। लगभग ६० प्रतिशत तम्वाकू से सिगरेट-तम्वाकू बनाया जाता है। भारत सरकार ने १६४५ मे 'इण्डियन सेंट्रल तम्वाकू कमेटी की स्थापना की है।

जटा-जूट (कोयर)

नारियल के उपरले खोल के जटा जूट से निकाले गये सूत व रेशे को कोयर कहते है। भारत विश्व मे कोयर का एक मात्र उत्पादक है। कोयर उद्योग केरल मे केन्द्रित है। इसमे ६ लाख व्यक्ति काम करते है। मुख्य रेशा या सूत है चटाई-रेशा और कुरीड रेशा। इसमे अधिक मात्रा चटाई रेशे की होती है। अलेप्पी के पार कालावूर मे अनुसधान सस्था है। उलवेरिया (हावडा) मे एक नमूने की फैक्टरी खोली गई है। कुल उत्पन्न माल का आधा भाग निर्यात किया जाता है। पायदान, फर्शी, रस्से आदि तैयार किये जाते है।

१६५३ मे कोयर वोर्ड की स्थापना कोयर इडस्ट्रीज एक्ट, १६५३ के अधीन की गई है। कोयर उद्योग के विकास के लिए कोयर वोर्ड स्थापित किये गये है। समस्त कोयर रेशे पर १ प्रतिशत से अधिक लेवी नही ली जाती।

खेल का सामान

खेल का सामान वनाने का उद्योग उत्तरी भारत तक सीमित हे। जालन्धर और मेरठ शहर इसके केन्द्र है। अन्य स्थान दिल्ली, वटाला, पटियाला, आगरा, लखनऊ और इलाहवाद व जम्वू-कश्मीर है। इनके लिए आवश्यक कच्चा माल विलो और शहतूत की लकडी हे जो कश्मीर और देश के अन्य भागो मे पैदा होती हे। यह कुटीर उद्योग है।

खाद्य-पदार्थ

द्रव ग्लूकोज, डेक्सटरोज चूर्ण, विस्कुट, मिठाइयाँ, चाकलेट, दुग्ध चूर्ण आदि का निर्माण वरावर वढ रहा है। शिशु-आहार वडी मात्रा मे तैयार होने लगा है। डवल रोटी

बनाने का उद्योग भी बढ रहा है। अपनी आय यकता का बिस्कुट भारत पन्न कर लता है। यही बात मिठाइयो या मीठी गोलिया के बारे म है। सगठित उद्योग क्षेत्र की ३१ फक्टरिया प्रति वष ५२ ००० टन बिस्कुट तयार करती हैं। मिठाई बनाने की ३० फक्टरियाँ हैं। इनकी वार्षिक उत्पादन क्षमता ४० ००० टन है।

## लाख

इसके कीडे पलाश बेर और कुसुम के पड पर पाने जाते हैं। बिहार उडीसा असम मध्य प्रदेश और प० बगाल लाख के मुख्य उत्पादक हैं। लाख का मुख्य बाजार कलकत्ता है।

## वनस्पति उद्योग

भारत म प्रथम महायुद्ध के बाद यूरोप से इसका आगमन हुआ। पहली वनस्पति फक्टरी १६३० म स्थापित हुई।

भारत सरकार ने १६४४ मे इस उद्योग के नियन्त्रण के लिए कानून बनाया और इसके लिए एक अफसर नियुक्त किया। इसकी अनुमति लिये बिना नई फक्टरी का खोला जाना रोक दिया गया। पर आयल प्रोडक्टस कण्ट्रोल आडर के बावजूद वनस्पति तयार करने वाली फक्टरियो की सख्या बन्ती ही गई।

## बागान उद्योग

भारत मे बागान—काफी चाय और रबड के बागान कुल फसल के क्षेत्र के ६ ४ प्रतिशत मे हैं। ये भारत के उत्तर पूव और दक्षिण पश्चिम क्षेत्र मे केंद्रित हैं। ये १२ लाख लोगो को रोजगार देते हैं।

चाय—भारत के निर्यात व्यापार मे जूट के बाद चाय का दूसरा स्थान है। १८६५ से पहल चाय सरकारी बागानो मे उगाई जाती थी। १८६५ के बाद से यूरोपियन फर्मों ने इसका प्रबन्ध अपने हाथ म ले लिया और इस उद्योग मे धन भी लगाया। १६६० मे चाय ५ ८१ ० हैक्टर (एक हैक्टर २½ एकड) मे बोई जाती थी। कुल उत्पन्न चाय का ८० प्रतिशत उत्तरी भारत मे उत्पन्न होता है। दक्षिण मे मद्रास मसूर केरल और कुग मे चाय के बाग हैं। टी एक्ट १६५३ का प्रशासन टी बोड करता है। चाय की बिक्री नीलाम से होती है। उसका भी नियन्त्रण यही प्राधिकार करता है। टी सेस द्वारा इसकी वित्तीय आव श्यकताए पूरी की जाती हैं। १६६६ मे ४७ करोड ५४ लाख कि ग्रा चाय का उत्पादन तथा १७ करोड १७ लाख कि ग्रा० चाय का निर्यात किया गया। निर्यात से १३२ करोड ५० लाख रुपय की आय हुई।

काफी—१६६३ ६४ मे काफी की पदावार विश्व म कुल ६ ८२ १५ ००० थले (या ४ ०६ २६ ००० टन) हुई थी।

प्राय सम्पूण काफी मसूर केरल और मद्रास म उत्पन्न होती है। अरेबिका काफी स्वाद की दृष्टि से उम्दा है। राब्स्टा काफी की प्रतिरोध शक्ति अद्भुत है। कीट रोग आदि का यह प्रतिरोध कर सकती है। इसकी उपज भी अधिक है इसका बोना भी सस्ता है। १६६६ ६७ म ७० हजार मी० टन काफी का उत्पादन हुआ जिसम स ३१ ००० मी० टन काफी निर्यात की गई।

रबड :

रबड का सामान और विभिन्न वस्तुए बनाने का मुख्य कच्चा माल नैसर्गिक रबड है। नैसर्गिक रबड की कुल आवश्यकता का ५० प्रतिशत भारत मे उत्पन्न रबड से पूरा होता है। शेष का आयात करना पडता है।

रबड का क्षेत्र पिछले दशक मे ६० प्रतिशत बढाया गया है। १९५४-५५ मे रबड केवल १,७६,६४७ एकड मे ही होता था। अब ४,००,००० एकड मे होता है। मालाबार (केरल) मे इसके विस्तार की सम्भावना बहुत है। वहा जगल मे भी रबड बोया जा सकता है।

## भारतीय खनिज सम्पत्ति

आचार्य चाणक्य का कहना है कि खाने समृद्धि की मूल है। भारत के पास असीम खनिज सम्पत्ति नही है, लेकिन, फिर भी इस मात्रा मे है, कि वह उसका समुचित उपयोग कर विश्व की एक महान शक्ति हो सकता हैं। सुरक्षा और सामरिक महत्व के खनिज पदार्थ पर्याप्त मात्रा मे भारत मे उपलब्ध है। परन्तु टगस्टन, टीन, पारा गन्धक व पेट्रोलियम-जैसे महत्वपूर्ण खनिजो की कमी है। बुनियादी खनिज पदार्थो-लोहा, मैंगनीज, एलमोनियम, मैगनेशियम, क्रोमियम और कोयला, ईंधन से देश भरपूर है। यूरेनियम, थोरियम, बीरेलियम, जिरकोरियम, टीटानियम और लीथियम सदृश सुरक्षा के लिए महत्वपूर्ण और आधुनिक युद्ध-कला और रण-कौशल मे महत्वपूर्ण स्थान रखने वाले खनिज पदार्थ पर्याप्त है। थोरियम तो विपुल मात्रा मे प्राप्त है। औद्योगिक विद्युत उत्पादन मे आत्मनिर्भरता प्रदान करने के योग्य मात्रा मे यूरेनियम है। सब प्रकार का कोयला अनुमानत ६,००,००० लाख टन है। १,००० फुट नीचे या इससे अधिक मोटी सतह मे यह प्राप्त है। भारत का सभावित तेल क्षेत्र दुनिया भर का एक चौथाई है। यह ४०० हजार वर्गमील मे फैला हुआ है। विश्व का तेल का सुरक्षित भण्डार २,१०० करोड टन बताया जाता है।

क्रोमाइट मुख्यत बिहार, उडीसा, मैसूर, मद्रास और महाराष्ट्र मे पाया जाता है। भण्डार का अनुमान ४८ लाख टन है।

लिगनाइट, कच्चा कोयला मद्रास, राजस्थान, गुजरात व कश्मीर मे पाया जाता है। यह २१३ करोड टन होगा।

बाक्साइट का भण्डार भारत मे २५,००० लाख टन सुरक्षित है। यह लगभग भारत भर मे पाया जाता है।

अभ्रक की तीन मुख्य पट्टिया है १,५०० वर्गमील बिहार मे, १,२०० वर्गमील राजस्थान और आन्ध्र प्रदेश मे।

ताम्बा सिंहभूमि (बिहार) और खेतडी व डारीबो (राजस्थान) मे पाया जाता है। भारत ताम्बे मे आत्मनिर्भर नही है।

भारत की अन्य खनिज सम्पत्ति है—क्रोम-४८ लाख टन, सोना व इल्मेनाइट, ३,५०० लाख टन तथा जिप्सम ९८ करोड़ टन। कोलार स्वर्ण-क्षेत्र (मैसूर) मे ३७ लाख टन स्वर्ण अभी शेष हैं। हूटी स्वर्ण खान (रायपुर) मे ५ लाख टन है। रामगिरि (आन्ध्र) मे भी सोना पाया जाता है।

कोमनाइट के संचित भण्डार बिहार आंध्र राजस्थान उड़ीसा महाराष्ट्र और मैसूर में हैं। असम केरल मध्यप्रदेश और मैसूर में सिलीमेनाइट पाया गया है। कोरंडम असम मध्यप्रदेश और राजस्थान में पाया जाता है। अकेले मध्यप्रदेश में ४ लाख टन कोरंडम का संचित भण्डार है।

**खनिज सम्पत्ति के चार वर्ग**—भारत की खनिज सम्पत्ति ४ वर्गों की है —

(१) इतनी मात्रा में उपलब्ध है कि भारत उनका निर्यात कर सकता है और इनके विश्व बाजार का नियन्त्रण करने की क्षमता रखता है। (२) इतनी मात्रा में है जिनका निर्यात करना सम्भव है। (३) वह खनिज-सम्पत्ति जिसमें भारत आज आत्मनिर्भर है। (४) ऐसी खनिज-सम्पत्ति जिसके लिये भारत पूर्णतः आयात पर निर्भर है।

प्रथम वर्ग में खनिज लोहा टीटेनियम और अभ्रक है। दूसरे वर्ग की खनिज-सम्पत्ति है मैंगनीज बाक्साइट मैग्नेजाइट रिफ्रैक्टरी खनिज पदार्थ नमगिक अग्निसह स्टीटाइट, सिलिका जिप्सम ग्रेनाइट मोनाजाइट कोरंडम सीमेण्ट बनाने की सामग्री आदि। तीसरे वर्ग में आने वाली खनिज सम्पत्ति है कोयला-खनिज एलूमीनियम खनिज पिगमेण्ट सोडियम नमक पदार्थ और अलकली रेयर अर्थ बेरीलियम काच बालू नाइट्रेट जिरकन और फासफेट। इसी में भारत आत्मनिर्भर माना जाता है। चतुर्थ वर्ग में ताम्बा चाँदी निकल पेट्रोलियम गन्धक सीसा जस्त टीन क्लोराइड पारा टंगस्टन मोलीब्डेनम प्लाटिनियम ग्रेफाइट अस्फाल्ट और पोटाश हैं।

**खानों व खनिज सम्पत्ति का संरक्षण**—भारत के स्वाधीन होने पर भारत सरकार ने खानों और खनिज सम्पत्ति की सुरक्षा के लिए खान व खनिज नियमन व विकास अधिनियम (माइन्स एण्ड माइनरल्स रेगुलेशन एण्ड डेवलपमेण्ट एक्ट) बनाया। यह कानून भारत सरकार को खान खोदने के विषय में नियम बनाने लाइसेन्स देने और अनुदान देने का अधिकार देता है। वर्तमान पट्टे और लाइसेन्स में संशोधन और परिवर्तन करने का भी अधिकार देता है।

**सरकारी विभाग**—२१ नवम्बर १९६३ से खान व धातु नाम से एक पृथक मन्त्रालय स्थापित कर दिया गया है। यह इस्पात मन्त्री के अधीन है। कोयला विभाग भी इसके अन्तर्गत आ गया है। यह मन्त्रालय निम्न कार्यालयों का नियन्त्रण करता है।

**भारत का भू गर्भ सर्वेक्षण**—(जीओलाजिकल सर्वे आफ इण्डिया) इसकी स्थापना १९५१ में की गई। यह भारत का भू गर्भीय मानचित्र तैयार करता है।

**राष्ट्रीय खनिज विकास निगम लि०** (नेशनल मिनरल डेवलपमेण्ट कारपोरेशन लि०) —१५ नवम्बर १९५८ को इसकी स्थापना की गई। यह सरकारी क्षेत्र की खानों—कोयला तेल और गैस को छोड़कर के उत्खनन का कार्य करता है।

**भारतीय खान केन्द्र** (इण्डियन ब्यूरो आफ माइन्स)—१९४८ में इसकी स्थापना नई दिल्ली में की गई। यह भारत सरकार को परामर्श देने वाली विशेषज्ञों की संस्था है।

**खनिज परामर्शदाता परिषद् तथा क्षेत्रीय खनिज परामर्शदात्री परिषद्** (मिनरल एडवाइजरी बोर्ड एण्ड रीजनल मिनरल्स एडवाइजरी कौंसिल)—खनिज उद्योग के विषय में

सरकार को सलाह देने के लिए इसकी स्थापना १९५३ मे की गई। यह आयात-निर्यात के वारे मे भी सरकार को परामर्श देती है।

**राष्ट्रीय कोयला विकास निगम**—यह सरकारी क्षेत्र की कोयला खानो के उत्पादन का कार्य करता है।

**भारत एल्युमुनियम कम्पनी लि०**—इसकी स्थापना नवम्वर, १९६५ मे की गई तथा इसे कोयना (महाराष्ट्र) तथा कोरवा (मध्यप्रदेश) मे एल्युमुनियम परियोजनाओ की क्रियान्वित करने का काम सौपा गया है।

**हिन्दुस्तान जिन्क लि०**—इसका गठन जनवरी, १९६६ मे किया गया। इसे जावर माइन्स (राजस्थान), जिन्क स्मेल्टर, उदयपुर (राजस्थान) तथा जस्ता स्मेलटर, टुण्डू का कार्य सौपा गया है।

**मैगनिज ओर इंडिया लि०**—इसकी स्थापना १९६५ मे हुई। यह देश मे मैंगनीज के उत्खनन का कार्य देखती है।

**हिन्दुस्तान कॉपर लि०**—इसकी स्थापना १९६७ मे की गई तथा इसे देश मे ताँवे के उत्खनन एव विकास का कार्य सौपा गया।

**नेविली लिगनाइट निगम लि०**—इसकी स्थापना प्रतिवर्ष ३५ लाख टन लिगनाइट निकालने के लिए की गई है। इसमे से १५ लाख टन नेविली ताप विजलीघर मे लगेगा।

**भारतीय कोयला परिषद (कोल कौंसिल आफ इंडिया)**—यह कोयले के परिवहन, कोयला क्षेत्र की विजली, तकनीकी व्यक्तियो को प्रशिक्षण आदि कार्यो मे एकसूत्रता स्थापित करती है।

**कोयला खान सरक्षण और सुरक्षा मंडल (कोल माइंस कंजरवेशन एण्ड सेफ्टी वोर्ड)**—एक्ट १९६२ के अधीन इसकी स्थापना की गई। खान-मजदूरो की सुरक्षा का ध्यान रखना इसका काम है। कोयले की खानो मे आग लगने से रोकने का उपाय भी यह करता है।

**केन्द्रीय प्रयोगशालाएं**—तीन केन्द्रीय प्रयोगशालाए है—(१) पेट्रोलियम लेवोरेटरी जो खनिज पदार्थो और चट्टानो का विनिश्चय करती है, (२) पैंलाकोटोलाजिकल लेवोरेटरी अश्मीभूत-फासिल का कम्पन और निस्कम्प देखती है, (३) कैमीकल लेवोरेटरी विश्लेपणात्मक परीक्षण के लिए है।

**खान शिक्षा**—'इण्डियन स्कूल आफ माइन्स एण्ड एप्लाइड जीओलाजी' की स्थापना १९२६ मे धनवाद मे की गई थी। खान इजीनियरिंग की यहा उच्च शिक्षा दी जाती है। खानो के विषय मे शिक्षा देने वाला एक स्कूल हिन्दू विश्वविद्यालय, काशी मे है—इण्डिया स्कूल ऑफ माइन्स। वगाल इजीनियरिंग कालेज, शिवपुर (वगाल), इण्डियन इन्स्टीच्यूट ऑफ टेकनालाजी, खडगपुर और उसमानिया विश्वविद्यालय, हैदरावाद मे भी खान शिक्षा की व्यवस्था है।

## खनिज पदार्थो का विवरण :

**कोयला**—कोयले की खानें वगाल, विहार, उडीसा, मध्य प्रदेश और आन्ध्र प्रदेश मे फैली हुई हैं। वगाल और विहार मे उपलव्ध कोयला सर्वोच्च कोटि का है। कोयले का ६०

भाग बगाल बिहार की खानो से मिलता है। झरिया और रानीगज मुख्य कोयला क्षेत्र हैं। कुल उत्पन्न कोयले का ७५ प्रतिशत यहा पदा होता है।

कोयला २००० फुट गहराई तक पाया जाता है। सचित कोयले का अनुमान ११ ६७७ करोड टन है।

**विकास**—खनिज उद्योगो मे कोयले का उद्योग सबसे बडा है। इसका प्रारम्भ रानीगज म १८१४ मे हुआ था। रेलवे ने इसको प्रोत्साहन दिया। १८६८ मे कोयले का उत्पादन ५ लाख टन था। बारह साल बाद एक युग बीतने पर १८८० मे १० लाख टन हुआ। १८६० मे २२ लाख टन हुआ और उन्नीसवी सदी के समाप्त होने के साथ १६०० म यह ६१ लाख टन पर पहुच गया। इसके बाद की प्रगति इस प्रकार रही।

| | |
|---|---|
| १६३० | २३८ लाख टन |
| १६४० | २५१ |
| १६५० | ३२० |
| १६५५ | ३८२ |
| १६६० | ६०० |
| १६६३ | ६५६ |
| १६६४ | ६२७ |
| १६६५ ६६ | ७ ३ |
| १६६६ ६७ | ६८६ |
| १६६७ ६८ (लक्ष्य) | ६७० |

कारगली (हजारीबाग) मे कोयला धोने का कारखाना स्थापित किया गया है। इसकी क्षमता १६ २५ लाख टन है

**लिग्नाइट (भूरा कोयला)**—नेविली लिग्नाइट परियोजना का एक काय लिग्नाइट कोयला ३५ ६ लाख टन निकालना है।

अगस्त १६६१ से दिसम्बर १६६७ तक १०४ लाख टन लिगनाइट तयार किया गया है जिसम से ८७ ६ लाख टन ताप विद्युत घरो को ८ ८ लाख टन उवरक कारखाना को तथा ७ ६ लाख टन घरेलू और औद्योगिक इन्धन के रूप मे उपयोग म लाया गया।

## खनन उद्योग

### १६६५ मे खान एव मजदूरो की सख्या

| | खानें | मजदूर |
|---|---|---|
| कोयला | ८११ ८४३ | ४०६ ७१३ |
| अन्य खनिज | १६४८ | २६६ ६६५ |

अन्य खानो की सख्या इस प्रकार थी—

अबरख—६१६ खनिज मैंगनीज—३२०, चूना—२६७ चीनी मिट्टी—११३ खनिज लोहा—३३३ सन खडी—८८ अग्निजीत मिट्टी—७५ बेराइट—६६ खडिया मिट्टी—६७।

१९६६ मे निकाले गए खनिज पदार्थों का मूल्य २४७ ०५ करोड रुपया था जबकि १९३१ मे केवल २३ ९० करोड रुपये के ही खनिज पदार्थ निकाले जा सके थे।

## भारत मे प्रमुख खनिज उत्पादन

| खनिज | इकाई | १९६० | १९६५ | १९६६ | १९६७ (अनुमानित) |
|---|---|---|---|---|---|
| बॉक्साइट | हजार टन | ३८७ | ७०७ | ७५० | ७५५ |
| ताँबा | हजार टन | ४४८ | ४६८ | ४८१ | ४४८ |
| क्रोमाइट | टन | १,०६,८९६ | ५९,६८५ | ७७,७७० | ९६,३९४ |
| डोलोमाइट | हजार टन | ६५० | ९७७ | १,०५४ | १,०८१ |
| सोना | कि० ग्रा० | ४,९९५ | ४,०९३ | ३,७३६ | ३,०७२ |
| जिप्सम | हजार टन | ९९७ | १,१६० | १,२९५ | १,०८२ |
| कच्चा लोहा | हजार टन | १६,६०९ | २३,७३८ | २६,७८३ | २५,५४६ |
| इल्मेनाइट | टन | २,४६,७५१ | ३०,०९२ | ३०,१६७ | ३८,३८८ |
| कियानाइट | टन | २०,१५६ | ३७,४८१ | ६३,८२० | ५०,७२३ |
| शीशा (लेड) | टन | ६,२४५ | ५,४९६ | ५,१५१ | ४,०४० |
| चूने का पत्थर | हजार टन | १२,९३५ | १९,९७५ | १९,८१० | १६,२१० |
| मैंगेनीज | हजार टन | १,४५२ | १,६४७ | १,७०७ | १,५४४ |
| अबरख | हजार टन | २९ २ | २३ ८ | २२ ८ | १७ ६ |
| जस्ता | हजार टन | ९ ८ | ९ ६ | ८ ९ | ९ ५ |
| *कुल मूल्य | (करोड रु०) | ५२ ८ | ६६ ३ | ६९.० | ७० ७ |

*इसमे प्राकृतिक तेल, आणविक धातु, कोयला तथा वे छोटी धातु सम्मिलित नही है जो खान सरक्षण एव विकास नियम १९५८ की परिधि से बाहर हैं। कुल मूल्य मे नमक का मूल्य भी सम्मिलित है।

## भारत में खनिज तेल

प्रशासन ·

पैट्रोलियम व रसायन मन्त्रालय नाम से एक पृथक मन्त्रालय है। यह २१ नवम्बर, १९६३ को अस्तित्व मे आया। इसके अन्तर्गत निम्न विभाग हैं पेट्रोलियम उत्पादन, आपूर्ति वितरण पेट्रोलियम व पेट्रोलियम उत्पन्नो का मूल्य निर्धारण, अनुसधान, तेल-स्रोतो का विदोहन, रिफाइनरी की स्थापना, लुब्रीकेटिंग प्लाट की स्थापना के स्थान का निश्चय, पेट्रोलियम और पेट्रोलियम अनुत्पादनो की बिक्री की व्यवस्था। (२) रसायन विभाग, रसायनिक उर्वरक, पेट्रो-केमिकल्स, सिनेथेटिक रबड, ड्रग्स, अन्य सूक्ष्म रसायन, प्लास्टिक, रग-द्रव्य, कास्टिक सोडा, क्लोरीन, गन्धकाम्ल, साबुन व डीटरजेंट, कीट विनाशक एण्टीबायोटिक, शक्ति अलकोहल। (३) अन्य विषय · वक्फ एक्ट १९५४ (२९) दरगाह ख्वाजा साहब एक्ट १९५५ व निष्क्रान्त वक्फ सम्पत्तियो और केन्द्रीय वक्फ परिषद् का प्रशासन।

भारत मे भू-तेल का विदोहन—१८२८ मे असम म सेना का एक प्रकृति-शास्त्री कोयले की खोज करता फिर रहा था। उसको तेल दिखाई दिया। परन्तु उसन इसकी उपेक्षा कर दी। कुछ साल बाद असम मे रेलवे लाइन ने जाई जा रही थी तब लटठ ढोन वाला एक हाथी जब जगल स लौटा ता उसका एक पाव तेल से सना हुआ था।

इसके सात साल बाद १८६६ म अमेरिका म तेल निकला। तब भारत म डिग्बोई म पहला तेल-कूप १८८६ मे खोदा गया। यहाँ तेल ६६२ फुट नीच मिला था। तबसे डिग्बोई से ५ ० ० ० टन तेल निकाला जा चुका है।

१८६० मे तेल साफ करने का कारखाना डिग्बोई म स्थापित हुआ। तेल क्षेत्र और तेल शोधक कारखाने पर स्वत्य असम आयल कम्पनी का था। इसे बाद मे बर्मा आयल कम्पनी ने खरीद लिया। यह विश्व व्यापी तेल उपक्रम बर्मा शेल आयल का एक भाग है।

१८८६ १६४७ के मध्य देश मे तेल ढूढन की कोशिश की गई तथा पजाब कोचीन व कच्छ म छान बीन की गई।

भारत के स्वाधीन होने के बाद सरकार का ध्यान इस उद्योग की ओर विशेष रूप स आकृष्ट हुआ। कश्मीर युद्ध के समय उसको पेट्रोल की परनिर्भरता का कटु अनुभव हुआ। फलत कई स्थानो म तेल की खोज शुरू हुई।

## तेल सम्बधी कुछ तथ्य

(१) गुजरात—यहा ८७ लाख टन से अधिक तेल भण्डार का पता लगा है (२) १६४७ मे अपरिष्कृत तेल केवल ५ लाख टन उत्पन्न होता था इस समय प्रतिवर्ष ५७ लाख मी० टन तेल निकाला जा रहा है। (३) आज १ तेल शोधक कारखाने काम कर रहे हैं। चार क्षेत्र स निजी अचल म हैं। शेष राष्ट्रीय हैं। इनकी तेल शोधन क्षमता १७० लाख टन से अधिक है। (४) तेल-उद्योग से सम्बन्धित बातो के लिए सरकार ने प्राकृतिक गस आयोग भारतीय तेलशोध लि० और भारतीय तेल कम्पनी की स्थापना की है। इनकी स्थापना से विदेशी पेट्रोल कम्पनिया पर अकुश लग गया है। आयल इण्डिया लि म भारत सरकार का भाग ५० प्रतिशत है। यह कम्पनी कुल उत्पादन का आधा भाग नियत्रित करती है।

१६४८ म भारत म तेल की माग २३ लाख टन थी। १६६० म यह बढकर ७६ ५ लाख टन हो गई। तेल परामर्शदातृ समिति के अनुसार १६६६ म तेल की माग १६६ लाख थी। तेल की माग हर साल २० से ३ लाख टन बढ जाती है। इस हिसाब से १६७ मे तेल की माग बढ़कर २८० लाख से ३० लाख टन हो जायगी।

खोज—४ ० ० ० वगमील (१२ ६२ लाख वगमील मे से) सेडीमटी क्षेत्र है। यहा तेल मिलन की सभावना है।

१६५५ म भूतात्विक सर्वेक्षण म पेट्रोलियम विभाग की स्थापना की गई। इसके बाद से तेल की पद्धतिबद्ध खोज की जान लगी। १६५५ म यह भूतत्व व प्राकृतिक गस निदेशालय म परिणत हो गया। तब यह प्राकृतिक स्रोत मत्रालय के अधीन था। अगस्त १६५६ म निदेशालय भूतत्व प्राकृतिक गस आयोग म बदल गया।

भारत सरकार के प्रतिनिधि मडलो ने तेल उद्योग का अध्ययन करने के लिए विभिन्न देशो की यात्रा की। रूमानिया अमरिका सोवियत रूस और प० जमनी व विशेषत भारत

बुलाये गये। तेल विकास की एक योजना रूसी विशेषज्ञो ने पेश की। यह योजना ३० करोड रु० की थी।

वैज्ञानिको और तकनीशियनो का दल बनाया गया। गहरी खुदाई (डीप ड्रिलिंग) के लिये रुमानिया से 'रिग' मगाया गया। सोवियत रूस के साथ साज-सामान के लिए करार किया गया। कोलम्बो योजना के अधीन कनाडा ने गगा घाटी के सर्वेक्षण के लिए अपनी सेवा दी। इटालियन सरकार की 'इएन-आई' के साथ भी करार किया गया। फ्रेंच पेट्रोलियम इस्टीच्यूट से भी सहायता ली गई।

मार्च १९६७ तक ३३८०० वर्ग किलो मीटर का विस्तृत तथा १,१४,९६० वर्ग किलो मीटर का अर्द्धविस्तृत नक्शा तैयार किया गया।

**तेल तथा प्राकृतिक गैस आयोग**—आयोग के अन्तर्गत अप्रैल १९५७ से मार्च १९६७ तक ४८० कुए खोदे गए। इनमे से २८३ मे तेल एव गैस निकली। ९९ सूखे थे। १८ से पानी निकला। तथा ८० का परीक्षण जारी था।

**भू-तेल व प्राकृतिक गैस आयोग** का कार्य तेल-कूपो से तेल निकालना और माग की जगह उसे पहुचाना भी है। आयोग ने तीसरी योजना मे उत्पादन शुरू किया। ३१ मार्च १९६७ तक तेल की उत्पादन एव सवद्ध तथा असवद्ध गैसो की सप्लाई क्रमशः ५९ ८ लाख टन एव २९११ ६ लाख क्यूबिक मीटर थी। आयोग ने इस समय तक कुल १८२ ३० करोड रुपया व्यय किया तथा तेल एव गैस से उसकी आमदनी ४८ ८ करोड रुपया हुई।

**ऑयल इण्डिया लि०**—इसकी अधिकृत पूजी ५० करोड रु० है। इसकी स्थापना १८ फरवरी, १९५९ को की गई। कम्पनी के चुकता शेयरो मे ३३⅓ प्रतिशत शेयर भारत सरकार के हैं। ५१० वर्गमील भूमि का पट्टा कम्पनी को दिया गया है। यहा वह उत्खनन कार्य कर सकती है जिससे (१) अपरिष्कृत तेल का उत्पादन और वढे, प्राकृतिक गैस का पता चले और उत्पादन हो, (२) सरकारी शोधक नूनमाटी (असम) तक तेल पहुचाने के लिए पाइप लाइन बनाई जाय, (३) एक पाइप लाइन बरौनी तेल भेजने के लिए बनाई जाय। इनकी वार्षिक क्षमता क्रमश ७५ से २० लाख टन वार्षिक हो।

२७ जुलाई, १९६१ को भारत सरकार और ब्रिटिश आयल कम्पनी के बीच पूरक करार हुआ। इसके अनुसार कम्पनी मे दोनो समान भागीदार हैं। आयल इण्डिया ने १५० तेल-कूप असम मे तैयार कर दिये हैं। इनमे से १०० से तेल निकलता है, ८ से गैस निकलती है, १८ शुष्क हैं और २० की परीक्षा अभी की जा रही है। १९६६ मे आयल इण्डिया ने कर देने के बाद ९ ५७५ प्रतिशत लाभाश दिया।

**तेल शोधन**—भूगर्भ से निकला तेल 'क्रूड' या अपरिष्कृत होता है। उपयोग के योग्य बनाने के लिए इसको परिष्कृत किया जाता है, नितारा जाता है। इसमे बहुत सी चीजें निकाली जाती है। जैसे ईंधन गैस (यह रोशनी करने व जलावन आदि कार्यों मे काम आती है), प्रोपेन, बूटाने, लाइट नयक्ष (मोटर गाडिया इसको बरतती है) हैवीनमक्ष किरासिन स्टोव आयल, लाइट गैस आयल (फरनेस आयल-डिजल आयल) हैवी गैस आयल, पैराफिन आयल, पिच (इसमे अस्फाल्ट पैदा होता है) आदि।

**तेलशोधक कारखाने**—१९५१ मे दो करार किए गये। एक स्टैण्डर्ड वैक्यूम आयल

कम्पनी से और दूसरा बर्मा शैल के साथ। बम्बई में इन्होंने रिफाइनरी की स्थापना करना स्वीकार किया। बाद में कालटैक्स के साथ भी इसी प्रकार का एक करार किया गया। इसने विशाखापतनम में रिफाइनरी लगाना स्वीकार किया।

फरवरी १९५९ में सरकारी इण्डियन रिफाइनरी लि० की स्थापना हुई। अक्टूबर १९५६ में रूमानिया के साथ करार हुआ और नूनमाटी गोहाटी (असम) में उसकी सहायता से रिफाइनरी लगाई गई। इसी प्रकार सोवियत रूस के सहकार से बरौनी (बिहार) में रिफाइनरी लगाई गई। सोवियत रूस की ही मदद से कोयाली (बड़ौदा) में रिफाइनरी का लगाना सम्भव हुआ। कोचीन में अमेरिकी कम्पनी फिलिप पेट्रोलियम कम्पनी की सहायता से रिफाइनरी लगाई जा रही है।

इस समय आठ रिफाइनरियों में से चार निजी अंचल में हैं

**डिग्बोई**—यह असम में है। यह १९०० से चालू है। असम आयल कम्पनी इसकी प्रबन्धक है। इसकी उत्पादन क्षमता ० ५ लाख टन है।

**एस्सो**—यह ट्राम्बे बम्बई में है। जुलाई १९५४ से यह उत्पादन कर रही है। वर्तमान समय में इसकी क्षमता २५ ० लाख टन है

**बर्मा शैल**—यह भी ट्राम्बे (बम्बई) में है। दिसम्बर १९५५ से उत्पादन कर रही है। वर्तमान क्षमता इसकी ३७ ५ लाख टन है।

**कलटेक्स**—विशाखापतनम (आंध्र प्रदेश) में है। अप्रैल १९५७ से उत्पादन कर रही है। वर्तमान क्षमता १० ५ लाख टन है।

**नूनमाटी (गोहाटी, असम)**—यह जनवरी १९६२ से उत्पादन कर रही है। पहले चरण में ७ ५ लाख टन इसकी क्षमता थी। दूसरे चरण में इसकी क्षमता १० लाख टन होगी।

**बरौनी**—जुलाई १९६४ से यह उत्पादन कर रहा है। प्रथम चरण में इसकी क्षमता १० लाख टन थी दूसरे चरण में २० लाख टन होगी और तीसरे चरण में ३० लाख टन वार्षिक होगी।

**कोयाली**—गुजरात (बड़ौदा) के समीप स्थापित इस रिफाइनरी ने १९६५ से कार्य आरम्भ कर दिया है। इसकी प्रथम चरण में क्षमता १० लाख टन थी दूसरे चरण में २० लाख टन और अंतिम चरण में [illegible]० लाख टन होगी।

**कोचीन**—इसकी उत्पादन क्षमता २५ लाख टन है। इसने १९६६ [illegible] काम प्रारम्भ किया।

इस प्रकार निजी अंचल की तेल-उत्पादन की क्षमता ७७ ५ लाख टन है। सरकारी अंचल की क्षमता (कोचीन रिफाइनरी समेत) १ [illegible] लाख टन होगी।

इण्डियन रिफाइनरी लि० का प्रधान कार्यालय नई दिल्ली में है। इसकी अधिकृत पूंजी ५० करोड़ रु० है। इण्डियन आयल कार्पोरेशन लि० में इसका विलय हो गया है।

हल्दिया—[illegible] लाख टन उत्पादन क्षमता की रिफाइनरी स्थापित करने के लिए अक्टूबर १९६७ में भारत ने फ्रांस और रूमानिया की संस्थाओं से सहयोग का समझौता किया।

**मद्रास**—इसका निर्माण कार्य जारी है तथा १९६९ के प्रारम्भ मे पूरा होने की आशा है।

## वितरण

१९५९ तक तेल का बाजार मे बेचना सर्वथा निजी क्षेत्र था। जून १९५९ मे राज्य ने भी इस महत्वपूर्ण क्षेत्र मे प्रवेश किया। इण्डियन आयल कम्पनी को सरकार ने इण्डियन आयल कार्पोरेशन लि० मे विलय कर दिया। इसका दफ्तर बम्बई रखा गया। इसकी हिस्से की पूजी ७५ करोड रु० है। इस नवीन कार्पोरेशन के दो भाग है (१) तेल-शोधन (रिफाइनिंग) और (२) तेल-विक्रय। इन दोनो विभागो के दफ्तर क्रमश दिल्ली और बम्बई मे हैं।

**पेट्रोकेमिकल उद्योग (भूतेल रसायनिक उद्योग)**—गुजरात और असम मे गैस के निकलने और सरकारी तेल-शोधको से गेस के उत्पन्न होने के कारण पेट्रो-केमिकल उद्योग की इस देश मे नीव पडी। सरकारी अचल मे फर्टीलाइजर कार्पोरेशन आफ इण्डिया की स्थापना की गई।

**पाइप लाइन परियोजना**—नहरकटिया-गोहाटी और गोहाटी बरौनी पाइप लाइन लगभग ७२० मील लम्बी है। इस पाइप लाइन का निर्माण आयल इण्डिया लि० ने किया है। यह एशिया मे दूसरे नम्बर की सबसे बडी पाइप लाइन है। इसका पहला भाग नहरकटिया से गोहाटी तक का भाग मार्च १९६२ मे पूरा हुआ। इसका दूसरा भाग जून, १९६३ मे पूरा हुआ। इस पाइप लाइन के निर्माण पर ४६-४७ करोड रु० व्यय का पूर्वानुमान था, परन्तु व्यय ४५ करोड ही हुआ। विदेशी विनिमय की आवश्यकता ब्रिटेन सरकार से कर्ज लेकर और बैंक आफ स्काटलैंड से मदद लेकर पूरी की गई। इसके अतिरिक्त कोइली-अहमदाबाद पाइप लाइन तथा बरौनी-कानपुर पाइप लाइन भी चालू हो गई है।

**अनुसन्धान**—वैज्ञानिक व औद्योगिक अनुसन्धान परिषद ने फ्रेंच पेट्रोलियम इस्टीच्यूट के साथ पेट्रोलियम क्षेत्र मे अनुसन्धान के लिए समझौता किया है।

**निर्यात**—भारत से १९६७ मे पेट्रोलियम से बनी हुई १४ करोड ४० लाख मूल्य की वस्तुओ का निर्यात हुआ जबकि १९६६ मे यह निर्यात ८ करोड ७६ लाख रु० का था।

## रसायनिक उर्वरक

अनाज का उत्पादन बढाने के लिए रसायनिक उर्वरक की आवश्यकता पर सरकार ने जोर दिया है। इस समय देश मे सरकारी और निजी दोनो क्षेत्रो मे ८ ४९ लाख टन (नाइट्रोजन) उर्वरक क्षमता उपलब्ध है।

चौथी योजना के अन्त तक देश मे नत्रजन खाद की उत्पादन क्षमता एव उत्पादन का लक्ष्य क्रमश २४ लाख तथा २० लाख टन रखा गया है। ३१ जनवरी, '६८ तक ८.४९ लाख टन क्षमता के कारखाने प्रारम्भ हो गए तथा १९ ४४ लाख टन क्षमता के कारखाने या तो निर्माणाधीन है या स्वीकृत हो चुके हैं।

| | | |
|---|---|---|
| ३ सिंधिया स्टीम नवीगेशन क० | ४६ | ३ ३६ |
| ४ जयन्ती शिपिंग कम्पनी | १८ | ३ ०७ |
| ५ ग्रेट ईस्टन शिपिंग कम्पनी | १६ | १ ७६ |
| ६ इंडिया स्टीम शिप कम्पनी | १७ | १ ४१ |
| ७ अन्य | ८७ | ५ ६२ |

जहाजरानी नीति कमेटी (१९४७)—यह जहाजरानी सम्बन्धी नीति व लक्ष्य निर्धारित करती है। वर्तमान लक्ष्य ये हैं १—निकट भविष्य में भारतीय जहाजरानी १० लाख जी० आर० टी० की हो। २—शत प्रतिशत तटवर्ती व्यापार भारतीय जहाजों द्वारा हो। ३—बर्मा सीलोन और अन्य पड़ोसी देशों के साथ का ७५ प्रतिशत व्यापार भारतीय जहाजों द्वारा हो। (४) समुद्री व्यापार का ५० प्रतिशत व्यापार भारतीय जहाजरानी द्वारा किया जाय। (५) पूर्वीय व्यापार के उस भाग का जो जापानी जर्मन इटालियन आदि जहाजों के अधिकार में है ३ प्रतिशत भारतीय जहाजों से हो।

तटवर्ती व्यापार भारतीय जहाजों के लिए विशेष रूप से सुरक्षित रखा गया। इसके लिए लाइसेंस प्रणाली का सूत्रपात किया गया। इसका प्रशासन कोस्टल शिपिंग एक्ट १९४७ के अधीन है।

जहाजरानी नियंत्रण विभाग—जहाजरानी का सम्बन्ध अनेक मन्त्रालयों से है—परिवहन वाणिज्य व उद्योग रक्षा निर्माण और विधत। १९४६ में जहाजरानी महानिदेशालय की स्थापना बम्बई में की गई। इसका कार्यक्षेत्र यह है जहाजरानी की सम्पूर्ण समस्या अर्द्ध-सरकारी जहाजरानी निगम समुद्री कनवेंशन खलासियों का कल्याण समुद्री सर्वेक्षण दूर व गहरे समुद्र में जहाज ले जाने का लाइसेंस देना प्रकाश स्तम्भ की स्थापना आदि। मर्केन्टाइल मरीन डिपार्टमेंट के तीन मुख्य अधिकारी बम्बई कलकत्ता और मद्रास में नियुक्त किये गये हैं। जहाजरानी महानिदेशक के कार्यों में जहाजरानी सरकारी नीति को क्रियान्वित करना भी है। व्यापारिक नौ बेड़े की उन्नति और उसका विकास और विभिन्न बन्दरगाहों के कार्यों में एकीकरण करना भी इसके अन्तर्गत है।

व्यावसायिक जहाज विकास— मर्चेण्ट शिपिंग लाज एण्ड रूल्स पर भलीभांति अमल करने के ध्यान से भारत के समुद्र तट को तीन मर्केन्टाइल जिलों में बांटा गया है (१) बम्बई डिस्ट्रिक्ट (२) मद्रास डिस्टिक्ट और (३) कलकत्ता डिस्ट्रिक्ट। विभाग का मुख्य काम है (१) जहाज की रजिस्ट्री करना (२) समुद्र की उपयुक्तता का सर्वेक्षण और (३) सर्टिफिकेट पाने के इच्छुक लोगों की परीक्षा लेना।

जहाजरानी विकास निधि—भारतीय जहाजी कम्पनियों को कर्ज देने की नीति सरकार ने स्वीकार की है। कर्ज देने का उद्देश्य यह है कि जहाजी कम्पनियां अपने जहाजों की संख्या बढ़ायें। १९६७ ६८ में ५० ७७ करोड़ रुपये के १६ ऋण स्वीकार किए गए।

व्यापारिक नौपरिवहन अधिनियम—यह १९५८ में बनाया गया। भारतीय जहाजों के लिए इस अधिनियम के द्वारा पहली बार भारतीय पूंजी खोली गयी। राष्ट्रीय जहाजरानी परिषद् और राष्ट्रीय जहाजरानी विकास निधि की स्थापना भी इसी ने विहित की है। भारत में जहाजों के बनाने के लिए कर्ज देने की व्यवस्था भी इसी के अन्तर्गत है। अधिनियम

द्वारा माना गया कि वह जहाज भारतीय माना जायगा, जिसकी ७५ प्रतिशत पूजी के मालिक भारतीय होगे। यह भारतीय रजिस्टर के अधीन लाया जा सकता है।

ईस्टर्न शिपिग कार्पोरेशन और वेस्टर्न शिपिंग कार्पोरेशन को मिलाकर शिपिग कार्पोरेशन आफ इण्डिया लि० की स्थापना २ अक्टूबर १९६१ को की गई। इस कम्पनी की अधिकृत पूजी ३५ करोड रु० है।

निगम की १९६६-६७ की कुल आमदनी २९.२८ करोड रु० थी (१९६५-६६ मे १७.१८ करोड रु०)।

१९६६-६७ मे शुद्ध लाभ ४.७ करोड रु० हुआ। गत वर्ष लाभ १.८७ करोड था। शिपिग कार्पोरेशन आफ इण्डिया का काम आठ खण्डो मे विभक्त है। जैसे, भारतीय पूर्वी तट सुदूर पूर्व, भारतीय पश्चिमी तट सुदूर पूर्व, भारत-आस्ट्रेलिया, मद्रास-सिगापुर, बम्बई-पूर्वी अफ्रीका, भारत-ब्रिटेन-यूरोप, भारत पोलैड और भारत काला सागर।

**व्यापारिक नौ प्रशिक्षण (मर्चेण्ट नेवी ट्रेनिग)**—भारतीय जहाज रानी की टन-वृद्धि के साथ-साथ इसके लिए आवश्यक व्यक्तियो के प्रशिक्षण का इन्तजाम किया गया है। इस समय प्राक् सागर व सागरोत्तर और तकनीकी शिक्षा की व्यवस्था है। इस समय ६ प्रशिक्षण सस्थान है।

डफरिन की स्थापना भारत के स्वाधीन होने के बाद की गई है। प्रशिक्षण केन्द्र इस प्रकार है (१) टी० एस० डफरिन (डेक-अफसरो के लिए प्राक् सागर प्रशिक्षण सस्थान है)। (२) नौ—अभियात्रिक प्रशिक्षण निदेशालय व नौ अभियात्रिकी महाविद्यालय, प्रथम मे नौ-अभियताओ के प्राक्-सागर तथा दूसरे मे डेक और अभियताओ के सागरोत्तर प्रशिक्षण की व्यवस्था है।

**रेटिग प्रशिक्षण प्रतिष्ठान (रेटिग ट्रेनिग एस्टैब्लिशमेन्ट)**—प्रशिक्षण जलयान भद्रा, मेखला व विशाखापतनम और नौलक्ष डाक और इजन-कक्ष के व्यक्तियो और भडारी रसोइयो को प्रशिक्षण देते है।

**खलासियो और नाविको की भरती**—बम्बई और कलकत्ता मे क्रमश जून, १९५४ और मार्च, १९५५ को नाविक रोजगार कार्यालय खोले गए।

**राष्ट्रीय नाविक कल्याण परिषद (नेशनल वेलफेयर बोर्ड फार सी फेरियर)**—१९५५ मे इसकी स्थापना भारत सरकार ने की थी। नाविको के कल्याण-विषयक बातो पर यह सरकार को सलाह देती है।

## जहाज निर्माण

**हिन्दुस्तान शिपयार्ड लि०**—जहाज निर्माण का कार्य पहले सिंधिया स्टीम नेवीगेशन कम्पनी ने प्रारम्भ किया था। १९१९ मे कम्पनी ने काम शुरु किया लेकिन जहाज गोदी की नीव जून १९४१ मे रखी गई। नीव विशाखापतनम मे रखी गई। ८००० टन के जल-उपा जहाज के बनाने का काम जून १९४६ मे शुरु हुआ। मार्च, १९६२ मे भारत सरकार ने यह जहाज-गोदी खरीद ली और इस प्रकार हिन्दुस्तान शिपयार्ड लि० का जन्म हुआ। यह शिपयार्ड हर साल आधुनिक ढग के ४ जहाज बना सकता है। ३१ मार्च १९६८ तक यहा ४६

रांची म केन्द्रीय तगर अनुसधान केन्द्र और मद्रास (म०प्र०) म रेशम कीट प्रजनन केन्द्र स्थापित किये गये है। रेशम की नयी किस्म के कीड़े पैदा करने का यत्न के लिए रेशम कीड़ा प्रजनन केन्द्र थी नगर कुन्नूर और मालदा म किया जा रहा है।

मसूर म आल इण्डिया सरीकल्चरल ट्रेनिंग इन्स्टीट्यूट है। जापानी रेशम-कीड़े और भारतीय रेशम के कीड़े के सयोग से नया रेशम का कीड़ा पैदा किया गया है। यहां रेशम के कीड़े पालन की व्यावहारिक और सद्धान्तिक शिक्षा भी दी जाती है। बरहामपुर और कलिम्पोग म भी दो मदूस सरीकल्चरल रिसर्च स्टेशन स्थापित किये गये हैं।

खादी और ग्रामोद्योग—खादी और ग्रामोद्योग आयोग को खादी विकास करने के अतिरिक्त देहातों से बेकारी दूर करने का भी काम सौंपा गया है। खादी का व्यापार को प्रोत्साहन देने के लिए रिबेट प्रणाली शुरू की गई थी। पर अब यह बन्द कर दी गई है। खादी उत्पादन का काम सहकारी समितियों द्वारा किया जाता है। नई योजना म गांव के सूत कातने वाले और कपास उगाने वाले को कपड़ा देने की व्यवस्था की गई है। उनको कपड़ा लगभग नि शुल्क दिया जाता है। केवल सूत कातने वाले को ३० प्रतिशत मूल्य के हिसाब से कपड़ा दिया जाता है।

१६५६ म अम्बर चरखे का आविष्कार किया गया। इसम चार तकुए हैं। १६५६ ५७ म अम्बर चर्खा बनाने और इसका वितरण करने और इसको चलाने की शिक्षा देने का अभियान चलाया गया। अप्रेल १६६७ तक १३ करोड रु० की खादी तयार हुई। १६६६ ६७ म २७ ८४ करोड रु० की खादी तयार हुई थी।

ग्रामोद्योग म घानी का तेल नियामलाई हाथ के बने कागज कुम्हारी के बतन और रेशा उद्योग को इससे प्रोत्साहन मिला है। १६६६ ६७ म ग्रामोद्योग को ऋण एव अनुदान मिलाकर ७ १३ करोड रु की वित्तीय सहायता दी गई। १६६६ ६७ म ग्रामोद्योग का उत्पादन ६१ २६ करोड का था अप्रेल से दिसम्बर १६६७ म यह उत्पादन लगभग १७० करोड रु० का हुआ।

## कुटीर उद्योग की विशेष वस्तुए

बीदरीका—बीदरीका धातु का नाम प्रसिद्ध है। जस्त और तांबा धातु के मेल से बने धातु पर यह काम किया जाता है। चांदी-सोने या इनके तारो से काम किया जाता है। इससे शृगार सिगरेट रखने की डिबिया ऐशट्रे गुलदस्ते चूना रखने की डिबिया फल प्याले आदि बनाये जाते हैं।

फुलकारी—पजाबी शाल का यह नाम प्रसिद्ध है। कसीदे का काम मलवरी रेशम से मोटे खद्दर के कपडे पर किया जाता है।

फिलिग्री—उडीसा की दस्तकारी का नाम फिलिग्री है। यह उद्योग उडीसा, हैदराबाद कश्मीर और प बगाल म भी प्रचलित है। चांदी के तारो से फिलिग्री का काम किया जाता है। इसकी नई चीजो म एशट्रे बुदे चूडियां पनडब्बा बटन और सिगरेट की डिब्बी फूलदान हार नस की डिब्बी सदृश चीजें बनाई जाती है।

हाथी दांत के काम—केरल हैदराबाद मसूर मद्रास प० बगाल, दिल्ली और राज

स्थान मे हाथी दात का काम होता है। यह दस्तकारी बहुत महत्व की है। हाथी दात की बनी देव मूर्तिया, खिलौने, कघिया, नावें आकर्षक होती है।

**सींग का काम**—उडीसा का सीग का काम प्रसिद्ध है। यह उद्योग अब केरल, महाराष्ट्र, आन्ध्र और बगाल मे भी फैल गया है। पर इस उद्योग का मूल स्थान उडीसा है। मुख्य कच्चा माल भैंस की सीग है। हिरन और बारहसीगा की सीगो से भी चीजे बनाई जाती हैं।

**निमल का काम**—अदीलाबाद जिले के खिलौने निमल काम से प्रसिद्ध हैं। ये 'बुर्गु' और 'सकी' लकडी से बनाये जाते है। यह लकडी बहुत हल्की होती है। इस पर सरलता से काम हो सकता है। फल व सब्जी की ट्रे, चूडी, लैम्प, स्टैंड, सिगरेट की डिब्बी, महिलाओ के जूते की हील आदि तैयार किये जाते हैं।

**धात्वीय कला का सामान**—पालिश किये पीतल पर खुदाई और एनेमल का काम होता है। यह काम जयपुर, कश्मीर, मुरादाबाद, बनारस मे होता है। पीतल और ताँबे की मूर्तिया ढालकर बनाने का काम मदुराई और तजौर मे होता है। देवमूर्तियो का निर्माण इस कला की विशेषता है। फूलदान, मोमबत्ती-स्टिक, बोतल मूर्तिवती प्याले, चौडी पेंदी का गिलास, फल-तश्तरी आदि कलापूर्ण चीजे बनाई जाती है।

**पच्चीकारी का काम**—भारत का एक मशहूर कुटीर उद्योग पच्ची का काम है। आगरा, दिल्ली, फतहपुर सीकरी, मैसूर और केरल मे विकसित है। मैसूर मे टीक, पीतल, चाँदी और रगीन पत्थर आदि पर यह काम किया जाता है।

## राज्यो के मुख्य कुटीर उद्योग

**असम**—असम का सबसे बडा और व्यापक कुटीर उद्योग हाथ की बुनाई है। शहतूत रेशम के लिए प्रसिद्ध है। इनके नाम हैं, एरी और मूगा। मूगा हल्का और भूरा रेशम है। यह गर्मियो मे पहना जाता है। ब्रह्मपुत्र नदी के उत्तरीय तट पर स्थित सुलकुची गाव मे कैटरपिलर (झिंगा) पाला जाता है। इसको सोम और सुआलू वृक्षो के पत्ते खिलाकर पाला जाता है। एरी मलाई-रग का रेशम है। यह रेशम सर्दी मे पहना जाता है। यह रेशम गरम होता है। इसका कीडा एरण्ड के पत्तो पर पाला जाता है। पर्वतीय जिलो मे वन जातियो द्वारा तैयार किया गया रेशम सबसे बढिया होता है। असम की चीजो मे से बाहर प्रसिद्ध है—चादर, मेजपोश, साडिया, मेखला और अलकार सामग्री।

**बिहार**—खादी इसका कुटीर उद्योग है। बिहार एक मात्र राज्य है, जहां मोती की सीपी से बटन बनाये जाते है।

**गुजरात**—चमडे की वस्तुए बनाने के लिए गुजरात प्रसिद्ध है। पीतल के बर्तन, इस्पात और लोहे की वस्तुए भी बनाई जाती है। इसके अतिरिक्त रुई और ऊन की कताई-बुनाई महत्वपूर्ण उद्योग है।

**दिल्ली**—दिल्ली का प्रसिद्ध उद्योग जरी और जरदोजी है। चमडा उद्योग, हाथी-दान का काम, बेंत और बांस की टोकरी, लकडी का काम, नकली अग बनाना, खोला हैट, सोना-चादी के जेवर, ताले बनाने, टीन के बर्तन, बटन बनाने, साबुन बनाना, सूत का गोला, गैस, लकड़ी के तराजू, डाक्टरी औजार, धातु का काम आदि कुटीर उद्योग हैं।

हिमाचल प्रदेश—हाथ के बने और बुने ऊनी व सूती कपडे प्रसिद्ध हैं। कीडे सारे राज्य म पाये जाते हैं।

आन्ध्र प्रदेश—आ ध्र प्रदेश के मुख्य कुटीर उद्योग इस प्रकार हैं तो दरी छपाई कलापूर्ण चटाई बुनने की कला बीदरी बनन रजत फिलीग्री हिमरू नस उद्योग काच की चूडिया और मनके बनाने का उद्योग तथा हाथी दात के काम का उद्योग आदि।

जम्मू कश्मीर—लकडी व रेशम का काम और सूती वस्त्र का काम इस प्रदेश का मुख्य कुटीर उद्योग है। यहा का टवीड गाबा पटटु पाइल दरी नमदा और शाल (नमदा और तून) प्रसिद्ध है। अखरोट की लकडी बेल और बिलो लकडी का फरनीचर लकडी पर कढाई जेवर और पत्थर पालिश इसके कुछ और उद्योग हैं।

मध्य प्रदेश—हाथकरघा इस प्रदेश का यापक उद्योग है। चदेरी और माहेश्वरी साडिया देश भर म प्रसिद्ध हैं। इसके अय उद्योग है चमडे का काम मिठाई फल सरक्षण पीतल-ताबे के बतन तेल और साबुन।

मद्रास—हाथ बुनाई के लिए यह राज्य प्रसिद्ध है। इसकी प्रसिद्ध चीजें हैं साडी धोती तौलिया चद्दर और कोट का कपडा। अय महत्व के उद्योग हैं होजरी कम्बल दरी छपाई चमडा अलोह धातुओ के बतन खिलौना और धातु का सामान।

महाराष्ट्र—इस प्रदश का मुख्य कुटीर उद्योग कपडा बुनना है। अय उद्योग है लकडी का काम चमडे की वस्तुए बेंत का काम हाथी दात और सीग के काम जेवर बनाना आदि।

मणिपुर—इस प्रा त का सर्वाधिक महत्वपूण उद्योग हाथ से कपडा बुनना है।

मसूर—रेशमी साडियो के लिए यह प्रसिद्ध है। यहा के कम्बल दरी आदि प्रसिद्ध हैं। हाथी दात चदन की लकडी रोजवुड धातु पर पच्चीकारी का काम आदि भी हैं। अगरबत्ती व सुगधित द्रव्यो के कुटीर उद्योग भी प्रसिद्ध हैं।

उडीसा—वस्त्र-व्यवसाय के लिए प्रसिद्ध है। फिलिग्री उद्योग भी इसका प्रसिद्ध है। सीग पर कढाई उडीसा की पुरानी कला है। इनके अतिरिक्त पत्थर कपडे और लकडी के बने मान के लिए भी प्रसिद्ध है।

पजाब—यह प्रान्त अपन कम्बलो और होजरी के लिए प्रसिद्ध है। इस प्रान्त के अय उद्योग हैं इजीनियरिंग का काम फरनीचर भन के सामान खस दरी धातु उद्योग।

राजस्थान—भारत भर म सर्वाधिक मात्रा म ऊन इस प्रा त म पदा होती है। हाथ बुनाई यहा का व्यापक उद्योग है। जयपुर का मीनाकारी का काम देश भर म विख्यात है। राजस्थान बधनी के लिए भी प्रसिद्ध है। सगमरमर के पत्थर का काम हाथी दात का काम चमडे का काम खिलौने व कागज की लुगदी के खिलौने आदि अय कुटीर उद्योग हैं।

केरल—हाथ करघ का वस्त्र बुनाई के उद्योग म केरल ने बहुत प्रगति की है। नारियल की जटाओ से अनेक प्रकार की चीजें बनाई जाती हैं। घास की बुनी चटाइया भी अच्छी होती हैं।

त्रिपुरा—वस्त्र-उद्योग के अतिरिक्त बेंत और बास का उद्योग प्रसिद्ध है। बढ़ईगिरी सुनारी और कुम्हारी उद्योग भी हैं। बीडी बनाने का उद्योग भी यहा चलता है।

**उत्तर प्रदेश**—बनारसी साडी सर्वत्र विख्यात है। यह रेशमी कपडे की होती है जिसमे सोने चादी के तारो से बुनाई होती है। मिर्जापुरी दरी भी प्रसिद्ध है। लखनऊ और फर्रुखाबाद मे कपडे की छपाई का उद्योग है। मुरादाबाद अपने वर्तनो के लिए मशहूर है। इसके अलकरण के वर्तन दूर-दूर तक जाते है। कॉच की चूडिया बनाना इस प्रान्त का एक कुटीर उद्योग है। फिरोजाबाद इस उद्योग का घर है। खुरजा के चीनी मिट्टी के वर्तन प्रसिद्ध हैं। देशी घी का केन्द्र है। टोकरी, चिक और वेत के फरनीचर बनाने के भी उद्योग है। आगरा मे जरी और नक्काशी का काम होता है। मुरादाबाद पक्की कलई, नजीमाबाद और अल्मोडा अपने कम्बलो, मेरठ खेल के सामान, वाराणसी सोने के तारो के काम तथा कानपुर चप्पलो के लिए प्रसिद्ध है। अलीगढ तालो और हाथरस कैंची-चाकू के लिए प्रसिद्ध है।

**पश्चिमी बंगाल**—बगाल का प्रसिद्ध कुटीर उद्योग है, रेशमी व सूती साडी और धोती। जूट और ऊन की बुनाई के अन्य उद्योग है —चाकू-कैंची, फरनीचर, सीग, लकडी और हाथी दात का काम, हाथ का कागज, शहद, चटाई बनाने, ताड-गुड बनाने के भी उद्योग है।

---

: १७ :

# भारतीय कृषि

## महत्त्व

भारत के राष्ट्रीय जीवन मे खेती का अत्यधिक महत्त्व है। कृषि प्रधान देशो मे भारत का स्थान अन्यतम है। भारत की राष्ट्रीय आय मे खेती का भाग सबसे बडा है। यह ५० प्रतिशत राष्ट्रीय आय देती है। ७० प्रतिशत भारतीय आजीविका के लिए भूमि पर निर्भर है। भारत खाद्यान्न के मामले मे आत्मनिर्भर नही है।

मूँगफली और चाय के उत्पादन मे भारत का स्थान पहला है। लाख के उत्पादन मे भारत का लगभग एकाधिकार है। चावल, जूट, गन्ना, राई-तिल और रेडी-बीज के उत्पादन मे भारत का स्थान दूसरा है।

## प्रशासन का ढाचा

अप्रैल, १९५७ मे खाद्य व कृषि मत्रालय की स्थापना हुई। खाद्य मत्रालय मे निम्न विभाग है (१) नागरिको और फौजियो के लिए अनाज का सम्भरण, (२) आयातित अनाज का राज्यो मे वितरण, (३) अखिल भारतीय दृष्टि से नीतियो मे एकसूत्रता लाना, नियोजन करना और पथ-प्रदर्शन करना, (४) अन्न-धान्य के आयात-निर्यात का नियमन करना।

कृषि विभाग निम्न काम करता है

(क) कृषि की पैदावार, (ख) कृषि-अनुसधान, शिक्षा और विस्तार (ग) पशु-पालन, मछली-पालन व वन विकास, (घ) फल-सब्जी की पैदावार और उद्योग, (ड) कृषि-अर्थ और साख्यिकी, (च) कृषि-विकास, (छ) सयुक्त राष्ट्र खाद्य व कृषि सस्था और अन्य अन्तर्राष्ट्रीय सस्थाओ के साथ सम्पर्क रखना, (ज) रसायनिक उर्वरक का समाहरण और वितरण (झ) कृषि विपणन (ञ) सहकारिता, (ट) भूमि को कृषि योग्य बनाना, (ठ) छोटी सिंचाई, (ड) भूसरक्षण।

खाद्य व कृषि मत्रालय के अन्तर्गत ही 'सामुदायिक विकास' भी आ गया है।

## भूमि का उपयोग

भारत की कुल भूमि ३२ ६८ करोड हेक्टर है। इसमे से ३२ ५६ करोड हैक्टर अर्थात् ९३ ५ प्रतिशत भूमि ही उपयोग मे आती है। इसमे से कृषिभूमि १५ ८० करोड हैक्टर है।

कृषि योग्य भूमि मे से कुल ३ ६५ करोड हेक्टर भूमि मे सिंचाई होती है। ३ योजनाओ मे हाथ मे ली गई मध्यम एव वृहद् सिंचाई योजनाओ द्वारा सिंचित भूमि मे ८५ करोड हैक्टर क्षमता की वृद्धि मार्च ६८ तक हुई।

भारत म किसान को सर्वाधिक आवश्यकता सिंचाई के लिए पानी की है। तीसरी योजना म सिंचाई को प्राथमिकता म लिया गया है।

## मिट्टी

*कृषि योग्य भूमि की मिट्टी चार किस्म की है (१) कछारी व बलुआ व जलोढ* (२) लाल (३) काली और (४) कंकरीली या मखयारी (उडीसा)।

कंकरीली या मखयारी जमीन म ह्यूमस की मात्रा तो बहुत अधिक होती है किन्तु इसम अन्य रसायनिक तत्वो का अभाव होता है। कंकरीली या पथरीली जमीन मध्य भारत असम और पूर्वी घाट तथा पश्चिमी घाट के साथ-साथ पाई जाती है। कछारी या बलुही भूमि अत्यधिक उपजाऊ होती है। गंगा के सपूर्ण मैदान म इसी किस्म की मिट्टी पाई जाती है। यह प्रायद्वीप के किनारे की पट्टी पर भी पाई जाती है। दक्षिण पठार के पश्चिमी भाग म काली मिट्टी और इसके पूर्वी भाग म लाल मिट्टी है। सूती वस्त्र उद्योग के बड़े केन्द्र अहमदाबाद नडियाद शोलापुर नागपुर और बम्बई काली मिट्टी के क्षेत्र म हैं।

## मौसमी फसल

भारत म फसलो की दो मौसम मुख्य हैं। एक खरीफ की फसल और दूसरी रबी की। खरीफ की फसल साधारणत दशहरे के बाद दिवाली तक घर घर घर म आ जाती है। रबी की फसल बसाख के एक पखवारे के बाद कटकर बाजार म पहुच जाती है। खरीफ की फसल म ये फसलें होती है धान ज्वार बाजरा मक्का कपास गन्ना तिल और मूगफली। दालें भी इसी समय होती है। रबी की मुख्य फसलें है गेहू चना जौ राई और सरसो।

## उपज

भारत म प्रति एकड उपज कम है। साधारणत चावल प्रति एकड ४० किलोग्राम पदा होता है। गेहू की उपज ३२ कि० ग्रा० है। समस्त अनधान्यो की उपज को लिया जाय तो औसत २५० कि० ग्रा ही आता है। अनाज की मुख्य फसलें ये है (१) धान या चावल गेहू जौ ज्वार-बाजरा दालें चना गन्ना और मसाले। जोत की कुल जमीन म स तीन चौथाई म अनाज की खेती होती है। (२) तिलहन या तेल बीज मे निम्न फसलें हैं तीसी राई सरसो और तिल रेंडी के बीज मूगफली और नारियल (३) रेशे म कपास जूट, सन और पटसन है। (४) औषध व पेय—जैसे पोस्त सिनकोना तम्बाकू चाय और काफी।]

**कृषि सांख्यिकी**—कृषि मन्त्रालय म एक सांख्यिकी विभाग है। राज्यो और केन्द्र के परस्पर सम्बन्ध को भी यह सूचित करता है।

**कृषि उत्पादन**—गत दो वर्षों के अभूतपूर्व सूखे के पश्चात् सन १९६७ ६८ की अवधि म ९५० लाख मीट्रिक टन अन्न के उत्पादन होने से एक नया रिकाड स्थापित होने की सम्भावना है जो कि गत वष के उत्पादन से २ लाख मीट्रिक टन अधिक होगा और यह उत्पादन १९६४ ६५ के ८९ लाख मीट्रिक टन के पिछले रिकाड स्तर से भी ६० लाख मीट्रिक टन अधिक होगा। सन् १९६७ ६८ की अवधि म व्यापारिक फसलो का उत्पादन भी गत वष स काफी अधिक होने की सम्भावना है। ५ मुख्य तिलहनो का उत्पादन सन् १९६४

